पुरापि नवम् ! यह पुराण की व्युत्पत्ति आज भी प्रचलित है। पुराणो के भीतर जो पौराणिक कथाए देखी जाती हैं, आधुनिक गवेषणा से उनके नए-नए अर्थ निकल रहे हैं। पुराण नितान्त कपोलकल्पित नही हैं, उनमे प्राचीन मान्यताए प्रतिबिम्बित होती रही है।

नागो और नागराज वासुकि की कथाए भारतीय साहित्य के भीतर वैदिक-काल से ही प्रसिद्ध है। वैदिकसाहित्य एव पुराणो के भीतर गरुड और नागो का वैर भाव भी अथर्ववेद मे निहित है।

वहा गरुड प्रकाश अथवा सत् का एव दिव्य शक्तियों का प्रतिनिधि है और नाग तम अथवा असत् का एव अधोलोकवर्ती शक्तियो का प्रतिनिधि है। इन दोनो के सघर्ष से ज्योति-सत्-अमृततत्त्वो का तम-असत् मृत्युतत्त्वो से सघर्ष का शाश्वत प्रतीक है। यही सघर्ष उपनिषदो मे "असतो मा सद्गमय, तमसो मा ज्योतिर्गमय, मृत्योर्माऽमृत गमय" इन महावाक्यो द्वारा कहा गया है। सम्भवत इसी कारण से कृष्ण के जीवन मे कालियनागमदमर्दन की कथा, महावीर स्वामी के जीवन मे दृष्टिविष सर्प की कथा और बुद्ध के जीवन मे एलापत्र नाग की कथा आती है। इन कथाओ के भीतर यह स्पष्ट किया गया है कि कोई भी अशुभ भावनाए जीते बिना महापुरुष नही बन सकता है।

महादेव शिव ने तो नाग अपने शरीर मे आभूषणो के स्थान पर धारण किए हुए है। जीवन के कालकूट विष को आत्मसात् कर कोई नीलकण्ठ ही अशुभप्रवृत्ति नागो से खेल सकता है, इसीलिए नागो का शिव और शैव धर्म से विशिष्ट सम्बन्ध है। इसी से वासुकिपुराण मे नागो और नागराज वासुकि के माहात्म्य का उद्घाटन स्वय शिव ही करते हैं।

"यक्षत्वममरत्वञ्च" यह वाल्मीक रामायण के भीतर यक्षो का अमरत्व से सम्बन्ध बताया गया है और नागो का मृत्यु से। किन्तु जैसे यक्ष दो प्रकार के हैं—शुभ और अशुभ, वैसे नाग भी दो प्रकार के होते हैं—शुभ और अशुभ। कृष्ण ने, बुद्ध ने एव महावीर स्वामी ने नागो को अशुभ से हटाकर शुभ की ओर लगाया, मारा नही। महाभारत मे भी कद्रू माता के शाप से जनमेजय के नाग यज्ञ मे दुष्ट सर्प ही मारे गए, न कि निर्दुष्ट सर्प। ईसा पूर्व तीसरी शताब्दी के भीतर भरहुतस्तूप मे नागराज एलापत्र बुद्ध की वन्दना करता हुआ दिखाया गया है। जातक ग्रन्थो मे शखपाल नाग श्रमणधर्म का पालन करता था और त्यागी एव तपस्वी था।

ऐसा प्रतीत होता है कि बौद्धो मे नागो का शुभत्व उपेक्षित नहीं था,

इसीलिए बोधिसत्वावाभूत जीमूतवाहन जैसा पुण्य नागो की रक्षा करने मे कमर कसे दिखाई देता है। इसी कारण बौद्ध धम से भी नागो का विशिष्ट सम्बन्ध प्रतीत होता है।

नाग प्रधान होने से वासुकिपुराण मे बौद्धो और शैवो दोनों ही सम्प्रदायो का समन्वय किया गया है। यह समन्वय प्रवृत्ति वासुकिपुराण के भीतर प्रतिपद दिखाई देती है। शैव और वैष्णवो का कटु सम्बन्ध मध्य-कालिक भारत मे प्रसिद्ध ही है। त्रिदेव की स्थापना के माध्यम से वासुकिपुराण शैवमत के प्रति पक्षपात करते हुए भी शैव और वैष्णवो के विरोध से दूर ही रहा है। बौद्ध सम्प्रदाय मे भुक्ति एव शैव सम्प्रदाय मे मुक्ति की प्रधानता पाई जाती है। वासुकिपुराण मे भुक्ति तथा मुक्ति का समन्वय बहुत बार किया गया है। पारम्परिक तीर्थस्नान, दान, श्राद्ध, पितृ एव देवतर्पण, ब्राह्मणभोजन, होम तथा यज्ञ आदि धर्मो का मण्डन करते हुए भी वासुकिपुराण मन-वाणी तथा कर्म से शुद्धि, त्याग और स्वाध्याय का पुरस्कृत करता है। वासुकिपुराण मध्यकालिक मान्यताओ का पूर्णतया प्रतिनिधित्व करता है, तथापि इस पुराण के भीतर सकीर्णता का लेशमात्र भी नही है।

वासुकिपुराण के भीतर समन्वयभावना के अनुरूप लोक कल्याण-भावना भी दिखाई देती है। प्राय लौकिक कल्याण भावना द्वारा पारलौकिक कल्याण भावना ही भारतीय दर्शन मे अभिप्रेत हुआ करती है, किन्तु वासुकिपुराण मे जगत का लौकिक कल्याण भी अभीष्ट है। जीमूत वाहन की "अदरिद्रा भवत्वेषा पृथिवी मत्कलापि हि।" यह भावना आधुनिक युग के समाजवाद की बीजरूप है। कल्पतरु-दान से सकल पृथिवी के दारिद्र्यनाश की कल्पना पौराणिको ने की है एव इस कल्पना का मूल "सर्वजनहिताय" मे निहित है, इसमे तनिक भी सशय नही है। "लोकहिताय" प्रवृत्ति वालो के भी अकारण शत्रु हो जाया करते है, यह जीमूतकेतु के गोत्रजो के मनोविकार मे स्पष्ट हो जाता है।

सामन्तयुग के भीतर विकसित इन समाजवाद की स्थापना वासुकिपुराण की दूरदर्शिता ही है। जीमूत वाहन राज्य का परित्याग कर त्याग गर्व से गर्वान्वित होते हुए भी लोकधर्म से विरक्त नहीं होते, अपितु वन्य-आश्रम मे भी पितृसेवा मे व्यस्त रहते हैं। इन तरह पुराणकार ने विरक्तो को भी लौकिक धर्म से पराङ्मुखता की अनुमति प्रदान नहीं की है।

परिणामत: वयाश्रम में होते हुए भी जीमूतवाहन ने मलयवती से विवाह किया और स्वदेह त्याग द्वारा शङ्खचूड नाग के प्राणों की रक्षा की। इससे स्पष्ट है कि पुराणकार को निवृत्तिपरक जीवन ही अभीष्ट न था, यह बौद्धों की महायान शाखा का प्रभाव दिखाई देता है।

हमारी पुरातन संस्कृति पर कुछ लोगों का आरोप है कि यह अत्यधिक दान का प्रतिपादन करती है। दान द्वारा सम्पन्न लोग कुछ सीमा तक जन-आक्रोश शान्त कर देते हैं, जिससे उनका स्वार्थ सिद्ध हो जाता है, पर वासुकि-पुराण का कथा नायक जगत् की दरिद्रता को नष्ट करने के लिए कल्पतरु देना चाहता है, साथ ही दूसरी जाति की रक्षा के लिए अपने प्राणों का भी उत्सर्ग कर देता है, जबकि अभी-अभी विवाह बन्धन में बंधा था। इससे तो उसके किसी भी स्वार्थ पूर्ति का सन्देह लेशमात्र भी नहीं झलकता है अपितु दूसरों की रक्षा के लिए त्याग-बलिदान की भावना स्पष्ट दिखाई देती है।

परम्परा का पोषण करते हुए भी पुराणकार बौद्धधर्म से प्रभावित हुआ निवृत्तिप्रसंग में भी विशेषता को प्रदर्शित करता है, जैसे "नैव योद्धव्य गात्रजैः सह।" इस भावनावश कुलनाश के त्रास से त्रस्त जीमूत वाहन राज-पाट, घरबार, सब कुछ छोड यह कहते हुए—वन चला जाता है।

> "राज्य मुक्त्वा गन्तव्यमित क्वापि वन मया।
> आसता कृपणा एते मा भूत्स्वकुलसक्षय।"

इस तरह गीता के भीतर अर्जुन को दिए गए श्रीकृष्ण के उपदेश की उपेक्षा ही दिखाई देती है, यह स्पष्ट ही बौद्धमत का प्रभाव है।

जैसे यक्ष पृथिवीतत्त्व प्रधान हुआ करते हैं, वैसे ही नाग जलतत्त्व प्रधान होते हैं, जिससे सर, वापी, तडाग आदि से इनका सम्बन्ध बनता है। इसका काश्मीर स्पष्ट प्रमाण है, यहा अनन्तनाग, कुक्कड नाग, वैरीनाग आदि नामों से भी नाग प्रधानता पाई जाती है। इसी से डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने काश्मीर को नागपूजा का केन्द्र माना है, जिससे वासुकिपुराण के भीतर नागों के प्रसग मे तीर्थों का महत्त्व अप्रासगिक नहीं है, क्योंकि तीर्थ जलतत्त्व प्रधान हैं ही एव नाग भी जलतत्त्व प्रधान हुआ करते हैं। इसीलिए वासुकि-पुराण की नागप्रधानता एव तीर्थप्रधानता भीतर से सुसम्बद्ध है।

आधुनिक वैज्ञानिक युग में सब ओर एक दूसरे का पछाड आगे हो आगे बढने की होड में सभी विकसित राष्ट्र अपनी आखों पर पट्टी बाधे हुए हैं

और विकासशील राष्ट्रो पर अपनी धौंसपट्टी जमाना चाहते है, जो भयावह हिंसक परमाणु-आयुधो पर आधारित है। उनका मानना है कि जो भी विकासशील राष्ट्र अपना अस्तित्व बनाए रखना चाहता है, उसे किसी न किसी गुट की शरण मे जाना चाहिए। गुट निरपेक्षता मे उन्हे तनिक भी विश्वास नहीं है, जिससे तरह-तरह के दबाव डालकर विकासशील देशो का उत्पीडन करते हुए उन्हे अपनी शरण मे आने के लिए विवश किया जा रहा है। इस हिंस्रवृत्ति से स्वय को सुरक्षित रखने का एकमात्र उपाय यही है कि विकासशील देश रग, जाति, धर्म, भाषा-सम्प्रदाय एव मतमतान्तर के भेदभाव का समूलोन्मूलन कर अपने-अपने राष्ट्र की राष्ट्रीय एकता, प्रभुता, सत्ता एव अखण्डता को अक्षुण्ण तभी बनाए रख सकते है, जबकि वासुकिपुराण मे दर्शाये सर्वधर्म-समभाव के रग मे अपने को रगलें।

विज्ञान की चकाचौन्ध से चमत्कृत इस जगत की आपसी स्पर्धा ही राष्ट्रो मे हिंसा की भावना को उद्दीप्त करती है। अफ्रीका मे काले-गोरे का सघर्ष आपके सामने है। विकसित देशो के पास वह कल्पवृक्ष है, जिसके वितरण से सकल पृथिवी अदरिद्रा हो सकती है, पर वे देश अपने-अपने विनाशरूपी कल्पवृक्ष का प्रयोग पृथिवी की दरिद्रता के नष्ट करने के लिए मारक आयुधो का निर्माण करने मे अहमहमिकया लगे हुए हैं। काश! "अदरिद्रा भवत्यद्य पृथिवी सकलापि हि।" जीमूतवाहन की यह भावना उन राष्ट्रो की बुद्धि को प्रेरित करे और हमे धर्म, जाति, सम्प्रदाय, मतमतान्तर, लिंग, चिह्न, विशेष से ऊपर उठाए, जिससे सर्वधर्मसमभाव के अनुयायी बन हम अपनी राष्ट्रीय एकता को अक्षुण्ण बनाए रक्खें, वैसे वासुकिपुराण की प्रेम-लोक-कल्याण एव त्याग एव सर्वधर्मसमभाव भावना के बिना हम तो विश्व की मुक्ति भी नहीं देख रहे हैं।

नान्य पन्था विद्यतेऽयनाय"

# पुराणों में श्रमण-परम्परा

—डा० गोकुल प्रसाद जैन

ऋषभदेव का जन्म "स्वायम्भुव मनु" की पांचवीं पीढ़ी में हुआ था। स्वायम्भुव मनु के पुत्र प्रियव्रत, प्रियव्रत के पुत्र अग्नीध्र, अग्नीध्र के पुत्र नाभिराय (अजनाभ) और नाभिराय के पुत्र ऋषभदेव थे।[1]

स्वायम्भुव मनु का समय प्राचेतस दक्ष से 43 परिवर्तयुग अर्थात् 16000 हजार वर्ष पूर्व या लगभग 29000 वि० पूर्व माना गया है। स्वायम्भुव मनु वशिष्ठ प्रथम *(29000 वि० पूर्व) के समकालीन भी थे। अतः ऋषभदेव का समय* तदनुरूप ही लगभग 27000 ईसा पूर्व ग्रहण किया जाना चाहिए।[2]

ऋषभदेव विश्व संस्कृति के आदि पुरुष हैं। वे सर्वप्रथम सम्राट्, सर्वप्रथम परिव्राट्, धर्मतीर्थ के आद्य प्रणेता, मानव संस्कृति के आद्य संस्कर्ता और सर्वप्रथम तीर्थंकर थे। वे विश्व की सभी पुराकालिक एवं प्राचीनतम सांस्कृतिक, आध्यात्मिक एवं ऐतिहासिक परम्पराओं में आदिकाल से ही सन्दर्भित हैं।

ऋग्वेद में स्थान-स्थान पर ऋषभदेव 141 स्थलों पर विभिन्न ऋचाओं में स्तुतिपरक उल्लेख और उत्कीर्तन हुआ।[3] उन्हें पूर्व ज्ञान का प्रतिपादक, दुःखों का नाशक और अमरत्व का उपलब्धि कर्ता कहा गया है। ऋग्वेद के केशी सूक्त में भी ऋषभदेव का ही उत्कीर्तन है तथा ऋग्वेद में उल्लिखित आर्हत् और वातरशना मुनि ऋषभदेव के ही अनुयायी थे। यजुर्वेद में अनेक स्थलों पर ऋषभदेव एवं अरिष्टनेमि का स्तुतिगान किया गया है और उनसे अज्ञान का अंधकार दूर करके मुक्ति प्राप्त कराने की प्रार्थना की गई है।

अथर्ववेद का ऋषि मानवों को ऋषभदेव का आह्वान करने की प्रार्थना

---

1 श्रीमद्भागवत—11।2।15

2 *चतुर्दश मनुओं का इतिहास—डा० कुंवरलाल व्यास शिष्य*

3 ऋग्वेद—52।38, 31।17, 2।33।15 आदि

करता है।[1] ऋषभदेव अग्निदेव के रूप मे ससार के उदर का परिपोषण करते हैं।[2] अथर्ववेद का व्रात्य काण्ड ऋषभदेव का ही स्तुतिगान करता है। ऋषभदेव की स्तुति मनुस्मृति मे भी की गई है। वहा कहा गया है कि अडसठ तीर्थो मे यात्रा करने से जिस फल की प्राप्ति होती है, उतना फल एक आदिनाथ भगवान के स्मरण से होता है।

यही परम्परा अक्षुण्ण रूप से वेदो से लेकर पुराणो तक चली आई है और वस्तुत वैदिक और पौराणिक वाङ्मय मे वर्णित "माहेश्वर, त्रयम्बक, हर, वृषभध्वज, भव, हिरण्यगर्भ, परमेश्वर, त्रिनेत्र, वृषाक, जटी, कपर्दी, दिगम्बर, दिग्वस्त्र, यती, आत्मसयमी, ब्रह्मचारी, ऊर्ध्वरेता, ऊर्ध्वमथी, नाभिज, जातवेदस्, विश्ववेदन, प्रजापति, लोकेश, स्वयभू चतुरानन, त्रिविक्रम, पुण्डरीकाक्ष, विश्वभर, नरकान्तक, चक्रपाणि, पद्मनाभ, जनार्दन और योगीश्वर" श्रमण संस्कृति के सस्थापक आदि तीर्थंकर ऋषभदेव के ही विशेषण हैं।

श्रीमद्भागवत मे ऋषभदेव को विष्णु का आठवा अवतार माना गया है। श्रीमद्भागवत के पचम स्कन्ध में ऋषभदेव का विस्तार से वर्णन किया गया है। वहा भरत के प्रसग मे कहा गया है कि ऋषभ पुत्रों मे ज्येष्ठ भरत श्रेष्ठ, गुण सम्पन्न और परम योगी हुए। शिव पुराण मे ऋषभदेव को शिव के 28 योगावतारों मे गिनाया गया है और नवा अवतार मान्य किया गया है तथा उन्हे प्राचीनता की दृष्टि से राम और कृष्ण के अवतारो से भी पूर्ववर्ती मान्य किया गया है।

शिवपुराण मे ऋषभ का उल्लेख करते हुए लिखा है कि नाभि के ऋषभादि मुनीश्वर पुत्र हुए और उन ऋषभदेव के सौ पुत्र हुए। उन सब पुत्रो मे भरत बडे थे। नौ पुत्रों ने दीक्षा धारण कर वीतराग पद को प्राप्त किया। भगवान ऋषभदेव की कर्मपरायण बुद्धि ने शेष पुत्रो को कार्यकुशल बना दिया और वे सब कार्य सम्हालने लगे। क्षत्रियोचित कर्तव्य का पालन कर अन्त मे मोक्ष मार्ग के पथिक बने।[3]

ब्रह्माण्ड पुराण मे कहा गया है कि ऋषभदेव ने हिमालय का दक्षिण प्रान्त भरत को दिया। अत इस प्रान्त का नाम भारतवर्ष हुआ।[4] वायुपुराण मे

1 अथर्व वेद—19।42।4
2 वही—9।4।3
3 शिव पुराण—7।2।9, 52।85
4 ब्रह्माण्ड पुराण—पर्व 2।14

ऋषभदेव के जीवन-प्रसग मे कहा गया है कि ऋषभदेव ने भरत को राज्य देकर दीक्षा ग्रहण की। भरत ने हिम नामक दक्षिण प्रदेश को सभाला था, अत इस प्रदेश का नाम भारत प्रसिद्ध है।[1]

लिगपुराण मे भी ऋषभदेव का सविस्तार वर्णन करते हुए लिखा है कि उन्होंने भरत के लिए हिमाद्रि का दक्षिण प्रदेश शासन-कार्य के लिए सौंपा था, अत देश का नाम "भारतवर्ष" प्रसिद्ध है।[2] इसमे नाभिराजा के वश का निरूपण करते हुए बताया गया है कि नाभि की रानी मरुदेवी के गर्भ से महान् बुद्धिधारक, राजाओं मे श्रेष्ठ, समस्त क्षत्रियो द्वारा पूज्य ऋषभ नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। ऋषभदेव अपने ज्येष्ठ पुत्र भरत को राज्य सौंपकर, तथा ज्ञान और वैराग्य का अवलम्बन लेकर इन्द्रियो पर विजय प्राप्त करने लगे। अपनी आत्मा मे ही आत्म द्वारा परमात्मा की स्थापना करके निराहारी रहने लगे। ऐसे समय मे उनके केश बढ गए थे। आशाओ से विप्रमुक्त, सन्देह से रहित उनकी साधना उन्हे मोक्ष की तरफ ले जाने मे सहायक हुई।[3]

मार्कण्डेयपुराण मे ऋषभ पुत्र भरत से भारतवर्ष के नामोल्लेख का वर्णन है।[4] स्कन्दपुराण मे भी भरत से भारतवर्ष के नाम का उल्लेख किया है।[5]

इसी प्रकार, आग्नेयपुराण,[6] विष्णुपुराण[7] कूर्मपुराण,[8] नारदपुराण,[9] वराहपुराण,[10] महाभारत,[11] वाराही सहिता,[12] प्रभास पुराण,[13] शतपथ

---

1 वायु महापुराण—33।52
2 लिगपुराण—47।24
3 स्कन्दपुराण, कौमार खण्ड—37।57
4 मार्कण्डेय पुराण—52।41
5 अग्नि पुराण—101।12
6 विष्णु पुराण—अश 2, अ० 1।28-39।32
7 कूर्म पुराण—41।38
8 नारद पुराण—48।5
9 वराह पुराण—30।74
10 महाभारत—(अनु०670)
11 वाराही सहिता—60।11।
12 प्रभास पुराण—49
13 शतपथ ब्राह्मण—6।1।3।18

ब्राह्मण,[1] रामायण,[2] गरुड पुराण,[3] मत्स्य पुराण,[4] आदि मे भी ऋषभदेव के जीवन की घटनाए विस्तृत रूप से दी गई हैं। सभी पुराण इस विषय मे एकमत हैं कि नाभि के पुत्र ऋषभदेव जैनधर्म के प्रवर्तक थे तथा उनके सौ पुत्रो मे श्रेष्ठ भरत थे। ब्रह्माण्ड पुराण मे ऋषभदेव को दस प्रकार के धर्म का प्रवर्तक माना है। श्रीमद्भागवत से भी इसी बात की पुष्टि होती है। वहाँ यह बताया गया है कि वासुदेव ने आठवाँ अवतार नाभि और मरुदेवी के यहा धारण किया। वे ऋषभ रूप मे अवतरित हुए और उन्होने सब आश्रमो द्वारा नमस्कृत मार्ग दिखलाया[5] इसीलिए ऋषभदेव को मोक्षधर्म की विवक्षा से "वासुदेवाश" कहा है।[6]

ऋषभदेव के सौ पुत्र थे। वे सभी ब्रह्मविद्या के पारगामी थे।[7] उनके नौ पुत्रो को आत्मविद्या-विशारद भी कहा है।[8] उनके ज्येष्ठ पुत्र भरत तो महायोगी थे।[9] स्वय ऋषभदेव को योगेश्वर कहा गया है।[10] हठयोग प्रदीपिका मे भगवान् ऋषभदेव को हठयोग विद्या के उपदेष्टा के रूप मे नमस्कार किया है।[11] महाभारत मे अजित और शिव को एक व्यक्ति के रूप में चित्रित किया गया है। जैन तीर्थंकर अजित ही वैदिक-बौद्ध परम्परा मे भी पूजनीय रहे हैं। सोरेंसन ने महाभारत के विशेष नामो का कोष बनाया है। उस कोष मे सुपार्श्व, चन्द्र और सुमति ये तीन नाम जैन तीर्थंकरो के आए हैं। महाभारतकार ने इन तीनो को असुर बताया है।[12] वैदिक मान्यता के अनुसार जैनधर्म असुरो का धर्म रहा है। असुर लोग आर्हत धर्म के उपासक थे, इस प्रकार का वर्णन जैन

1 रामायण—14।22
2 गरुड पुराण—अ० 1।13
3 मत्स्य पुराण—114।5-6
4 श्रीमद्भागवत—1।3।13
5 वही—1।12।16
6 वही—1।12।16
7 वही—1।12।20
8 येषा खलु महायोगी भरतो ज्येष्ठ, श्रेष्ठगुण आसीत
9 श्रीमद्भागवत—5।5।9
10 श्री आदिनाथ नमोस्तु तस्मै येनोपदिष्टा हठयोग विद्या।
11 जैन साहित्य का बृहत् इतिहास, भाग-1, प्रस्तावना पृष्ठ 26
12 विष्णु पुराण—3।17।18

साहित्य मे नहीं मिलता है किन्तु विष्णुपुराण,[1] पद्मपुराण,[2] मत्स्यपुराण,[3] देवी भागवत[4] और महाभारत आदि मे असुरो को जैन धर्म का अनुयायी बताया है।

अवतारो के निरुपण मे जिस प्रकार ऋषभ को विष्णु का अवतार कहा है वैसे ही सुपार्श्व को कुपथ नामक असुर का अंशावतार कहा है। तथा सुमति नामक असुर के लिए वर्णन मिलता है कि वरुण प्रासाद मे उनका स्थान दैत्यो और दानवो मे था।[5]

महाभारत मे विष्णु और शिव के जो सहस्र नाम हैं उन नामो की सूची मे *"श्रेयस", अनन्त, धर्म, शान्ति और सम्भव ये नाम विष्णु के आये हैं,* जो जैन तीर्थंकर के भी थे। इन तीर्थंकरो के प्रभावशाली व्यक्तित्व और कृतित्व के कारण ही इनको वैदिक परम्परा ने भी विष्णु के रूप मे अपनाया है। नाम साम्य के अतिरिक्त इन महापुरुषो का सम्बन्ध असुरो से जोडा गया है, क्योकि वे वेद-विरोधी थे। वेद-विरोधी होने के कारण उनका सम्बन्ध श्रमण परम्परा से होना चाहिए यह बात पूर्ण रूप से सिद्ध है।

शान्तिनाथ सोलहवें तीर्थंकर हैं। वे पूर्वभव से जब मेघरथ थे तब कबूतर की रक्षा की, यह घटना वसुदेवहिण्डी,[6] आदि मे मिलती है तथा राजा शिवि के उपाख्यान के रूप मे महाभारत मे प्राप्त होती है और बौद्ध वाङ्मय मे "जीमूतवाहन" के रूप मे चित्रित की गई है। यह घटना हमे बताती है कि जैन परम्परा केवल निवृत्ति रूप अहिंसा मे ही नहीं, अपितु मरते हुए की रक्षा के रूप मे प्रवृत्ति रूप अहिंसा मे भी धर्म मानती है।

अठारहवें तीर्थंकर "अर" का वर्णन "अगुत्तरनिकाय" मे भी आता है। वहा पर तथागत बुद्ध ने अपने से पूर्व जो सात तीर्थंकर हो गए थे उनका वर्णन करते हुए कहा है कि उनमे से सातवें तीर्थंकर "अरक" थे।[7]

उन्नीसवें तीर्थंकर मल्लीनाथ, बीसवें मुनि सुव्रत और इक्कीसवें तीर्थंकर नमि का वर्णन वैदिक और बौद्ध वाङ्मय मे कम ही मिलता है।

---

1 पद्म पुराण, सृष्टि खण्ड, अध्याय 13, श्लोक 170-413

2 मत्स्य पुराण 24।43-49

3 देवी भागवत—4।13।54-57

4 जैन साहित्य का बृहत इतिहास, पृष्ठ26, एव वासुदेव हिण्डी (21 सम्भक)

5 त्रिषष्ठिशलाका पुरुष चरित्र—5।4

6 अगुत्तरनिकाय, भाग-3, पृष्ठ 256।257

7 वही, अरक सुत्त, भाग 3, पृष्ठ 257

ये सभी तीर्थंकर प्रागैतिहासिक काल मे हुए।

आधुनिक इतिहासविद् जो साम्प्रदायिक पूर्वाग्रह से मुक्त हैं और शुद्ध ऐतिहासिक दृष्टि से सम्पन्न हैं, बाइसवें तीर्थंकर अरिष्टनेमि को एक ऐतिहासिक महापुरुष मानते हैं।

तीर्थंकर अरिष्टनेमि और वासुदेव श्रीकृष्ण दोनो समकालीन ही नही, वरन् एक वशोद्भव भाई-भाई थे। दोनो अपने समय के महान् व्यक्ति थे, किन्तु दोनो की जीवन दिशाएं भिन्न-भिन्न रही हैं। एक धर्मवीर हैं तो दूसरे कर्मवीर हैं। एक निवृत्तिपरायण हैं तो दूसरे प्रवृत्तिपरायण।

हरिवशपुराण मे श्रीकृष्ण और अरिष्टनेमि का वश—वर्णन प्राप्त है।[1] उसमे श्रीकृष्ण को अरिष्टनेमि का चचेरा भाई उल्लिखित किया गया है। जैन और वैदिक परम्परा मे अन्तर यही है कि जैन परम्परा मे भगवान अरिष्टनेमि के पिता समुद्रविजय को वासुदेव का बडा भाई माना है।[2] वे दोनो सहोदर थे, जबकि वैदिक हरिवशपुराण मे चित्रक और वसुदेव को चचेरा भाई माना है। श्रीमद्भागवत म चित्रक का नाम चित्ररथ दिया गया है। वैदिक ग्रथों मे समुद्रविजय का ही अपर नाम चित्रक या चित्ररथ प्रतीत होता है।

महाभारत मे अरिष्टनेमि के लिए शोरिजिनेश्वर और तार्क्ष्य शब्दो का प्रयोग हुआ है।[3] तार्क्ष्य ने सागर को उपदेश दिया था कि मोक्ष का सुख ही सर्वोत्तम सुख है। बौद्ध ग्रथ लकावतार मे बुद्ध को भी अरिष्टनेमि कहकर उल्लिखित किया गया है।

तेईसवें तीर्थंकर पार्श्वनाथ का जन्म ईसा पूव लगभग 9-10वीं शताब्दी मे वाराणसी मे इक्ष्वाकुवश मे हुआ था। हमन जैकोबी ने बौद्ध साहित्य के आधार पर जैन परम्परा की प्राचीनता स्थापित की और यह सिद्ध किया कि पार्श्वनाथ महावीर के लगभग 250 वर्ष पूर्व हुए। श्रमण परम्परा के उद्भट प्रतिभाशाली तीर्थंकर *पार्श्वनाथ का विहार क्षेत्र आर्य और अनार्य* दोनो देश रहे हैं। दोनों ही देशो के निवासी उनके परम भक्त रहे हैं।

---

1 भगवान महावीर एक अनुशीलन—देवेन्द्र मुनि शास्त्री

2 महाभारत—149।50, 149।82, 288।4, 288।5-6

3 महापुराण—17।76, 13।128-59

उपनिषद साहित्य पर नेमिनाथ और पार्श्वनाथ की विचारधारा का विशेष प्रभाव पड़ा है। पार्श्वनाथ इतिहास चर्चित महापुरुष हैं। पार्श्वनाथ को पौर्वात्य और पाश्चात्य सभी इतिहासविदो ने ऐतिहासिक महापुरुष माना है। बुद्ध ने भी कुछ समय के लिए पार्श्वनाथ की परम्परा स्वीकार की थी। श्रमण सस्कृति ही नहीं अपितु वैदिक सस्कृति भी पार्श्वनाथ से अत्यधिक प्रभावित हुई तथा उन्होंने वैदिक सस्कृति के भौतिकवादी स्वर को आध्यात्मिकता का नया आलाप दिया।

उपनिषद साहित्य पार्श्वनाथ के पश्चात् निर्मित हुआ। उपनिषदो मे परा-विद्या और अध्यात्म का पक्ष पार्श्वनाथ के कारण प्रबल और मुखर हुआ। वस्तुत सम्पूर्ण उपनिषद साहित्य वैदिक विचारधारा के निकट नही है, उस पर श्रमण विचारधारा का प्रभाव स्पष्ट परिलक्षित होता है।

पार्श्वनाथ के पश्चात्, छठी शताब्दी ईसा पूर्व के महान् क्रान्तिकारी व्यक्तित्व महावीर ने मूलभूत समस्याओ के मौलिक समाधान पूर्वक धर्म को अधिक प्रभावक और व्यवस्थित ढग से प्रस्तुत किया। उन्होंने अनुभूत तत्त्वज्ञान का प्रस्तुतीकरण किया और समुचित सघ व्यवस्था की। उन्होंने व्यक्ति स्वातत्र्य को सामाजिक और धार्मिक धरातल पर प्रतिष्ठापित किया। महावीर सजग पुरुषार्थी थे। वे विशुद्ध प्रज्ञा के धना थे और सत्य के तलस्पर्शी साधक थे। पचयाम पर आधारित महावीर के जीवन दर्शन की निष्पत्ति अहिंसा है। महावीर से समग्र दार्शनिक, धार्मिक, नागरिक एव राजनैतिक क्षेत्र निरन्तर प्रभावित होते रहे हैं।

महावीर का चिन्तन आधुनिक चिन्तन के अधिक निकट दिखाई देता है। महावीर ने जनभाषा प्राकृत मे सारा उपदेश दिया। स्याद्वाद और अनेकान्त के रूप मे महावीर का योगदान विशेष उल्लेखनीय है।

महावीर के काल मे सोलह महाजन पद विद्यमान थे। उनका युग विशेष रूप से महत्वपूर्ण है क्योंकि यह वही समय था जबकि ईरान जरथुस्त्र, फिलिस्तीन मे जिरेमिया और ईजक्लि, चीन मे कन्फ्यूसियस और लाओत्से, यूनान मे पाइथागोरस, अफलातून और सुकरात प्रभृति उच्चकोटि के चितक अपना चिन्तन प्रस्तुत कर रहे थे तथा भारत वसुन्धरा मे पूर्ण कश्यप, मक्खलि-गोशाल, अजित केश कम्बलि, प्रक्रुध कात्यायन, सजय, वेलट्ठिपुत्त, गौतम बुद्ध और ज्ञातृपुत्र (निगण्ठनातपुत्र) एव अन्य विचारक अपने-अपने ढग से तात्कालिक ज्वलन्त दार्शनिक प्रश्नों का समाधान प्रस्तुत कर रहे थे।

जैन पुराणों मे तो आद्योपान्त समग्र श्रमण परम्परा ही विद्यमान है। इस दृष्टि मे महापुराण,[1] उत्तरपुराण, पुरुदेव चम्पू,[2] वासुदेव हिण्डी, हरिवंश-पुराण, आदिपुराण, त्रिषष्टि शलाका पुरुषचरित, पुराणसार, आदिनाथचरित्र, जम्बूद्वीप पण्णत्ति, तिलोय पण्णत्ति, पउम चरिय, उत्तराध्ययन सूत्र, स्थानांगसूत्र, भगवती सूत्र आदि विशेष उल्लेखनीय हैं।

---

1 पुरुदेव चम्पू—6:32

2 वसुदेव हिण्डी (प्रथम खण्ड, पृष्ठ 86)

## 20

# राष्ट्रीय एकता का मूर्तरूप · जम्बूद्वीप

—डा० तुलसीराम शर्मा

पुराण सर्व-जनसाधारण के लिए रचे गए थे—यह बात सर्व विदित ही है। पुराणों में वर्णित विषयों की सूची पर एक निगाह डालने से भी यह बात स्पष्ट हो जाती है कि पुराण का पाठक भारी-भरकम विषयों में जाना नहीं चाहता। उसकी केवल हल्के-फुल्के विषयों में ही रुचि है। पुराणों में वर्णित अनेक विषयों में जम्बूद्वीप वर्णन अत्यन्त प्रसिद्ध है।

यहाँ प्रश्न यह पैदा होता है कि जम्बूद्वीप वर्णन में जिन बातों की चर्चा की गई है, वहाँ से हम राष्ट्रीय एकता के सूत्र कैसे प्राप्त करते हैं। सबसे पहले यह समझना जरूरी है कि आज हम राष्ट्रीय एकता की बात ही क्यों करते हैं। इसका उत्तर यह है कि हमारे वर्तमान युग के विभिन्न प्रकार के दबावों ने हमारी राष्ट्रीय चेतना को इतना खण्डित कर दिया है कि हमारे लिए यह एक मजबूरी हो गई है कि हम राष्ट्रीय एकता की बात को नये सिरे से उठाएं। हम आम जनता को यह समझाएँ कि प्राचीनकाल में भी हमारा एक राष्ट्र-राज्य था और उसकी सीमाओं का निर्धारण जम्बूद्वीप के द्वारा ही होता था। यदि आज की शब्दावली में कहे तो एशिया के इस महान भू-भाग में जम्बूद्वीप के अतिरिक्त अनेक द्वीप भी थे। परन्तु पुराणों की दृष्टि में जम्बूद्वीप ही एक ऐसा द्वीप था जहां हमारी आशाओं-आकांक्षाओं की पूर्ति होती थी। पुराणों में जम्बूद्वीप की बहुत चर्चा की गई है। उन तमाम द्वीपों में जम्बूद्वीप ही ऐसा द्वीप था जहाँ हमारा मन अनेक अनेक जन्मों के बाद भी यहां ही रमना चाहता है। साधारण मानव तो क्या देवता भी इस लोक में जम्बूद्वीप में जन्म पाना एक पुण्यकारी बात मानते हैं। प्रश्न यहाँ पाप एवं पुण्य का नहीं है। प्रश्न यह है कि ऐसे लोगों ने पूर्व जन्म में कौन-से कार्य किये थे जिससे उनका जन्म इस भू-भाग में हुआ। इसका दूसरा विकल्प यह है कि भगवान् ने स्वयं उन लोगों पर प्रसन्न होकर उनको इस लोक में भेज दिया है। देवता तरस रहे हैं कि हम भी इस भारत के प्रांगण में जन्म ले सकें जिस जन्म द्वारा हमें उस

मुकुन्द की सेवा करने का अवसर मिल सकेगा। हमारी इच्छा ऐसे जन्म के लिए ही है।[1] एक ओर कल्पों तक की लम्बी आयु उपलब्ध है और दूसरी ओर एक क्षण भर वाली वह आयु श्रेयस्कर है जहाँ हमारा जन्म भारतवर्ष के इस द्वीप मे होगा क्योंकि क्षण भर वाली इस आयु मे तो अपने सत्कर्मों द्वारा हरि के उस अभय पद को प्राप्त कर सकेंगे।[2] जहा पर वैकुण्ठ को देने वाली अमृत चर्चा नही है, ऐसे साधु-सन्यासी नहीं हैं जो भागवत कथा मे रस लेते हो, जहाँ पर भागवत रस से ओतप्रोत यज्ञ एवं महोत्सवो का सम्पादन नही होता है, ऐसा स्वर्ग भी किसी काम का नही है।[3] भागवत पुराण ऐसी उक्तियो से परिपूर्ण है। ये सभी उक्तिया एक ऐसे तथ्य की ओर संकेत करती हैं जो भारत का भूमि-भाग हमारा अपना था और आज भी है। अनेक द्वीपो मे यह जम्बूद्वीप सर्वश्रेष्ठ है। इसका विस्तार नौ सौ योजन तक फैला हुआ था। यह हमारी कर्मभूमि एवं स्वर्ग तथा अपवर्ग को देने का साधन है।[4] यहा के निवासी इस द्वीप की नदियो का जल पीकर हृष्ट पुष्ट होते हैं।[5] मुनि लोग यहा पर तपश्चरण करते हैं। याज्ञिक यज्ञो को करते हैं। परलोक को ध्यान मे रखकर यहा के लोग दान देते हैं।[6] विष्णु पुराण की राय मे यह जम्बूद्वीप हमारी कर्मभूमि है। इसके अतिरिक्त अन्य सभी भूमियाँ भोग भूमिया हैं।[7] लोग अपने अच्छे कर्मों के द्वारा ही इस भू-भाग मे जन्म ग्रहण करते हैं।[8] इस द्वीप मे एक बार जन्म लेने से मन नही भरता, अब तो जन्म मिल चुका, न जाने अगले जन्म मे हम कहा होंगे ? यह चिन्ता है उस मानव को जो इस द्वीप मे बार-बार जन्म लेना चाहता है क्योंकि इसमे जन्म लेने वाले लोग इन्द्रियो से विहीन

---

1 भागवत पुराण 5, 19, 21, गोरखपुर, सवत् 2033 पृ०, 252.
2 भागवत् पुराण 5, 19, 23, पृ० 253
3 वही—पृ०, 263
4 विष्णु पुराण—2, 3, 2, दिल्ली, 1980, पृ०, 259
5 वही—पृ०, 263
6 वही—पृ०, 264
7 (i) विष्णु पुराण—2, 3, 22, पृ०, 264
अत्रापि भारतं श्रेष्ठं जम्बूद्वीपे महामुने।
यतो हि कर्मभूमिरेषा ततोऽन्या भोगभूमयः ॥
(ii) मार्कण्डेय पुराण 55, 22, कलकत्ता, 1962, पृ० 214
8 विष्णु पुराण, 2, 3, 24, पृ०, 264

नहीं होते हैं।[1] इस जम्बूद्वीप में ऐसे अनेक जनपद हैं जहाँ पर मनुष्य बहुत समय तक मृत्यु को प्राप्त नहीं होता है। यहाँ पर कोई आधियाँ एवं व्याधियाँ भी नहीं हैं। यहाँ पर हर समय सुख ही रहता है।[2] यहाँ के लोगों को भक्ष्य, भोज्य, पान एवं अन्य चीजों की कमी नहीं है। यहाँ के लोग इन सब वस्तुओं से प्रसन्न रहते हैं। यहाँ की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि यहाँ पर बीता समय मालूम ही नहीं पड़ता।[3] जम्बूद्वीप के सदर्भ में एक और बात भी यहाँ पर

कही गई है। यह वास्तव में विचारणीय है कि स्वर्ग एवं नरक किसी स्थान विशेष के नाम न होकर वे केवल हमारी मानसिक स्थिति के ही द्योतक हैं। स्वर्ग वह है जो हमारे मन को अच्छा लगता है। नरक इससे विपरीत है। अर्थात् जो हमारे मन को अच्छा नहीं लगता है। नरक पापकारक है तथा स्वर्ग पुण्यकारक है।[4] इस जम्बूद्वीप के लोग बहुत ज्ञानी पुरुष थे। उनको न केवल इस द्वीप से आत्मिक लगाव था परन्तु उनकी दुःख एवं सुख की अनुभूति मात्र कल्पना पर आधारित नहीं थी। जम्बूद्वीप के इन निवासियों का विचार था कि वास्तव में वस्तु एक ही है। वही वस्तु दुःख के लिए होती है, वही सुख का कारण बनती है। वही ईर्ष्या को जन्म देती है। उसी वस्तु के कारण क्रोध पैदा होता है। वस्तु का विशुद्ध वस्त्वात्मक रूप कहाँ होता है?[5] एक ही वस्तु कभी मन को अच्छी लगती है तो कभी वही वस्तु मन में दुःख पैदा करती है। कभी उसी वस्तु को लेकर मन में क्रोध पैदा होता है। वही वस्तु कभी-कभी मन में प्रमाद भी पैदा करती है।[6] यहाँ के निवासियों में एक प्रकार

1 विष्णु पुराण—2, 3, 26, पृ०, 265

2 वही—पृ०, 283-84
तेषु पुण्या जनपदाश्चिराच्च म्रियते जन।
नाधयो व्याधयो वापि सर्वकालसुख तत्॥

3 वही—2' 5, 9, पृ०, 295

4 वहीं—2, 6, 42, पृ०, 305
मन प्रीतिकर स्वर्गो नरकस्तद्विपर्यय।
नरकस्वर्गसज्ञे वै पापपुण्ये द्विजोत्तम॥

5 वही—2, 6, 33, पृ०, 305
वस्त्वेकमेव दुःखाय सुखायेर्ष्योद्भवाय च।
कोपाय यतस्तस्माद् वस्तु वस्त्वात्मक कुत॥

6 वही, 2, 6, 44, पृ०, 305
तदेव प्रीतये भूत्वा पुनर्दुःखाय जायते।
तदेव कोपाय तत प्रसादाय च जायते॥

की भावना थी जिसका नियंत्रण केवल मन द्वारा ही होता था। उनका विचार था कि संसार मे कोई भी चीज दुःखात्मक नही है। कुछ भी सुखात्मक नहीं है। दुःख एवं सुख केवल मन के परिणाम मात्र हैं। वे सब अपनी-अपनी परिस्थितियो मे विलक्षण प्रतीत होते हैं। केवल परिस्थिति ही सुख को दुःख मे भी बदल सकती है तथा परिस्थिति विशेष मे इससे विपरीत भी सम्भव है। यही इनकी विलक्षणता है।[1] जम्बूद्वीप के लोगो के लिए यह भारत भूमि कर्म-भूमि तो थी परन्तु वे कर्म के अतिरिक्त ज्ञान को सर्वश्रेष्ठ मानते थे। उनका विचार था कि ज्ञान ही परम ब्रह्म है। कभी-कभी ज्ञान भी बन्ध का कारण बनता है। यह सारा विश्व ही ज्ञानात्मक है। ज्ञान से बढ़कर कोई चीज नहीं है। ज्ञान की सीमा मे विद्या एवं अविद्या दोनो ही आती है।[2]

पुराणो मे वर्णित अनेक द्वीपो सहित जम्बूद्वीप का वर्णन अपनी एक विशिष्टता रखता है। यह वर्णन मात्र वर्णनात्मक न होकर हमारी धार्मिक एवं सामाजिक भावनाओ को स्पर्श करता है। यह विवरण एक द्वीप का वर्णन न होकर वहाँ के लोगो की वृत्तियो, भावनाओं एवं क्रियाकलापो का भी सूचक है। वर्णन को पढ़कर यह यह बात अपने आप मे काफी साफ हो जाती है कि यहाँ के निवासी इससे धार्मिक रूप से जुड़े हुए थे। धर्म उस काल का सबसे बड़ा प्रधान कारण था जो मानव मात्र को एकसूत्रता मे बाँधे रखता था। लोग अपने अपने विभिन्न धार्मिक कृत्यो का सम्पादन इस लोक मे इस आशा से करना चाहते थे कि आगे भी अगले जन्म मे इस भारत के भूमि-भाग अर्थात् जम्बूद्वीप में रहने का अवसर प्राप्त होगा। कर्मबन्ध की आशा इतनी बलवती थी कि वे इस भूमि भाग को जन्म-जन्मान्तर मे भी छोड़ने को तैयार नही थे। विभिन्न सम्प्रदायो में दीक्षित—शैव, शाक्त एवं वैष्णव सभी सम्प्रदाय के लोगों की हार्दिक इच्छा इसी लोक में निवास करने की थी। देवता भी इसी इच्छा से प्रेरित होकर यहाँ पर वास करने की कामना करते थे—यह सब हम ऊपर देख आये हैं। जम्बूद्वीप अपने आप मे एक राष्ट्र-राज्य के समान

1 विष्णु पुराण—2, 6, 45, पृ०, 306
तस्माद् दुःखात्मकं नास्ति न च किञ्चित् सुखात्मकं।
मनसः परिणामोऽयं सुखदुःखादिविलक्षण॥

2 वही—26, 46, पृ०, 306
ज्ञानमेव परं ब्रह्म ज्ञानं बन्धाय चेष्यते।
ज्ञानात्मकमिदं विश्वं न ज्ञानाद् विद्यते परम्।
विद्याविद्येति मैत्रेय ज्ञानमेवावधारय॥

ही था जिसकी राष्ट्रीय एकता की अभिव्यक्ति इन तमाम प्रकार के वर्णनों द्वारा होती है। यहाँ के निवासी जम्बूद्वीप के इन भूमि-भाग की नदियों, पर्वतों, वृक्षों, सरोवरों एवं अन्य धार्मिक स्थलों से भावनात्मक स्तर पर जुड़े हुए थे। इन द्वीप का वर्णन अधिकांश रूप में यहां के हेमकूट, हिमाद्रि आदि अनेक पर्वत, नदियाँ, वृक्षों एवं अन्य स्थलों को ही स्थापित करता है। यह सब मात्र जड़ पदार्थ न होकर जम्बूद्वीप के निवासियों के जीवन में इतने घुले-मिले हैं कि पुराणकार इनका वर्णन करते थकता ही नहीं है। जम्बूद्वीप की राष्ट्रीय एकता इन सभी स्थलों से भावनात्मक रूप में जुड़ी थी। यदि हम इन वर्णन को आज भी इसी दृष्टि से पढ़ें तो हम यह पाते हैं कि हमारा यह प्राचीन जम्बूद्वीप भारत की प्राचीन अखण्डता एवं राष्ट्रीय एकता का मूर्त रूप ही है।

21

# "देवीभागवतपुराण में शक्ति-तत्त्व दर्शन –राष्ट्रीय एकता के सन्दर्भ में"

—डा० श्रीमती शशि प्रभा 'कुमार'

श्रीमद्देवीभागवत[1] शाक्त धर्म का एक प्रमुख ग्रन्थ माना जाता है। इसमें शक्ति की सर्वोपरि प्रधानता को स्वीकार कर शक्ति तत्त्व का विस्तृत प्रतिपादन किया गया है। यहां शक्ति को 'देवी' भी कहा गया है व 'भगवती' भी—और इन्हीं दोनो नामो के आधार पर शक्ति की सर्वोच्च महिमापरक पुराण देवी-भागवत' का नामकरण हुआ। देवीभागवतपुराण के प्रारम्भ में ही कहा गया है कि त्रिलोकी मे चर-अचर जितने प्राणी हैं, उन सब मे विराजमान देवी ही आद्याशक्ति है। वही आदिशक्ति परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी वाणी के रूप मे विद्यमान है और वही ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव के द्वारा आराधित है।[2] वस्तुत वही ब्रह्मा की सृजनशक्ति, विष्णु की पालनशक्ति, शिव की

---

1 यद्यपि वैष्णव मतानुसार इसे महापुराण नही, एक उपपुराण माना जाता है किन्तु इसमे महापुराण के सभी लक्षण पूर्णत विद्यमान हैं। अत इस विषय मे बहुत विवाद है कि वैष्णव भागवत पुराण को महापुराण माना जाये या देवीभागवत पुराण को/द्रष्टव्य —

(अ) Goyal, S R, A Religious History of Ancient India, Vol II, p 295

(आ) Lalve, P G, Studies in the Devi Bhagawata, p 25 34

(इ) Kumar, Pushpendra, Śakti Cult in Ancient India, p 42-52

2 "पश्यन्ती मध्यमायो तनु भगवती वैखरी वर्णरूपा।
सास्मद्वाच प्रसन्ना विधिहरिगिरिशाराधिताल करोतु॥"
दे० भा० मा० 1 1 3

संहारशक्ति, सूर्य की प्रकाशन शक्ति और अग्नि की ज्वलनशक्ति है।[1] शकर, इन्द्र, अग्नि एव पवन—ये सब स्वतन्त्ररूप से अपने-अपने कार्य का सम्पादन नहीं कर सकते किन्तु जब वह आद्याशक्ति इन्हें सहयोग देती है, तभी ये अपने-अपने कार्य मे सफल होते हैं। इन कार्य कारणो मे यही प्रत्यक्ष सिद्ध होता है कि वह शक्ति ही सर्वोपरि है। सम्पूर्ण शास्त्रो से भी यही बात निश्चित होती है कि शक्तिहीन पुरुष चेष्टारहित हो जाता है। अतएव सम्पूर्ण जगत् में शक्ति को ही सर्वोपरि समझना चाहिए।[2]

भारतीय सस्कृति में शक्ति-उपासना की परम्परा अत्यन्त प्राचीन है। 'सर्वं शाक्तमजीजनत्' इस उक्ति के अनुसार समस्त सृष्टि शक्ति से ही उत्पन्न है और सृष्टि के आदि मे केवल यह शक्ति ही थी—"सैषा परा शक्ति।[3] ब्रह्मसूत्र मे भी कहा गया है—'सर्वोपेता तद्दर्शनात्'।[4] अर्थात् वह पराशक्ति सर्वसामर्थ्य से युक्त है क्योंकि वह प्रत्यक्ष दिखाई देता है। उस ब्रह्मरूप चेतन शक्ति के दो भेद हैं—एक निर्गुण और दूसरा सगुण। इसी आधार पर देवीभागवत मे भी भगवती को निर्गुण-सगुण, उभयरूपात्मिका स्वीकार किया गया है।[5] उसी ब्रह्मस्वरूपा चितिशक्ति को आप्तपुरुषो ने विभिन्न दृष्टियो से वर्णित किया है—कुछ लोग इसे तप कहते हैं, कुछ तम और कुछ अन्य ज्ञान, माया या प्रधान, प्रकृति, शक्ति, अजा, विमर्श या अविद्या नाम से प्रकट करते हैं।[6] शक्ति तत्त्वत एक ही है, किन्तु आराधको के गुण-कार्य भेद से उसके महाकाली, महालक्ष्मी, महासरस्वती या शिव, विष्णु और ब्रह्मा के समानधर्मा रूप हो जाते हैं। वेदो ने देवी को ओंकार की अर्धमात्रा तथा गायत्री मे प्रणव माना है।[7] स्वय देवी ने हिमालय को सम्बोधित करते हुए कहा है कि पहले

---

1 दे० भा० 1 8 28-30

2 वही 1 8 37-39

3 बह्वृचोपनिषद्

4 ब्र० सू० 21

5 "निर्गुणा सगुणा चेति द्विधा प्रोक्ता मनीषिभि ।
सगुणा रागिभि सेव्या निर्गुणा तु विरागिभि ॥ दे० भा० 1 8 40

6 'केचित् ता तप इत्याहुस्तम केचिज्जड परे ।
ज्ञान माया प्रधान च प्रकृति शक्तिमप्यजाम् ॥
विमर्श इति ता प्राहु शैवशास्त्रविशारदा ।
अविद्यामितरे प्राहुर्वेदतत्त्वार्थचिन्तका ॥—वही 7.32 10

7 वही० 1 5 52

केवल मैं ही थी, दूसरी किसी वस्तु की सत्ता नहीं थी—उस समय मेरा रूप सत्, चित् एवं आनन्दमय परब्रह्म था।[1]

भारतीय दर्शन में भी आद्याशक्ति के रूप में प्रकृति को ही माना गया है। त्रिगुणात्मिका प्रकृति उसी शक्ति के बल से सृष्टि के समय विकासोन्मुख होती है और पुरुष से उसका संयोग भी शक्ति के द्वारा ही होता है। अतः शक्ति का जगत् में अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान है। 'एक एव द्विधा जातः'—सामवेद के इस वचन द्वारा भी यही संकेत मिलता है कि ईश्वर ने स्वयं को प्रकट करने के लिए प्रकृति और पुरुष—इन दो भागों में विभक्त किया। देवीभागवत पुराण में इसी भाव का विस्तार किया गया है। तदनुसार, ईश्वर ने जो स्त्री-तत्व प्रकट किया, उसे ही माया, महामाया या शक्ति कहते हैं। उसका और ब्रह्म का स्वभाव एक माना गया है। प्रकृति ब्रह्म से उत्पन्न एवं उसके सब गुणों से युक्त है। सृष्टि के विस्तारहेतु प्रकृति ने ही स्वयं को देवी के रूप में प्रकट किया।

आद्याशक्ति वह देवी भगवती सर्वचैतन्यरूपा अर्थात् सर्वात्मस्वरूपा है, सबका प्रत्यक् चैतन्य आत्मस्वरूप ब्रह्म वही है।[3] धर्मी परब्रह्म है, और धर्म उस परब्रह्म की ज्ञान, इच्छा व क्रियारूप शक्तियाँ हैं। इच्छा ही बल है और वही शक्ति है। उसी से विश्व की उत्पत्ति, स्थिति और संहार कार्य चलते हैं। स्वयं देवी ने स्पष्ट शब्दों में घोषित किया है कि मुझमें और परब्रह्म में सदा एकता है, कभी भेद है ही नहीं। जो परब्रह्म है, वही मैं हूँ और जो मैं हूँ, वही परब्रह्म है।[4]

यद्यपि अपने शुद्ध, पारमार्थिक स्वरूप में ब्रह्म स्त्री, पुरुष या नपुंसक में से कुछ भी नहीं है[5], तथापि व्यावहारिक दृष्टि से वह चिति, भगवती, देवी, शक्ति आदि स्त्री वाची शब्दों से, आत्मा पुरुष, भगवान्, देव आदि पुल्लिंग शब्दों से

1 'अहमेवास पूर्वं हि नान्यत् किञ्चिन्नगाधिप।'—दे०भा० 7 31 2
2 'सर्वं खल्विदमेवाहं नान्यदस्ति सनातनम्।'—वही० 1 15 52
3 'सर्वचैतन्यरूपां तामाद्यां विद्यां च धीमहि।
बुद्धिं या नः प्रचोदयात्।'—वही 1 1 1
4 'सदैकत्वं न भेदोऽस्ति सर्वदैव ममास्य च।
योऽसौ साऽहमहं योऽसौ भेदोऽस्ति मतिविभ्रमात्॥'—वही० 3 6 2
5 'न स्त्री न पुमानेषा नैव चेयं नपुंसकम्'—गुह्यकाली उपनिषद् 65

तथा ब्रह्म, ज्ञान आदि नपुसकलिंग शब्दों मे व्यवहृत होता है वस्तुत निगु ण उपासक की दृष्टि मे तो ब्रह्म न स्त्री है न पुरुष, वह निर्विशेष आत्मारूप ही है[1] किन्तु सगुण उपासक की दृष्टि मे तो रसरूप वही शक्ति किसी के लिए स्त्रीरूप मे, किसी के लिए पुरुषरूप मे, किसी के लिए कुमाररूप मे और किसी के लिए कुमारीरूप में स्वय को प्रकट करती है।[2] अत केवल उपासको की भावना के आधार पर ही निर्विशेष, निर्गुण, निराकार ब्रह्म मे भिन्न-भिन्न रूपो की कल्पना की जाती है[3], अन्यथा असख्य ब्रह्माण्डो के उत्पादन, पालन तथा सहार करने की 'शक्ति' से सम्पन्न तत्त्व ही 'ब्रह्म' है। हमारे आत्मदर्शी उपनिषत्कार ऋषियो के अनुसार भी ब्रह्म मे अन्तर्निहित शक्ति ही सृष्टि का कारण है, वही समस्त कारणो की सचालक अन्तश्चेतना है।[4] वही पराशक्ति है जो सगुण व निर्गुण ब्रह्म से सर्वथा अभिन्न है।

देवी भागवतपुराण मे परब्रह्म के इन दोनो ही रूपो को 'शक्ति' नाम से निर्दिष्ट किया गया है। इसी सर्वव्यापी, चिन्मय पराशक्ति का, जो सगुण और और निर्गुण, साकार और निराकार, दोनों है, शाक्तजन विश्व का चेतन कारण समझते हैं तथा उसे वेदान्त प्रतिपादित ब्रह्म से अभिन्न मानते हैं। उपनिषद् के शब्दो में जो जगत् के निमित्त और विवर्तोपादानकारण सच्चिदानन्द परब्रह्म की स्वाभाविक पराशक्ति है[5] वही देवी भागवतपुराण की प्रतिपाद्य शक्ति है। किन्तु उल्लेखनीय है कि ब्रह्म की यह शक्ति अपने आश्रय से अलग नही है। शक्ति और शक्तिमान मे वह्नि तथा दाहकता-शक्ति के सदृश सर्वदा अभेद बना रहता है।[6] शक्ति मे रहित भगवान् कभी शक्तिमान् नहीं हो सकते एव शक्तिमान् से रहित शक्ति नहीं हो सकती। इसीलिए इन्हें सर्वथा स्वतन्त्र दो तत्त्व नहीं माना जा सकता। भगवान् शब्द का बीज है 'भग' और

---

1 'अतएव हि योगीन्द्रै स्त्रीपुम्भेदो न गण्यते।'—दे० भा० ▪ 1 11

2 त्व स्त्री त्व पुमानसि त्व कुमार उत वा कुमारी।'—श्वेता० 5 10
तथा—सा च स्त्री सा च पुमान् सा कुमार सा कुमारिका।
—गुह्यकाली उप०

3 'उपासकाना कार्यार्थं ब्रह्मणो रूपकल्पना।'—रा० पू० ता० उ० 1 7

4 देवात्मशक्ति स्वगुणैर्निगूढाम्।'—श्वेता० 1 3

5 'पराऽस्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते।' वही०

6 'शक्तिश्च शक्तिमद्रूपाद् व्यतिरेक न वाञ्छति।
तादात्म्यमनयोर्नित्य वह्निदाहिकयोरिव॥'—शक्तिदर्शन

'भग' का अर्थ ही है 'शक्ति'। अत शक्ति से ही वह अद्वितीय ब्रह्म सद्वितीय हो जाता है। शाक्त ग्रन्थो मे तो यहाँ तक कहा गया है कि शिव मे जो इकार है, वह शक्ति का ही सूचक है। इस शक्ति के बिना तो शिव भी शव की भाँति निष्क्रिय हो जाते हैं।[1] इसीलिए शिव-शक्ति का साम्य या समभाव ही अद्वैत है और इन दोनो का वैषम्य ही द्वैत। इससे यह सकेत भी मिलता है कि किसी भी शिव या मगल कार्य के लिए शक्ति अनिवार्य है। अत शिव और शक्ति को तो अभिन्न माना ही गया है[2], शक्ति को प्रकृति एव पुरुष—इन दोनो का भी प्रतीक माना गया है तथा इन दोनो मे कोई अन्तर नही माना गया। जैसे दाहिका शक्ति अग्नि मे पृथक् नही है वैसे ही शक्ति या परम प्रकृति परम पुरुष से अभिन्न है।[3]

यही आद्याशक्ति (या परम प्रकृति) शाक्त सम्प्रदाय की आराध्या है। पौराणिक शक्तिवाद ने देवी के इस स्वरूप मे उच्चतम दार्शनिक सिद्धान्तो को भी आत्मसात् कर लिया है। इसीलिए देवीभागवत पुराण म शक्ति अपनी सात्विकी, राजसी एव तामसी शक्तियो के साथ स्वतन्त्र सत्ता के रूप मे दर्शाई गई है। वह शिव या विष्णु की पत्नी नही, अपितु सृष्टि, स्थिति एव सहार करने वाली महाशक्ति है।[4] यहाँ देवी को 'महामाया' एव 'ब्रह्मविद्या' दोनों नामो से अभिहित किया गया है।[5] ससार की रचना करते समय वे योगमाया, महामाया या विष्णुमाया है जो ससारी मनुष्य को भ्रमित करने वाली शक्ति हैं, जिन्हे केवल ब्रह्मविद्या की सहायता से ही जीता जा सकता है। दार्शनिक दृष्टि से इसका तात्पर्य यही है कि ससार मे केवल एक ही शक्ति है जो सर्वत्र व्याप्त है। केवल ससारी, मनुष्यो की दृष्टि मे वही महामाया है और मुमुक्षु जीवो की दृष्टि मे वही ब्रह्मविद्या है जो तीनो गुणो से परे है। वही सब जीवित व्यक्तियो का प्राण है, वही बुद्धि, लक्ष्मी, शान्ति, श्रद्धा, मेधा और स्मृति है।[6]

---

1 शिव' शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्त प्रभवितुम्।
न चेदेव देवो न खलु कुशल स्पन्दितुमपि।'—सौन्दर्यलहरीस्तोत्र

2 शिवस्याभ्यन्तरे शक्ति शक्तेरभ्यन्तरे शिव।
अन्तर नैव पश्यामि चन्द्रचन्द्रिकयोरिव॥'—शाक्तागम

3 दे० भा० 9 38 28

4 वही० 1 2 5

5 वही० 1 5 51

6 वही 1 5 54

यह आदिशक्ति ही इस सृष्टि का प्रधान कारण है। वही पृथ्वी, जल, तेज, वायु एव आकाश—इन पचतत्वो का भी कारण है और रूप, रस, गन्ध, स्पर्श एव शब्द का भी हेतु कही गई है। वही सृष्टि का निमित्त भी है और उपादान भी—अन्य सब कारण तो केवल नाम मात्र के हैं।[1] ऐश्वर्य तथा पराक्रमस्वरूपा एव इन दोनो को प्रदान करनेवाली शक्ति नित्य के व्यावहारिक जीवन में विपत्तियो को दूर करने वाली है।[2] यह महाशक्ति ही शारीरिक विकार, मोह, अहकार, आलस्य, राग-द्वेष तथा वासना के प्रतीक मधु-कैटभ, महिषासुर, शुम्भ निशुम्भ, धम्रलोचन, चण्ड-मुण्ड तथा रक्तबीज आदि असुरो का लीला ही लीला मे विनाश कर देती है। यही देवी अपने तृतीय नेत्र से ज्ञान की वर्षा कर ज्ञानियो को अमृत प्रदान करती है। स्वय देवी अपने अवतार का प्रयोजन बताते हुए कहती हैं कि श्रेष्ठ पुरुषो की रक्षा करना, वेदो को सुरक्षित रखना ही मेरे कार्य हैं जो अनेक अवतार लेकर मेरे द्वारा किये जाते हैं। प्रत्येक युग मे मैं ही उन-उन अवतारो को धारण करती हू।[3]

देवीभागवतपुराण के सप्तम स्कन्ध मे देवी गीता प्रकरण के अन्तर्गत शक्ति के विराट, आध्यात्मिक स्वरूप को प्रकट किया गया है। यहा भी उस मातृरूपा उपास्य देवी को परब्रह्म, शुद्ध चैतन्य या आत्मा कहा गया है। उसी की एक शक्ति के रूप म माया का वणन है। 'माया' एक सद्रूप तत्व है जो सदा ब्रह्म या आत्मा म रहता है, जैसे—अग्नि मे उष्णता, किन्तु यह ब्रह्म के वास्तविक रूप को ढक लेती है। यही माया ब्रह्म के साथ मिलकर जगत् का निमित्त एव उपादान कारण है। यही प्रधान, प्रकृति, शक्ति या अविद्या है, शैवजन इसे ही 'विमर्श' कहते हैं। ब्रह्म मे इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रिया-शक्ति तीनो हैं—वह इन तीनो के साथ माया की सहायता से सृष्टि करता है। माया मे सत्व, रज और तम तीनो गुण हैं। माया मे प्रतिबिम्बित ब्रह्म ही 'ईश्वर' है और अविद्या मे प्रतिबिम्बित ब्रह्म 'जीव'। स्थूल, सूक्ष्म और कारण शरीर—तीनो अविद्या से ही जन्म लेते हैं। सूक्ष्म शरीर मे अवच्छिन्न

---

1 दे० भा० 4 15 85

2 'ऐश्वर्यवचन शश्च क्ति पराक्रम एव च।
तत्स्वरूपा तयोर्दात्री सा शक्ति परिकीर्तिता।'—वही० 9 2 10

3 'साधूना रक्षण कार्यं हन्तव्या येऽप्यसाधव।
वेदसरक्षण कार्यमवतारैरनेकश।
युगे युगे तानेवाहमवतारान् बिभर्मि च।' —वही 5 15 22-23

आत्मा तैजस है, स्थूल शरीर में अविच्छन्न आत्मा विश्व है, माया से उपहित एवं सत्व में निर्मित ब्रह्म ईश्वर है, अविच्छिन्न नामों एवं रूपों से सीमित ब्रह्म सूत्रात्मा है और स्थूल विश्व में सीमित ब्रह्म विराट है। ब्रह्म की शक्ति से प्रेरित ईश्वर ने जीवात्माओं के भोग के लिए इस संसार की सृष्टि की है। अतः यह विश्व ब्रह्म की माया से निर्मित एक काल्पनिक रचना है।[1] जीव ज्ञान एवं भक्ति दोनों के द्वारा मोक्ष की प्राप्ति कर सकता है—इनमें से भी भक्ति मुक्ति का सरल उपाय है, चूँकि यह मानसिक होती है, इसमें शरीर को कष्ट नहीं होता।[2] भक्त स्वयं को देवी अम्बिका से तादात्म्य अनुभव करता करता है, अन्य कुछ भी नहीं सोचता व चाहता, यही परा भक्ति कही गई है। अद्वैत वेदान्त में ब्रह्म एवं जीव को मानि शाक्त मत में भी भक्त को अपने आप को देवी के रूप में ही अनुभव करना होता है। उसे अपना एवं देवी का ऊपरी भेद मिटाना होता है—'तत्त्वमसि' व 'सोऽहं' आदि अद्वैतपरक महावाक्यों के समान यहां भी 'अहं देवी नास्मि' आदि महावाक्य दृष्टिगत होते हैं।[3]

देवी के विराट्-स्वरूप वर्णन में आकाश को देवी का मस्तक, चन्द्रमा और सूर्य को नेत्र, दिशाओं को कान, वेद को वाणी, वायु को प्राण तथा विश्व को हृदय कहा गया है। देवी का यह विराट् स्वरूप बड़ा ही भयावह प्रतीत होता है। हजार मस्तक, हजार नेत्र और हजार चरणों से वह विराट् विग्रह सम्पन्न था। उनके इस रौद्र रूप को देखकर देवता भी भयभीत होकर हाहाकार करने लगे थे और उन्होंने देवी से यही प्रार्थना की थी कि वे अपना यह अलौकिक रूप विलीन करके सुन्दर, सौम्य रूप ही प्रदर्शित करें।[4]

देवीभागवतपुराण की प्रधान देवी 'श्री भुवनेश्वरी' कही गई हैं जो मणि-द्वीप में रहती हैं। वे प्रकृति भी हैं और पुरुष भी। वे ही नित्य योगमाया हैं जो परा अङ्कुश, वरदान तथा अभय की मुद्रा को धारण करती हैं। यहां एक स्थल पर उन्हें हंसवाहिनी और चारों वेदों को धारण करने वाली कहा गया है, जो सरस्वती का चित्रण प्रतीत होता है, किन्तु वहीं उन्हें 'त्रिनेत्रा'

1 दे० भा० 7 32 48 50
2 वही० 7 37 2-3
3 Kumar, Pushpendra, Śakti Cult in Ancient India, p 61
4 दे० भा० 7 34 52-54

भी कहा गया है जो दुर्गा का प्रतीक है।[1] श्री भुवनेश्वरी उच्चतम सत्ता या शुद्ध चैतन्यस्वरूपा हैं, जिनमें माया रहती है। यह विश्व या ब्रह्माण्ड ही माया है और इसकी अधिष्ठात्री देवी माया की भी स्वामिनी है, जिन्हें भुवनेश्वरी कहा गया है। अन्य कोई भी देव इस माया को हटा नहीं सकता। जैसे अन्धकार केवल सूर्य, चन्द्र या अग्नि से ही मिटाया जा सकता है, उसी भांति माया को केवल माया की अधीश्वरी देवी ही मिटा सकती हैं।[2] इस भांति इस पुराण में मणिद्वीप एवं उसमें रहने वाली देवी का वर्णन तो सर्वथा नवीन है ही, यहाँ एक अतिरमणीय ढंग से देवी के सभी रूपों—सौम्य एवं उग्र, वरदा तथा संहारयित्री, भय को भगानेवाली तथा राक्षसों की नाशयित्री—का समन्वय भी कर दिया गया है। देवी के सौम्य चित्रण में उन्हें दयामयी, ममतामयी, भगवती, अम्बिका और संसार की माता कहा गया है जिसकी आराधना के बिना मुक्ति नहीं मिलता[3] और उनके रौद्र चित्रण में उन्हें काली, चण्डिका और भ्रामरी[4] के रूप में वर्णित किया गया है जो अपने भयानक रूप से दुष्टों का नाश करती है।

देवीभागवतपुराण में देवी की महिमा का विशेष वर्णन किया गया है किन्तु इसके साथ ही यहाँ तात्त्विक एकत्व के प्रतिपादन और समन्वय का विशेष ध्यान रखा गया है। एक ही परात्पर शक्तिमान् की विभिन्न शक्तियाँ समस्त लीला-कार्य सम्पादन करती रहती हैं। वह परात्पर ब्रह्म पराशक्ति की प्रेरणा से ही शक्तियों के द्वारा कार्य करवाता है। अतः शक्ति सम्पूर्ण जगत् की आत्मा है और चेतन-अचेतन सबका कारण है। दृश्यमान भेद केवल नाम का है।[5] वस्तुतः यहाँ अत्यन्त काव्यात्मक एवं रोचकता पूर्ण ढंग से न केवल देवी के सभी रूपों—लक्ष्मी, सरस्वती, काली, गंगा, गायत्री, गौ, प्रकृति, माया व ब्रह्मविद्या—का समन्वय प्रस्तुत किया गया है अपितु शैव, वैष्णव, सौर एवं गाणपत्य—भारतीय धर्म के इन सब सम्प्रदायों का भी समन्वय कर दिया गया है, चूंकि शिव, विष्णु, सूर्य एवं गणपति—सभी अपनी-अपनी शक्तियों से ही शक्तिमान् एवं उपास्य बनते हैं। अन्य शब्दों में शक्ति तत्त्व ही इन

1 दे० भा० 6 8 57-60
2 वही० 6 31 51-55
3 वही० 2 6 34-35
4 वही० 10 13 109-115
5 शर्मा, नीलकमल, प्राचीन भारत में शक्ति पूजा, पृ० 200-201

सभी देवताओं का प्राण है, इसलिए कहा गया है कि सभी द्विज शाक्त ही हैं, न तो वे शैव हैं और न ही वैष्णव, क्योंकि वे सब परम अविनाशिनी शक्ति-स्वरूपा गायत्री की उपासना तो करते ही हैं।[1] गायत्री से बढ़कर न कोई धर्म है, न तपस्या, न देवता है और न भजने योग्य ही है। गायत्री शरीर की रक्षा करती है, अतएव इसे 'गायत्री' कहते हैं। वही गायत्री इस देवीभागवत में अपने रहस्यों सहित विद्यमान है।[2]

साराशत, देवीभागवतपुराण मे शक्ति को ही नित्य एव सब कारणों का अन्तिम कारण कहा गया है क्योंकि सभी व्यक्तियों मे यह शक्ति अवश्य रहती है और शक्तिविहीन व्यक्ति मृतकतुल्य होता है।[3] शक्ति की उपासना इस पुराण में तीन प्रकार से बताई गई है—

(अ) एक तो परब्रह्म और शक्ति का अभेद मानकर परब्रह्म रूप से ही शक्ति को उपास्य माना गया है।

(आ) दूसरे, उसी परब्रह्म की शक्ति (माया आदि) मानकर उसका वर्णन किया गया है।

(इ) तीसरे, उस शक्ति के भिन्न-भिन्न रूप (लक्ष्मी, सरस्वती, काली आदि) मानकर उन रूपों का परब्रह्म से ही साक्षात सम्बन्ध माना गया है।[4]

इस शक्ति के प्रकाशन हेतु भी देवीभागवतपुराण मे दो मार्ग अपनाये गये हैं। एक दृष्टि से तो वह ज्ञानशक्ति, क्रियाशक्ति एव अर्थशक्ति मानी गई है। इन्हीं तीन शक्तियों के माध्यम से यह पचतत्वों एव अन्य इकाईयों को जन्म देती है। दूसरी ओर, उस शक्ति के ये ही तीनों रूप सत्व, रज एव तम

---

1 सर्वे शाक्ता द्विजा प्रोक्ता न शैवा न च वैष्णवा ।
आदिशक्तिमुपासन्ते गायत्री वेदमातरम् ॥ दे० भा० 11 21 6

2 'न गायत्र्या परो धर्मो न गायत्र्या परं तप ।
न गायत्र्या समो देवो न गायत्र्या परो मनु ॥
गातार त्रायते यस्माद् गायत्री तेन सोच्यते ।
सात्र भागवते देवी सरहस्या प्रतिष्ठिता ॥ वही 1 5 94 95

3 'वर्तते सवभूतेषु शक्ति सर्वात्मना नृप ।
शववच्छक्तिहीनस्तु प्राणी भवति सर्वदा ॥'—वही 5 34 55-56

4 चतुर्वेदी, गिरिधर शर्मा, पुराण-परिशीलन, पृष्ठ 89

इन तीन गुणो के समकक्ष माने गये हैं। इस प्रकार, शक्ति एव प्रकृति का भी द्विविध समन्वय कर दिया गया है—कहीं तो शक्ति को सृष्टि के मूल सर्जक तत्व प्रकृति के साथ तदात्म कहा गया है और कहीं उसी प्रकृति के तीन गुणो के साथ जोड दिया गया है। अपनी सात्विकी प्रकृति मे वह महालक्ष्मी है, राजसिकी प्रकृतिक मे महासरस्वती है और तामसिकी प्रकृति में महाकाली है।[1] 'प्रकृति' पद का निर्वचन देवीभागवत पुराण मे इस प्रकार किया गया है—

प्र=सत्वगुण

कृ=रजोगुण

ति=तमोगुण[2]

अत वही शक्ति, जो इन तीनो गुणो की स्वामिनी है, सृष्टि के आदि में प्रधान तत्व है। यद्यपि वह इन तीनों गुणो का आधार है, फिर भी इनसे परे है। इस भाति, देवीभागवतपुराण मे देवी की त्रिविध एकता स्थापित की गई है—

| | | |
|---|---|---|
| माया | प्रकृति | शक्ति |
| सत्व | रजस् | तमस् |
| तटस्थ शक्ति | प्रच्छन्न शक्ति | सक्रिय शक्ति |

अपने सात्विक रूप मे वह माया या योगमाया प्रतीत होती है। अपने राजस रूप मे वह प्रकृति है जो सृष्टि की कर्त्री है तथा अपने तामस रूप मे वही तामसी शक्ति है जो दानवो के संहार में सलग्न है। अत इस पुराण में शक्ति को मानवीकृत रूप मे 'आकर्षण' एव 'विकर्षण' दोनो ही पक्षो मे चित्रित किया गया है। भक्तजन उसके रहस्यमय स्वरूप से उसकी ओर आकृष्ट होते हैं एव दुष्टजन उसके भयानक रूप से डरकर उसी के द्वारा विनष्ट किये जाते हैं। अन्य सब दिव्य शक्तियां उसी देवी के ही प्रकाशन हैं। इस प्रकार, उस देवी के सर्वशक्तिमान् स्वरूप के प्रति समर्पण भागवत भक्ति का ही

1 तस्यास्तु सात्विकी शक्ती राजसी तामसी तथा।
महालक्ष्मीसरस्वत्यो महाकालीति या स्त्रिय ॥—दे० भा० 1 2.20

2 वही 9 1 6

अनिवार्य रूप के प्रतीत होता। है। इस दृष्टि से, देवीभागवत शक्ति मे भक्ति का प्रचार करता है।[1]

दार्शनिक दृष्टि से विश्लेषण करने पर व्यक्त होता है कि यहा साख्य के द्वैतवाद या वेदान्त के अद्वैतवाद या दोनो का ही प्रतिपादन है। कभी-कभी तो ये दोनों सिद्धात एक ही सत्य के दो पक्षो के रूप मे प्रकट किये गये हैं। मीमासक दार्शनिक 'सामर्थ्य सर्वभावाना शक्तिरित्यभिधीयते। कहकर शक्ति नाम का एक अतिरिक्त पदार्थ स्वीकार करते हैं—देवीभागवतपुराण की शक्ति के रूप मे उसी का साकार, मानवीकृत रूप हमारे सामने आता है। शक्तिमान् परस्पर भिन्न हैं या अभिन्न—इस विषय मे मीमासको और नैयायिको मे बडा मतभेद है। नैयायिको का कहना है कि शक्ति कोई पृथक् पदार्थ नही, वह शक्तिमान् से अभिन्न उसी की सामर्थ्यविशेष है। अत इस दृष्टि मे देवीभागवत मे वर्णित शक्ति-तत्व न्याय मत का पोषण करता प्रतीत होता है, चूंकि यहाँ भी शक्ति को शक्तिमान से अभिन्न ही माना गया है।

अत शक्ति के स्वरूप के विषय मे तो दार्शनिको एव पौराणिको मे मतभेद हो सकता है किन्तु शक्ति के महत्व को वे दोनो ही समान रूप से स्वीकार करते हैं। वस्तुत शक्ति की महिमा तो प्रत्येक व्यक्ति जानता व मानता है, किन्तु उसके शुद्ध स्वरूप को नही पहचानता अत स्वय को अशक्त, असहाय समझता है। 'शक्तिक्रीडा जगत्सर्वम्' के अनुसार विश्व मे जितने भी जड-चेतन पदार्थ हैं, उन सभी मे कोई न कोई शक्ति अवश्य होती है। अत शक्ति तो विश्वमय है। सत्, चित्, आनन्दरूपा शक्ति अपनी सर्वव्यापकता से सदा, सर्वत्र, एकरस विराजमान है। चितिशक्ति, चिच्छक्ति, दैवी शक्ति, परा शक्ति, ब्रह्म, आत्मा—सब उसी के पर्याय हैं। इसलिए देवताओ और दानवो सभी के लिए वह 'पराशक्ति' आराध्या है।[2]

वस्तुतत 'शक्ति' ही ससार मे श्रेष्ठता व महत्ता का मानदण्ड है। शक्ति रहित व्यक्ति कितना भी महत्वपूर्ण क्यो न हो, स्वय को प्रतिष्ठित नहीं

---

1 Lalye, P G , Studies In the Devi Bhagawata, pp 166-167

2 आराध्या परमा शक्ति सर्वैरपि सुरासुरैं।
नात परतर किञ्चिदधिक भुवनत्रये॥
सत्य सत्य पुन सत्य वेद शास्त्रार्थनिर्णये।
पूजनीया परा शक्तिर्निर्गुणा सगुणाथवा॥ —दे० भा० 1 9 86 87

कर सकता। अत शक्ति—पूजा सदा, सर्वत्र ही किसी न किसी रूप मे होती आई है किन्तु भारतीय संस्कृति मे तो 'शक्ति' को देवी पदवी प्राप्त है क्योंकि सभी आस्तिक भारतीय ईश्वर या किसी अन्य रूप मे उसकी 'शक्ति' को तो स्वीकार करते ही हैं। देवीभागवतपुराण मे इसी शक्ति को सर्वोच्च उपास्या महाशक्ति के रूप मे चित्रित किया गया है। शक्ति के इस महिमामय स्वरूप का मूलबीज या आदिसंकेत तो ऋग्वेद के वागाम्भृणी सूक्त मे ही प्रतीत होता है, जहा आम्भृण ऋषि की कन्या वाक्‌शक्ति धनदात्री, ज्ञानदात्री, सर्वव्यापी तथा सब प्राणियो मे अभीष्ट कही गयी है। उसी ने आकाश को उत्पन्न किया है, वही समस्त संसार मे विस्तीर्ण है और द्युलोक को भी स्पर्श करती हैं। प्रवाहशील वायु की भांति वह भुवन-निर्माण करती हुई गतिमान है, वही परमतत्व है।[1] केनोपनिषद् की उमा हैमवती भी 'शक्ति' तत्व के लिए आधारभूत पृष्ठभूमि प्रस्तुत करती है, क्योंकि वही अहंकारग्रस्त देवताओं को परमसत्ता की शक्तिमत्ता का ज्ञान कराती है। वहाँ उसे हैमवती तो कहा गया है किन्तु हिमालय से उसका कोई सम्बन्ध नही, अपितु वह 'प्रकृति' का ही प्रतीक प्रतीत होती है। इसी भांति, श्वेताश्वतर उपनिषद् के चतुर्थ अध्याय मे त्रिगुणात्मिका प्रकृति और माया की अभिन्नता का निरूपण करते हुए कहा गया है कि प्रकृति ही माया है और महेश्वर उसके अधिष्ठाता।[2]

अत वेद एव उपनिषदो मे बीजरूप मे संकेतित ये विचार ही वेदान्त एव साख्य के दार्शनिक सिद्धान्तो के रूप मे शाक्तमत एव तदनुसार देवी-भागवतपुराण मे पल्लवित होते दिखाई देते हैं। भारत मे धर्म एव दर्शन सदा अभिन्न रूप से ही फले फूले हैं। अत साख्य दर्शन मे प्रतिपादित प्रकृति—पुरुष के द्वन्द्व का आधार पौराणिक हिन्दू-धर्म मे शिव-दुर्गा के युगल मे माना गया। फिर तीनो मुख्य हिन्दू देवों ब्रह्मा, विष्णु, शिव की पत्नियों के रूप मे (सरस्वती, लक्ष्मी, पार्वती) 'शक्ति' की कल्पना की गई। किन्तु, शाक्त मत मे तो धीरे-धीरे पुरुष एव स्त्री-देवताओ के द्वन्द्व का भाव भी लुप्त होता दिखाई देता है और शक्ति ही अपने आश्रयभूत देवों से भी अधिक शक्तिशाली या सर्वशक्तिमान् उपास्य देवी के रूप मे उभर कर हमारे सामने आती है। देवीभागवतपुराण मे तो वे आश्रयभूत देव सर्वथा 'शक्ति' के अधीन ही चित्रित

1 ऋग्वेद 10 125 3-8
2 केनोपनिषद 3 12
3 श्वेताश्वतर 4 10

किये गये हैं। यहा ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र को देवी का आराधक तो कहा ही गया है[1] उनकी उत्पत्ति भी उस देवी से ही बताई गई है।[2]

आधुनिक सन्दर्भ मे प्रासगिकता की दृष्टि से देवीभागवतपुराण मे प्रतिपादित यही शक्ति हमे पहले 'राष्ट्र-शक्ति' एव तत्पश्चात् 'आत्म-शक्ति' तथा अन्त में परमात्मा की 'भगवती शक्ति' के रूप मे विकसित करनी होगी, तभी राष्ट्रीय एकता की स्थापना के लिए किये जाने वाले हमारे प्रयास सार्थक होगे। 'शक्ति' की राष्ट्र के रूप मे कल्पना नई नही है। बहुत प्राचीन समय मे ही मनुष्य ने अपनी जन्मभूमि में मातृशक्ति की कल्पना की है। मातृदेवी या Mother Goddess की उपासना तो प्राग्वैदिक सभ्यता मे भी सिद्ध हो चुकी है। इसीलिए जन्मभूमि को मातृ भूमि की पदवी प्रदान की गई है। हमारी भारतमाता की कल्पना इसी शक्ति का साकार रूप है। श्री अरविन्द के शब्दो मे—"जिस शक्ति को हम भारतमाता या भवानी माता कहते हैं, वह लोगो की एकताबद्ध जीती-जागती शक्ति है। आज हमारी जाति का आवश्यकता है, शक्ति की पुन शक्ति और अधिकाधिक शक्ति की—किन्तु यदि यह शक्ति हमारी ईप्सित है तो बिना शक्ति की जननी की आराधना के हम उसे कैसे प्राप्त कर सकते हैं?'[3]

वस्तुत शक्ति का अजस्र स्रोत, अनन्त निर्झर आत्मा ही है, अत प्रत्येक आत्मवान् के पास 'शक्ति' अवश्य ही अन्तस्थित रहती है। आज आवश्यकता है इसी आत्मिक शक्ति को जगाने की ताकि बाह्य रूप से परिदृश्यमान विविध मांगो, विषमताओं और मलिनताओ का निराकरण हो सके। इस शक्ति की कलात्मक अभिव्यजना सत्य शिव सुन्दरम्' के रूप मे ही हो सकती है।

---

1 या सा भगवती नित्या सच्चिदानन्दरूपिणी।
परात्परतरा देवी यया व्याप्तमिद जगत्॥
यदाराधनतो ब्रह्मा सृजतीद चराचरम्।
या च स्तुत्वा विनिर्मुक्तो मधुकैटभजाद् भयात्॥
विष्णुर्यत्कृपया विश्व विभर्ति भगवानिदम्।
रुद्रस्सहरते यस्या कृपापागनिरीक्षणात्॥ दे० भा० मा० 1 2 36-38

2 हरिर्हरिहिणगर्भाणा समुत्पत्तिस्तत स्मृता।—वही 1 2 22

3 श्री अरविन्द, 'भवानी-मन्दिर', अनुवादक जगन्नाथ वेदालङ्कार कल्याण' शक्ति—उपासना-अङ्क, पृ० 194-195 पर उद्धृत

'शक्ति' भौतिक भी हो सकती है, आध्यात्मिक भी—किन्तु इतना तो सुनिश्चित है कि प्राकृतिक एव दैविक, बाह्य एव आन्तरिक, यान्त्रिक एव आत्मिक—सभी प्रकार की शक्तियो का समाहार, सन्तुलन एव समन्वय ही राष्ट्रीय एकता की स्थापना मे सहायक होगा। वैषम्य या असन्तुलन की स्थिति मे तो सम्पूर्ण मानवता का विनाश अवश्यम्भावी है। अत साम्य-भाव हेतु शक्ति का शक्तिमान के साथ तादात्म्य और स्वातन्त्र्य-भाव के लिए महाशक्ति का उन्मेष अनिवार्य है। जिस भाति देवीभागवतपुराण मे प्रतिपादित देवी भगवती मे इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति—तीनो का अद्भुत सामञ्जस्य सुशोभित होता है, उसी भाँति आज मनुष्य को अपनी 'क्रिया-शक्ति' को निर्बाध गति देने के लिए 'इच्छाशक्ति' को भगवदिच्छा के अधीन रखना होगा, तभी उसमे समुचित 'ज्ञानशक्ति' का अभ्युदय होगा। आज हमे यह नहीं भूलना चाहिए कि ईश्वरीय शक्ति या दैवी शक्ति के बिना केवल मनुष्य शक्ति जीवन को परिपूर्ण नहीं बना सकती। अत वही भगवती 'शक्ति' मूल शक्ति है जो एकता, अखण्डता और साम्य की अनन्त शक्ति के रूप मे सर्वत्र विराजमान है। उसी का बोध या 'ज्ञान' होने से निर्मल 'इच्छा' एव 'क्रिया' की शक्तियों का सचार स्वत समुद्भूत होगा। तभी हमारे अन्त करणो से रागद्वेष, विभिन्नताओ और सकीर्ण स्वार्थों की मलिनता दूर होगी और सबमे विद्यमान वह प्रोज्ज्वल 'शक्ति' प्रकाशित होगी, जो पहले राष्ट्रीय एकता एव अन्तत मानवीय एकता के लिए अभीप्सित है।

# 22

# जैन पुराणों में भारतीय समाज

—डा० प्रकाश चन्द्र जैन

भारतीय धर्म ग्रन्थो मे पुराण शब्द का प्रयोग इतिहास के साथ आता है। कितने ही लोगो ने इतिहास और पुराण को पचम वेद माना है। चाणक्य ने अपने अर्थ शास्त्र मे इतिहास की गणना अथर्व वेद के साथ की है। और इतिहास मे इतिवृत्त पुराण, उदाहरण, आख्यायिका, धर्मशास्त्र तथा अर्थशास्त्र का समावेश किया है। इससे सिद्ध होता है कि इतिहास और पुराण अलग-अलग है। इति-वृत्त का उल्लेख समान होने पर भी दोनो के अपने अपने लक्षण हैं। कोषकारो ने पुराण का लक्षण निम्न प्रकार माना है।

'सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।
वंशानुचरितं चैव पुराणं पंचलक्षणम्' ॥

जिसमें सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर और वंश परम्पराओ का वर्णन हो वह पुराण है। सर्ग प्रतिसर्ग आदि पुराण के पाँच लक्षण माने गए हैं।

जैनेतर धर्म मे पुराणो और उपपुराणो का जैसा विभाग मिलता है वैसा जैन समाज मे नही। परन्तु जैन धर्म मे जो भी पुराण साहित्य विद्यमान है वह अपने ढग का निराला है। जहा अन्य पुराणकार इतिवृत्त की यथार्थता सुरक्षित नही रख सके है वहा जैन पुराणकारो ने उसे सुरक्षित रखा है। इसलिए विद्वानो का मत है कि हमे प्राक्कालीन भारतीय परिस्थिति का आलम्ब जानने के लिए जैन पुराणो का अध्ययन आवश्यक है।

खोज करने पर जैन पुराणो की सख्या लगभग 52 मिलती है। जिनमे पदमपुराण, महापुराण, उत्तर पुराण, अजित पुराण, कर्णामृत पुराण, चन्द्रप्रभ पुराण, नेमिनाथ पुराण, हरिवंश पुराण, पोडश पुराण, महावीर पुराण, मल्लिनाथ पुराण आदि प्रमुख है।

जैन हरिवंश पुराण मे हरिवंश की एक शाखा यादव कुल और उसमे उत्पन्न हुए दो शलाका पुरुषो का चरित्र विशेष रूप से वर्णित किया है। एक

बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथ और दूसरे नवे नारायण कृष्ण। ये दोनों चचेरे भाई थे। जिनमें से एक ने अपने विवाह के अवसर पर निमित्त पाकर सन्यास ले लिया और दूसरे ने कौरव पांडव युद्ध में अपना कौशल दिखलाया। एक ने आध्यात्मिक उत्कर्ष प्राप्त किया दूसरे ने भौतिक लीला का।

जैन परम्परा में राम को त्रेसठ शलाका पुरुषों में वासुदेव के रूप में गिना गया है। और उनके जीवन चरित्र पर बड़े-बड़े पुराण रचे गये है। राम का एक नाम पद्म भी था। उसके नाम पर पद्मपुराण की रचना हुई। पद्म पुराण में राम कथा को जैनाचार्य ने अपने ही ढग से लिखा है। जिसमें बहुत से ऐसे घटना क्रमों का उल्लेख है जिनपर लोगों को विश्वास ही नहीं हो सकता।

जैन पुराणों में महापुराण सर्वाधिक महत्वपूर्ण है। इसमें सम्पूर्ण जैन सांस्कृतिक वैभव भरा हुआ है। जैन मान्यता के अनुसार समाज की व्यवस्था के आदि पुरस्कर्ता भगवान ऋषभदेव थे। अत महापुराण में ऋषभ देव के प्रकरण में सामाजिक व्यवस्था का बहुत सुन्दर विवेचन हुआ है। अत इसी जैन महापुराण को ध्यान में रखते हुए जैन पुराणों में समाज विषयक संक्षिप्त विवेचन किया गया है।

तीर्थंकर आदि के जीवनों के कुछ मुख्य तथ्यों का संग्रह स्थानांगसूत्र में मिलता है जिसके आधार से श्वे० आ० हेमचन्द्र आदि ने त्रिषष्टि महापुराण आदि की रचनाए की। दिगम्बर परम्परा में तीर्थंकर आदि के चरित्र के तथ्यों का प्राचीन संकलन हमें प्राकृतभाषा के तिलोयपण्णत्ति ग्रन्थ में मिलता है। इसके चौथे महाधिकार में-तीर्थंकर किस स्वर्ग से चल कर आये, नगरी और माता पिता का नाम, जन्मतिथि, नक्षत्र, वंश, तीर्थंकरों का अन्तराल, आयु, कुमारकाल, शरीर की ऊँचाई, वर्ण, राज्यकाल, वैराग्य का निमित्त चिह्न, दीक्षातिथि, नक्षत्र, दीक्षा वन, दीक्षा वृक्ष, पृष्ठ आदि प्राथमिक तप, दीक्षा परिवार, पारणा, कुमार काल में दीक्षा ली या राज्यकाल में, दान में पंचाश्चर्य होना, *छद्मस्थ काल, केवल ज्ञान की तिथि, नक्षत्र स्थान, केवल ज्ञान की उत्पत्ति* का अन्तरकाल, केवल ज्ञान होने पर अन्तरिक्ष हो जाना, केवल ज्ञान के समय इन्द्रादि के कार्य, समवसरण का सांगोपांग वर्णन, किसी तीर्थंकर का समवसरण कितना बड़ा था, समवसरण में कौन नहीं जाते, अतिशय, केवल ज्ञान के वृक्ष, आठ प्रतिहार्य, यक्ष, यक्षिणी, केवलज्ञान काल, गणधर संख्या ऋषि संख्या पूर्वधर शिक्षक, अवधिज्ञानी केवलज्ञानी, विक्रियाऋद्धिधारी वादी आदि की

सख्या, आर्यिकाओ की सख्या, प्रमुख आर्यिकाओ के नाम, श्रावक सख्या, श्राविका सख्या, निर्वाण की तिथि, नक्षत्र स्थान का नाम अकेले निर्वाण गये या मुनियो के साथ कितने दिन पहले योग निरोध किया, किस आसन से मोक्ष पाया, अनुबद्धकेवली, उन शिष्यों की सख्या जो अनन्तर विमान गये मोक्षगामी मुनियो की सख्या, स्वर्गगामी शिष्यो की सख्या, तीर्थंकरों के मोक्ष का अन्तर तीर्थ प्रवर्तन कार्य आदि प्रमुख तथ्यो का विधिवत् सग्रह है। इसी तरह चक्रवर्तियों के माता पिता, नगर शरीर का रग आदि के साथ ही साथ दिग्विजय यात्रा के मार्ग नगर, नदियो आदि का सक्षिप्त वर्णन मिलता है। 9 नारायण, 9 प्रतिनारायण, 9 बलभद्र तथा 11 रुद्रो के जीवन के प्रमुख तथ्य भी इसी में सग्रहीत हैं। इन्हीं के आधार से विभिन्न पुराणकारो ने अपनी लेखनी के बल पर छोटे बडे अनेक जैन पुराणो की रचना की है।

महापुराण जैन पुराण शास्त्रों में मुकुटमणिरूप है। इसका दूसरा नाम त्रिषष्टिलक्षण महापुराण सग्रह' भी है। इसमे 24 तीर्थंकर, 4×12 चक्रवर्ती 9 नारायण, 9 प्रतिनारायण, और 9 बलभद्र इन त्रेसठ शलाकापुरुषो का जीवन सग्रहीत है।

इसकी काव्य छटा, अलकारगुम्फन, प्रसाद, ओज और माधुर्य का अपूर्व मेल, शब्द चातुरी और बन्ध ढग अपने अनोखे हैं। भारतीय साहित्य के कोशागार में जो इने-गिने महान् ग्रन्थरत्न हैं इनमें स्वामी जिनसेन की यह कृति अपना विशिष्ट स्थान रखती है। काव्य की दृष्टि से इसका जो अद्वितीय स्थान है, वह तो है ही, साथ ही इसका सास्कृतिक उत्थान- पतन और आदान-प्रदान के इतिहास में विशिष्ट उपयोग है।

स्वामी जिनसेन के युग में दक्षिण देश मे ब्राह्मण धर्म ओर जैन धर्म का जो भीषण सघर्ष रहा है वह इतिहास सिद्ध है। आ० जिनसेन ने भगवान् महावीर की उदारतम सस्कृति को भूलते हुए ब्राह्मणक्रिया काड के जैनीकरण का सामयिक प्रयास किया था।

यह तो मानी हुई बात है कि कोई भी ग्रन्थकार अपने युग के वातावरण से अप्रभावित नहीं रह सकता। उसे जो विचारधारा परम्परा से मिली है उसका प्रतिबिम्ब उसके रचित साहित्य मे आये बिना नही रह सकता। साहित्य पुराण युग का प्रतिबिम्ब है। प्रस्तुत महापुराण भी इसका अपवाद नही है। मनुस्मृति में गर्भ से लेकर मरण पर्यन्त जिन गर्भाधानादि क्रियाओं का वर्णन मिलता है, आदि पुराण मे करीब करीब उन्हीं क्रियायो का जैन सस्करण

हुआ है। विशेषता यह है कि मनुस्मृति मे जहाँ ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य के लिए भिन्न-2 रग के कपडे, छोटे वडे दड, भिक्षा के समय भवति, भिक्षा देहि, भिक्षा भवति देहि, देहि भिक्षा भवति' आदि विषम प्रकार बताये हैं वहाँ आदि पुराण मे यह विषमता नही है। हाँ, एक जगह राजपुत्रो के द्वारा सर्वं सामान्य स्थानो से भिक्षा ना मगवाकर अपने अन्त पुर से ही भिक्षा मागने की बात कही गई है। आदि पुराण कार ने ब्राह्मणवर्ण का जैनीकरण किया है। उसने ब्राह्मणत्व का आधार 'व्रतसंस्कार' माना है। जिस व्यक्ति ने भी अहिंसा आदि व्रतो को धारण कर लिया वह 'ब्राह्मण हुआ। उसे श्रावक की प्रतिमाओ के अनुसार 'व्रतचिह्न' के रूप मे उतने यज्ञोपवीत धारण करना आवश्यक है। ब्राह्मण वर्ण की रचना की नो अकुरवाली घटना इसमे आई है। उससे स्पष्ट हो जाता है कि इसका आधार केवल 'व्रतसंस्कार' था। महाराजा ऋषभदेव के द्वारा स्थापित क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रो मे व्रतधारी थे जिनने जीवरक्षा की भावना से हरे अकुरो को कुचलते हुए जाना अनुचित समझा उन्हें भारत चक्रवर्ती ने 'ब्राह्मण' वर्ण का बनाया तथा उन्हें दान आदि देकर सम्मानित किय। इज्या वार्ता दत्ति स्वाध्याय सयम और तप इन छह बातो को उनका कुलधर्म बताया। जिनपूजा को इज्या कहते हैं। विशुद्ध वृत्ति से खेती आदि करना वार्ता है। दया-दत्ति पात्रदत्ति समदत्ति और अन्वयदत्ति ये चार प्रकार की दत्ति अर्थात् दान है। स्वाध्याय उपवास आदि तप और व्रतधारण रूप सयम ये ब्राह्मणो के कुलधर्म हैं।

भरत चक्रवर्ती ने तप और श्रुत को ही ब्राह्मणजाति का मुख्य सस्कार बताया। आगे गर्भ से उत्पन्न होने वाली उनकी सन्तान नाम मे ब्राह्मण भले हो जाय पर जब तक उसमे तप और श्रुत नही होगा तब तक वह सच्चा ब्राह्मण नही कहा जा सकता। इसके बाद चक्रवर्ती ने उन्हें गर्भान्वय क्रिया, दीक्षान्वय क्रिया और कर्त्रन्वय क्रियाओ का विस्तार से उपदेश दिया और बताया कि इन द्विजन्मा अर्थात् ब्राह्मणो को इन गर्भाधान आदि निर्वाण पर्यन्त गर्भान्वय क्रियाओं का अनुष्ठान करना चाहिये इसके बाद अवतार आदि निर्वाण पर्यन्त 48 दीक्षान्वय क्रियाए बताई'। व्रतधारण करना दीक्षा कहलाती है। और इस दीक्षा के लिये होने वाली क्रियाए दीक्षान्वय क्रियाए कहलाती हैं। दीक्षा लेने के लिए अर्थात् व्रतधारण करने के लिए जो जीव की तैयारी होती है वह दीक्षावतार क्रिया है। कोई भी मिथ्यात्व से दूषित व्यक्ति जब सन्मार्ग ग्रहण करना चाहता है अर्थात् कोई भी अजैन जब जैन बनना चाहता है तब वह किसी योगीन्द्र या गृहस्थाचार्य के पास जाकर प्रार्थना करता है कि हे महाप्राज्ञ,

मुझे निर्दोष धर्म का उपदेश दीजिये । मैंने सब अन्य मतो को निस्सार समझ लिया है । वेद वाक्य भी सदाचार पोषक नहीं है । तब गृहस्थाचार्य उस अजैन भव्य को आप्त श्रुत आदि का स्वरूप समझाता है और बताता है कि वेद पुराण स्मृति चारित्र क्रिया मन्त्र देवता, लिंग और आहारादि शुद्धियां वास्तविक और तात्विक दृष्टि से बताई है वही सच्चा धर्म है । द्वादशांग श्रुत ही सच्चा वेद है, यज्ञादि हिंसा का पोषण करने वाले वाक्य वेद नहीं हो सकते । इसी तरह अहिंसा का विधान करने वाले ही पुराण और धर्मशास्त्र कह जा सकते हैं, जिनमे व्रत-हिंसा का उपदेश है वे सब धूर्तों के वचन है । अहिंसापूर्वक षट्कर्म ही आर्यवृत्त है और अन्यमतावलम्बियों के द्वारा चतुराश्रम धर्म असन्मार्ग है । गर्भाधानादि निर्वाणान्त क्रियाए ही सच्ची क्रियाए हैं, श्मशानान्त क्रियाए सच्ची नहीं हैं । जो गर्भाधानादि निर्वाणान्त सम्यक् क्रियाओ मे उपयुक्त होते हैं व ही सच्चे मन्त्र हैं, हिंसादि पापकर्मों के लिए बोले जाने वाले मन्त्र दुर्मन्त्र है । विश्वेश्वर आदि देवता ही शान्ति के कारण है । अन्य मांसवृत्तिवाले क्रूर देवता हेय हैं । दिगम्बर लिंग ही मोक्ष का साधन हो सकता है, मृगचर्म आदि धारण करना कुलिंग है । मांसरहित भोजन ही आहार शुद्धि है अहिंसा ही एकमात्र शुद्धि का आधार हो सकता है । जहा हिंसा है वहा शुद्धि कैसी इस तरह गुरु से सन्मार्ग को सुनकर वह भव्य जब सन्मार्ग को धारण करने के लिए तत्पर होता है तब दीक्षावतार क्रिया होती है ।

इसके बाद अहिंसादि व्रतो का धारण करना वृत्तलाभ क्रिया है । तदनन्तर उपवास पूर्वक जिनपूजा विधि से उसे जिनालय मे पच नमस्कार मन्त्र का उपदेश देना स्थान लाभ कहलाता है । स्थानलाभ करने के बाद वह घर जाकर अपने घर मे स्थापित मिथ्यादेवताओ का विसर्जन करता है और शान्त देवताओ की पूजा करने का सकल्प करता है, यह गणग्रह क्रिया है इसके बाद पूजाराध्य, पुण्ययज्ञ, दृढव्रत उपयोगिता आदि क्रियाओ के बाद उपनीति क्रिया होती है । जिसमे देवगुरु साक्षीपूर्वक चारित्र और समय के परिपालन की प्रतिज्ञा की जाती है और व्रतचिह्न के रूप मे उपवीत धारण किया जाता है इसकी आजीविका के साधन वही 'आर्यषट्कर्म, रहते हैं । इसके बाद वह अपनी पूर्व पत्नी को भी जैन सस्कार से दीक्षित करके उसके साथ पुन विवाहसस्कार करता है । इसके बाद वर्णलाभ क्रिया होती है । इस क्रिया मे समान आजीविका वाले अन्य श्रावको से वह निवेदन करता है कि मैंने सद्धर्म धारण किया व्रत, पहली पत्नी को जैन विधि से सस्कृत कर उसने पुन विवाह किया । मैंने गुरु की कृपा से 'अयोनिसम्भव जन्म, अर्थात् माता-पिता के सयोग

के बिना ही यह चारित्रमूलक जन्म प्राप्त किया है। अब आप सब हमारे ऊपर अनुग्रह करें। तब वे श्रावक उसे अपने वर्ण में मिला लेते हैं और सकल्प करते हैं कि तुम जैसा द्विजब्राह्मण हमे कहाँ मिलेगा। तुम जैसे शुद्ध द्विज के मिलने से हम सब समान आजीविका वाले मिथ्या दृष्टियों से भी सम्बन्ध करने आये हैं। अब तुम्हारे साथ हमारा सम्बन्ध होगा। यह कह कर उसे अपने समकक्ष बना लेते हैं। यह वर्णलाभ क्रिया है।

इसके बाद आर्य षट्कर्म में जीविका करना उसकी कुलचर्या क्रिया है। धीरे-धीरे व्रत अध्ययन आदि से पुष्ट होकर वह प्रायश्चित विधान आदि का विशिष्ट जानकार होकर गृहस्थाचार्य के पद को प्राप्त करता है। यह गृहीशिता क्रिया है। फिर प्रशान्तता, गृहत्याग, दीक्षाद्य और जिन-दीक्षा ये क्रियाएं होती हैं। इस तरह ये दीक्षान्वय क्रियाएं हैं।

इन दीक्षान्वय क्रियाओं में किसी भी मिथ्यात्वी भव्य की अहिंसादि व्रतों के संस्कार से द्विज ब्राह्मण बनाया है और उसे उसी शरीर से मुनि दीक्षा तक का विधान किया है। इसमें कहीं भी यह नहीं लिखा है कि उसका जन्म या शरीर कैसा होना चाहिए ? यह अजैनों को जैन बनाना और उसे व्रत संस्कार से ब्राह्मण बनाने की विधि सिद्ध करती है कि जैन परम्परा में वर्णलाभ क्रिया गुण और कर्म के अनुसार है, जन्म के अनुसार नहीं। इसकी एक ही शर्त है कि उसे भव्य होना चाहिए और उसकी प्रवृत्ति सन्मार्ग के ग्रहण की होनी चाहिए। इतना ही जैन दीक्षा के लिए पर्याप्त है। वह हिंसादि पाप, वेद आदि हिंसा विधायक श्रुत और क्रूर मांसवृत्तिक देवताओं की उपासना छोड़कर जैन बन सकता है, जैन ही नहीं ब्राह्मण तक बन जाता है। और उसी जन्म में जैन परम्परा की सर्वोत्कृष्ट मुनिदीक्षा तक ले लेता है। यह गुणकर्म के अनुसार होने वाली क्रिया मनुष्य मात्र को समस्त धर्माधिकार देती है।

अब जरा कर्त्रन्वय क्रियाओं को देखिये कार्यान्वय क्रियाएं पुण्य कार्य करने वाले जीवों को सन्मार्ग आराधना के फलस्वरूप से प्राप्त होती है। वे हैं— सज्जातित्व, सद्गृहित्व, पारिव्राज्य, सुरेन्द्रता साम्राज्य परमार्हन्त्य और परनिर्वाण। ये सात परमस्थान जैन धर्म के धारण करने वाले आसन्न भव्य को प्राप्त होते हैं।

सज्जातित्व की प्राप्ति आसन्न भव्य को मनुष्य जन्म के लाभ से होती है। वह ऐसे कुल में जन्म लेता है जिसमें दीक्षा की परम्परा चलती आई है। पिता और माता का कुल और जाति शुद्ध होती है अर्थात् उसमें व्यभिचार आदि दोष

नहीं होते, दोनों में सदाचार का वर्तन रहता है। इसके कारण सहज ही उसके विकास के साधन जुट जाते हैं। यह सज्जन्म आर्यावर्त में विशेष रूप से सुलभ है। अर्थात् यहां के कुटुम्बों में सदाचारों की परम्परा रहती है। दूसरी सज्जाति संस्कार के द्वारा प्राप्त होती है। वह धर्मसंस्कार व्रतसंस्कार को प्राप्त होकर मन्त्रपूर्वक व्रतचिह्न को धारण करता है। इस तरह बिना योनिजन्म के सद्गुणों के धारण करने से वह सज्जातिभावक होता है। सज्जातित्व को प्राप्त करके वह आर्यषट्कर्मों का पालन करता हुआ सद्गृही होता है। वह गृहस्थचर्या का आचरण करता हुआ ब्रह्मचर्यत्व को धारण करता है। वह पृथ्वी पर रहकर भी पृथ्वी के दोषों से परे होता है। और अपने में दिव्य ब्राह्मणत्व का अनुभव करता है। जब कोई अजैन ब्राह्मण उनसे यह कहे कि—'तू तो अमुक का लड़का है, अमुक वंश में उत्पन्न हुआ है अब कौन ऐसी विशेषता आ गई है जिससे तू ऊंची नाक करके अपने को देव ब्राह्मण कहता है ?" तब वह उनसे कहे कि मैं जिनेन्द्र भगवान् के ज्ञान गर्भ में संस्कार जन्म लेकर उत्पन्न हुआ हूं। हम जिनोक्त अहिंसा मार्ग के अनुयायी हैं। आप लोग पाप सूत्र का अनुगमन करने वाले हो और पृथ्वी पर कंटक रूप हो। शरीर जन्म और संस्कार जन्म ये दो प्रकार के जन्म होते हैं। इसी तरह मरण भी शरीर मरण और संस्कारमरण के भेद से दो प्रकार का है। हमने मिथ्यात्व को छोड़कर संस्कार जन्म पाया है। अतः हम देवद्विज हैं। इस तरह अपने गुरुत्व का अनुभव करता हुआ, सद्गृहित्व को प्राप्त करता है। जैन द्विज विशुद्धि वृत्ति वाले हैं वे वर्णोत्तम है।" जब जैन द्विज षट्कर्मोपजीवी हैं तब उनके भी हिंसा पाप तो लगेगा ही। यह शंका उचित नहीं है, क्योंकि उनके अल्प हिंसा होती हैं तथा उस दोष की शुद्धि भी शास्त्र में बताई है। इनकी विशुद्धि पक्ष चर्या और साधन के भेद से तीन प्रकार की है, मैत्री आदि भावनाओं से चित्त को शुद्ध कर सम्पूर्ण हिंसा का त्याग करना जैनियों का पक्ष है। देवता के लिए मन्त्र सिद्धि के लिए या अल्प आहार के लिए भी हिंसा न करने का संकल्प चर्या है। जीवन के अन्त में देह आहार आदि का त्याग कर ध्यान शुद्धि से आत्मशोधन करना साधन है।

जैन ब्राह्मण को असि, मसि, कृषि और वाणिज्य से आजीविका करनी चाहिए। उक्त वर्णन का संक्षेप सार यह है—

वर्ण व्यवस्था राजा ऋषभदेव ने अपनी राज्य व्यवस्था में की थी। उसने क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये तीन ही वर्ण गुणकर्म के अनुसार आजीविका के आधार से स्थापित किए थे। यह उस समय की समाज व्यवस्था या राज्य-

व्यवस्था थी, धर्म व्यवस्था नहीं। जब उन्हें केवल ज्ञान हो गया और वे भगवान् आदिनाथ हो गये तब उन्होंने इस समाज या राज्य व्यवस्था के सम्बन्ध में कोई उपदेश नहीं दिया।

भरत चक्रवर्ती ने राज्य व्यवस्था में ही इस व्यवस्था में संशोधन किया। उन्होंने इन्हीं तीन वर्णों में से अणुव्रतधारियों का सम्मान करने के विचार से चतुर्थ 'ब्राह्मण' वर्ण की स्थापना की। इसमें 'व्रतसंस्कार' से किसी को भी ब्राह्मण बनने का मार्ग खुला हुआ है।

दीक्षान्वय क्रियाओं में आई हुई दीक्षा क्रिया मिथ्यात्वदूषित भव्य को सन्मार्ग ग्रहण करने के लिए है। इससे किसी भी अजैन को जैन धर्म की दीक्षा दी जाती है। उसकी शर्त एक ही है कि वह भव्य हो और सन्मार्ग ग्रहण करना चाहता हो।

दीक्षान्वय क्रियाओं में आई हुई वर्णलाभ क्रिया अजैन को जैन बनाने के बाद समान आजीविका वाले वर्ण में मिला देने के लिए है इससे उसे नया वर्ण दिया जाता है। और उस वर्ण के समस्त अधिकार उसे प्राप्त हो जाते हैं।

इन गर्भान्वय आदि क्रियाओं का उपदेश भी भरत चक्रवर्ती ने ही राज्य व्यवस्था में दिया है। जो एक प्रकार की समाज व्यवस्था को दृढ़ बनाने के लिए था।

अतः आदि पुराण में क्वचित् स्मृतियों से और ब्राह्मणव्यवस्था से प्रभावित होने पर भी वह सांस्कृतिक तत्व मौजूद है जो जैन संस्कृति का आधार है। वह है अहिंसा आदि व्रतों अर्थात् सदाचार की मुख्यता का। इसके कारण ही कोई भी व्यक्ति उच्च और श्रेष्ठ कहा जा सकता है। वे उस सिद्धान्तिक बात को कितने स्पष्ट शब्दों में लिखते हैं—

"मनुष्यजातिरेकैव जातिनामोदयोद्भवा।
वृत्तिभेदाहिताद् भेदात् चातुर्विध्यमिहाश्नुते॥"

जाति नाम कर्म के उदय से एक ही मनुष्य जाति है। आजीविका के भेद से ही वह ब्राह्मण आदि चार भेदों को प्राप्त हो जाती है।

आदि पुराण में ब्राह्मणों को दस विशेषाधिकार दिए गए हैं —

1 अतिबाल विद्या 2 कुलावधि 3 वर्णोत्तमत्व 4 पात्रता 5 सृष्ट्य धिकारिता 6 व्यवहारेशिता 7 अवध्यत्व 8 अदण्ड्यत्व 9 मानार्हता और

10. प्रजासम्बन्धान्तर

इसमें ब्राह्मण को अवध्यता का प्रतिपादन इस प्रकार किया है—

"ब्राह्मणो हि गुणोत्कर्षान्नान्यतो वधमर्हति ।"
"सर्वे प्राणी न हन्तव्यो ब्राह्मणस्तु विशेषतः ।"

अर्थात् गुणों का उत्कर्ष होने से ब्राह्मण का वध नहीं होना चाहिए। सभी प्राणी नहीं मारने चाहिए खास कर ब्राह्मण तो मारा ही नहीं जाना चाहिए।

इसकी आवश्यकता का कारण देते हुए लिखा है कि—

"परिहार्यं यथा देवगुरुद्रव्यं हितार्थिभिः ।
ब्रह्मस्वं च तथाभूतं न दण्डार्हस्ततो द्विजः ॥"

अर्थात् जैसे हितार्थियों को देव गुरु द्रव्य ग्रहण नहीं करना चाहिए उसी तरह ब्राह्मण का धन भी। अतः द्विज का दण्ड जुर्माना नहीं होना चाहिए। इन विशेषाधिकारों पर स्पष्टतया ब्राह्मण युगीन स्मृतियों की छाप है। शासन-व्यवस्थायें अमुक वर्ण के अनुरूप अधिकार या किसी वर्ण विशेष के लिए विशेषाधिकारों की बात मनुस्मृति आदि में पद पद पर मिलती है। मनुस्मृति में लिखा है कि—

"न जातु ब्राह्मणं हन्यात् सर्वपापेष्वपि स्थितम् ।
राष्ट्रादेनं बहिः कुर्यात् समग्रधनमक्षतम् ॥"
"न ब्राह्मणवधाद् भूयानधर्मो विद्यते भुवि ।
अहार्यं ब्राह्मणद्रव्यं राजा नित्यमिति स्थितिः ॥"

अर्थात् समस्त पाप करने पर भी ब्राह्मण अवध्य है। उसका द्रव्य राजा को ग्रहण नहीं करना चाहिए। आदि पुराण में विवाह की व्यवस्था बताते हुए लिखा है कि—

'शूद्रा शूद्रेण वोढव्या नान्या तां स्वां च नैगमः ।
वहेत्स्वां ते च राजन्यः स्वां द्विजन्मा क्वचिच्च ताः ।"

अर्थात् शूद्र को शूद्र कन्या से ही विवाह करना चाहिए अन्य ब्राह्मण आदि की कन्याओं से नहीं। वैश्य कन्या और शूद्र कन्या से, क्षत्रिय क्षत्रिय वैश्य और शूद्र कन्या से तथा ब्राह्मण ब्राह्मण कन्या से और कहीं क्षत्रिय वैश्य और शूद्र कन्या से विवाह कर सकता है। इसकी तुलना मनुस्मृति के निम्नलिखित श्लोक से कीजिए—

"शूद्रैव भार्ता शूद्रस्य सा च स्वा च विश स्मृते ।
ते च स्वा चैव राज्ञस्च ताश्च स्वा चाग्रजन्मन ।"

याज्ञवल्क्य स्मृति मे भी यही क्रम बताता गया है ।

महाभारत अनुशासन पर्व मे निम्नलिखित श्लोक आता है—

"तप श्रुत च योनिश्चाप्येतद् ब्राह्मणकारणम् ।
त्रिभिर्गुणैसमुदित ततो भवति वै द्विज ॥"

पातजल महाभाष्य मे इस श्लोक का उत्तरार्ध इस पाठ भेद के साथ है ।

"तप श्रुताभ्या यो हीन जाति ब्राह्मण एव स ।"

आदि पुराण मे यह जातिमूलक ब्राह्मणत्व इन्ही ग्रन्थो से और इन्ही शब्दों मे ज्यो का त्यो आ गया है ।

"तप श्रुतच जातिश्च त्रय ब्राह्मण्यकारणम् ।
तप श्रुताभ्या यो हीन जातिब्राह्मण एव स ॥"

इसी तरह अन्य भी अनेक स्थल उपस्थित किए जा सकते हैं । जिनसे आदि पुराण पर स्मृति आदि के प्रभाव का असन्दिग्ध रूप से ज्ञान हो सकता है ।

आदि पुराण मे गृहत्याग क्रिया के प्रसग मे धन सविभाग का निर्देश करते हुए लिखा है कि—

"एकोऽशो धर्मकार्येऽतो द्वितीय स्वगृहव्यये । तृतीय सविभागाय भवेत् त्वत्सहजन्मनाम् ॥ पुत्र्यश्च सविभागार्हा सम पुत्रै समाशकै ।"

अर्थात् मेरे धन मे से एक भाग धर्म कार्य के लिए, दूसरा भाग घर खर्च के लिए तथा तीसरा भाग सहोदरो मे बाटने के लिए है । पुत्रियो और पुत्रों में वह भाग समान रूप से बाँटना चाहिए । इससे यह स्पष्ट है कि धन मे पुत्री का भी पुत्रों के समान ही समान अधिकार था ।

आदि पुराण मे वर्ण व्यवस्था पर विस्तार से विवेचन हुआ है । जैन सिद्धान्त के अनुसार विदेह क्षेत्र मे शाश्वती कर्मभूमि रहती है । और वहा क्षत्रिय वैश्य तथा शूद्र ये तीन वर्ण रहते हैं । और आजीविका के लिए उक्त तीन वर्ण आवश्यक भी हैं । जैन धर्म ब्राह्मण वर्ण को आजीविका का कारण नही मानता । विदेह क्षेत्र मे तो ब्राह्मण वर्ण है ही नहीं । भरत क्षेत्र मे अवश्य ही भरत चक्रवर्ती ने उसकी स्थापना की थी । परन्तु उस प्रकरण को आद्योपान्त देखने से यह निश्चय होता है कि भरत महाराज ने वृत्ती जीवों को ब्राह्मण कहा है । जैन धर्म मे स्मृति युग मे प्रचारित जातिवाद पर अवलम्बित वर्ण व्यवस्था को स्वीकार नहीं किया ।

आदि पुराण में कहा गया है कि जाति नामक कर्म के उदय से उत्पन्न होने वाली मनुष्य जाति केवल एक ही है। सिर्फ आजीविका के भेद से वह चार प्रकार की हो जाती है। व्रत संस्कार से ब्राह्मण, शस्त्र धारण से क्षत्रिय, न्यायपूर्ण धन उपार्जन से वैश्य और सेवा वृत्ति से शूद्र कहलाती है।

वर्ण और कुल

परिवार के किसी प्रतिष्ठित पुरुष का आधार मान कर कुल या वंश का व्यवहार चल सकता है। इस प्रकार वर्ण और अंश सामान्य विशेष रूप हैं।

वर्ण और गोत्र —

जैन पुराणों में गोत्र नाम कर्म के उदय से यह जीव उच्च-नीच कुल में जन्म लेता है। देवों के हमेशा उच्च गोत्र का तथा नारकियों तथा त्रीयचों में नीच गोत्र का उदय रहता है।

वर्ण और अस्पृश्यता—

प्राचीन वैदिक साहित्य में जहां चतुर्वर्ण की चर्चा आई है वहां अन्त्यजों का अर्थात अस्पृश्य शूद्रों का नाम तक नहीं लिया गया है। इससे पता चलता है कि प्राचीन भारत में स्पृश्यास्पृश्य का विकल्प नहीं था। स्मृतियों तथा पुराणों में इनके उल्लेख मिलते हैं अतः यह कहा जा सकता है कि यह विकल्प स्मृति काल में उठा है। और पुराणकाल में उसे पोषण प्राप्त हुआ है। शूद्र दो प्रकार के होते हैं। प्राह्यान्न और अग्राह्यान्न अथवा स्पृश्य और अस्पृश्य। ये भेद सर्वप्रथम मनुस्मृति में देखने को मिलते हैं। उस समय लोक में इनका विभाग हो गया होगा।

आदि पुराण में जिनसेन स्वामी ने भी लिखा है कि शूद्र दो प्रकार के होते हैं—1, स्पृश्य और अस्पृश्य। कारू रजक आदि स्पृश्य तथा चाण्डाल आदि अस्पृश्य शूद्र हैं। जिनसेन स्वामी के पहले भी जैन शास्त्रों में इस प्रकार की वर्ण व्यवस्था का किसी ने उल्लेख किया है यह मेरे देखने में नहीं आया। इनके बाद के ग्रन्थों में अवश्य इस बात की चर्चा है पर वह सब आदि पुराण के शब्दों को ही उलटफेर कर की गई है।

मनुष्य का जातिकृत अपमान हो इसे जैन धर्म की आत्मा स्वीकृत नहीं करती। आदि पुराणकार ने जो उल्लेख किया है वह तत्काल में प्रवृत्त वर्ण व्यवस्था को देखकर ही कर दिया है। जैसा कि उन्होंने देश रचना आदि का वर्णन किया है। एक समय था कि जब भारत वर्ष में ब्राह्मणों का बोलबाला था। वे राजाओं के मन्त्री थे, पुरोहित थे, धर्म गुरु थे, राजा उनके इशारों पर

चलते थे। एक बार स्मृतियां खोलकर देख जाइये तब पता चलेगा कि ब्राह्मण अपना प्रभुत्व रखने के लिए क्या-क्या करते थे। जिस समय भारतीय ब्राह्मण राजाश्रय पाकर अभिमान से फूल रहा था उसी समय स्मृतियों की रचनाएं हुई और वह रचना उन्ही धर्म गुरुओं के द्वारा हुई जिनमे लिखा गया कि ब्राह्मण शताण्राघ होने पर भी दण्डनीय नहीं है, वह वर्णो का गुरु है, वह चाहे जो कर सकता है।

आदि पुराण मे ब्राह्मण वाद पर पर्याप्त आक्षेप किया गया है। यहा तक कि उन्हें अक्षरमलेच्छ कहा गया है। प्राय सभी पुराणों मे अस्पृश्यतावाद का खण्डन किया गया है।

जैन पुराणों मे सामाजिक जीवन का बहुत ही स्पष्ट प्रतिबिम्ब झलकता है। यत्र तत्र पुत्री भक्ति, मातृ सेवा, मातृ प्रेम, राजा का कर्तव्य, प्रजा का कर्तव्य, कला कौशल, उद्योग, व्यापार, शिक्षा व्यवस्था, खेती, बागवानी, मूर्तिकला, शिल्पकला आदि के सम्बन्ध मे पर्याप्त विवरण मिलता है। श्रावकों-गृहस्थों को अपना सुखी जीवन बनाने के लिए क्या करना चाहिए। आदि पर विशेष प्रकाश डाला गया है। राष्ट्र के प्रति भक्ति, देश के लिए आत्मसमर्पण एव परिवार के लिए बलिदान आदि विषय भी यत्र-तत्र वर्णित हुए हैं।

वस्तुत जैन पुराणकारों ने सभी इतिवृतों को समाज को ध्यान मे रखते हुए लिखा है। एक आदर्श समाज की स्थापना कैसे हो ? इस प्रश्न का समाधान जैन पुराणों मे भलीभाति किया गया है।

## 23

# 'पुराणो में सूर्यस्तोताओ की वैज्ञानिक जागरूकता'

डॉ० शशि तिवारी

यदि वेद भारतीय सस्कृति के सर्वोच्च उद्गम स्थल हैं, तो पुराण भारतीय सस्कृति के मूलाधार हैं। पुराण-साहित्य वेदार्थ के विशदीकरण के लिए ही पल्लवित हुआ है, इसीलिए समस्त विद्याओ के स्रोतस्वरूप वेद के समान ही पुराणो मे भी सभी विद्याए और विज्ञान किसी न किसी रूप मे प्राप्त होते हैं। पुराणो मे यत्र-तत्र वैज्ञानिक रहस्य भरे पड़े हैं। वैज्ञानिक ज्ञान के अनेक धरातल हैं, जिनके आधार पर पुराण-रचयिताओ द्वारा मान्य वैज्ञानिक तथ्य यदा-कदा प्रकट हुए हैं। अलग-अलग पुराणो या उपपुराणों मे अलग-अलग प्रसङ्गो मे उल्लिखित होने पर भी इन वैज्ञानिक तथ्यो के मूलभूत समानताएं दिखलाई देती हैं। किसी समाज मे ज्ञान का समरूप मे प्राप्त होना परम्परा से उसके विशुद्धतया सक्रमण के साथ-साथ ज्ञाताओ के परस्पर विचार-विमर्श और तत्कालीन राष्ट्रीय एकता का भी सङ्केत देता है। यहा केवल पुराणो मे प्राप्त सूर्य-स्तुतियो को आधार बनाकर पौराणिक सूर्यस्तोताओ की वैज्ञानिक अभिज्ञता और जागरूकता अध्येय है।

भारतवर्ष मे प्रागैतिहासिक काल मे लेकर आजतक सूर्योपासना की परम्परा रही है और मानव समाज के सभी वर्गों मे इसका प्रचलन प्राय दिखलाई देता है। 'गायत्री मन्त्र' सभी धार्मिक हिन्दुओ के लिए पूज्य एव पवित्र मन्त्र है, तो भारतीय दर्शनो मे सूर्य को परम सत्ता का सबमे अच्छा प्रतीक माना गया है। समस्त धार्मिक विश्वासों म सरलतम विधियों से सम्पन्न उपासनाओ के अन्तर्गत सूर्यपूजा का विशेष स्थान रहा है। पूजा मे सरलता ही इसकी लोकप्रियता का प्रधान कारण प्रतीत होता है। सूर्य देवता की उपासना के पीछे कभी कोई सूक्ष्म दर्शन या जटिल कर्मकाण्ड नही रहा है। इसकी पूजा के प्रमुख अङ्ग हैं—मन्त्रोच्चारण और सूर्यमण्डल के प्रति जल और पुष्पअर्पण।

पुराणो मे जिन पञ्च देवो (विष्णु, शिव, शक्ति, सूर्य और गणेश) की उपासना को प्रमुखता मिली—उनमे सूर्य भी एक हैं। पौराणिक सूर्योपासना प्राय वैदिक परम्परा पर आधृत है। पुराणो मे सूर्य के माहात्म्य, सम्बद्ध कथाओ और स्वरूप-वर्णनो के अतिरिक्त अनेक छोटे-बडे स्तोत्र उपलब्ध होते हैं, जो एक ओर तो सूर्यपरक वैदिक सूक्तो का अनुसरण करते हैं और दूसरी ओर लौकिक सस्कृत के अनेक सूर्य-स्तोत्र-काव्यो के लिए एक दिशा निर्देशित करते हैं। इन स्तोत्रो क अध्ययन और विश्लेषण से सूर्य देवता का पौराणिक रूप स्पष्ट होता है। निर्विवाद रूप से सूयमण्डल सूर्यदेवता का भौतिक और प्रत्यक्ष रूप है और उनके स्तवन मे उसे भुला पाना सम्भव नही। इसीलिए उनकी स्तुति मे पद-पद पर उनके प्रकाश, किरण, अश्व, रथ, गति आदि अवयवो और अनेक गुण-कर्म आदि की सहज चर्चा की जाती है।

तेरह पुराणो या उपपुराणो मे एक या अनेक सूर्य-स्तोत्र उपलब्ध होते हैं, जो विभिन्न प्रयोजनो मे विभिन्न प्रसङ्गो मे पृथक्-पृथक् स्तोताओ द्वारा प्रस्तुत किए गए है। उनका सक्षिप्त परिचय इस प्रकार है। ब्रह्मपुराण मे पाच बार सूय स्तवन किया गया है,[1] ब्रह्मा द्वारा, अदिति द्वारा अथवा ब्रह्मा के साथ देवगण द्वारा। ब्रह्मा द्वारा सूर्य सहस्त्रनाम की अनुपयोगिता बताते हुए सूर्य कि इक्कीस नाम वाला 'स्तवराज' नामक सूर्यस्तोत्र और 'अष्टोत्तर शतनाम स्तोत्र' इसी मे मिलते हैं। पद्मपुराण मे चार स्थलो पर सूर्यस्तुति की गई है।[2] शिव द्वारा स्वर्गमोक्षलाभार्थ 'सूर्य महामन्त्र' और द्विजगण द्वारा 'चिन्तामणि स्तोत्र' के अतिरिक्त इसमे शिव और ब्रह्मा द्वारा की गई सूर्यदेव की विस्तृत स्तुतियो भी हैं।

मार्कण्डेयपुराण मे छह स्थलो पर क्रमश देवो और ऋषिगण द्वारा सूय को तेजक्षय के लिए प्रसन्न करने के लिए, ब्रह्मा द्वारा सूर्य को स्वल्पतेज धारणार्थ प्रसन्न करन के लिए, अदिति द्वारा सूर्य को पुत्र रूप मे प्राप्त करने के लिए देव-ऋषि वालखिल्य-ब्रह्मा आदि के द्वारा सूर्य-तेज शतन के लिए, विश्वकर्मा द्वारा सूर्यमूर्ति के नमस्कार के लिए और विप्रगण द्वारा राजा राज्यवद्धन को,

1 ब्रह्मपुराण, 31/29-29, 32/12-16, 32/88-104, 33/8-24। 33/33-49।

2 पद्मपुराण, 1/48/46-71, 1/76/23-33, 1/80/29-36, 6/197/57-75।

आयुवृद्धि के लिए सूर्यस्तवन किया गया है।[1] भविष्यपुराण मे बारह प्रसङ्गो मे विविध सूर्योपासकों द्वारा सूर्यस्तोत्र प्रकट किए गए हैं,[2] जिनमे ब्रह्मा द्वारा 'सूर्यनामस्तोत्र' और 'स्तवराज' उल्लेखनीय हैं। ब्रह्मा मे अतिरिक्त विष्णु, रुद्र, इन्द्र, सप्तर्षि, वालखिल्य, यक्ष, राक्षसम्पन्नग विद्याधर, देवर्षि, साम्ब, महादेव, केशव, ब्रह्मा और अरुण इत्यादि भविष्य पुराण की सूर्यस्तुतियो के स्तोत्र हे, जिन्होने विभिन्न प्रयोजनो स सूर्य को प्रसन्न करना चाहा है। ब्रह्मवैवर्तपुराण मे दो प्रसङ्गो मे सूर्य की स्तुति की गई हैं,[3] पहले माली-सुमाली दैत्यो को व्याधि-मुक्ति के लिए इन्द्र द्वारा सूर्यकवच' और फिर ब्रह्मा द्वारा 'स्तवराज' नामक सूर्य-स्तोत्रो का उपदेश दिया गया है। वराहपुराण मे सूर्य का सौम्य-मूर्ति करने के लिए देवगण द्वारा प्रार्थना की गई है।[4] स्कन्दपुराण म बारह बार सूर्य की स्तुतियां की गई है,—जिनके अन्तर्गत केशवार्क की तुष्टि के लिए श्रीकृष्ण द्वारा पठित सूय के 108 नामो को बताने वाला सूय स्तोत्र अति प्रसिद्ध है।[5] इसके अतिरिक्त विप्रगण, अष्टवर्षीय बालक कमठ, अर्जुन, एक ब्राह्मण, देवता इन्द्र सप्तर्षि वालखिल्यादि, विश्वकर्मा, साम्ब ईश्वर, मुनि नारद, मेधातिथि आदि द्वारा पठित सूर्यस्तवन भी हैं।[6] बृहद्धर्मपुराण म पाप और रोगो के नाशार्थ व्यास द्वारा 'सूर्याष्टोत्तरशतनामस्तोत्र' पढा गया है।[7]

1 मार्कण्डेयपुराण, 75/1-13, 100/5-12, 101/17-38, 103/47-63, 104/1-11, 106/61-2t।

2 भविष्यपुराण, 1/71/1-16, 1/121/7-17, 1/122/2-9, 1/123 10-25, 44-52, 1/123/63-76, 1/127/8-23, 1/128/3-12, 1/153/48-80, 96-99, 103-104, 1/155/36-38, 57-60, 1/156/6-10, 1/74/36-40, 1/180/35-39।

3 ब्रह्मवैवर्तपुराण, 3/19/23-34, 3/19/35-48।

4 वाराहपुराण, 26/9-14।

5 स्कन्दपुराण, 5/1/33/1-18।

6 वही, 1/2/52/54 60, 1/2/52/64 76, 5/1/32/34-92, 5/3/34/10-16, 7/1/11/149-169, 7/1/11/1 0-180, 7/1/101/47-51, 7/1/128/17-24, 7/1/279/3-22, 7/1/305/17-21।

7 बृहद्धर्मपुराण, 3/11/1-19।

तो विष्णु धर्मोत्तर पुराण मे रुद्रदेव द्वारा असुरनाशार्थ सूर्यदेव की स्तुति की गई है।[1] सौर पुराण के प्रारम्भिक भाग में ही मुनियो के साथ मनु ने तपस्या द्वारा रवि को साक्षात प्रत्यक्ष देखकर उनकी स्तुति की है।[2] साम्बपुराण मे आठ स्थानों पर सूर्यस्तोत्र उपलब्ध हैं।[3] जिनमे से दो (12/8-15, 24/7-23 भविष्यपुराण (1/121/7-17, 1/127/8-23) मे और एक (25/3-12) ब्रह्मपुराण (31/29-39) मे समान रूप से प्राप्त होते हैं। इसके अतिरिक्त विश्वकर्मा द्वारा सूर्य तुष्ट्यर्थ, ब्रह्मा द्वारा सूर्यतेजशातनार्थ, दण्डि द्वारा उदित सूर्यवन्दनार्थ और तपस्वीगण द्वारा सूय मूर्तिस्थापनार्थ सूर्यस्तोत्र पढे गए हैं। भविष्योत्तरपुराण मे श्रीकृष्ण द्वारा 'आदित्यहृदयस्तोत्र'[4] का उपदेश दिया गया है, जिसके अन्तर्गत ही सूर्यद्वादशनामस्तोत्र, स्तवराज और मण्डलाष्टक नामक सूर्य के लघु स्तोत्र भी आते हैं। विष्णु पुराण मे याज्ञवल्क्य ऋषि ने यजुर्वेद की प्राप्ति की इच्छा से भगवान् सूर्य की स्तुति की है।[5] उपर्युक्त पुराणो मे प्राप्त सूर्यस्तोत्रो के अतिरिक्त कतिपय प्रकाशित स्तोत्रग्रहो मे भी कुछ सूर्यस्तोत्र उद्धृत किये गए हैं, जिनको पौराणिक माना जाता है, यद्यपि उनकी प्रामाणिकता सदिग्ध है। पौराणिक सूर्य स्तुति कर्ताजन ब्रह्मा से लेकर मनुष्य तक अलग-अलग कई वर्गों के हैं उनके सूर्यप्रसादन के कारण और उद्देश्य भी असमान है, परन्तु सभी स्तुतियो मे सूर्य के जिन रूप, गुण और कर्मों की चर्चा है, उनमे दृष्टिकोणगत भेद प्राय नहीं के बराबर है। इसका प्रमुख कारण यही है कि सूर्य प्राकृतिक जगत् की एक दृश्यमान परमशक्ति हैं और उनसे सम्बद्ध पुराणकालीन वैज्ञानिक तथ्य सभी पौराणिक सूर्यस्तोताओ को ज्ञात और मान्य है।

वैदिक ऋषियो के समान ही पौराणिक स्तोताओ की दृष्टि मे भी सूर्य परमकल्याणकारी, पूज्य और महान देव हैं। वे सभी के पूज्य और वन्दनीय हैं।[6]

1 विष्णुधर्मोत्तर पुराण, 1/30/11-19।
2 सौर पुराण, 1/31-37।
3 साम्बपुराण, 12/8-15, 13/2-11, 14/10-27, 15/7-15, 17/1-14, 24/7-23, 25/3-12, 43/15-27।
4 निर्णय सागर, बम्बई, 1963 से प्रकाशित।
5 विष्णु पुराण, 3/5/15-24।
6 सुरपितृ मनुज यक्षसेवितम् असुर निशाचर सिद्धवन्दितम्।
स्क० पु 7/1/2 79 20
ब्रह्मचारिगृहस्थाना वनस्थाना गणाधिप।
नान्य· पूज्यस्तथास्त्रीणामृते देव दिवाकरम्॥ भवि० पु० 1/64/31

भविष्यपुराण मे नारद के अनुसार ब्रह्मादि देवो मे सर्वाधिक स्तुत्य, पूज्य, वन्दय और नमस्कारयोग्य भास्कर ही हैं।[1] ऋग्वेदसहिता में सूर्य के सम्बन्धियो मे केवल माता, पिता और पत्नी (उषा या सूर्या) का उल्लेख हुआ है, जबकि पुराणों की सूर्य स्तुतियों मे उनके परिवार मे माता, पिता, सन्तान, पत्नी, अनुचर आदि का अपेक्षाकृत विस्तृत विवरण मिलता है। यहा उनकी दो पत्नियों की परिकल्पना उल्लेखनीय है। भविष्यपुराण (1/143/39) और साम्ब पुराण (36/38) मे सूर्य को नमस्कार के साथ-साथ राज्ञी और निक्षुभा को भी नमस्कार किया गया है। साम्बपुराण की एक स्तुति के अनुसार सूय को सज्ञा और छाया मे प्रतिष्ठित कहा गया है।[2] अन्यत्र भी राज्ञी (सज्ञा) और निक्षुभा (छाया) सूर्य की दो भार्याए बताई गई है।[3] सूर्य के अतिशय तेज को सहन न कर सकने के कारण सज्ञा अपनी छाया को अपने स्थान पर पत्नी रूप मे छोडकर तपस्या के निमित्त वन चली गई थी—इस प्रकार की कथा अनक पुराणो मे विस्तार पूर्वक मिलती है।[4] सज्ञा प्रकाश या अमृत का मूर्तरूप है और छाया मृत्यु या अन्धकार का। सूय दोनो का ही आधार है—जब सज्ञा नहीं रहती, तब उसके स्थान पर छाया रहती है। अतएव प्रतीक रूप मे उनकी दो पत्नियो की सार्थक कल्पना की गई है।[5]

पौराणिक सूर्य स्तुतियो मे सूर्य देव का सूर्यपिण्ड से तादात्म्य मानने के कारण स्तोताओ ने उन्हें परमतेजस्वी और आकाश के रत्नरूप मे 'लोकप्रत्यक्ष' (ब्र० वै० पु० 3/19/52) प्रत्यक्षदर्शी (भवि० पु० 1/127/19) और प्रत्यक्ष' (स्क० पु० 5/3/125/15) तो कहा है, किन्तु साथ ही वैज्ञानिक

1 स्तुत्यो वन्द्यश्च पूज्यश्च नमस्य ईड्य एव च।
भास्करो यदुशार्दूल ब्रह्मादीना सदानघ॥ भवि० पु० 1/75/19

2 छायासज्ञा प्रतिष्ठापि निरालम्बो निराश्रय। सा० पु० 43/17

3 एवमेषा पुरा सज्ञा द्वितीया पार्थिवी स्मृता।
या सज्ञा सा स्मृता राज्ञी छाया या सापि निक्षुभा।
सा० पु० 11/53, भवि० पु० 1/79/64

4 वि० ध० पु० 1/106, ब्रह्म पु० 32/49-69, सा० पु० 11, स्क० पु० 7/1/11, मार्क० प० 74, 75/21-35, भवि० पु० 1/79, मत्स्य० पु० 11, शिव पु० 5/35, Sun-worship in Ancient India, L P Pandey, 1971, p 137

5 Matsya Purana—A Study, V S Agrawala, 1963, p 38

दृष्टि से उनके रूप को 'दुर्निरीक्ष्यम्' (ब्रह्म पु० 33/16, भवि० पु० 1/123/17) और दुर्दृशम्' (मार्कं० पु० 106/73) और उन्हें 'दुष्प्रेक्ष्य' (सा० पु० 17/7) भी बताया है। प्राकृतिक सूर्यमण्डल में सूर्यदेव के अभेद के कारण उनके गमन और गति के बहुश उल्लेख हुए हैं। सम्भवत सूर्य के गमन से अभिप्राय उनके प्रतीयमान गमन से ही है। यद्यपि सूर्य की स्थिरता के सिद्धान्त का पौराणिक सूर्य-स्तोताओं को ज्ञान था—यह कहना भी अत्यन्त कठिन है। सूर्य की गति का पुराणों में विस्तार से वर्णन किया गया है[1] और सूर्य स्तुतियों में भी उसकी चर्चा है। आदित्य हृदय स्तोत्र म स्तोता सूय को एक निमिषार्ध मे 2202 योजन भ्रमण करने वाला कहा है।[2] सूर्य की गति को सर्वदा और सर्वत्र बताया है।[3] अत सूर्य गति से अभिप्राय सूर्य प्रकाश के गमन से है। निश्चय ही इससे सूर्य स्तोताओं के सामान्य वैज्ञानिक ज्ञान का पता लगता है क्योंकि उनकी गणनाए वैज्ञानिक सत्य के पर्याप्त निकट हैं। सूर्य के भौतिक गुण अधिकतर प्रकाश से सम्बद्ध बताए गए हैं। आकाश मे उदित होते ही उनकी रश्मिया और प्रकाश अति शीघ्रता से सुदूर पृथ्वी तक व्याप्त हो जाते हैं। वे 'तपन' और 'तापन' हैं।[4] वे पृथ्वी, अन्तरिक्ष और आकाश—तीनों लोकों को प्रकाशित करते हैं।[5] वे दिशाओं और प्रदिशाओं को प्रकाशित करते हैं।[6]

मार्कण्डेयपुराण मे सूर्य की प्रधानतया तीन मूर्तिया कही गई हैं—प्रकाशक, वर्षक और हिमदायक।[7] सम्पूर्ण विश्व का एकमात्र प्रकाशस्रोत सूर्य ही हैं—इस बोध से अन्वित होकर ही पौराणिक सूर्यस्तोताओं ने उन्हें 'लोक-प्रकाशक'

---

1 भाग० पु० 7/11/13, भवि० पु० 1/53/44-47, स्क० पु० 20/17-20, ब्रह्म पु० 11/64-66 इत्यादि।

2 योजनानां सहस्रे द्वे द्वे शते द्वे च योजन।
एकेन निमिषार्धेन क्रममाण नमोऽस्तुते ॥ आदित्यहृदय, 49

3 त्व देव सर्वतश्चक्षु सर्वत सर्वदा गति । साम्ब पु० 43/18

4 तपनस्तापनश्चैव शुचि सप्ताश्व वाहन । ब्रह्म पु० 31/32, भावि० पु० 1/128/6।

5 प्रकाशित येन च भूर्भुव स्व । आ० हृदय 146
तपन्तं सुरश्रेष्ठस्त्रील्लोकान्सचराचरम् । भवि० पु० 1/78/28

6 व्याप्य स्वदीधितिगणै प्रदिशो दिशश्च। प० पु० 1/48/50

7 स्वस्ति तेऽस्तु जगन्नाथ घर्मवर्षहिमाकर। मार्कं० पु० 103/49
स्क० पु० 7/1/11/150

(भवि० पु० 1/128/5, बृ० ध० पु० 3/11/3), 'त्रैलोक्यदीप' (स्क० पु० 7/1/101/48), 'लोक दीप' (भवि० पु० 1/154/50) 'अखिलभुवनप्रदीप' (मा० पु० 44/1) इत्यादि विशेषण दिए हैं। सूर्य की स्तुतियों में उन्हें प्रदत्त विभाकर, भास्कर, प्रभाकर इत्यादि नाम अथवा विशेषण इसी परम्परा में प्रचलित हुए हैं। प्रकाश ही दर्शन का आधार है, अतएव प्रकाशाधिष्ठाता सूर्य ही सब कुछ देखने में समर्थ हैं। सूर्य की चक्षु रूप में उद्भावना में वैज्ञानिक सार्थकता निहित है, यद्यपि इसका प्रारम्भिक रूप ऋग्वेदिक सूक्तों में ही दिखलाई देता है (ऋ० 1/115/1) पौराणिक सूर्यस्तुतियों में सूर्य को 'त्रैलोक्यलोचन' ब्र० वै० पु० 3/19/39) 'सर्वलोचन' (प० पु० 1/79/12) 'सर्वचक्षु' (स्क० पु० 7/1/11/172) इत्यादि विशेषणों से स्तुत किया गया है क्योंकि संसार में चक्षुरूप सूर्य ही सभी प्राणियों के चक्षुओं यानी दर्शन व्यापार का आधार हैं। प्रकाशक रूप का ही दूसरा पक्ष है अन्धकार विनाशक, और इस रूप में सूर्यदेव का स्तवन करते हुए उन्हें तिमिरारि' (ब्र० ध० पु० 3/11/5), 'तमोहन्ता' (भवि० पु० 1/180/35), तमोघ्न' (भवि० पु० 1/153/53), 'तमिस्रहा' (मा० ह० 28) तिमिरनाशन' (आ० हृ० 32) इत्यादि विशेषणों से अलङ्कृत किया गया है। सूर्योदय से वनस्पतिजगत पर होने वाले प्रभाव का वर्णन वैदिक सूर्यसूक्तों में प्रायः नहीं हुआ है। रामायण और महाभारत की सूर्यस्तुतियों में सूर्यदेव के पद्मविकाशक और कुमुदसंकोचक जैसे कुछ रूपों को लक्षित किया गया है, किन्तु पौराणिक सूर्यस्तोत्राओं के लिए सूर्य का उदयकाल और अस्तकाल में पुष्पों पर विपरीत प्रभाव पर्याप्त महत्त्वपूर्ण और उल्लेखनीय रहा है।[1] इसी प्रकार सूर्यदेव के ग्रहरूप की वैदिक सूर्य-सूक्तों में चर्चा भी नहीं की गई है, जबकि ग्रह और नक्षत्र सम्बन्धी विज्ञान के पौराणिक भारत में पर्याप्त विकसित हो जाने के कारण पौराणिक सूर्य स्तोत्राओं के लिए सूर्य के ग्रहरूप का उल्लेख साधारण बात हो गई है। ब्रह्मपुराण सूर्यस्तवन में

---

1 नमः पङ्कजनाथाय नमः कुमुदशत्रवे। स्क० पु० 7/1/101/48
नमः पद्मप्रबोधाय। आ० हृ० 41, पद्मप्रबोधकस्त्वमसि। प० पु० 6/197/69
जयः पद्मविकासाय। भवि० पु० 1/180/36
कमलकुलावबोधिने नमः। मार्क० पु० 104/2

सूर्य को ग्रहों मे प्रथम ग्रह[1], 'ग्रहराज' और 'नक्षत्राधिपति' कहता है[2] तो भविष्यपुराण 'ग्रहोत्तम'।[3]

पद्मपुराण के अनुसार पहले सूर्य की करोड़ों किरण थी, जो अत्यन्त प्रचण्ड होने के कारण ससार के लिए नाशकारक थी, इसीलिए आदित्य ने विश्वकर्मा के द्वारा उनका छेदन किया था और केवल सहस्त्र किरणो को बचाकर सबको छिन्नभिन्न कर दिया था। उन्ही सूर्य-किरणो से विष्णुचक्र, यमदण्ड, त्रिशूल, काल का खड्ग, शक्ति तथा चण्डिका के परम अस्त्रों का निर्माण किया गया था।[4] सहस्त्र किरणो मे सवृत होने के कारण ही सूर्य का एक नाम 'सहस्रांशु' (स्क० पु० 5/1/33/3) और 'सहस्ररश्मि' (आ० हृ० 141) है। सूर्य ने अपनी रश्मियो का छेदन करके परिमितता अपनाई थी—आख्यान का यह निहित तात्पर्य निस्सन्देह वैज्ञानिक धरातल पर पुष्ट होता है, क्योंकि वैज्ञानिक मान्यता के अनुसार सृष्टि के प्रारम्भ से कालान्तर मे किन्ही कारणो से सूर्यतेज का क्षय होता गया है। सूर्यतेज का यह शमन काफी बड़े अनुपात मे हुआ होगा—वैज्ञानिक आधार पर दूसरा अनुमान भी सूर्यस्तुतियो मे दिखाई देता है। मार्कण्डेय पुराण के अनुसार लोकहितार्थ सूर्यदेव ने अपने तेज को पन्द्रह भागो का विश्वकर्मा द्वारा शमन करवा लिया था उन्होने केवल सोलहवा भाग ही धारण किया था।[5] अभिप्राय यही है कि सूर्य का वर्तमान तेज उनके निपुल तेज का एक भाग मात्र है। अपने तेज को कम करने पर भी सूर्य ही विश्व में सर्वाधिक तेजस्वी हैं। महातेज, तेजोनिधि, छायानिधि, महाद्युति, तेजोराशि, अमिततेज – उन्ही के नाम हैं। वे तो 'सर्वतेजोधिपति' (गरुडपुराण, 16/11) हैं। जगत् के समस्त तेजस्वी कार्य सूर्य द्वारा ही होते हैं।[6] सूर्य का तेज ही अनेक रूप होकर उदर, जल, चक्षु, अग्नि इत्यादि ज्योतियुक्त पदार्थों मे रहता है।[7]

---

1 विशाखासु समुत्पन्नो ग्रहाणां प्रथमो ग्रह । ब्र० पु० 24/129-
2 नक्षत्राधिपति सोमो ग्रहराजो दिवाकर । ब्र० पु० 24/46
3 ग्रहोत्तमाय देवाय नम कल्याणकारिणे । भवि० पु० 1/180/36
4 पद्मपुराण 1/79/34-41
5 ततश्च षोडश भाग बिभर्ति भगवान्विभु ।
तत्तेज पचदशधा शतित विश्वकर्मणा ॥ मार्क० [redacted] 75/20
6 धामकार्य हि क्रियते येनास्य जगत सदा । वि० ध० पु० 1/30/14-15
7 तदेवतद्रूपमनेकधा स्थितम् । भवि० पु० 1/122/45

सूर्यगीता मे सूर्य ने स्वय को सभी ज्योतियो की ज्योति और सभी प्रकाशो का प्रकाश रहा है।[1]

सूर्यदेव को तथाकथित गति ही कालनिर्धारण का आधार है। एतदर्थ उनके अश्व, रथादि की विस्तृत कल्पना की गई है। साम्बपुराण (13/9), भविष्यपुराण (1/122/8), स्कन्दपुराण (7/1/11²177) इत्यादि में प्राप्त सूर्य-स्तुतियो के अनुसार सूर्यदेव जगत् के हित के लिए सदा समान अवयववाले, अत्यन्त मनोरम और किंचित् कम्पित घोडो के द्वारा मीधे जाने वाले, विशाल रथ पर चढ कर विचरण करते हैं। उनका रथ ज्यो-ज्यो आकाश मे चढता जाता है, घना अन्धकार-समूह नष्ट होता जाता है। (स्क० पु० 5/1/32/75) उनका रथ एकचक्र वाला और दिव्य है।[2] इसीलिए स्तुतियो म उन्हें 'एकचक्र-रथ' कहा गया है।[3] सवत्सर ही उनके रथ का एक चक्र है और तभी सवत्सर के सभी अङ्गो को चक्र के अनेक अवयवो के रूप मे कल्पित किया गया है, यथा नाभि-दिन है, मास अरे हैं और ऋतुऐं नमियाँ है इत्यादि।[4] सूर्य देवता का रथ सात अश्वो से युक्त है (वारा० पु० 26/11) इसीलिए 'सप्ताश्ववाहन' (ग० पु० 16/18), 'सप्ताश्व' (सौ०पु० 1/33), 'सप्तसप्ति' (स्क० पु० 5/1/32/82) इत्यादि विशेषणों मे उनकी प्रशसा की गई है। स्तोताओ ने सूर्य के जय, अजय, विजय, जितप्राण, जितश्रम, मनोजव, जितक्रोध नामक सात अश्वो का उल्लेख किया है।[5] कभी सप्ताश्वो को गायत्री इत्यादि सप्तछन्दो से मिलाया गया है।[6] निश्चय ही यह दोनो व्याख्याए सूर्य के आधिदैविक और आध्यात्मिक स्वरूप पर अवलम्बित हैं। वैज्ञानिक दृष्टि से सूर्यरथ या सूर्यमण्डल है, तो सूर्य चक्र सवत्सर रूप काल और सप्त सूर्याश्व-सूर्य-किरणो के सप्त प्रकार या सूर्य किरणों मे विद्यमान सात रग। विष्णुपुराण मे सूर्यस्तुतिकर्ता ने वैदिक परम्परा का अनुवतन करते हुए सूर्य के हिरण्यमय (मण्डलरूप) रथ और रश्मिरूप अश्वो की बात की भी है।[7] सूय स पूर्व आने वाली अरुविय आत्रा ही मानो सूर्य को

---

1 सर्वेषा ज्योतिषा ज्योति प्रकाशाना प्रकाशक । सू० गी 1/16

2 एकचक्रो रथो यस्य दिव्य । आ० हृ० 159

3 खगाय लोकनाथाय एकचक्ररथाय च । भवि० पु० 1/53/52,

4 भवि० पु० 1/52/8-17 , वा० पु० 1/51/54-63 , ब्रह्म पु० 22/67-71 वि० पु० 2/8/46 , भा० पु० 5/21/13।

5 आदित्य हृदय, 121।

6 गरुडपुराण 58/6, साम्ब पु० 21/12-13

7. हिरण्मय रथ यस्य केतवोऽमृतवाजिन । वि० पु० 3/5/24

आकाश मे लाती है, अत उसे ही 'अरुण' नाम से सूर्य का सारथी मान लिया गया है।[1]

पौराणिक सूर्य स्तुतियो मे सूर्य की एक बहुचर्चित मूर्ति है—वर्षक इसकी मीमासा करने पर उसके चार पक्ष दिखाई देते हैं। पृथ्वी से समस्त रय का, ग्रहण करने और जल का शोषण करने से वे 'रसग्राहक' (वृ० ध० पु० 3/11/16) या 'रसहर' (ब्र० वैं० पु० 3/19/42) है। मार्कण्डेय पुराण की सूर्यस्तुति के अनुसार रस को ग्रहण करने के लिए ही हे आठ मास तक तीक्ष्ण मूर्ति को धारण करते है।[2] जल-शोषक होकर भी सूर्य ही 'रसद' (ब्र० वैं० पु० 3/19/42) और 'वारिप्रद' (वृ० ध० पु० 3/11/12) हैं, क्योंकि वही मानसून बनने का प्रधान कारण है। सूर्य अपनी रश्मियो द्वारा ही वर्षण कार्य करते हैं।[3] वस्तुत सूर्य ही वृष्टियो के स्रष्टा कहे जाते हैं।[4] आदित्य से वृष्टि होती है और वृष्टि से अन्न।[5] तभी जलवर्षण द्वारा उत्पन्न अशेष औषधियों के स्वामी सूर्य ही माने गए हैं। वे न केवल वनस्पतियो को उत्पन्न करते हैं, अपितु उनको पकाने का कार्य भी करते हैं।[6] अन्नो का पाचन और उससे जीवन धारण कराने वाले सूर्य ही हैं।[7] सूर्य स्तोता का प्रतिपादन है कि सूर्य के बिना न सस्यनिष्पत्ति होगी और न तृण-औषधियाँ आदि ही उत्पन्न होंगे।[8] इस प्रकार पौराणिक सूर्यस्तोताओ ने सूय के वर्षकरूप के चारो पक्षों—रसहर्ता, रसदाता, अन्नोत्पादक और अन्नपाचक का स्तुतियो मे उल्लेख करके सूर्य-ऊर्जा के प्रति अपन वैज्ञानिक बोध का परिचय दिया है।

कालविधायक सूर्य केवल तापक और वर्षक ही नही, अपितु सामान रूप

---

1 रय हि वाहते तस्य अरुणो नाम सारथि । सा० पु० 6/19

2 मार्क० पु० 101/20

3 एष भाति तपत्येष वर्षत्येष गभस्तिभि । ब्रह्म पु० 30/10, सा०पु० 2/10

4 सूर्य एव वृष्टीना स्रष्टा समुपदिश्यते । मत्स्य पु० 125/27, वाराह पु० 1/51/51

5 आदित्याज्जायते वृष्टिर्वृष्टेरन्न तत प्रजा । ब्रह्म पु० 31/4 , भवि० पु० 1/54/55

6 ओषधीना पर पाक पर यस्मान्न विद्यते । वि० ध० पु० 1/30/8

7 अन्नादिपाचन त्वत्तो जीवन च भवेद् ध्रुवम् । प० पु० 1/79/25

8 कुतो वै सस्यनिष्पत्तिस्तृणौषधिगणोऽपि वा । ब्रह्म पु० 31/9

से शीत के हेतु होने से 'हिमाकर' भी है।[1] मार्कण्डेय पुराण मे सूर्य स्तुति करती हुई अदिति कहती है कि सूर्य ओषधियो को पकाने के लिए भास्कर मूर्ति और हेमन्तकाल म सस्यपोषण के लिए हिमवर्षादि द्वारा शीतल मूर्ति धारण किया करते हैं।[2] सूर्य से पृथ्वी का अधिक दूर हो जाना ही शिशिर का वैज्ञानिक आधार है और इस तथ्य के ज्ञाता सूर्यो-पासक का सूर्यदेव को शीत का कारण मानना सवथा सगत है। सूयस्तोता के लिए सूर्यदेव 'त्रिकालमूर्ति' के रूप मे वन्दनीय हैं, क्योकि वे हिम, जल और उष्णता के कर्ता होने से शीत वर्षा और ग्रीष्मादि ऋतुओ के कारण है।[3] ऋतुए ही क्यो, जितने भी कालाश है, यथा अयन पक्ष दिवस, रात्रि, क्षण मुहूर्त, कला, काष्ठा इत्यादि—सूर्य के बिना इनका अस्तित्व नही है—इस तथ्य का उल्लेख पुराणो मे बहुधा हुआ है।

सूय के इष्टप्रदाता, अनिष्टनिवारक, रक्षक, उपकारक, ज्ञाता इत्यादि जिन रूपो की चर्चा सूर्यस्तुतियो मे अनेक बार की गई है, वे सूर्य के देवत्व के अभि-व्यञ्जनार्थ हो हैं। किन्तु उन्हे पोषक, व्यवस्थापक, प्राणरूप या जगत्कारण इत्यादि कहना उनके भौतिक से सम्बद्ध हैं और वैज्ञानिक आधार पर सही ठहरते हैं। सम्पूर्ण प्राकृतिक जगत् और प्राणिवग के लिए सूर्य की उपादेयता और महत्व को पौराणिक सूर्य-स्तोताओ ने भलि भाँति समझा हुआ था इसी लिए उनकी कोई भी स्तुति सूर्य के उक्त गुणो के ज्ञान के बिना पूरी नही होती थी। उनके माहात्म्य मे यहा तक कहा गया कि 'तुम्हारे अतिरिक्त प्राणियो की कोई और शरण हो नही है'[4] और 'तुम्हारे अभाव मे लोगो का जीवन एक दिन भी नही चल सकता है।'[5] पर क्या ये घोषणाएँ वैज्ञानिक सत्य की ही काव्या-त्मक प्रस्तुति नहीं है ?

पौराणिक सूयस्तुतियो के प्रयोजन और उद्देश्य पर विचार करें—तो हम पाते हैं कि उनमे से अनेक स्तुतिया किसी विशेष या सामान्य रोग के निवा-रणाय सूर्यदेव को प्रसन्न करने के लिए की गई है। पौराणिक सूर्योपासको ने सूय को अनेक रोगो का नाशक माना था, जिसमे मुख्य हैं—चमरोग। साम्ब ने कुष्ठ निवारणार्थ भास्कर की आराधना की थी और रोग युक्त हुए थे।

1 हिमजलघर्मकालहेतो। ब्रह्म पु० 32/108,
धर्मत्रपहिमाकर स्क० पु० 7/1/11/150
2 मार्क० पु० 101/22-23
3 हिमाम्बुघर्मवृष्टीना कर्ता भर्ता च य प्रभु।
तस्मै त्रिकालरूपाय नमस्सूर्याय वेधसे॥ वि० पु० 3/5/19
4 त्वामृते नास्ति लाकेऽस्मिन् शरण प्राणिना विभो। प० पु० 6/179/60
5 त्वदृत सर्वलोकाना दिनैक नास्ति जीवनम्। प० प 6/179/26

साम्ब की कथा विविध पुराणो मे मिलती है।[1] श्रीकृष्ण ने अपने पुत्र साम्ब को कुष्ठनिवारणार्थ सूर्य को प्रसन्न करने के लिए कहा था।[2] स्कन्दपुराण में कुष्ठग्रस्त राजा नन्द की कथा है, जो सूर्याराधना से रोगमुक्त हो गया था।[3] पद्मपुराण मे भद्रेश्वर नामक राजा के कुष्ठाभिभूत होने पर विप्रगण ने उसको सूर्योपासना का उपदेश दिया था।[4] ब्रह्मवैवर्तपुराण के अनुसार व्याधिग्रस्त माली सुमाली दैत्य भास्कर पूजन और स्तोत्र का आश्रय लेकर स्वस्थ हो गए थे।[5] भविष्यपुराण के अनुसार पत्रहीन गरुड को सूर्योपासना लाभकारी सिद्ध हुई थी।[6] नारद के अनुसार जिन मनुष्यों ने पूर्वजन्म मे व्रतोपवासो द्वारा भगवान् सूर्य को सन्तुष्ट नही किया था, वे ही इस जन्म मे कुष्ठ रोग के भागी होते हैं।[7] *रोग, दुःख, दुःस्वप्न आदि के विनाश मे सूर्य के देवत्व की महिमा* गाई गई है किन्तु इस सम्बन्ध मे भौतिक सूर्य प्रकाश आदि की उपादेयता को वैज्ञानिक दृष्टि से अवश्य ही ध्यान मे रखा गया है। अलग-अलग पुराणो मे कुष्ठनिवारणाय सूर्य की स्तुतियो से तत्कालीन भारत मे विद्यमान चिन्तनपरक एकता भी प्रकट होती है।

इस प्रकार पुराणों मे प्राप्त सूर्य स्तुतियो मे मानवता की परम लाभकारी शक्ति 'सूर्य' का स्तवन करते हुए उनके जिन अनेक, रूप, गुण और कर्मों की उद्भावना की गई है, उनमे से अधिकांश का आधार स्तोताओ की सूर्यपरक वैज्ञानिक अनुभूतियाँ हैं। पुराणों की सूर्यस्तुतियो मे सूर्यसम्बद्ध कुछ परिकल्पनाए वैदिक सूर्य सूक्तो की परम्परा पर होकर भी अधिक सुदृढ वैज्ञानिक बोध पर विकसित हुई हैं। कई पुराणो और उपपुराणों की सूर्यस्तुतियो मे लगभग समान तथ्यो के विवरण से यह सहज निष्कर्ष निकलता है कि उनके रचयिता भावात्मक एकता के अदृश्य सूत्र मे बधे होने के कारण ही अपनी स्तुतियों मे सर्वमान्य वैज्ञानिक सिद्धान्तो को आधार बना सके थे।

---

1 वाराह पु० 177, भवि० पु 1/72, 1/73, 1/75, सा० पु० 3/6-55, ब्र० वै० पु० 4/113, स्क० पु० 7/1/100, 7/1/101, *Sun worship in Ancient India*, Srivastava, 1972 p 241
2 भवि० पु० 1/75/7-8।
3 स्क० पु० 7/1/256।
4 प० पु० 1/81।
5 ब्र० वै० पु० 3/18, 3/19।
6 भवि० पु० 1/175।
7 शा० पु० 84/3।

24

# स्कन्द पुराण का अयोध्या तीर्थ—एक विवेचन

—डा० सन्तोष गुप्ता

दिल्ली विश्वविद्यालय दक्षिण परिसर की संस्कृत संगोष्ठी के लिए जिस विषय का चुनाव किया गया है "पुराणो में उभरता भारत तथा उनका राष्ट्रीय एकता की दिशा मे महत्व" वह प्राचीनता को अपने आप में समेट हुए भी समसामयिक है। पुराण साहित्य जितना प्राचीन है राष्ट्रीय एकता का प्रश्न उतना ही अर्वाचीन है। आज जब देश मे राष्ट्रीय एकता की समस्या ज्वलन्त हो उठी है, पुराण साहित्य एक ऐसे आधार के रूप मे कार्य करने मे समर्थ है जो एकता के इस गिरते हुए भवन के लिए नींव का पत्थर बनकर उसे स्थैर्य प्रदान कर सकता है। धम, भाषा, आचार-व्यवहार, वेश-भूषा, रीति-रिवाज, तीर्थ, व्रत, दर्शन मनुष्य को एक दूसरे के निकट लाते हैं। ये सभी कई कारणों से वैभिन्य व वैमनस्य के कारण भी बन जाते हैं। इस सदर्भ मे प्रश्न यह है कि इस दिशा मे पुराण क्या भूमिका निभाते हैं। पुराण वास्तव मे सब जन साधारण को धार्मिक शिक्षा देने के लिए रचे गए थे। इन्हें पढने का अधिकार इस समाज में सभी जन-जन को है। क्या यही इसकी प्रमुख ग्राह्य शक्ति का द्योतक नहीं है? पुराणो म वर्णित तीर्थ इस दिशा मे महत्वपूर्ण भूमिका निभाते हैं।

व्याकरण की दृष्टि से 'तृ प्लवन तरणयो' धातु से 'पातृतुदिवचिरिचिसिचि-भ्यस्थक्' इस उणादि सूत्र द्वारा थक् प्रत्यय करने पर तीर्यते अनेन' इस अर्थ में तीर्थ शब्द बनता है। वह स्थान जहा से किसी नदी को पार किया जाय, तीर्थ कहलाता है। तीर्थ के अर्थ भी बहुत से अर्थ किये जाते हैं जैसे मार्ग, घाट, जलस्थान, उपचार, धर्मोपदेष्टा और जैन मत आदि।

इस युग में जब भारत भाषा, रीति-रिवाज के झझावात मे घिरा है, ये तीर्थ मरुस्थल के उन स्रोतों के समान है जो इन वैभिन्य के कारणो से ऊपर उठ सभी को अपनी ओर आकर्षित करते हैं। मानव मात्र निर्विवाद रूप से अनेक कारणों से इनकी ओर आकर्षित होता है—चाहे वह कारण इनका प्राकृतिक सौन्दर्य हो, ऐतिहासिक महत्व हो, स्थापत्य की प्राचीनता हो, भौगो-

लिक महत्व हो या किसी विशिष्ट धर्म अथवा दर्शन से इनका सवन्ध हो। तीर्थ तो भारतीयो को सास्कृतिक एकता के सूत्र मे आवद्ध करने के श्रेष्ठ साधन हैं। तीर्थाटन के लिए लोग एक स्थान मे दूसरे स्थान की लम्बी यात्राए करते हैं जिससे अनेक प्रातो के लोग एक दूसरे से मिलते हैं, एक दूसरे को समझते हैं और अपनाते हैं। इन यात्राओ से सांस्कृतिक एकता का सूत्र दृढ होता है। प्रत्येक तीर्थ तक भारतीय सस्कृति के प्रसारको की पहुच रही है और इस क्षेत्र मे उन्हे सफलता भी मिली है। प्रारम से ही तीर्थों का सभी के लिए लाभ होता रहा है। यहा जात-पात, ऊच-नीच को भुलाकर सभी जाते हैं। इनकी यात्रा का अधिकार सभी को है। ये तो राष्ट्रीय महत्व के वे स्थल हैं जो देश के प्राण हैं। इनकी यात्रा के लिए भेदभाव कैसा ? प्रत्येक व्यक्ति के मन मे यह इच्छा रहती है कि अपने जीवनकाल मे वह किसी पवित्र स्थल की यात्रा कर ले। हिन्दू, मुस्लिम, बौद्ध, जैन, सिक्ख, ईसाई सभी एक मन मे तीर्थ व तीर्थ यात्रा के पक्ष मे है। प्रत्येक वर्ण-आश्रम के व्यक्ति, स्त्रिया, पापी, रोगी, चडाल सभी तीर्थों मे स्नान कर पवित्र होते ह, उनके लिए ये औषधि समान है।[1] काशी, अयोध्या, रामेश्वरम, प्रयाग आदि सभी के द्वारा पवित्र माने गये हैं—चाहे वे उत्तर के निवासी हो या दक्षिण के। तीर्थों की स्थली मनुष्य से उसकी जाति नही पूछती, वहा का धार्मिक तथा नैतिक वातावरण मनुष्य के अन्दर भेद-भाव को भुलाकर नैतिक गुणो को जन्म देता है। वे धार्मिक भावना मे आवृत्त होकर नैतिकता के मार्ग का अवलम्बन करते हैं। ये तो वे देवस्थल हैं जो मनुष्यों मे भी देवत्व जाग्रत करते हैं। परन्तु जो सयमी है, सत्यवचन कहता है, अन्त बाह्य रूप से स्वच्छ है, सब से समान व्यवहार करता है, वही तीर्थाटन के पूर्णपुण्य को प्राप्त करता है। केवल भौम नीर्थ ही नही पुराण मनतीर्थ का भी वर्णन करते हैं। भूमि पर स्थित तीर्थ तो भौम हैं दया, क्षमा, दान व मन तीर्थ है। सयम, दया, दान, क्षमा, मधुर सभाषण तो तीर्थ हैं ही मन की पवित्रता सब मे बडा तीर्थ है। पापी जब तक पाप का त्याग नही करता है वह तीर्थ मे स्नान करके भी शुद्ध नही होता है।[2] जो असयमी है, असत्यभाषण करता है, निर्दयी है वह

---

1 नानावर्णा विवर्णाश्च चण्डाला ये जुगुप्सिता। किल्विषै पूर्णदेहाश्च प्रकृष्टै पातकैस्तथा। भेषज परम तेषामविमुक्त विदुर्बुधा।
—मत्स्य पुराण 184 66, 67

2 न तोयपूतदेहस्य स्नानमित्यभिधीयते।
स स्नातो यस्य वै पु स सुविशुद्ध मनोगतम्॥
स्क० पु० वैष्णव खड अयोध्या माहात्म्य, अध्याय 10-47

चाहे सभी तीर्थों की यात्रा कर ले वे तीर्थ उसे पवित्र नही कर सकते । जो मन तथा भौम दोनो तीर्थों मे स्नान करता है वही परम गति को प्राप्त करता है ।[1] ये तीर्थ तो सदैव एकता का ही सदेश देते हैं और पाप पर पुण्य की विजय पताका भी है ।

आज तीर्थों का वातावरण तथा वहा के पुजारियों की अज्ञानता तथा कर्मकाण्ड को देखकर आधुनिक समाज मे तीर्थों का दूसरा ही रूप दृष्टिगोचर होता है । व्यक्ति वहा के ढकोसले को देखकर तथा उसका प्रयोग स्वार्थ के लिए होता देख उनसे खिन्न हो जाता है । अयोध्या पुरी भी आज रामजन्म-मदिर की समस्या के कारण धर्म व राजनीति की चपेट से ग्रस्त है । राम की पुण्यस्थली राजनीतिक गुटो का एक सघर्ष स्थल बन गई है । परन्तु इससे क्या उसका माहात्म्य घट जायेगा ? तीर्थों के वर्तमान स्वरूप को देखकर उनसे वितृष्णा करने की आवश्यकता नही है अपितु उनके वास्तविक स्वरूप को समझने एव उनसे कुछ प्राप्त करने की है । इसी सदर्भ मे स्कन्दपुराण मे वर्णित अयोध्या तीर्थ का विवेचन करने का प्रयास किया गया है । अयोध्या की ऐति-हासिक पृष्ठभूमि क्या है ? क्या माहात्म्य है इस तीर्थ का ? लोग यहा क्यो जाते हैं ? यह हमारी सास्कृतिक एकता को कितना दृढ करती है इन्ही बातो का यहा विवेचन किया गया है ।

हरिद्वार, मथुरा, अयोध्या, काची, द्वारिका, काशी तथा अवतिका मे सप्तपुरिया है । इनकी यात्रा व्यक्ति को मोक्ष प्रदान करती है ।[2] वाल्मीकि के अनुसार मनु ने अयोध्या नगरी को सवप्रथम बसाया था ।[3] स्कद पुराण के अनु-सार तो यह पवित्र अयोध्या सभो के द्वारा सेवन करने योग्य है जहा साक्षात् हरि

---

1 तस्मादभौमेषु तीर्थेषु मानसेषु च सम्भवेत् ।
उभयेषु च य स्नाति स याति परमा गतिम् ।।
स्क०पु०वै० ख०, अ० मा० अ० 10-50

2 काशी काञ्ची च मायाख्या त्वयोध्या द्वारवत्यपि ।
मथुरावन्तिका चैता सप्तपुर्योऽत्र मोक्षदा ।
कल्याण तीर्थांक, वर्ष 31,

3 मनुना मानवेन्द्रेण सा पुरी निर्मिता स्वयम् ।
वाल्मीकि रामायण, बाल काण्ड, 5/6

स्वय प्रगट हुए थे।[1] इस नगरी मे सूर्यवश मे उत्पन्न इक्ष्वाकु जैसे प्रजापालन मे कुशल राजा हुए। यह नगरी भगवान के वामपादाङ्गुष्ठ से उत्पन्न पवित्र सरयू नदी के दक्षिण तट पर बसी हुई है।[3] यह ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव तीनो का समन्वित रूप है। अकार ब्रह्मा है, यकार विष्णु है तथा धकार रुद्र का रूप है। जो व्यक्ति महापाप कर चुका है, जैसे ब्रह्महत्यादि, उस व्यक्ति को भी अयोध्या मे युद्ध नही करना चाहिए। इसलिए यह अयोध्या है।[4] यहा हमे एक ऐसी अयोध्या का सकेत मिलता है जो सृष्टिकर्ता, पालनकर्ता तथा सहारकर्ता तीनो का एक ही स्थान है। इसके अर्थ से ऐसी प्रतीति होती है कि यह एक ऐसा स्थान है जहा युद्ध नही होना चाहिए। यह पुरी तो मानवजाति के कल्याण के लिए तीनो ही प्रमुख देवो को प्रिय है। यह पुण्य नगरी पृथ्वी पर विष्णु के सुदर्शन चक्र पर स्थित है।[5] विष्णु का सुदर्शन चक्र तो सदैव पाप व पापी का हनन करता रहा है। यह पुरी उसी सुदर्शन चक्र पर स्थित है। अत यहा तो यहा पाप, द्वेष, वैर, वैमनस्य के उत्पन्न होने की सभावना ही नही होनी चाहिए। इसका मान सहस्रधारा तीर्थ से एक योजन पूर्व, सरयू से एक योजन दक्षिण, सम से एक योजन पश्चिम तथा तमसा नदी से एक योजन उत्तर

---

1 अयोध्या सा परा मेध्या पुरी दुष्कृतिदुर्लभा।
कस्य सेव्या न नाऽयोध्या यस्या साक्षाद्धरि स्वयम्॥
स्क० पु०, वै० ख०, अ० म० प्रथम अ० 30

2 यस्या जाता महीपाला सूर्यवशसमुद्भवा।
इक्ष्वाकुप्रमुखा सर्वे प्रजापालनतत्परा॥
वही 42

3 दक्षिणाच्चरणाङगुष्ठाम्नि सृता जाह्नवी हरे।
वामाङगुष्ठान्मुनिवरा सरयूर्निगता शुभा॥
वही प्र०अ० 45

4 अकारो ब्रह्म च प्रोक्त यकारो विष्णुरुच्यते।
धकारो रुद्ररूपश्च अयोध्यानाम राजते।
सर्वोपपातकैयु क्तैर्ब्रह्महत्यादिपातकैं।
नायोध्या शक्यते यस्मात्तामयोध्या ततो विदु॥
वही प्र० अ० 61

5 विष्णो सुदर्शने चक्रे स्थिता पुण्यकरी क्षितौ।
वही प्र० अ० 62

तक है ।[1] अयोध्या पुरी के अनेक पवित्र स्थलो का वर्णन स्कन्दपुराण के वैष्णव खण्ड मे सविस्तार उपलब्ध होता है ।

चक्रतीर्थ वह स्थान है जहा विष्णु शर्मा ने हरि की भक्ति की थी। भगवान के चक्र से—खोदे जाने पर यहा गगा का जल उद्भूत हुआ । यहा विष्णु हरि की मुक्तिदायिनी मूर्ति है। यहा स्नान कर व्यक्ति पापो से मुक्त हो अनेक सहस्र वर्षों तक स्वर्ग लोक मे रहता है ।[2] ब्रह्मा ने अयोध्या की यात्रा की तथा अपने नाम स एक कुण्ड बनवाया जो ब्रह्मकुण्ड नाम से विख्यात हुआ ।[3] ब्रह्म-कुण्ड से पूर्वोत्तर सरयूजल मे ऋणमोचन तीर्थ है। यहा लोमश ऋषि ने विधि-पूर्वक स्नान किया था ।[4] यहाँ स्नान करने से प्राणी ऐहिक तथा पारलौकिक सभी प्रकार के ऋणो से मुक्त हो जाता है। पापमोचन तीर्थ मे स्नान कर मनुष्य पापमुक्त हो जाता है ।[5] सहस्रधारा वह स्थल है जहा सत्यवादी लक्ष्मण शेष नाग मे लय हो गये थे और उन्होने शेषात्मता को पाया था ।[6] यह तीर्थ

---

1 सहस्रधारामारभ्य योजन पूर्वतो दिशि ।
तथैव दिक्प्रतीच्या वै योजन समतोऽवधि ।
दक्षिणोत्तरभागे तु सरयूतमसावधि ।
एतत्क्षेत्रस्य सस्थान हरेरन्तगृ ह स्थितम् ।
स्क० पु० वै० ख० अ० म० प्र० अ०, 64, 65

2 चक्रतीर्थेनत स्नात्वा सर्वपापै प्रमुच्यते ।
बहुवर्षसहस्राणि स्वर्गलोके महीयते ॥
वही प्र० अ० 104

3 तत स कृतवास्तत्र ब्रह्मा लोकपितामह ।
कुण्ड स्वनाम्ना विपुल नानादेवसमन्वितम् ॥
वही द्वि० अ० 4

4 तत्र पूर्वं मुनिवरो लोमशो नाम नामत ।
तीर्थयात्राप्रसङ्गेन स्नानञ्चक्रे विधानत ।
वही द्वि०अ० 24

5 पापराशिर्विनष्टोऽस्य निष्पाप समभूत्क्षणात ।
वही द्वि० अ० 39

6 तत प्रादुरभूत्तत्र सहस्रफणमण्डित ।
शेषश्चक्षु श्रवा श्रेष्ठ क्षिति भित्वा सहस्रधा ।
सुरलोकात्सुरेन्द्रोऽपि समागादमरै सह ॥
तत्र शेषात्मना यात लक्ष्मण सत्यसङ्गरम् ।
वही द्वि०अ० 60-61

सभी इच्छाओं को पूरा करने वाला माना जाता है। स्वर्गद्वार तीर्थ स्थल सभी पापों को हरन वाला है।[1] इस जैसा तीर्थ न हुआ है और न होगा। यहा जो जप, तप, हवन, दर्शन, ध्यान, दान, अध्ययन आदि किया जाता है वह सब अक्षय होता है।[2] अयोध्या का सीताकुण्ड सभी इच्छाओं का पूरक है। यहाँ स्नान कर व्यक्ति पापमुक्त हो राममय हो जाता है।[3] इसे राम का वरदान प्राप्त है कि यहा किया गया स्नान, दान, जप सभी अक्षय हो जाता है। सम्मेद गुप्तहरि व चक्रहरि आदि ऐसे स्थल हैं जो नाना फलों को प्रदान करते हैं। गोप्रतार वह तीर्थ है जहा राम की आज्ञा से सरयू के पवित्र जल में स्नान कर साकेतवासी स्वर्ग को गये थे। इस जैसा तीर्थ भी न हुआ है व न होगा।[4] यहा स्नान कर व्यक्ति जो योगियों को भी दुर्लभ है परम स्थान को प्राप्त करता है।[5] यह सभी पापों को दूर करता है व कार्तिक मास में सभी तीर्थ गोप्रतार में निवास करते हैं। क्षीरोदक कुण्ड वह स्थान है जहा राजा दशरथ ने पुत्रेष्टि यज्ञ सम्पन्न किया था।[6] यह पुण्यों का निचयस्थान है तथा सभी दुःखों का विनाशक है।

---

5 स्वर्गद्वारमिति ख्यातं सर्वपापहरं सदा।
स्क०पु० वै०ख० अ०मा० तृतीय अ० 4

1 स्वर्गद्वारसमं तीर्थं न भूतं न भविष्यति।
स्वर्गद्वारे परासिद्धिः स्वर्गद्वारे परागतिः।
जप्तं दत्तं हुतं दृष्टं तपस्तप्तं कृतं च यत्।
ध्यानमध्ययनं सर्वं दानं भवति चाक्षयम्॥
वही तृ० अ० 6, 7, 14

2 सीताकुण्डमिति ख्यातं सर्वकामफलप्रदम्।
यत्र स्नात्वा नरो विप्र सर्वपापैः प्रमुच्यते।
वही षष्ठ 1,2

3 गोप्रतारसमं तीर्थं न भूतं न भविष्यति।
यत्र रामाज्ञया विद्वन्साकेतनगरीजना।
अवापुः स्वर्गमतुलं निमज्ज्य परमाम्भसि।
वही षष्ठ 113,116

4 गोप्रतारे नरो विद्वान् योऽपि स्नाति सुनिश्चितं
विमान्यसौ परं स्थानं योगिनामपि दुर्लभम्॥
वही षष्ठ 179

5 पुरा दशरथो राजा पुत्रेष्टिं नाम नामतः।
चकार विधिवद्ब्रह्म पुत्रार्थं यत्र चाऽऽदरात्।
वही सप्त० 2

यहा स्नान करने पर व्यक्ति की सभी इच्छाएँ पूर्ण होती हैं और वह श्रेष्ठ पुत्रों को पाता है।[1] सभी पापों को शमन करने वाला साक्षात्सुरगुरु का निवास स्थल है बृहस्पतिकुण्ड।[2] कृष्ण की पत्नी रुक्मिणी के द्वारा बनवाए गए रुक्मणी कुण्ड मे स्नान कर व्यक्ति सभी इच्छाओ का फल पाता है।[3] वसिष्ठ और अरुन्धती का निवास स्थान वसिष्ठकुण्ड भी पापो का हरण करता है। उर्वशीकुण्ड में स्नान कर मनुष्य परम सौन्दर्य का पाता है।[4] घोषार्ककुण्ड मे स्नान कर तो व्रणी, कुष्ठी दरिद्री व दुःखी सभी की कामनाए पूर्ण होती हैं और वे सूर्य लोक को प्राप्त करते हैं।[5] स्कन्द पुराण के अयोध्या माहात्म्य के ही अष्टम तथा नवम अध्यायो मे अनेक तीर्थ स्थलों का वर्णन मिलता है जैसे रतिकुण्ड, कुसुमायुध कुण्ड मन्त्रेश्वर सुग्रीवकुण्ड हनुमत्कुण्ड, विभीषणसर, गया कूप पिशाच मोचन भरतकुण्ड, तथा जटाकुण्ड आदि। अयोध्या के अनेक तीर्थ न केवल पुण्य प्रदान करते हैं या पापविमोचन करते हैं इन मे से कुछ विशिष्ट हैं—जैसे क्षीरोदक कुण्ड उत्तम पुत्र प्रदान करता है तो उर्वशी कुण्ड अनन्य सौन्दर्य को। घोषार्ककुण्ड का जल तो व्रणी व कुष्ठी को भी सुख पहुचाता है। शायद इसके जल मे कुछ औषध तत्त्व हैं जो घावों व त्वचा रोगों को ठीक करने मे समर्थ हो।

---

1 सर्वान्कामानवाप्नोति पुत्रांश्च सुबहूश्रुतान्।
स्क०पु० वै०ख० अ०मा० सप्त० 6

2 ख्यातं बृहस्पतेः कुण्डमुद्दण्डाखण्डमण्डितम्॥
सर्वपापप्रशमनं पुण्यामनरञ्जितम्।
यत्र साक्षात्सुरगुरुर्निवासं किल निर्ममे॥
वही सप्त० 9 10

3 सर्वकामानवाप्नोति तत्र स्नानेन मानवः।
रुक्मिणीश्रीगतिप्रीत्यैदातव्यञ्चस्वशक्तितः॥
वही सप्त० 103

4 अयोध्यायामस्ति तीर्थं पावनं परं महत्।
तत्र स्नानं कुरुष्वाद्य सौन्दर्यम्परमाप्नुहि।
वही सप्त० 103

5 व्रणी कुष्ठी दरिद्री वा दुःखाक्रान्तोऽपि यो नरः।
करोति विधिवत्स्नानं सर्वान्कामानवाप्नुयात्।
वही सप्त० 110

स्कन्द पुराण के अयोध्यामाहात्म्य के दशम अध्याय में हमें जन्म-स्थान का प्रसंग मिलता है जिसके दर्शन से व्यक्ति जन्मबंधन से मुक्त हो जाता है। यह स्थल मुक्ति प्रदान करता है।[1] अनेक तीर्थों के वर्णनोपरान्त यह अवश्य कहा गया है कि पुण्यनगरी अयोध्या की यात्रा का फल तभी मिलता है जब व्यक्ति मानस तीर्थों का अवगाहन कर यहां आता है।[2]

जिसका मन शुद्ध नहीं है, जो संयमी नहीं है, सत्य, क्षमा, दया, दान से युक्त नहीं है उसे अयोध्या पुरी की यात्रा करके भी पुण्य नहीं मिलता। अयोध्या तीर्थ यात्रा के द्वारा केवल बाह्य ही नहीं व्यक्ति के अन्तःकरण की शुद्धि का भी प्रयत्न किया गया है। अन्त में स्कन्द पुराण के अनुसार अयोध्या परम स्थान है, अयोध्या जैसी कोई अन्य पुरी नहीं है तथा यह तो विष्णु चक्र पर स्थित परम धाम है।[3]

अयोध्या नगरी के इतिहास से विदित होता है कि यह राम के पूर्ववर्ती सूर्यवंशी राजाओं की राजधानी रही है। इक्ष्वाकु से लेकर राम तक सभी ने इस पर शासन किया। राम के साथ त्रेता युग में ही यह उजड़ गई थी। कहा जाता है कि कुश ने इसे फिर बसाया और यह साकेत के नाम से जानी गई।

---

1 जन्मस्थानमिदम्प्रोक्त मोक्षादिफलसाधनम् ॥
यद्दृष्ट्वा च मनुष्यस्य गर्भवासजयो भवेत् ।
विना दानेन तपसा विना तीर्थै विना मखै ।
नवमी दिवसे प्राप्ते व्रतधारी हि मानव ।
स्नानदानप्रभावेण मुच्यते जन्मबंधनात् ॥
कपिला गोसहस्राणि यो ददाति दिने दिने ।
तत्फल समवाप्नोति जन्मभूमे प्रदर्शनात् ॥
स्क०पु० वै०ख० अ०म० 10—18,20, 21, 22

2 तस्माद्भौमेषु तीर्थेषु मानसेषु च सम्वसेत् ।
उभयेषु च य स्नाति स याति परमा गतिम् ॥
वही दश०अ०—50

3 अयोध्या परम स्थान अयोध्या परम महत् ।
अयोध्याया समा काचित्पुरी नैव प्रदृश्यते ॥
अयोध्या परम स्थान विष्णुचक्रे प्रतिष्ठितम् ।
वही 10—71 72

इतिहासज्ञों के अनुसार गुप्तवंशीय एक राजा ने साकेत को ही अयोध्या कहा था। पाचवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में स्कन्दगुप्त विक्रमादित्य ने इसे अपना मुख्य निवास स्थल बनाया। सातवीं शताब्दी के ग्रंथों में तो अयोध्या का स्पष्ट उल्लेख मिलता है। पुराणों में अयोध्या को कौशल देश की राजधानी के रूप में वर्णित किया गया है। अयोध्या की प्रचलित परंपरा भी इन पर प्रकाश डालती है। देशाटन के प्रसंग में जब विक्रमादित्य सरयू किनारे पहुंचे। उन्होंने बड़ा कुछ चमत्कार देखे और खोजने पर पास के योगसिद्ध मतों में ज्ञात हुआ कि यह अयोध्या है। उन्होंने इसे राम की भूमि मानकर मंदिर सरोवर कूप आदि बनवाए। कालान्तर में इसी अयोध्या में बौद्ध जैन, शैव धर्म पल्लवित हुए। रामानन्दी साधकों द्वारा अठारहवीं शताब्दी में यहां अनेक मंदिर बनवाए गए। यह एक ऐसी पुरी है जिसमें अनेक धर्म साथ-साथ रहे व बढ़ते रहे। अनेक सम्प्रदाय एक साथ रहे तथा स्वधर्मों का पालन करते रहे। यही इसके धर्म निरपेक्ष चरित्र का द्योतक है। इस अयोध्या पर भी समय समय पर आक्रमण होते रहे और यह बार-बार ध्वस्त हुई है। अयोध्या में केवल सरयू नदी तथा इसकी भूमि ही प्राचीन है। सरयू को अब घाघरा के नाम से जाना जाता है। अयोध्या अब तो लखनऊ बनारस, प्रयाग व गोरखपुर से पक्की सड़कों व रेल से जुड़ी है और सरयू के किनारे अनेक घाट हैं। यहां लक्ष्मण घाट, हनुमानगढ़ी, कनक भवन, दर्शनेश्वर स्वर्गद्वार, रामकोट, सूर्यकुण्ड नंदिग्राम, दशरथतीर्थ, गुप्तारघाट मनोरा व जन्मस्थान जैसे अनेक पवित्र दर्शनीय स्थल हैं।

जन्मस्थान अथवा श्रीरामजन्मभूमि ही वह स्थल है जहां के प्राचीन मंदिर को तुड़वा कर कहा जाता है कि बाबर ने मस्जिद बनवा दी थी। मस्जिद के दोनों ओर फारसी में लेख मिले हैं जिनसे पता चलता है कि मस्जिद को बाबर के आदेश से सरदार मीर बाकी ने बनवाया। आज अयोध्या इसी रामजन्मभूमि मंदिर तथा बाबरी मस्जिद के विवाद के कारण एक नये ही रूप में भारतीय वातावरण पर छा गई है। उत्तर प्रदेश की यह पुरी जो सदियों से अपनी पवित्रता के कारण तीर्थ स्थल थी तथा आज भी है। यह आज भ्रम व राजनीति के विचित्र से चक्रावात में ग्रस्त हो गई। महत्व इस बात का नहीं कि यह मंदिर-मस्जिद विवाद कब उत्पन्न हुआ इस जन्म भूमि की ऐतिहासिकता इतिहासविदों की दृष्टि में कितनी प्रामाणिकता है, यह विवाद किन परिस्थितियों में बढ़ा व तीव्र गति से सम्पूर्ण देश में व्याप्त हो गया, महत्व इस विवाद को तूल देने का तथा इसके माध्यम से राजनैतिक दृष्टिकोण से लाभान्वित होने का है। क्यों बढ़ गया यह मंदिर-मस्जिद विवाद ? क्या इस प्रश्न का कोई

शान्तिप्रद हल नही ढूढा जा सकता। जिस भारत मे सब धर्मों का स्वतन्त्र रूप से विकास होता रहा है, जिस भारत मे हिन्दू, मुसलमान सिक्ख, ईसाई सभी समान अधिकारो को भोगते हैं, क्यो उठते हैं ऐसे विवाद और क्यो नही सुलझाया जाता इन्हे उस तरह से जो सभी को स्वीकृत हो ? मै तो पुन यही कहूगी कि अयोध्या तो है ही वह स्थल जो युद्ध रहित है, विवाद रहित है। अयोध्या को स्वार्थ निहित प्रयोजनो से क्यो अपवित्र किया जाये। यह स्थली सांस्कृतिक तथा धार्मिक दृष्टि से इतनी पवित्र है कि यहा इस प्रकार के विवाद उत्पन्न नही होने चाहिए। इस पर तो तीनो प्रमुख देवताओ की कृपादृष्टि है। इस नवीन वातावरण से युक्त होने पर भी अयोध्या पुण्य स्थल है। जिन नियमों व भावनात्मक परपराओ के साथ तीर्थ यात्रा की जाती है, उससे जो पुण्यार्जन होता है वह आज भी यहा उपलब्ध है। प्रत्येक मानव के लिए इसके द्वार खुले हैं। राम की यह पुरी तो मानवमात्र को मुक्तिदायिनी है। आवश्यकता है इसके उसी पुण्य, पवित्र, युद्ध रहित रूप को पुन उजागर करने की, पुन स्कन्दपुराण मे वर्णित अयोध्या को अनुप्राणित करने की जो अनेक कारणो से देश विदेश के लोगो को अपनी ओर आकर्षित करती रही है तथा आज भी करती है। विवाद का नही। यह अयोध्या तो राष्ट्रीय एकता का स्थल है।

## 25

# अग्निपुराण में अद्वैत वेदान्त एवं राष्ट्रीय एकता

डा० वेदवती वैदिक

भारत का राष्ट्रीय एकता के दो प्रमुख आधार हैं — सर्वधर्म समभाव और प्रादेशिक पूर्वाग्रहों से मुक्त अखंड भारत की संकल्पना में विश्वास। पौराणिक धर्म की समन्वयवादिता के कारण भारतीय संस्कृति 'सत्य शिव सुन्दर' की संवाहिनी रही है। प्रत्येक समाज के इतिहास में ऐसा समय आता है जब समाज को सजीव शक्ति के रूप में अस्तित्व बनाये रखना हो और प्रगति जारी रखनी हो तो कुछ परिवर्तन आवश्यक हो जाते हैं।

पौराणिक धर्म ने भी समसामयिक परिवर्तित समाज की आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए कतिपय प्राचीन कर्मकाण्डों का बहिष्कार कर 'भक्ति' को विशेष स्थान दिया। द्विज समुदाय में प्रतिष्ठित वैदिक धर्म को सार्ववर्णिक बना दिया। केवल भारत में ही नहीं अपितु भारत के बाहर अनेक द्वीप द्वीपान्तरों में भी पुराणों ने भारतीय वैदिक विचारधारा, धर्मधारा और भावधारा को प्रवाहित किया। वेद का 'एक सद् विप्रा बहुधा वदन्ति' पुराणों में 'एक सत् प्रेम्णा बहुधा भवति' बन गया।

पुराणोक्त अवतारवाद, मूर्तिपूजा, तीर्थयात्रा, व्रत, उत्सव, पुनर्जन्म, नाम-संकीर्तन तत्कालीन समन्वय के पुरोधा थे। यद्यपि ये सभी मूलतः धार्मिक भावना से जुड़े हुए थे तथापि प्रकारान्तर से इनका लक्ष्य "वसुधैव कुटुम्बकम्" की भावना और सर्वधर्मसमभाव ही था। पुराणों ने जहां सगुणोपासना, नाम-संकीर्तन द्वारा धर्म को साधारण जन-जन तक पहुंचाने का अद्वितीय कार्य किया। वहां 'मूर्ति' को भी विशेष स्थान एवं महत्त्व मिला। प्रारम्भ में मूर्ति पूजा को धार्मिक भावना के विकास के रूप में, उस परमात्मा को पहचानने के साधन के रूप में स्वीकार किया गया। क्योंकि जब तक परमात्मा सर्वव्यापी सर्वगत है और उसकी सतत उपस्थिति को अनुभव करने की आध्यात्मिक परिपक्वता प्राप्त नहीं हो जाती तभी तक मूर्ति का अवलम्बन जीवन में सार्थक है। अतः प्रतीकवाद असीम का ससीम में दर्शन है। प्रतीक ससीम को, पारदर्शक बना देता है जिसमें 'असीम' को देखा जा सके। विभिन्नमतावलम्बियों ने अपने-अपने मतों के

अनुरूप मस्जिद, मदिर, गिरजाघर एव गुरुद्वारो का निर्माण कर प्रतीकोपासना प्रारभ की। जिसका प्रमुख उद्देश्य मानव मन को पवित्र करना और उसे परम तत्त्व के रहस्यमय सान्निध्य के लिए तैयार करना था। मूर्ति भगवान परम तत्त्व का प्रतीक बन गई और प्रतीक स्थान उस परमात्मा का पवित्रतम स्थान।

वस्तुत मूर्ति परम तत्त्व का स्थान नही ले सकती, कारण परमात्मा का निवास प्रत्येक मानव हृदय के अन्तस्तम गर्भगृह मे है। आज के मानवसमुदाय मे ही इसके विपरीत रहा है। कारण मूर्ति पूजा के मूल मे जो सिद्धान्त है, उसे सो लोग भूल गये और मूर्ति को ही परमात्मा मानने लगे। मूर्ति पूजा के मूल मे उपासक की श्रद्धा ही सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है। ज्यो-ज्यो श्रद्धा गहरी होती है, वैसे-वैसे प्रतीक का अर्थ यथेष्ट होता जाता है। वेदान्त के 'अरुन्धती दर्शन' की भाति प्रतीक परमेश्वर के निकट पहुच जाता है।

आज विभिन्न मतो के ये पवित्र धार्मिक केन्द्र दुर्बल चित्त के लोगों, अशिक्षित, कपटी, लोभी, असुरक्षित, आतक फैलाने वाले स्वार्थ मे आकठ डूबे लोगों की शरण स्थली बन गये हैं। प्रतीक को अन्तिम सत्य मानकर, मानवता से विमुख हो सप्रदायवाद के घेरे मे सिमट गये हैं। अब इन धार्मिक स्थलो मे निष्प्रभ, मौन उबानेवाली दिनचर्या का वातावरण रहता है। इन का उन्मूलन करने की अपेक्षा मनुष्यों के प्रति जो विद्यमान भावना है और जो वातावरण है उसमे परिवर्तन लाना चाहिये। इन धार्मिकस्थलों मे जो चिरकाल मे सस्कृति के केन्द्र रहे हैं उनमे मन और आचरण की पवित्रता पुन स्थापित करनी होगी और धर्म को एक बार फिर वाह्याडम्बरो मे मुक्त करना होगा।

पौराणिक धर्म मे जो सामूहिक चेतना और अखडता के तत्त्व थे वे तो आज भी हमारे समाज मे विद्यमान हैं। आज भी कुभ पर्व हो, बैसाखी हो, नवरात्र पूजन हो, गुरु पर्व हो, मकर सक्रान्ति हो पोंगल हो, गणेशोत्सव हो, रथ-महोत्सव हो, पर्यूषण हो सभी भारतवासी भेद-भावना को भुलाकर इन उत्सवो मे सामूहिकरूपेण सम्मिलित होते हैं। प्रयागराज मे, हरिद्वार म, उज्जैन मे कही भी कुभ-पर्व हो करोडो लोग भाग लेते हैं। भाषा, प्रदेश, वेश-भूषा सभी एकत्व को प्राप्त हो, सब कुछ भूलकर एकमात्र गङ्गा मे डुबकी लगा लेना चाहते हैं।

विभिन्न पर्वों, उत्सवो पर न केवल तीर्थों मे, पावन नदियो मे स्नान करते हुए गङ्गा, यमुना, गोदावरी, सरस्वती, कावेरी, नर्मदा, सिन्धु आदि नदियों की

स्तुति करते हैं। क्योंकि वे याद रखना चाहते हैं कि जो जल वे पीते हैं, देवताओं का अर्पित करते हैं वह भारत की अपनी नदियों का जल है।

भारतीय संस्कृति ने सभी पैगम्बरों, मसीहों और अवतारों के संदेशों और श्रेष्ठ वाक्यों को चिरकाल से आत्मसात् किया है। भारतीय धर्म एवं दर्शन में भी अनेक मत एवं सम्प्रदाय, जिनके परात्पर तत्त्व एवं परमोपास्य से सम्बन्धित न केवल विभिन्न मत हैं अपितु उनके विभिन्न आचार-व्यवहार एवं रीति रिवाज हैं। परन्तु फिर भी भारत में 'एकात्मवाद' के सिद्धान्त ने सभी को जनमानस को आलोकित एवं अनुप्राणित किया है।

आज हमारा समाज एक मार्गहीन गहन वन की भांति प्रतीत हो रहा है। जकड़े हुए अन्धविश्वासों, कुरीतियों और दिशाहीन उद्देश्यों में सिमटकर मानव जाति बौनी होती जा रही है। राजनैतिक उथल-पुथल के, पश्चिम से आयातित सभ्यता की आंधी से ढहते हुए स्थाई मानवीय मूल्यों के, एवं निरंतर वर्धमान आतंकवाद और असमाजिक तत्त्वों के कारण असुरक्षात्मक भावना के इस युग में आज पुनः परिवर्तन लाने पर विचार करना होगा। पौराणिक धर्म के साथ-साथ अग्निपुराणोक्त शांकर दर्शन ही इस विशृंखलित मानव समाज को पुनः एक सूत्र में निबद्ध कर सकता है।

भारत की राष्ट्रीय एकता का वास्तविक आधार है भावनात्मक एकता और भावनात्मक एकता के लिए सांस्कृतिक एकता अनिवार्य है और इस सांस्कृतिक एकता का सर्वाधिक प्रभावी माध्यम है शांकर-दर्शन का व्यवहारिक पक्ष। क्योंकि व्यावहारिक शांकर-दर्शन की भूमि हृदय की भूमि है, मानव संवेदना की भूमि है, और मानव के उत्कृष्टतर हो जाने की भूमि है। यह तभी सम्भव है जब मनुष्य का मन पवित्र, उदार एवं उत्कृष्टतर होगा। हमें 'मनम् तीर्थ' को अपनाना होगा। तीर्थ पवित्र स्थान होते हैं परन्तु यदि मन कलुषित, संकीर्ण, अनुदार होगा तो तीर्थयात्रा एवं तीर्थ स्नान निष्फल होंगे। कारण, तीर्थ यात्रा एवं तीर्थ स्नानादि का उद्देश्य मन का विस्तार करना था संकुचित करना नहीं—पवित्र करना था कलुषित नहीं। मन की पवित्रता को प्राप्त करना और उस परम तत्त्व में लगाना सभी धर्मों का अन्तिम लक्ष्य रहा है। धर्म और दर्शन भारतवर्ष में एक ही सिक्के के दो पहलू रहे हैं। शांकर-दर्शन भी अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य अपरिग्रह इत्यादि यमों, शौच, संतोष, तप, स्वाध्याय, ईश्वरप्रणिधान आदि नियमों के द्वारा मनुष्य के मन में अद्वयभावना का प्रसार करता है क्योंकि यही भावना शांकर-दर्शन की आधार शिला है, वह सभी को स्वयं में और स्वयं में सभी को देखने का संदेश देता है।

मनुष्य अज्ञान के कारण अपने पराये का भेद करता है। क्योंकि अज्ञान की अहंता-ममता दो रूपों में स्थिति है। देहाभिमानी जीव मोह-रूपी अंधकार से आच्छादित हो कुत्सित बुद्धि के कारण इस पञ्चभौतिक शरीर में यह दृढ़ भावना कर लेता है कि 'मैं यह देह हूं'। इस शरीर से उत्पन्न सतान में 'ये मेरे हैं' ऐसी निश्चित धारणा बना लेता है।[1] मनुष्य सोचता तो यह है कि वह अपने शरीर की भलाई के लिए सारे कार्य करता है किन्तु जब पुरुष शरीर से भिन्न है तो सारा कर्म बंधन का ही कारण है। आत्मा तो शांत, ज्ञानमय और निर्मल है जैसे जल तो असङ्ग है परन्तु आग पर रखी हुई बटलोई के संसर्ग से उसमें तापजनित खलखलाहट आदि के शब्द होते हैं वैसे ही आत्मा भी प्रकृति के सङ्ग में 'अहंता'—'ममता' आदि दोषों को ग्रहण कर प्राकृत धर्मों को ग्रहण करता है।[2]

अहंता और ममता जीवन में अनिवार्य है। परन्तु व्यवहारिक जीवन में यदि इस ममत्व का प्रसार मानवमात्र में करने का प्रयत्न किया जाये तो निश्चित रूपेण सफलता मिलेगी। मनुष्य उत्कृष्ट और उदात्त जीवन की ओर अग्रसर होगा।

आत्मैकत्व प्राप्त करना अद्वैतवेदान्त का मूल उद्देश्य है। "यह पुरुष, यह स्त्री, यह गौ, यह हाथी, यह घोड़ा, यह पक्षी, यह वृक्ष है कर्मजनित भिन्न-भिन्न शरीर में लोगों ने नाना प्रकार के नामों का आरोप कर लिया है। परंतु ये सभी संज्ञायें लोक कल्पित हैं।[3] विभिन्न ऊंची नीची योनियों का कारण कर्म है।[4] यदि आज मनुष्य व्यवहारिक जीवन में अपने कर्म के प्रति जागरूक हो जाये और जान ले कि उसके कर्म ही उसके भावी जीवन के निर्णायक हैं तो

---

1 "अनात्मन्यात्मबुद्धिर्या आत्मस्वमिति या मति अविद्या भवसम्भूतिर्बीजमेतद्द्विधा-स्थितम्। पञ्चभूतात्मके देहे देही मोहतम श्रित अहमेतदिनी-युच्चैं कुरुते कुमतिमतिम्।" अग्नि पुराण 379 15-18

2 "जलस्य नाग्निना सङ्ग स्थाली सङ्गात्तथापि हि तथात्मा प्रकृतौ सङ्गाद-हम्मानादिभूषित ॥ वन्धाय विषयासङ्ग मनो निर्विषय धिये।

वही, 37^ 20-22

3 "आत्मैकत्वविद्या प्रतिपत्तये सर्वे वेदान्ता आरम्यन्ते"

ब्रह्मसूत्र शाङ्कर भाष्य 1 1 1

4 "परमार्थभेदो न तमो न पशुर्न च पादप। शरीराच्च विभेदाच्च एव कर्म-योनय।" अग्नि पुराण 379 34

वर्तमान जीवन की त्रासदी और असंतोष कम हो जायेगा। मनुष्य स्वार्थ से प्रेरित होकर कर्म करता है। आज उसका स्वार्थ इन्द्रियों की वासनाओं और आकांक्षाओं का पूरा करना हो गया है। इन्द्रियों का स्वामी उनका दास बन कर जीवन यापन करने लगा है। फलस्वरूप इन्द्रियों को तृप्त करने एवं आकांक्षाओं की पूर्ति करने में येन केन प्रकारेण साधनों को जुटाता है। जैसे कर्म होते हैं वैसे ही कर्मफल और कर्म फल बिना भोग के समाप्त नहीं होते। कर्मफल ही संसरण के हेतु हैं। इन्हीं का उपभोग करने के लिये मानव भिन्न भिन्न शरीरों को प्राप्त करता है।[1]

मनुष्य यदि स्वयं का और अपने पुत्र पौत्रों को ध्यान में रखकर कार्य करता है तो वह व्यवहारिक रूपेण ठीक है। परन्तु केवल उन्हीं के लिये करे तो वह ठीक नहीं। प्राणिमात्र को दृष्टि में रखकर जो कर्म किया जाता है वह अधर्म नहीं, दुःख और सुख, अनुकूल और प्रतिकूल मानसिक स्थितियों में भी मनुष्य दूसरों को अपने समान समझकर कार्य करता हो और प्राणिसमुदाय में अर्थात् न केवल मनुष्यों में अपितु अन्य प्राणियों अर्थात् पशुओं में भी आत्मिक दृष्टि से कोई भेद नहीं है ऐसा विचारकर कर्म करना चाहिये। यह तभी सम्भव है जब मनुष्य का मन उदार और विशाल होगा, पवित्र और उदात्त होगा। इस उदात्तता का आधार अहिंसा है। अहिंसा सर्वधर्मों का मूल है। अहिंसा का व्रत मान लेने के लिए नहीं है उसका आचरण अपेक्षित है। आचार ही परम धर्म है। आचरण की पवित्रता ही अपेक्षित है। उस आचरण का अधिक वर्जन होना चाहिये जिससे दूसरों के चित्त को क्लेश पहुंचता हो। मनसा, वाचा, कर्मणा, हिंसा का निषेध किया गया है। कारण, मनुष्य का स्तर जैसे-जैसे उत्कृष्ट होता जायेगा, हिंसा-अहिंसा का बोध भी वैसे-वैसे उन्नत होता जायेगा। अतः सम्पूर्ण प्राणिमात्र में समदृष्टि रखना, समान रूपेण सभी के सुखी होने की भावना के पीछे शांकर दर्शन की अद्वैतनिष्ठा है। व्यवहारिक शांकर दर्शन ने मानव सेवा एवं विश्वबंधुत्व की भावना का प्रसार किया है।

आधुनिक अर्थप्रधान संस्कृति में मानव के सभी मूल्य अर्थ में समाहित हो गये हैं जिसने व्यक्ति केन्द्रित संस्कृति को जन्म दिया है। वह 'अहं' भाव के संकुचित घेरे में सिमट गया है। इस समय यदि वह इस सर्वविनाश के मूल अहंकार रूपी सर्प के फणों को सेवा, श्रद्धा और अहिंसा के भाव से कुचल देने का

1 "उपभोगनिश्चितं च सर्वंत्रामशनांस्त्या। सुखदुःखोपभोगौ तु तौ देहायुरहपादकौ। धर्माधर्मोद्भवौ भोक्तुं जन्तुर्देहादिमृच्छति"
अग्नि पु०, 380 20-21

देने का प्रयत्न करे तो सफलता अवश्य मिलेगी और तब अद्वयभावना का स्वत विस्तार होगा क्योकि द्वैतभावना का नाश होने पर ही मानव प्राणिसमुदाय के हित मे सलग्न होता है।[1]

मनुष्य की इच्छाये और वासनायें दिनो दिन वैसे ही बढती हैं जैसे घृताहुति से अग्नि ज्वाला। सुख और दुख केवल इन्द्रियो से नही भोगे जाते अपितु मन की सहायता से भोगे जाते हैं। न केवल भौतिक सुख अपितु आध्यात्मिक सुख भी मन पर आश्रित रहते हैं। अत मनोनिग्रह पूर्वक काम्यबुद्धि पर विजय प्राप्त कर लोकसग्रह का प्रयत्न करना चाहिये। लोकसग्रह की नीव स्वार्थ पर नही परार्थ पर रखनी होगी। है तो यह क्षुरे की धार पर चलने जैसा कठिन कार्य परन्तु एकात्मभाव को दृष्टिगत करके किया जाये तो सभवत सरल होगा। पुराणोक्त कर्म एव दान यद्यपि व्यक्तिगत पाप-पुण्य से जुडे हुए थे परन्तु प्रकारान्तर से वे मानव मात्र के हितार्थ ही थे। कुए खुदवाना, पेड लगवाना, असहायो, दीन-दुखियो की मदद करना, बावडी खुदवाना, बगीचे लगवाना, धर्मशालायें बनवाना, तीर्थों मे अन्न क्षेत्र लगाना इत्यादि सभी मानव के धर्म-कर्त्तव्य थे और लोक हित के लिये थे।

अग्निपुराण मे वर्णित जड भरत और सौवीर नरेश के सवाद के माध्यम से ज्ञात होता है कि तत्त्वज्ञानी भरत प्रारब्ध भोग का क्षय करने के लिये सौवीर राज नरेश की पालकी ढोने लगे। राजा ने धीमी गति देखकर उसका कारण पूछा, तब भरत ने कहा, 'राजन्! न तो कोई भारस्वरूप है न मैं भार ढो रहा हू। वास्तव मे तुम तथा अन्य जितने भी जीव हैं सबका भार पञ्चभूतो के द्वारा ढोया जा रहा है पञ्चभूत भी गुण के प्रवाह मे पडकर चल रहे हैं। गुण कर्मों के अधीन होते हैं। कर्म अविद्या के द्वारा सचित हैं जो सभी जीवो मे वर्तमान हैं। आत्मा तो शुद्ध, अक्षर, निर्गुण और प्रकृति से परे है। सपूर्ण प्राणियो मे एक ही आत्मा है न तो उसकी वृद्धि होती है और न ह्रास।[2]

इसी पुराण मे मानव-कल्याण सबधी अनेक मतो का समन्वय प्रस्तुत कर अद्वैत की स्थापना की गई है। जैसे धर्मात्मा पुरुष यज्ञ के द्वारा देवताओं को, तपस्या द्वारा विराट् के पद को, कर्मसन्यास द्वारा ब्रह्मपद को, वैराग्य से प्रकृति

---

1 छिन्नद्वैधा यतात्मान सर्वभूतहिते रता।" गीता शा० भा० 5 25

2 "कर्मवश्या गुणाश्चैते सत्त्वाद्या पृथिवीपते। अविद्या सञ्चित कर्म तच्चाशेषेषु जन्तुषु। आत्मा शुद्धोऽक्षर शान्तो निर्गुणप्रकृते पर।"

अग्नि पुराण 380 12

लय को और ज्ञान कैवल्य को अर्थात् मोक्ष को प्राप्त करता है।[1] परन्तु मनुष्य का श्रेय किसमें होता है? क्या देवताओं की उपासना करके धन सम्पत्ति प्राप्त करके, पुत्र और राज्य प्राप्त करके या यज्ञादि की क्रिया द्वारा द्रव्य सिद्धि को प्राप्त करके। अग्निपुराण सभी का निषेधात्मक उत्तर देते हुए वर्णित करता है कि मानव का कल्याण तो परमार्थ में होता। आत्मा परमात्मा के एकत्व बोध से होता है।[2]

एक ही आकाश नील-पीले आदि भेदों में अनेक सा दिखाई देता है उसी प्रकार भ्रान्त दृष्टि वाले पुरुषों को एक ही आत्मा भिन्न-भिन्न रूपों में दिखाई देता है। परन्तु जब ज्ञान द्वारा अज्ञान का नाश होता है, जब मनुष्य सम्पूर्ण प्राणियों को अपने से अभिन्न जान लेता है तभी वह वस्तुतः जानता है।[3]

एक ही आत्म तत्त्व इस जगत् में विभिन्न प्राणिवर्ग एवं वर्ण समुदाय के रूप में अभिव्यक्त होता है उनके नाम और रूप भिन्न-भिन्न हैं वस्तुतः वह एक ही तत्त्व है जैसे वृक्ष से लकड़ी होती है। लकड़ी से पालकी बनती है, जिसमें लोग बैठते हैं। कोई भी चेतन पुरुष यह नहीं कहता कि महाराज लकड़ी पर चढ़े हुए हैं। सब पालकी पर सवार बताते हैं। प्रश्न उठता है पालकी क्या है? रचना कला के द्वारा एक विशेष आकार में परिणत हुई लकड़ियों का समूह ही तो पालकी है। लकड़ी से भिन्न पालकी का अस्तित्व नहीं है। सत्य तो लकड़ी है, पालकी विकार है।[4] इसी प्रकार सम्पूर्ण प्राणिसमुदाय में वर्णगत, जातिगत, धर्मगत भेद उपकल्पित हैं। यथार्थतः एक ही आत्मा सभी में लिङ्ग जाति व धर्म वर्ण और वर्ग भेद रहित है।

---

1 "अग्निरुवाच। यज्ञैश्च देवानाप्नोति वैराजं तपसा पदम्। ब्रह्मणः कर्मसन्यासाद्वैराग्यात्प्रकृतौ लयम्॥ ज्ञानात्प्राप्नोति कैवल्यम् पञ्चैता गतयः स्मृता।" अग्नि पु०

2 "देवताराधनं कृत्वा धनसम्पत्तिमिच्छति॥ पुत्रानिच्छति राज्यं च श्रेयस्त-स्यैव किं नृप। विवेकिनस्तु सततं श्रेयो यः परमात्मना। यज्ञादि क्रिया न स्यान्नास्ति द्रव्योपपत्तिता॥ परमार्थात्मनोर्योगः परमार्थ ईष्यते।" वही, 380 42-44

3 "सर्वभूतान्यभेदेन ददृशे सदात्मनि। अवाप मुक्तिज्ञानान्त यथा त्व मुक्ति-माप्स्यसि। सितनीलादिभेदेन यथैकं दृश्यते नभः। भ्रान्तदृष्टिभिरात्मापि तथैकः स पृथक् पृथक्। मुक्तिं अवाप ज्ञानमारुप। समारज्ञानवृक्षादि-ज्ञान ब्रह्मेति चिन्त्य।" वही, 380 61-66

4 अग्निपुराण 380 29-34

परमात्म तत्त्व आत्मा से अभिन्न है। कोई भी व्यक्ति, कोई भी समुदाय या वर्ग या जाति चाहे किसी भी धर्म, देवता की उपासना किसी भी नाम रूप और पद्धति से करे, किसी भी उपासक एवं उपासना विधि के प्रति द्वेषभाव नहीं होगा। कारण, परमतत्त्व तो एक ही है।

आधुनिक समय में जो धर्मोन्माद, सम्प्रदायवाद, मठवाद में परिलक्षित हो रहा है वह अत्यन्त निम्न पाशविक विकारों, अधकचरे तर्कों से, अज्ञान में लिपटे हुए लोगों को दिग्भ्रमित कर रहा है। शांकर दर्शन आध्यात्मिक दर्शन है। प्रत्येक मनुष्य का आध्यात्मिक उद्देश्य है अपनी व्यष्टि आत्मा का भारत की आत्मा के साथ ऐक्यबोध। शांकर दर्शन मानवमात्र का दर्शन है। वह मानव को मानवता तक पहुंचाने का दर्शन है। क्योंकि शांकर दर्शन का मूल औपनिषदिक दर्शन है जिसने शताब्दियों से न केवल पौर्वात्य जनमानस की अपितु डेकार्ट, स्पिनोजा, लाबनिज, शोपनेहार जैसे पाश्चात्य दार्शनिकों, मेक्समूलर, पॉल डायसन, एच० सी० ह्यूम जैसे प्राच्यविद्याविशारदों दाराशिकोह, कबीर, नानक जैसे सूफी संतों और परमहंस, विवेकानन्द, अरविन्द जैसे आधुनिक दार्शनिकों के विचारों को प्रभावित किया है।

भारतीय धर्म की सहिष्णुता, सामाजिक लचक एवं समन्वयवादिता ऐसी विशेषतायें हैं जिन्होंने सदियों से सपूर्ण मानव समुदाय को एकसूत्र में पिरोए रखा है। कारण इसने एकात्मवाद के सिद्धान्त को आत्मसात् किया है। यदि आधुनिक जीवन में भी इसे व्यवहार में लाने का प्रयत्न किया जाये तो सपूर्ण भौतिक, आणविक, तकनीकी, औद्योगिक उन्नतियों और धार्मिक मतान्तर, वर्णगत, मठगत परिवर्तनों के बावजूद भी एकता सुरक्षित बनी रह सकती है। जैसे बीज जब पौधा बनता है तब उसमें अविच्छिन्न निरन्तरता बनी रहती है। जो परिवर्तन होते हैं वे परिवर्तन प्रतीत नहीं होते। क्योंकि वहां एकत्व स्थापित करने वाली शक्ति रहती है जो नय को आत्मसात् करती है और नियन्त्रित रखती है।

'छांदोग्योपनिषद् में गुरु शिष्य से कहता है कि "न्यग्रोध वृक्ष का फल ले आ।" "यह ले आया" "इसे तोड़ दो।" "तोड़ दिया तात।" "इसमें क्या देखते हो"। "कुछ भी नहीं तात"।[1] गुरु ने कहा "वत्स जिस सूक्ष्म तत्व को

1 "न्यग्रोध लभत आहरेतीद भगव इति भिन्द्धीति भिन्न भगव पश्यसीत्यण्व्य इवेमाधाना भगव इत्यासामङ्गैका भिन्द्धीति भिन्ना भगवन इति किमत्र पश्यसीति न किञ्चन भगव इति।" छा० उप० 6 12 1

गुरु ने कहा वत्स इस वटबीज को जिस अणिमा को तू नही देखता है उस अणिमा (शक्ति) का ही यह इतना बडा वटवृक्ष खडा हुआ है"।[1] वृक्ष का तत्त्व उस अदृश्य परतु सक्रिय शक्ति मे है जिसके अभाव मे वृक्ष मुरझा जायेगा और विनष्ट हो सकता है।

आज बदलते हुए परिवेश, छिन्न-भिन्न होती सामाजिक व्यवस्थाओ मे यदि भारत की सास्कृतिक एकता के वटवृक्ष को सुरक्षित रखना है तो व्यवहारिक स्तर पर विभिन्न धर्मो और मतो को भले ही स्वीकार कर ले परन्तु अततोगत्वा हम सभी को यह स्वीकार करना होगा को सभी का जीवन-व्यापार एक ही भाग्य-विधाता के द्वारा प्रेरित एव सचालित है। बीज की भाति अदृश्य अनादिकाल से बह रही, अद्वय चिन्तन धारा को ही पुन प्रवाहित करना होगा और यह ध्यान रखना होगा कि हिन्दू, मुस्लिम, सिख, इसाई, पारसी होने से पहले हम भारतीय हैं, और उससे भी पहले हम मनुष्य हैं जिनमे एक ही आत्मतत्त्व विद्यमान रहता है।

---

1 "तां होवाच य वै सोम्यैतमणिमान न निभालयम एतस्य वै सोम्यैषोऽणिम्न एव महान्यग्रोधस्तिष्ठति श्रद्धत्स्व सोम्येति।" छान्दोग्योप०, 2

26

# अग्निपुराण और दण्डनीति

डा० रणजीत सिंह सैनी

पुराणसाहित्य की परम्परा से प्राप्त परिभाषा 'पुराण पञ्चलक्षणम्' तथा व्युत्पत्तिलभ्य परिभाषा 'पुरा अपि नवम' अग्निपुराण पर पूर्ण रूप से घटित होती है। इसके अतिरिक्त धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष विषयक जो उद्घोषणा महर्षि व्यास ने महाभारत के विषय में की थी "यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्"[1]—पूर्णरूप से अग्निपुराण पर घटती है। सामान्यत जब 'पुराण' शब्द सुनाई देता है अथवा पुराणो पर चर्चा होती है तो ऐसा विश्वास किया जाता है कि पुराणग्रंथ भक्तिप्रधान हैं, प्रेम व भक्ति की सीख देते हैं, चाहे वह भक्ति शिव, विष्णु, ब्रह्मा की हो अथवा किसी अन्य देवी-देवता की हो, कहीं कोई विरोध नही है। अन्तर केवल इतना है कि प्रत्येक पुराण मे एक ही देवता प्रमुख हैं, अन्य देवता गौण रूप से अपनी सत्ता बनाकर प्रमुख देवता की भक्ति को पुष्ट करते हैं। अग्निपुराण को अब इस कसौटी पर परखा जाय तो वह इस परिभाषा से भी ऊपर उठ जाता है परन्तु इसे अतिव्याप्ति या अव्याप्ति दोष नही कहा जायगा क्योकि अपने विषयो की विविधता व विस्तीर्णता के कारण यदि इसे भारतीय विद्या का ज्ञान-कोष कहा जाय तो कोई अत्युक्ति नही होगी।

पुराणो के मूल रचयिता सत्यवतीसुत स्वयं भगवान् व्यास हैं परन्तु पुराण साहित्य का प्रादुर्भाव स्कन्दपुराण के अनुसार सृष्टि के आरम्भ मे ब्रह्मा जी के मुख से वेदो की रचना से भी पहले हुआ था।[2] अत अग्निपुराण म जो कुछ कहा गया है उस क्या न भली प्रकार समझा, परखा व निरखा जाय। अग्निपुराण की विषय सामग्री 382 अध्यायो म बँटी हुई है। सामग्री की विविधता चौंका देने वाली है। बुद्ध सहित विष्णु के 24 अवतारो की कथा, चन्द्रवश,

---

1 धर्मे अर्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ।
यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्॥ महाभारत

2 पुराण सर्वशास्त्राणा प्रथमं ब्रह्मणा स्मृतम्।
अनन्तर च वक्त्रेभ्यो वेदास्तस्य विनिर्गता॥ स्कन्द० रेवा० खण्ड 1/23॥

कुरुवंश व सूर्यवंश सहित अनेक ऋषिवंशों का वर्णन, सृष्टि की उत्पत्ति, देवालय निर्माण, देवता प्रतिमा की स्थापना, आराधना तथा पूजन, देवालयों का जीर्णोद्धार, प्रासादों, गृहों तथा नगरादि की रचना का विधान व विधियाँ, गया, नर्मदा, प्रयाग तथा वाराणसी सहित सम्पूर्ण भारत का वर्णन, भारत के अतिरिक्त अन्यान्य द्वीपों का वर्णन—यह सभी कुछ अग्निपुराण में उपलब्ध है। कालगणना, नाना प्रकार के अभिचार, होम, मन्त्रौषधि प्रयोग, वर्णाश्रमधर्म-लक्षण, प्रायश्चित्त व्रत व दानादि सभी की विपुल सामग्री हमें अग्निपुराण में उपलब्ध होती है।[1] आश्चर्यजनक व चौंका देनेवाली ऐसी सामग्री भी उपलब्ध होती है जिसकी हम एक भक्तिप्रधान पुराण जैसे ग्रंथ में होने की कल्पना भी नहीं कर सकते। जैसे छन्दसार,[2] शिक्षा निरूपण,[3] काव्यादिलक्षण,[4] नाटकादि-निरूपण,[5] शृङ्गारादिरसविवेचन,[6] नृत्यादिरङ्गनिरूपण[7], अभिनयादिनिरूपण,[8] शब्दालङ्कारों के भेद,[9] काव्य के गुण व दोषों की विवेचना,[10] व्याकरण के

---

1 विष्णु कालाग्निरुद्राऽहं विद्यासारं वदामि ते ।
विद्यासारं पुराणं यत् सर्वं सर्वस्य कारणम् ॥ अग्नि पु० 1/14 ।
सर्गस्य प्रतिसर्गस्य वंशमन्वन्तरस्य च ।
वंशानुचरितस्येश मत्स्यकूर्मरूपधृक् ॥ वही 14 ॥
द्वे विद्ये भगवान् विष्णु परा चैवापरा च ह ।
ऋग्यजु सामाथर्वाख्या वेदाङ्गानि च षड् द्विज ॥ वही 15 ॥
शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं ज्योतिषां गतिः ।
छन्दोऽभिधानं मीमांसा धर्मशास्त्रं पुराणकम् ॥ वही 16 ॥
न्यायवैद्यकगान्धर्वं धनुर्वेदोऽर्थशास्त्रकम् ।
अपरेयं परा विद्या यया ब्रह्माभिगम्यते ॥ वही 17 ॥

2 वही, अध्याय 328-335 ।

3 वही, 336 ।

4 वही 337 ।

5 वही, 338 ।

6 वही, 337 ।

7 वही, 341 ।

8 वही, 342 ।

9 वही, 344, 345 ।

10 वही, 346, 347 ।

विभिन्न अङ्गो के सिद्ध स्वरूप जैसे—सन्धिसिद्धान्तस्वरूप, सुब्विभक्ति, स्त्रीलिङ्ग, पुलिङ्ग व नपुसकलिङ्ग, शब्दो के सिद्धरूप, कारक, समास, तद्धित, कृदन्त तद्धित रूप,[1] कोषो के अन्तर्गत आने वाले विशिष्ट वर्गो का समावेश जैसे—स्वर्गपातालादिवर्ग, अव्ययवर्ग, नानार्थवर्ग, शरीर के अवयव,[2] यम-नियम, आसन, प्राणायाम, ध्यान, धारणा व समाधि सहित सम्पूर्ण योगशास्त्र का वर्णन,[3] ब्रह्मज्ञान, अद्वैतब्रह्मविज्ञान व गीतासार यमगीता सहित—यह सभी कुछ अग्निपुराण मे उपलब्ध है। इसके अतिरिक्त यदि यह कहा जाय कि अग्निपुराण मे इन उपरोक्त सभी विषयो के अतिरिक्त राज्य धर्म के अन्तर्गत विभिन्न विषयो की सामग्री भी प्रचुरता से प्राप्त होती है। अग्निपुराण के अध्यायो 223-228 तक, 234 से 236 तक, 239, 242 तथा 253-258 तक अनुमानत 16 अध्यायों मे राजधर्म के अन्तर्गत दण्डनीति विषयक तत्वो तथा दण्डनीति के स्वरूप का विवेचन किया है। अग्निपुराणोक्त दण्डनीति विषयक सभी सिद्धात मूलत महाभारत मे प्राप्त नीति सिद्धातो पर आधारित प्रतीत होते हैं। प्रस्तुत निबन्ध भी इसी सामग्री पर आधारित है जो कि अग्निपुराण मे उपलब्ध होती है।

दण्डनीति राज्य के सप्ताङ्गो मे से एक अत्यन्त महत्वपूर्ण अङ्ग है।[4] अतएव सर्वप्रथम दण्ड की क्या आवश्यकता है इस विषय मे कहा गया कि राजा को सुदण्डवान् होना चाहिए जिससे कि वह भली-भाति प्रजा का पालन कर सके। बाह्य तथा आतरिक शत्रुओ से रक्षा कर सके, राज्य मे सभी राजकार्य सुचारु रूप से चल सके।[5] अग्निपुराण के अनुसार बाह्य शत्रुओ के अतिरिक्त अनेक ऐसे आन्तरिक शत्रु भी होते हैं जिनसे राजा को सावधान रहना चाहिए और प्रजा के व्यापक हित मे उन्हे दण्डित करना चाहिए।[6] अनेक स्थलो पर प्रयुक्त दण्डविधि तथा दण्डप्रणयन जैसे शब्दो पर विचार करने से ज्ञात होता है कि दण्ड शब्द का प्रयोग व्यापक अर्थ मे हुआ है। कही यह राजशक्ति का

---

1 अग्नि पुराण, 349-359।
2 वही, 360-69।
3 वही, 372-376।
4 वही, 377-380।
5 वही, 381-382।
6 स्वाम्यमात्य तथा दुर्गं कोषो दण्डस्तथैव च।
मित्रञ्जनपदश्चैव राज्य सप्ताङ्गमुच्यते॥ वही० 232/12।

द्योतक है, कहीं सर्वोच्चसत्ता[1] का तथा कहीं सामान्य दण्डव्यवस्था का,[2] जो *कि न्यायप्रणाली के अन्तर्गत बहुलता से प्रयोग होता है।* इन सभी सिद्धांतों का आधार जैसे कि ऊपर कहा जा चुका है महाभारत है। महाभारत में ऐसे अनेक स्थल हैं जो दण्डनीति के नियमों का विधान करते हैं जैसे कि सभापर्व के नारदीय राजधर्म, कणिक की कूटनीति, आश्रमवासिक पर्व की धृतराष्ट्र जिज्ञासा, उद्योग पर्व की विदुरनीति, शान्तिपर्व का राजधर्म तथा अनुशासन पर्व आदि स्थल हैं। महर्षि व्यास ने इन उपरोक्त प्रसङ्गों में स्थान-स्थान पर अपने मंतव्य को पुष्ट करने के लिए मनु के वचनों को भी उद्धृत किया है। व्यास के अनुसार दण्डनीति विषयक विचारों के मुख्य प्रवर्तक बृहस्पति, विशालाक्ष, काव्य, (उशना), महेन्द्र भरद्वाज तथा गौरशिरा थे।

अग्निपुराण के अध्याय 226 व 227 में दण्ड विधान के प्रसङ्ग में कहा गया है कि राज्य के उपक्रमों को सिद्ध करने के चार ही उपाय हैं[3] साम, दाम, दण्ड तथा भेद। राजा को चाहिये वह पहले साम, दाम तथा भेद का ही सहारा ले जब ये तीनों उपाय सफल न हों तभी राजा को दण्डनीति का सहारा लेना चाहिए। यहीं 'दण्ड' शब्द से तात्पर्य 'राजभय' से है। क्योंकि दण्डनीति के सुचारु रूप से स्थित होने पर ही राज्यव्यवस्था व्यवस्थित रहती है। जब यह कहा जाय कि 'दण्ड सुप्तेषु जागर्ति'—यहां दण्ड शब्द से तात्पर्य राज्य की सर्वोच्चसत्ता से है कि राजा कभी नहीं सोता और उसी राज्यसत्ता के दण्ड के भय से सभी लोग अपना-अपना कार्य स्वयं ही सुचारु रूप से करते हैं। दूसरे शब्दों में आश्रम व्यवस्था व वर्णव्यवस्था की स्थापना राज्य में इसी राजदण्ड के भय से होती है। राजदण्ड के भय के अभाव में ही राज्य में मात्स्यन्याय फैल जाता है जिससे राजा के साथ-साथ राज्य भी नष्ट हो जाता है।[4]

---

1 राजा भवति शत्रुहन्ता प्रजापालः सुदण्डवान्। अग्नि 218/2।

2 धर्मागमो रक्षणाच्च पापमवाप्नोत्यरक्षणात्। वही 323/11।
भक्ष्यमाणाः प्रजारक्ष्याः कायस्थैश्च विशेषतः। वही 323/12।
अरक्षिता सा भवति तथामेवेह भोजनम्। वही 323/12।
दुष्टमर्मर्दनं कुर्यान् शास्त्रोक्तं करमाददत्। वही 320/13।
त्रिशक्तिदेशकालज्ञो दण्डेनास्तं नयेदरीन्। वही 224/60।

3 त्र यासाध्यं साधयेत् तं दण्डेन च कृतेन च वही 226/14
देवदैत्योरगनरा सिद्धात्तभूता पतत्त्रिणः।
उत्क्रमयुः स्वमर्य्यादा यदि दण्डान्न पालयेत्॥ वही 226/15।

4 दण्डप्रणयनं वक्ष्ये येन राज्ञः परागतिः। वही 227/1।

दण्डशक्ति का दुरुपयोग भी राजा को नष्ट कर देता है। यहा दण्ड शब्द का आशय बल प्रयोग से है। प्रजा के किसी वर्ग के विरुद्ध जब अनुचित बल प्रयोग किया जाय तभी ऐसी स्थिति उत्पन्न होगी जैसे आजकल के सन्दर्भ मे जहा केवल अश्रुगैस या हल्के लाठी चार्ज से काम चल सकता है वहा अन्धाधुन्ध गोली वर्षा करना जिससे कि अनेक निरपराध व निरीह प्रजाजन मारे जायें। ऐसी घटनाओं मे उत्पन्न आक्रोश का विस्फोट प्राय देखा ही जाता है जिसका परिणाम प्राय सत्ता परिवर्तन भी हो जाना है। अपनी सत्ता को, या कहें कुर्सी को सुरक्षित रखने के लिये जब अन्धाधुन्ध बल प्रयोग किया जाय तभी ऐसी स्थिति उत्पन्न होती है। किसी कवि ने ठीक ही कहा है—"अन्यायी की तलवार उसे ही खा जाती है।" अग्निपुराण के अध्याय 226 में इसी सन्दर्भ मे कहा गया है कि दण्डविधि के उचित प्रयोग से राजा राज्य के बड़े से बड़े शक्ति-सम्पन्न शत्रु को भी समाप्त कर देता है।[1]

अध्याय 227 मे दण्डप्रणयन के अन्तर्गत दण्ड के सही प्रयोग की विधि दर्शाई गई है जिससे कि राजा को यश भी प्राप्त होता है। यहा दण्डप्रणयन से तात्पर्य न्यायप्रणाली के अन्तर्गत वे सभी शारीरिक व आर्थिक दण्ड आते हैं जो राज्य अथवा प्रजाजनो के विरुद्ध अपराध करने पर दिए जाते हैं।[2] जहा तक शारीरिक अपराधो का सम्बन्ध है, उनके लिये विहित दण्डविधान अधिक विस्तृत नही है। कारागार की व्यवस्था केवल एक मास तक की है[3]। प्रजाजन के शरीर के जिस भी किसी अङ्ग को जितनी भी हानि पहुचाई जाय, उसी अङ्ग के काटने का विधान अग्निपुराण मे किया गया है। आजकल के शब्दो मे 'खून के बदले मे खून' इसी दण्डनीति का परिचायक है जिसका कठोरता से पालन प्राय मुस्लिम देशो मे किया जाता है। प्राणदण्ड का विधान अग्निपुराण मे हत्या के दण्ड के अतिरिक्त अनेक ऐसे अपराधो के लिए भी विहित है जैसे कि विद्रोह तथा प्रजा के जनहित के विरुद्ध किये गये कार्य। इनका सक्षिप्त विवरण इस प्रकार है —

(1) यदि कोई व्यक्ति कुए की जगत् मे पानी खींचने वाली रस्सी चोरी करता है अथवा पानी पीने के लिए बनी हुई प्रपा आदि को तोड़ता है तो उसे 1 मास का कारागार का दण्ड मिलेगा। दण्डप्रणयनविधि

---

1 सामादिभिरुपायैस्तु सर्वे सिध्यन्त्युपक्रमा अग्नि पु० । 215/5 ।

2 यस्माददान्तान् दमयत्यदण्डयान दण्डयत्यपि ।
दमनाद दण्डनाच्चैव तस्माद दण्ड विदुर्बुधा वही ॥ 227/16 ।

3 दण्डे सर्वं स्थित दण्डो नाशयेत् दुष्प्रणीतृन वही । 227/14 ।

के अन्तर्गत अग्निपुराण मे केवल मात्र यही एक अपराध है जहा कारागार मे डालने का विधान है ।[1]

(2) यदि शूद्र अपशब्दादि बोलकर क्षत्रिय का अपमान करे, या किसी अन्यवर्ग के व्यक्ति पर थूके तो वह जिह्वाछेदन के दण्ड का भागी होता है ।[2]

(3) जो व्यक्ति किसी अन्य व्यक्ति के अङ्ग को चोट पहुंचाएँ उसके भी उसी अङ्ग का कर्त्तन किया जाय ऐसा विधान है ।[3]

(4) गाय हाथी, घोडे या ऊट की हत्या करने पर हत्यारे की एक टाग काटने का विधान है ।[4]

(5) यदि कोई स्त्री अपने पति को छोड़कर किसी अन्य व्यक्ति के साथ रहे तो उस पर कुत्ते छोडे जाय तथा उसका सब धन हरण करके उसके पास इतनी ही सम्पत्ति छोडी जाय कि वह केवल अपनी उदरपूर्ति ही कर सके। यदि कोई अधिक आयु की स्त्री ऐसा कर्म करे तो केवल उसका सिर मुडवाकर छोड दिया जाय ।[5]

(6) यदि किसी व्यक्ति की पत्नी, पुत्र, दास, शिष्य अपना सहोदर भ्राता के प्रति कोई अपराध करे (मार-पिटाई इत्यादि) तो उसकी हटरो अथवा बेतो से पिटाई की जाय ।[6]

(7) सरकारी कर्मचारियो के कार्य मे बाधा डालने पर अथवा जो राज-कर्मचारी प्रजा के लिए उत्तरदायी हैं, अपने कार्य को ईमानदारी से नही करते (रिश्वत आदि खाते हैं), राजा ऐसे सभी व्यक्तिओ का सर्वस्व हरण कर लेवे ऐसा विधान है ।[7]

---

1 दण्डप्रणयन वदय येन राज परागति अग्नि पु० । 227/1 ।

2 यस्तु रज्जु घट कूपाद्धरेच्छिन्द्याच्च ता प्रपाम ।
स दण्ड प्राप्नुयात मास दण्डय वही । 227/36-35 ।

3 वही, 227/34-35 ।

4 वही, 227/25 ।

5 वही, 227-301 ।

6. वही, 227/32 ।

7 भर्त्तार लङ्घयेद् या ता श्वभि सघातयेन स्त्रियम् ।
सवर्णदूषिता कुर्य्यात् पिण्डमात्रोपजीविनीम् ॥
न्यायमा दूषिता नारी मुण्डन समवाप्नुयात् । वही 220/42-43 ।

(8) पञ्चमहापातकों के करने वाले व्यक्तिओ को राजा मृत्यु दण्ड देवे। यदि वे ब्राह्मण हो तो केवल देश से निकाल देवे।[1]

(9) गावो मे जो चोरी करते हैं वे अर्थ दण्ड के भागी नो हैं ही परन्तु जो उन चारो को आश्रय देते हैं अथवा उनकी सहायता करते हैं, वे भव मृत्यु दण्ड के अधिकारी हैं।[2]

(10) राज कर्मचारियो का अपहरण करने वाले, अथवा तस्कर जो रात्रि म चोरिया करते हैं, राजा को चाहिए उनका सर्वस्व हरण करके, उन्हे तेज शूलो पर चढा देवे।[3]

(11) जो व्यक्ति तालाब व मन्दिर आदि को नष्ट करत पाए जाए राजा उन्हे पकडकर ऐसे बीहड राजमार्गों पर छोड देवे जहा वे भूख-प्यास से तडप कर ही मर जाय।[4]

(12) जो स्त्री अपने पति, गुरु, विप्र अथवा अपनी सन्तान को विष देकर अथवा अग्नि मे जलावे, तो राजा को चाहिए कि उसके नाक, कान व ओष्ठादि काटकर कुरूप करके अपने राज्य से दूर वन कान्तार मे छोड देवे।[5]

(13) जो व्यक्ति राज पत्नी के साथ दुराचार कर वह गरम कटाह की अग्नि से जलाया जाय।[6]

इन उपरोक्त शारीरिक दण्डो के अतिरिक्त ऐसे अनेक अपराधो का परिगणन भी अग्निपुराण मे उपलब्ध हैं जिनके लिये केवल अर्थ दण्ड का ही विधान है। कही-कही अपराध की गुरुता होने पर सर्वस्व हरण करके देश निकाला देने का भी विधान मिलता है जैसे कि यहा दर्शाया गया है। 250 पणो का दण्ड प्रथम साहस कहलाता है, 500 पणों का दण्ड मध्यम साहस तथा 1000 पणो का दण्ड उत्तम साहस माना गया है।[7] संक्षेप मे ही इन दण्ड विधानो का यहा परिगणन किया जा रहा है —

---

1 भार्य्या पुत्रस्च दासाश्च शिष्यो भ्राता सहोदर

2 कृतापराधास्ताड्या स्यु रज्ज्वा वेणुदलेन च। अग्नि० 227/44।

3 रक्षास्वधिकृतैस्तु प्रजात्यर्थं विलुप्यते।
तेषां सर्वस्वमादाय राजा कुर्यात्प्रवासनम ॥ अग्निपु० 227/46।

4 वही, 227/51।

5 वही, 227/52।

6 वही, 227/53।

7 वही 227/55।

(1) चोरी की झूठी शिकायत लिखवाने पर वस्तु के मूल्य का दुगुना दण्ड दिया जाय। यदि कोई ऐसी झूठी साक्षी भी देवे तो वह भी उसी दण्ड का भागी होगा।[1]

(2) दूसरे व्यक्ति की वस्तु को जान व अनजाने में बेचने पर वस्तु के मूल्य के बराबर दण्ड होवे व वस्तु उपलब्ध करावे।[2]

(3) यदि कोई व्यक्ति धरोहर को न लौटावे अथवा बिना धरोहर रखे ही किसी से अपनी धरोहर लौटाने का झूठा आग्रह कर दोनों ही वस्तु के मूल्य के दुगुने के बराबर दण्ड के भागी होंगे।[3]

(4) यदि कोई किसी वस्तु का मूल्य लेकर भी वस्तु न सौंपे अथवा वादा करके वस्तु न बेचे अथवा कोई कार्य न करे दोनों ही प्रथम साहस दण्ड के भागी हों।[4]

(5) सेवक का वेतन न देने पर अथवा अकाल में सेवक को सेवा से निकाल देने पर भी स्वामी 8 कृष्णल के दण्ड का भागी होगा। कृष्णल उस समय एक मुद्रा का नाम था जो 90 यवों के बराबर होती थी नौकर को नौकरी से निष्कासन के लिए 10 दिन का नोटिस देना जरूरी होता था। ऐसा न करने पर या तो 10 दिन का वेतन देना पड़ता था अथवा 106 पणों का दण्ड देना पड़ता था।[5]

(6) वर के दोषों को छिपाकर विवाह करके कन्या पक्ष का धोखा देने पर 200 पणों के दण्ड का भागी होना था।[6]

(7) पहले ही विवाहित अपनी पुत्री का अन्य किसी व्यक्ति से पुनः विवाह करने पर 200 कार्षापण का दण्ड दिया जाता था।[7]

---

1 अग्निपुराण, 227/62।

2 वही, 227/63।

3 पणानां द्वे शते सार्धे प्रथमः साहसः स्मृतः।
मध्यमः पञ्चविज्ञेयः सहस्रमपि चोत्तमः॥ वही 227/4।

4 वही, 227/5, 7।

5 वही, 227/10।

6 वही 227/8।

7 वही, 227/12।

(8) जो व्यक्ति अपनी स्त्री को बेचे वह 600 कार्षापण के दण्ड का भागी होता है था ।[1] अपनी स्त्री को जुए मे दाव पर लगाने वाला किस दण्ड का भागी होता था, ऐसा प्रसङ्ग यहा उपलब्ध नही होता ।

(9) यदि क्षत्रिय ब्राह्मण को रुष्ट करे तो 250 पणों के दण्ड का भागी होता था ।[2]

(10) यदि कोई कपटी शूद्र ब्राह्मण को उपदेश देवे तो दुगुने साहस, पाप-कर्म मे लिप्त करवावे तो उत्तम साहस दण्ड का भागी होवे ।[3]

इमी प्रकार अन्याय छोटे बड़े अपराधो के करने पर आर्थिक दण्डविधानों को दृष्टि मे रखते हुए निम्नलिखित निष्कर्ष निकाले जा मक्ते हैं ।

(1) अग्निपुराण मे वर्णित दण्डविधान अत्यन्त सक्षिप्त है ।

(2) समाज मे अपराध कम होते थे इमी कारण लम्बे चौड़े दण्डविधान की आवश्यकता प्रतीत नही हुई । यह तो नही माना जा सकता कि अपराध बिल्कुल नही होते थे ।[4]

(3) केवल कुछ एक अपराधो मे ही मृत्यु दण्ड या शारीरिक दण्ड का विधान था । अधिकतया आर्थिक दण्डो का ही विधान था । जिसका उद्देश्य हानि उठाने वाले की क्षतिपूर्ति करना तथा राजकोश को कुछ सीमा तक समृद्ध करना था ।[5]

(4) दण्डविधान केवल कुछ लचीला या नरम था जिसमे मूल कारण सम्भवत ब्राह्मणो के प्रति समाज मे व्याप्त आदरभाव था । शिक्षा आदि मे निरत रहने के कारण ही ब्राह्मण इस छूट के भागी रहे होंगे ।[6]

(5) कठोरदण्डो का विधान जैसे कुत्तो से कटवाना या अग्निदाह से जलवाना—इसका मूल उद्देश्य जनता म भय की भावना जगाकर प्रजा को अपराध करन से रोकना था, जिससे कि जहा तक हो सके कोई अपराधकर्म म प्रवृत्त न होवे ।

(6) न्याय व प्रशासन दोनो विभागों का मुखिया राजा ही होता था कोई अलग मे न्यायपालिका इत्यादि की व्यवस्था नही थी । राजा ही स्वय न्याय करता था ।

1 अग्निपुराण, 227/13 ।
2 वही, 227/14 ।
3 वही, 227/15 ।
4 वही, 227/11 ।
5 वही, 227/24 ।
6 वही, 22/25 ।

# 27

# पुराणों की रचना-पद्धति

—प० चन्द्रकान्त बाली शास्त्री

अब 'भारतीय इतिहास' सच्चे अर्थों मे उत्तरोत्तर शोभन, अधिकाधिक आप्त और अतिशय आकर्षक बनता जा रहा है। कोविद-समाज ने उसकी समृद्ध महनीयता को समझ लिया है, मनीषी वर्ग अधिक-से-अधिक शक्ति और साधन जुटाकर उसके अनुसधान मे तत्पर हो गया है, परम्परावादी पडितगण भी अपना पोथा सभाल कर उठ खड़ा हुआ है। ये भारतीय इतिहास के शुभ लक्षण हैं। इतिहास के अधुनातन, हृदयग्राही एव सटीक विकास के लिए यह सब जरूरी था—जो कुछ हो रहा है। ऐतिह्य विकास के सवेदन बहुल इस मोड़ पर सावधानी की बेहद जरूरत है। कारण, हमारे असावधान रहने से कतिपय गलत लोग 'इतिहास' को गलत दिशा की ओर ले जा सकते हैं। प्रत्युत् यह कहना असाम्प्रत न होगा कि—गलत लोग इन मौके पर 'भारतीय इतिहास' को मनमर्जी की दिशा मे ले जा रहे हैं। हम देख रहे हैं—भारतीय इतिहास को दूषित करने मे सलग्न लोगों मे पाश्चात्य विद्वान् भी हैं, भारतीय विद्वान् भी। इतिहास की प्रामाणिक रूपरेखा अथवा दस्तावेजी सूरत की रक्षा के लिए भगीरथ-प्रयत्नों की आवश्यकता है, यह बात कहे बिना भी हम सबके लिए स्वय समझने की है। इस मौके की चूक भयावह स्थिति पैदा कर सकती है।

पहले भारतीय इतिहास की पहचान कर ले। भारतीय इतिहास के दो प्र-विभाग है। एक विभाग का नाम है—'आर्ष इतिहास' अर्थात् आप्त-वर्ग द्वारा प्रामाणिक स्तर पर लिखित इतिहास, जिसे 'पुराण शास्त्र' कहते है। यह सर्वविदित है कि पुराण अठारह है। इतिहास के दूसरे विभाग का नाम है—'लौकिक इतिहास' अर्थात् वह इतिहास जो साहित्य, शिलालेख, अभिलेख, वास्तुकला और लोकवार्ताओं मे सुरक्षित है[1]। लौकिक इतिहास को दृढ़तर

---

1 दृष्टैश्च पूर्व-भूभर्तृ-प्रतिष्ठावस्तु शासनै ।
प्रशस्तिपट्टै शास्त्रैश्च शान्तोऽशेषभ्रमक्लम ॥ —राज तरगी णी 1/15

आयाम देने से पहले आर्ष इतिहास की पहचान करना इसलिए जरूरी है कि उक्त लौकिक इतिहास की जड़ें भी उसी आर्ष भाग मे रमी हुई हैं, जो लौकिक इतिहास के साथ कड़ी-से-कड़ी मिलाकर दूर तक जा पहुँचा है। यह बात पक्के तौर पर पल्ले बाध लीजिए कि आर्ष और लौकिक इतिहास परस्पर दृढ़ सपृक्त अतएव परस्पराश्रित है। हम इतिहास के सनातन भाग को जितना अधिक से-अधिक हृदयगम करेंगे, परिणामस्वरूप उसके अद्यतन भाग को भव्य रूपरेखा अथवा सही दिशा-निर्देश देने मे सक्षम होगे। आर्ष और लौकिक इतिहास को एक-साथ गति देने का उपक्रम दोनो के ठीक-ठीक समन्वय से ही सभव है।

## वर्तमान पुराणो की रचना-पद्धति

पुराणो का 'आर्ष इतिहास' नाम देने का हमारा खास उद्देश्य है। 'पुराण-शास्त्र' एक पूर्व निर्धारित विधि-विधान के अनुसार ही लिखे गए हैं। यह विधि विधान आज प्र-कल्पित नही किया गया, प्रत्युत् प्राड-मन्वतर अथवा प्राक्कल्प समय मे भी यही विधि-विधान काम मे लाया गया होगा—ऐसा अनुमान है। उक्त विधि-विधान इस प्रकार है

1 निश्चित समय—

आर्ष इतिहास रोज बरोज नही लिखे जाते थे। उनके लिखने का समय पूर्व निर्धारित था। यथा—

"स हरिर्व्यासरूपेण जायते च महायुगे।
चतुर्लक्षप्रमाणेन द्वापरे द्वापरे सदा॥" —बृहन्नारदीयपुराण

'सदा' से तात्पर्य उसकी चिरन्तनकालीनता से है। 'महायुगे' का प्रयोजन भी यही है कि प्रत्येक महायुग [चतुर्युगपरिमाण] के 'द्वापरनामा' कालखड मे आर्ष इतिहास लिखने का आयाजन होता रहा है। वर्तमान पुराण भी द्वापर मे बने।

2 आप्त लेखक—

आर्ष इतिहास लिखना प्रत्येक मुनि या ऋषि के कार्यक्षेत्र मे नही आता। जैसे मत्र द्रष्टा का 'ऋषि' कहा जाता है, तथैव आर्ष इतिहास-लेखक को 'व्यास' नाम दिया गया है। व्यास को हरिरूप [अवतार] मानने का उद्देश्य भी यही है कि आर्ष इतिहास की आप्तता विश्रुत रहे और उसकी अहृता चिरकालिक बनी रहे।

3 परिमाण—

सभी पुराण शास्त्रों का 'परिमाण' पूर्वनिर्धारित है, चार लाख श्लोक। प्राड्मन्वतर काल में जब पुराण लिखे गए, तब भी श्लोक संख्या चार लाख थी, अथवा प्राग-अष्टाविंशति 'महायुग' के प्रत्येक द्वापर-कालखंड में संकलित पुराणों की श्लोक-संख्या भी चार लाख थी। चार लाख श्लोकों के मर्यादीकरण का प्रयोजन अनल्प प्रक्षेपों अथवा अनन्त प्रकल्पनाओं से पुराण-शास्त्रों की रक्षा करना रहा है। आज भी वर्तमान 18 पुराणों की श्लोक संख्या की परीक्षा की जा सकती है, या परीक्षा की जानी चाहिए।

यहां प्रश्न होना स्वाभाविक है कि जब चार लाख श्लोकों का सीमाकरण है, तब पुराण-शास्त्रों का बार-बार संस्कार क्यों किया गया? प्रश्न असाधारण है, जबकि उसका समाधान बिल्कुल सामान्य है। जब सत्ताइसवें महायुग के द्वापर खण्ड में [43,23,217 ईसवी पूर्व में] पुराणसाहित्य का संस्कार हो रहा था, तब कुछ प्राक्तन अंश छोड़ दिया गया, और नूतन अंश समाविष्ट किया गया—परन्तु श्लोक संख्या चार लाख ही रही। तथैव अठाइसवें महायुग के द्वापर खण्ड में 3,217 ईसवी पूर्व में, जब कृष्ण द्वैपायन ने पुराणों का नया संस्करण प्रस्तुत किया, तब भी बहुत-कुछ छोड़ते हुए तथा नूतनांश जोड़ते हुए श्लोक संख्या चार लाख ही रहने दी। इस मर्यादा का कितना पालन हुआ है? और कितना उल्लंघन हुआ है? इसका अनुसंधान होना चाहिए। अर्जित/वर्जित इतिहासांश की परीक्षा अपरिहार्य होती है।

4 समयावधि—

पुराणशास्त्रों में प्रतिपादित 'आर्य इतिहास' केवल 'कृत-त्रेता द्वापर' युगों के समूहीकृत काल का, अर्थात् 38,88,000 सौर वर्षों का होता है, इसमें कलियुग का इतिहास [4,32,000 सौर वर्ष] वर्जित रहता है।

यह है पुराण-लेखन की शैली, जिसका समय निर्धारित है—द्वापर युग, लेखक निर्वाचित है—व्यास जिसके अनुसार पुराण-परिमाण सीमित है—चार लाख श्लोक, और समयावधि संभावित है—तीन युग=महायुग[1] के नौ चरण।

---

1 महायुगसहस्राणि ऋषयस्तपसि स्थिता। —वायुपुराण 11/2 श्लोक

परिवर्त/पर्याय

सक्षेप मे भारतीय कालगणना का विस्तार और परिचय इस प्रकार है

1 कल्प 14 मन्वन्तरो का एकीकृत काल का नाम 'कल्प' है। कल्प 'तीस' (मतान्तर मे 32) होते हैं। प्रवर्तमान कल्प का नाम 'श्रीश्वेतवाराह' है।

2 मन्वन्तर 71 महायुगों के समाहित काल का नाम 'मनु' या 'मन्वन्तर' है। अद्यतन 7वाँ मन्वन्तर 'वैवस्वत' नाम का है। एक मन्वन्तर मे सौर वर्ष 30,67,20,000 होते हैं।

3 महायुग कृत+त्रेता+द्वापर+कलि=महायुग। एक महायुग मे सौर वर्ष 43,20,000 होते हैं। महायुग के $\frac{9}{10}$ [$+\frac{1}{10}$ छोडकर] अश ही ग्राह्य होते हैं।

प्रकोष्ठीकरण के अनुसार श्रीश्वेतवाराह कल्प>वैवस्वतमन्वन्तर> 28 वाँ महायुग>कलियुग प्रवनमान है। आज कलिसवत् का 5090 गत सवत्सर है। [नियमानुसार 'गतवर्ष' लिखना ही वैज्ञानिक है]

प्रत्येक महायुग के ग्राह्य इतिहासाश का नाम परिवर्त युग' अथवा 'पर्याय-युग' नाम दिया गया है।

"कृतत्रेतादि सयुक्त चतुर्युगमिति स्मृतम्।
तच्चैक सप्ततिगुण परिवृत्त तु साधिकम्।

—ब्रह्माण्ड पु०1/2/35/172

अपि च—

"सम्पद्यते कृत तेषु कलिशिष्टेषु वै तदा।
यथा कृतस्य सतान कलिपूर्व स्मृत बुधै॥"

—वही 1/2/35/182

अर्थात् चतुर्युग=महायुगम्। एक सप्ततिगुणम्=71 महायुग=1 मन्वन्तर। इस गणना में 'परिवृत्त' भी 71 बार आएगा। आगे चलकर पुराणकार ने नितरा निर्भ्रान्त लिखा है कृतस्य सतान =कृतयुगस्य विस्तार, वह विस्तार कलिपूर्व =द्वापरान्त स्मृत। ब्रह्माण्डपुराण के साक्ष्य से मालूम पडता है 'परिवृत्त' की अवधारणा पूर्व निश्चित थी और है। इससे सभाव्य मिथ्या व्याख्याओं पर रोक लग गई है। अत पुराण शास्त्रों की रचना-पद्धति और उनकी प्रयोगधर्मिता की पहचान नितान्त आवश्यक है।

वेदो का आविर्भावकाल तथा पुराणो का आविर्भावकाल साथ-साथ था —यह पहले लिख आए है। केवल आविर्भावकाल ही क्यो? वेदो और पुराणो का सस्कारकाल भी साथ साथ [सभवत एक दो शतको मे] समझना चाहिए। यदि पुराणो के अन्त साक्ष्य आप्त हैं, [उन्हे अनाप्त मानने का कोई कारण नही है] तो पुराणशास्त्र वेदो मे अपेक्षाकृत वयस्क सिद्ध होते हैं। चूकि निरन्तर उत्तरोत्तर बृहणशील एव गतिशील होने से पुराणशास्त्रो का कलेवर 'आयत', 'अनियमित' एव 'असह्य' हो जाता है, अत उनका निश्चित—नियमाधीन सक्षिप्तीकरण अनिवार्य हो जाता है, नूतन और निकटतम तथ्यो और नामावलियो को अर्जित किया जाता है तथा चिरन्तन और दूरस्थ तथ्यो और नामावलियो को वर्जित ठहराया जाता है, इससे पुराणशास्त्रो की सारवत्ता सुरक्षित रहती है और उनकी उपयोगिता अनाहत रहती है। पुराणशास्त्रो का यह अर्जन/वर्जन रूप का काया-कल्प नियमानुसार प्रत्येक महायुग के द्वापर खड मे होता है। एप धर्म सनातन । इससे पुराणशास्त्रो की आप्तता पर आँच नही आती। अर्थात् 43,20,000 वर्षो का व्यवधान रखकर दैवी प्रेरणा से किसी न-किसी व्यास का जन्म होता है, और वह आगन्तुक व्यास परम्परागत 'लौकिक इतिहास' को सशोधन-धर्माधीन 'आर्ष रूप' देता है। प्रासगिक व्यास 'इतिहास' का पुराणीकरण करते हुए कितना अश अर्जित करता है और कितना अश वर्जित रखता है—इसका लेखा-जोखा तो अज्ञात रहता है, परन्तु श्लोक सख्या पूर्ववत् ही रहती है। यह हम लिख चुके हैं।

एक सर्वथा प्रासगिक बात और। कर्मकाण्ड के धुरन्धर आचार्यगण काल-कीर्तन के अवसर पर "श्रीब्रह्मणोऽह्नि द्वितीये प्रहरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे वैवस्वत मन्वन्तरे अष्टाविशतितमे कलौ काले " इस सदर्भ को दुहराना नही भूलते। यह परम्परागत इतिहास की रक्षा का आर्ष प्रयोग है। अर्थात् 'काल कीर्तन' के अनुसार उल्लेखनीय इतिहास की ऊर्ध्ववर्ती सीमा ईसवी-पूर्व 12,05,31,102 वर्ष है और निम्नवर्ती [अधुनातन] सीमा 1990 ईसवी सवत् है। जैसा कि हम पहले कह आए हैं कि पौराणिक स अनुबधो के अनुसार 'कृत+त्रेता+द्वापर' का एकीकृत कालखड का नाम 'पर्याय' है और यह भी निवेदित कर आए हैं कि 'कलिपूर्व' की शर्त की रक्षा आवश्यक है। श्रुति परम्पराओ मे भी यह परिभाषा सुरक्षित है

पर्याय-नामतो ज्ञेय त्रियुग कलिवर्जितम् ।

अत आर्ष इतिहास की विरलता को हृदयगम करते हुए 'वशावलियो' अथवा 'नामावलियो' पर ऊहापोह करनी चाहिए। जो अनुसधायक गण पुराणोक्त वशावलियो मे नैरन्तर्य स्थापित करना चाहते हैं; कृपया वे अपनी

वस्तुनिष्ठ विद्या का पर्यालोचन करें—भलाई इसी में है। सच्ची बात तो यह है कि पुराणशास्त्रों में दृष्टिगोचर वंशावलियों के स्थान पर मात्र नामावलियाँ ही बच रही हैं। इस प्रकार की पुराण-गुणवत्ता को मन में लाकर ही 'पुराण पारायण' करना चाहिये। प्रसंगानुसार कुछ मनीषियों ने आपत्ति उठाई है कि कलिपूर्व अर्थात् 'कृत-त्रेता-द्वापर' में वंशावलियों की अविच्छिन्नता पुराण-शास्त्रों में सुरक्षित रहनी चाहिए, जो नहीं है, आखिर क्यों? फिर जो वंशावलियाँ अथवा नामावलियाँ उपलब्ध हैं, उनकी विशिष्टता या अर्हता का आधार क्या है? आपत्ति सचमुच वजनदार है। इसका 'समाधान' निबंध-सापेक्ष नहीं है प्रत्युत अनुसंधान-सापेक्ष है।

—अथ पर्याय-तारिणी—

1-परिवर्त —स्वयम्भू व्यास

सौर वर्ष 38,88,000] [4,32,000 कलिवर्जित

मनुयुग=00 4 कृतयुग 12,05,31,102 ईशनीय-1

से [+] 3 त्रेतायुग [—]

38,88,000 2 द्वापरयुग[1] 11,66,43,102 ई० पू० तक

विमर्श-परामर्श [9]

प्रत्येक द्वापर युग में पुराणों के नवीन संस्करणों के साथ-साथ वैदिक संहिताओं का भी नए सिरे से वि-व्यासन होता रहा है। जैसे कि विष्णुपुराण की गवाही से ज्ञात हुआ है। इस अवधारणा की पुष्टि में 'ब्रह्माण्डपुराण' का कथन है--

"एवमावर्तमानास्ते द्वापरेषु पुनः पुनः।
अष्टाविंशति कृत्वा वै वेदा व्यस्ता महर्षिभिः॥"

—ब्रह्माण्ड पुराण 1/2/35/116

इस पुराण पाठ' में 'आवर्तमाना' शब्द विशेष आकर्षण केन्द्र है। यथा गणित फलागम से यह निर्णय लेने में कोई झिझक या झंझट नहीं है कि ईसवी पूर्व 11,66,43,330 में वेदों का वैवस्वत-मन्वन्तरकालीन प्रथम संस्कार-प्रयोग है। वैदिक अनुसंधायकों को इस पर सश्रम मनन करना चाहिए। इससे कई नए रहस्य प्रकट होंगे।

---

1 द्रष्टव्य [क] भारतीय काल गणना प० देवकीनन्दन खेडवाल, पृष्ठ 76
[ख] प्राचीन भारत में विज्ञान एम० एल० घनो पृ० 116
[ग] द्वापरे प्रथमे व्यस्ताः स्वयं वेदाः स्वयम्भुवा। विष्णु पृ० 3,3,11

2-परिवर्त · प्रजापति व्यास—

सौर वष 38, 88,000} {कलिपूर्व [—] 4,32,000

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 43,20, 000 [+] से 82, 08,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[1] | ईसवी पूव 11,62,11,102 से [—] 11,23,23,102, ई0पू० तक |

3 परिवर्त उशना व्यास

सौरवष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 86,400,00 [+] से 1,25,28,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[2] | ईसवी पूर्व 11,18,91,102 से [—] 10,80,03,102, ई०पू० तक |

4-परिवर्त बृहस्पति व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 1,29,60,000 [+] से 1,68,48,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[3] | ईसवी पूर्व 10,75,71,102 से [—] 10,36,83,102 ई० पूर्व तक |

5-परिवर्त सविता व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 1,72,80,000 [+] से 2,11,68,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[4] | ईसवीपूर्व 10,32,51,102 से [—] 9,93,63,102 ई० पू० तक |

---

1 प्रनस्तु मम देवाशो द्वितीये द्वापरे प्रभु
प्रजापति यदा व्यास सत्यो नाम भविष्यति ।—वायु 23/119
द्वितीये द्वापरे चैव वेदव्यास प्रजापति ॥
—विष्णु 3/3/11,—ब्रह्माण्ड 1/2/35/116

2 तृतीये द्वापरे चैव यदा व्यासस्तु भार्गव ।
तदा ह्यह भविष्यामि दमनस्तु युगान्तिके ।—वायु० 3/103
—विष्णु० 3/3/12
तृतीये चोशना व्यास —ब्रह्माण्ड 1/2/35/118
भार्गव =उशना =शुक्र इति नामान्तराणि ।

3 चतुर्थे द्वापरे चैव यदा व्यासोऽगिरा स्मृत ।
तदाप्यह भविष्यामि सुहोत्री नाम नामत ॥ —वायु 23/125
चतुर्थे च बृहस्पति —ब्रह्माण्ड 1/2/35/118,—विष्णु 3/3/12

4 पचमे द्वापरे चैव व्यासस्तु सविता यदा ।
तदाप्यह भविष्यामि कको नाम महातपा —वायु 23/129
सविता पचमे व्यास —विष्णु 3/3/12, ब्रह्माण्ड 1/2/35/118

6-परिवर्त • मृत्यु व्यास—

सौर वर्ष 38, 88, 000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 2,16,00,000 [+] से 2, 54,88,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[1] | ईसवीपूर्व 9, 89,31,102 से [—] 9,50,43,102 ई० पू० तक |

विमर्श-परामर्श [2]

'मृत्यु' अथवा 'यम' व्यक्ति विशेष का नाम है। वेदो और पुराणो मे 'यम' का उल्लेख विविध प्रसगो मे आया है। 'यम-यमी सवाद' सभवत छठे द्वापर युग की [9,50,43,102 ई० पू०] घटना हो सकती है। यम-प्रसग पर अधिकाधिक अनुसधान होना चाहिए।

7-परिवर्त • इन्द्र व्यास

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 2,59,20,000 [+] से 2,98,08,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[2] | ईसवीपूर्व 9,46,11,102 से [—] 9,07,23,102 ई० पू० तक |

विमर्श-परामर्श [3]

सप्तम परिवर्तयुग की वेदपुराणो मे महती चर्चा है। यथा—

"बलिसस्थेषु लोकेषु त्रेताया सप्तमे युगे।

दैत्यै त्रैलोक्यमाक्रान्ते तृतीयो वामनोऽभवत्।"—वायु 98/73

वामन अवतार इसी युग मे हुआ। अत 'तृतीय' विशेषण कुछ शकाजनक है। यदि अवतारक्रमावली को ध्यान मे रख लें तो "मत्स्य कूर्मो वराहश्च नरसिंहोऽथ वामन।" वामनावतार का स्थान पाचवा होना चाहिए परन्तु 'तृतीय' विशेषण अर्थ हीन भी नही है। कारण, वामन से पूर्ववर्ती नृसिंहावतार को 'द्वितीय' माना

1 परिवर्ते पुन षष्ठे मृत्युर्व्यासो यदा विभु।
तदाप्यह भविष्यामि लोकाक्षि नम नामत। —वायु 23/133
मृत्यु षष्ठ स्मृत प्रभु —विष्णु 3/3/12, ब्रह्माण्ड 1/2/35/118

2 सप्तमे परिवर्ते तु यदा व्यास शतक्रतु।
विभुर्नाम महातेजा पूर्वमासीत् शतक्रतु। —वायु 23/137
सप्तमे च तथैवेन्द्र। —ब्रह्माण्ड 1/2/35/118, विष्णु 3/3/13

गया है "द्वितीयोनरसिंहोऽभूत् रुद्र सुरपुर सर ।" (वायु 98/72)। सार्थक अनुमान यह है कि श्रीश्वेतवाराहकल्पे में वराहावतार को प्रथम स्थान मिलना सटीक है। मत्स्यावतार तथा कूर्मावतार चाक्षुष-मन्वन्तरीय माने जा सकते हैं।

8-परिवर्त ' वसिष्ठ व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 3,02,40,000 [+] से 3,41,28,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[1] | ईसवीपूर्व 9,02,91,102 से [—] 8,64,03,102 ई०पू० तक |

विमर्श-परामर्श [3]

यहा वायुपुराण का पाठ विवादास्पद हो गया है। लिखा है 'कलौ तस्मिन् युगान्तिके।' यहा कलि का प्रयाग चिन्त्य है। समाधानाय यह कहना साम्प्रत रहेगा कि जैसे कृष्णद्वैपायन व्यास 'द्वापर+कलि' के सन्धिकाल मे हुए, तथैव इन्द्रनामा व्यास भी सन्धिकाल मे [9,07,23,102 ई० पू०] हुए।

9 परिवर्त सारस्वत व्यास

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 3,45,60,000 [+] से 3,84,48,000 | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[2] | ईसवीपूर्व 8,59,71,102 से [—] 8,20,83,102 ई०पू० तक |

10 परिवर्त त्रिधामा व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 3,88,80,000 [+] से 4,27,68,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[3] | ईसवीपूर्व 8,16,51,102 से [—] 7,77,63,102 ई०पू० तक |

---

1 वशिष्ठश्चाष्टमे व्यास परिवर्ते भविष्यति ।
कपिलस्त्वासुरिश्चैव तथा पर्चशिखोमुनि । —वायु 23/141
—ब्रह्माण्डपुराण 1/3/35/118, —विष्णु 3/3/13

2 सारस्वतश्च नवमे —विष्णु 3।3।13, —ब्रह्माण्ड 1।2।35।119
परिवर्तेऽथ नवमे व्यास सारस्वता यदा ।
तदा चाह भविष्यामि ऋषभो नाम नामत । —वायु 23।143

3 दशमे द्वापरे व्याम त्रिधामा नाम नामत
भविष्यति यदा विप्र तदाह भविता पुन । —वायु 23।147
त्रिधामा दशमे स्मृत —विष्णु 3।3।13, —ब्रह्माण्ड 1।2।35।119

### विमर्श-परामर्श [4]

मालूम पडता है कि 10वें द्वापरयुग का पौराणिक इतिहास मे उल्लेखनीय स्थान है। यहा तक कि कतिपय वेदमन्त्रो द्वारा विख्यापित इतिहास के सदर्भ भी इसी युग के हैं "दीर्घतमा मामतेयो जुजुर्वान दशमे युगे। अपाप्रथ यतीनां ब्रह्मा भवति सारथि।" [ऋक 1।148। 6]। प्रसिद्ध पौराणिक अवतार 'दत्तात्रेय' भी इसी युग मे आते है "त्रेतायुगे तु दशमे दत्तात्रेयो बभूव ह।"

#### 11-परिवर्त · त्रिवृषा व्यास

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 4,32,00,000 [+] से 4,70,88,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[1] | ईसवीपूर्व 7,73,31,102 से [—] 7,34,43, 102ई०पू० तक |

#### 12-परिवर्त सनद्वाज व्यास

सौर वप 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 4,75,20,000 [+] से 5,14,08,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[2] | ई० पूव 7,30,11,102 से [—] 9,91,23,102 ई०पू० तक |

#### 13-परिवर्त अन्तरिक्ष—नारायण व्यास

सौर वप 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवन् 5,18,40,000 [+] से 5,57,28,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[3] | ईसवीपूर्व 6,86,91,102 से [—] 6,48,03,102 ई०पू० तक |

---

1 एकादशे तु त्रिवृष —विष्णु 3।3।14, —ब्रह्माण्ड 1।2।35।119
एकादशे द्वापरे तु तिष्ठद् व्यासो भविष्यति। —वायु 23।151
'तिष्ठद्' शब्द श्रमचूक का अचूक शिकार नजर आता है।

2 द्वादशे परिवर्ते तु शततेजा महामुनि
भविष्यति महासत्त्वो व्यास कविवरोत्तम। —वायु 23।154
सनद्वाज तत परम्। —विष्णु 3।3।14, —ब्रह्माण्ड 1।2।35।119

3 एकादशे [? त्रयोदशे] त्वन्तरिक्ष। —ब्रह्माण्ड 1।2।35।120
त्रयोदशे पुन प्राप्ते परिवर्ते क्रमेण तु।
धर्मो नारायणो नाम व्यासस्तु भविता यदा। —वायु 23।158

14-परिवर्त सुरक्ष व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसंवत् 5,61,60,000 | 4 कृतयुग | ईसवीपूर्व 6,43,71,102 |
| [+] से | 3 त्रेतायुग | से [—] |
| 6,00,48,000 तक | 2 द्वापरयुग[1] | 6 04,‘3,102, ई०पू० तक |

15-परिवर्त त्रय्यारुणि व्यास—

सौर वर्ष 38,88 000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसंवत् 6,04,80,000 | 4 कृतयुग | ईसवीपूर्व 6,00 51,102 |
| [+] से | 3 त्रेतायुग | से [—] |
| 6,43,68,000 तक | 2 द्वापरयुग[2] | 5,61,63,102 ई०पू० तक |

विमर्श-परामर्श [5]

प्रसिद्ध पौराणिक नरेश 'मान्धाता' इसी पराय युग मे हुए ।

16-परिवर्त धनञ्जय व्यास

सौर वर्ष 38, 88,000} {4, 32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनु संवत् 6, 48,00,000 | 4 कृतयुग | ईसवीपूर्व 5,/57/31,102 |
| [+] | 3 त्रेतायुग | से [—] |
| 6, 86 88,000 तक | 2 द्वापरयुग[3] | 5, 18, 43, 102 ई पू तक |

17-परिवर्त कृतञ्जय व्यास—

सौर वर्ष 38, 88,000} {4, 32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसंवत् 6,92,20,.00 | 4 कृतयुग | ईसवी पूर्व 5114,11,101 |
| [+] से | 3 त्रेतायुग | से [—] |
| 7,30,08,000 तक | 2 द्वापरयुग[4] | 4,175123,102 ई पू तक |

---

1 त्रिधो चापि चतुर्दशे —विष्णु 3।3।14, —ब्रह्माण्ड 1।2।35।120
यदा व्यास सुरक्षस्तु तदा पर्याये चतुर्दश । —वायु 23।162

2 त्रय्यारुणि पञ्चदशे —विष्णु 3।3।15, —ब्रह्माण्ड 1।2।35।120
तदा प्राप्ते पञ्चदशे परिवर्ते क्रमागते ।
आरुणिस्तु तदा व्यास द्वापर भविता प्रभु —वायु ।23।198

3 तत षोडशमे चापि परिवर्ते क्रमागते ।
व्यासस्तु सजयो नाम भविष्यति महाप्रभु ।—वायु 23।17
षोडशे तु धनञ्जय —विष्णु 3।3।15, —ब्रह्माण्ड 1।1।35।120

4 तत सप्तदशे प्राप्ते परिवर्ते क्रमागते ।
तदा भविष्यति व्यासो नाम्ना देव कृतञ्जय ।—वायु 23।174
कृतञ्जय सप्तदशे—विष्णु 3।3।15, —ब्रह्माण्ड 1।2।35।121

18-परिवर्त ऋणञ्जय व्यास—

सौरवर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 7,35,40,000 [+] से 7,73,28,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[1] | ईसवी पूर्व 4,70,91,102 से [—] 4,32,03,102 ई पू तक |

19-परिवर्त भरद्वाज व्यास—

सौर वष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 7,77,60,000 [+] से 8,16,48,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[2] | ईसवी पूर्व 4,27,71,102 से [—] 3,88,83,102 ई पू तक |

विमर्श-परामर्श [6]

इस युग मे परशुराम' तथा 'विश्वामित्र' का एक साथ होना विचारणीय है। जैसा कि मत्स्य पुराण का पाठ है

"एकोनविंश्या त्रेताया सर्व-क्षत्रान्तको विभु ।

जामदग्न्यस्तथा षष्ठो विश्वामित्र पुरसर ॥" मत्स्य पु० 3।47।223

यहा' षष्ठ' शब्द विवादास्पद भी है, निर्णायक भी है वामनावतार के तृतीय' स्थान का उल्लेख कर चुके हैं। क्रमानुसार परशुराम-अवतार का 'चतुर्थ' स्थान वाछनीय है। 'षष्ठ' स्थान मत्स्य+कूर्म अवतारो के क्रम मे ठीक है। विवाद-बिन्दु यह है कि वे दोनो अवतार चाक्षुष मन्वन्तर के अन्तर्गत हैं ? अथवा वैवस्तत मन्वन्तर के ? विमर्श-परामर्श [7] द्रष्टव्य है।

20-परिवर्त वाचश्रवा व्यास—

सौर वष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 8,20,80,000 [+] से 8,59,68,000 तक | 4 कृतयुग 3 त्रेतायुग 2 द्वापरयुग[3] | ईसवी पूर्व 3,84,51,102 से [—] 3,45,63,102 ई पू तक |

---

1 ततोऽष्टादशमश्चैव परिवर्तो यदा भवेत् ।
तदा ऋणञ्जयो नाम व्यासस्तु भविता मुनि ।—वायु 23।181
ऋषीजोऽष्टमे स्मृत, — ब्रह्माण्ड 1।2।35।121,—विष्णु 3।3।15

2. ततस्त्वेकोनविंशेतु परिवर्ते क्रमागते ।
व्यासस्तु भविता नाम्ना भरद्वाजो महामुनि —वायु 23।186
ऋषीजात् भरद्वाज —ब्रह्माण्ड 1।2।35।121—विष्णु 3।3।16

3 ततो विंशतितमे सर्गे परिवर्ते क्रमेण तु
वाच श्रवा स्मृतो व्यासो भविष्यति महामति —वायु 23।190
भरद्वाजस्तु गौतम —ब्रह्माण्ड 1।2।35।121 विष्णु 3।3।10
वाच श्रवा की अपेक्षा 'गौतम' नाम अधिक यथार्थ है। श्री रमेश चन्द्र शास्त्री का परामर्श 'गौतम' के पक्ष मे है।

21-परिवर्त : वाचस्पति व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 8 64,00,000 | 4 कृतयुग | ईसवीपूर्व 3,41,31,102 |
| [+] से | 3 त्रेतायुग | से [—] |
| 9,02,88,000 तक | 2 द्वापरयुग[1] | 3,02,43,102 ई पू तक |

22 परिवर्त शुक्लायन व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 9,07,20,000 | 4 कृतयुग | ईसवी पूर्व 2,98,11,102 |
| [+] से | 3 त्रेतायुग | से [—] |
| 9,46,08,000 तक | 2 द्वारयुग[2] | 2,59,23,102 ई पू तक |

23-परिवर्त तृणबिन्दु व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 9,50,40,000 | 4 कृतयुग | ईसवी पूर्व 2,54,91,102 |
| [+] से | 3 त्रेतायुग | से [—] |
| 9,89,28,000 तक | 2 द्वापरयुग[3] | 2,16,03,102 ई पू तक |

24-परिवर्त ऋक्ष व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुस त् 9,93,60 000 | 4 कृतयुग | ईसवी पूर्व 2,11,71,102 |
| [+] से | 3 त्रेतायुग | से [—] |
| 10,32,48,000 तक | 2 द्वापरयुग[4] | 1,72,83,102 ई पू तक |

---

1 एकविंशे पुन प्राप्ते परिवर्ते क्रमेण तु ।
वाचस्पति स्मृतो व्यास तदा स ऋषिसत्तम ।—वायु 23।189
गौतमादुत्तमो व्यास —विष्णु 3।3।19—ब्रह्माण्ड 1।2।35।121

2 द्वाविंशे परिवर्ते तु व्यास शुक्लायनस्तदा ।
तदाप्यह भविष्यामि वाराणस्या महामुनि ।—वायु 23।199
स्मृतो वाजश्रवास्तत —ब्रह्माण्ड 1।2।35।122, विष्णु 3।3।19

3 परिवर्ते त्रयोविंशे तृणबिन्दु यदा मुनि ।
व्यासो, भविता ब्रह्मन् ! तदाह भविता पुन ।—वायु 23।202
तृणबिन्दुरिति स्मृत —विष्णु 3।3।17, ब्रह्माण्ड 1।2।35।122

4 परिवर्ते चतुर्विंशे ऋक्षो व्यासो भविष्यति ।
तदाह भविता ब्रह्मन् ! कलौ तस्मिन् युगान्तिके । वायु 23।205
ऋक्षस्तु तृणबिन्दुत ।—ब्रह्माण्ड 1।2।35।122,—विष्णु 3।3।17

## विमर्श-परामर्श [7]

पौराणिक इतिहास मे चौबीसवें परिवर्त-युग का महत्व उल्लेखनीय है। पुराण-शास्त्रो मे 'ऋक्ष' का अर्थ 'वाल्मीकि' समझा जाता है। यह बात भी सर्व-सम्मत है कि विश्रुत 'रामावतार' इसी युग मे हुआ। यथा—

1 त्रेतायुगे चतुर्विशे रावण तपस क्षयात्।
राम दाशरथि प्राप्य सगण क्षयमेयीवान् ॥—वायु 70।48

2 सधौ तु समनुप्राप्ते त्रेताया द्वापरस्य च।
रामो दाशरथि भूत्वा भविष्यामि जगत्पति ॥—शान्ति 348।19

3 चतुर्विशे युगे चापि विश्वामित्रपुर सर।
लोके राम' इति ख्यात तेजसा भास्करोपम ॥ हरिवश 22।1।41

वायुपुराण, महाभारत और हरिवशपुराण मे राम के लिए चौबीसवें त्रेतायुग का निर्देश भ्रान्तिरहित है। मन्वन्तरीय युग-गणना के अनुसार मनुसवत् 9,9,60,000 से 10,32,48,000 तक 'परिवर्त युग' सिद्ध होता है। गणित-विस्तार से ज्ञात होता है मनुसवत् 10,23,48,0000 [तदनुसार 1,74,13,102 ई पू] मे दाशरथि 'राम' हुए। यही समय त्रेता-द्वापर का सन्धिकाल है। भगवान् राम का वयोमान भी वायुपुराण तथा रामायण के सदर्भ मे सोचा जा सकता है। यथा—

आरम्भ आजानुबाहु सुमुख सिहस्कन्ध महाभुज
दशवष सहस्राणि रामो राज्यमकारयत् ॥
—वायुपुराण 88।193 श्लोक

राज्यान्त दशवर्ष सहस्राणि दशवर्षशतानि च
राम। राज्यमुपासित्वा ब्रह्म लोके प्रयास्यति। वा०

रामायण गणना की घटत/बढत से यह अनुमान निरर्थक नही होना चाहिए कि राम ने अज्ञातसवत् 10,000 से राज्य आरम्भ किया और अज्ञात-सवत् 11,000 मे विग्रहविमर्जन कर दिया। कुल मिलाकर एक हजार वर्ष राम ने राज्य किया। यह मिथक नही है। यह ऐतिहासिकता के लिए असह्य जरूर है। अनुमान के तथाकथित एव अस्वाभाविक बोझ से मानव-मान्यता चकनाचूर तो नही होती, पर उसके डगमगाने मे कोई कसर बाकी नही रही।

काल-विज्ञान के 'आइने' मे भगवान् कृष्ण और भगवान राम के बीच व्यवधान से [ अर्थात् 2,1.,58,894 सौर वर्ष ] अनुसधायक समाज

नाक-भौं चलायमान रखेगा, उसे ऐसा करना भी चाहिए। यह स्थिति पौस्तक अनुमान तथा निराधार अनुमान के बीच टोक-टकराव से पैदा हुई है। अनुसधाय३-समाज पुराण शास्त्रों को उठाकर हासिए पर सरकाकर रखना चाहे, तो रख सकता है – कोई रुकावट नहीं है, किन्तु निराधार 'अनुमान' अनुसधान की रल बा। किस पटरी पर ले आएगा, यह पहले से विचार करने का विषय है। यह ठीक है, समाज की धार्मिक निष्ठा पुराण-शास्त्रो को लिए 'कवच' सिद्ध हो सकती है, हम उनकी उपेक्षा भी कर सकते हैं। परन्तु पुराण-शास्त्रो का विकल्प स्थापित किए बिना उनका निराकरण सहज नहीं है।

यदि हमारी काल-गणना मे कोई छल-छिद्र नहीं है तब मनुमवन् 10,32, 48,000= तदनुसार 1,72,83,102 ई० पूव का साल रामावतार' क लिए निर्धारित किया जा सकता है। शास्त्रो मे त्रेता-द्वापर का सधिकाल उद्धृत है

"चतुर्विशे युगे रामा वसिष्ठेन प्ररोधसा—

सप्तमो रावण [वध] स्यार्थं जज्ञे दशरथात्मज ॥

श्री रमेशचन्द्र शास्त्री शालिहास न सप्तमा' व विकल्प मे 'सप्तमे' पाठान्तर का सुझाव दिया है। सप्तम्यन्त सप्तमा' विशेषण सातवें मन्वन्तर का समथक हो सकता है। हमार विचार मे 'सप्तम' विशेषण यथाथ है। रामावतार सप्तम स्थानीय है। यथा—

1 मत्स्यावतार
2 कूर्मावतार } चाक्षुष मन्वन्तरीय अवतार

| 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|
| ↓ | ↓ | ↓ | ↓ | |

वैवस्वत मन्वन्तरीया—वराहावतार नृसिंह—वामन—परशुराम—रामावतार

यहा विचारणीय एक मुद्दा और भी है। वाल्मीकि रामायण को प्रणेता 'ऋषि' को या तो राम का समकालीन होना चाहिए, अथवा राम से दो तीन शतक परवर्ती होना चाहिए। पुराण मस्कर्ता 'ऋक्ष' को अनिवायत द्वापरान्त मे ही होना चाहिए। इस पौराणिक अवधारणा के प्रकाश मे ऋक्ष' और वाल्मीकि' की अभिन्नता अपदस्थ हो जाती है।

25-परिवर्त : शक्ति व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 10,36,80,000<br>से<br>10,75,68,000 तक | 4 कृतयुग<br>3 त्रेतायुग<br>2 द्वापरयुग[1] | ईसवीपूर्व 1,68,51,102<br>से [—]<br>1,29,63,102 ई पू० तक |

26-परिवर्त पराशर व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 10,80 00,000<br>[+] से<br>11,18,88,000 तक | 4 कृतयुग<br>3 त्रेतायुग<br>2 द्वापरयुग[2] | ईसवीपूर्व 1,25,31,102<br>से [—]<br>86,43,102, ई पूव, |

27-परिवर्त जतुकर्ण व्यास—

सौर वर्ष 38,88,009} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनुसवत् 11 23,20,000<br>[+] स<br>11,62,08,000 तक | 4 कृतयुग<br>3 त्रेतायुग<br>2 द्वापरयुग[3] | ईसवीपूर्व 82,11,102<br>से [—]<br>43,23,102 ई०पूव, |

28-परिवर्त द्वैपायन व्यास—

सौर वर्ष 38,88,000} {4,32,000 कलिवर्जित

| | | |
|---|---|---|
| मनु सवत् 11,66,40,000<br>[+] से<br>12,05,28,000 तक | 4 कृतयुग<br>3 त्रेतायुग<br>2 द्वापरयुग[4] | ईसवीपूर्व 38,91,102<br>से [—]<br>3,102 ई०पू० समाप्त |

---

1 पचविशे पुन प्राप्ते परिवर्ते यथाक्रमम् ।
वासिष्ठस्तु तदा व्यास शक्तिर्नाम भविष्यति । —वायु 23।208
ततजाच्च स्मृत शक्ति —ब्रह्माण्ड 1।2।35।124

2 षड्विंशे परिवर्ते तु यदा व्यास पराशर ।
तदाप्यह भविष्यामि सहिष्णुर्नाम नामत ॥ —वायु 23।211
शक्तेश्चापि पराशर — ब्रह्माण्ड 1।2।35।121

3 सप्तविंशतमे प्राप्ते परिवर्ते क्रमागते ।
जतुकर्णो यदा व्यास भविष्यति तपोधन ॥ —वायु 23।214
जतुकर्णोऽभवत्तस्मात् —ब्रह्माण्ड 1।2।35।224

4 अष्टाविंशे पुन प्राप्ते परिवर्ते क्रमागते ।
पराशरसुत श्रीमान् विष्णुर्लोक पितामह ।
यदा भविष्यति व्यासो नाम्ना द्वैपायन प्रभु । —वायु 23।218
तस्माद् द्वैपायन स्मृत —ब्रह्माण्ड 1।2।35।124

## विमर्श-परामर्श-[8]

यह विशिष्ट निर्दिष्ट युग-शृंखला कितनी आप्त है ? कितनी अनाप्त है ? इसका सांकेतिक निर्णय सुघटित कालक्रमावली से मिल जाता है। यहाँ 12,05,28,000 सौर वर्षों का आर्ष इतिहास सार-सचय के तौर-तरीके से प्रतिपादित है। इस आर्ष इतिहास के संक्षिप्तीकरण मे विष्णुपुराण, वायुपुराण तथा ब्रह्माण्डपुराण का पूरा तालमेल है। बाह्य साक्ष्यों के मिलने की सभावना कम है। परिस्थितिवश पुराण-शास्त्रो को स्वत प्रमाण मानने मे कोई दिक्कत आने वाली नही है। भारतसहिता, हरिवशपुराण और रामायण के सटीक सदर्भ यत्र तत्र मिल जाते हैं।

कृष्ण द्वैपायन व्यास का जन्म 3317 ई० पूर्व मे हुआ, हम यह सतर्क भाषा मे कहने की स्थिति मे हैं। कृष्णद्वैपायन व्यास ने 3217 ई० पूर्व मे वेदो और पुराणों का साथ-साथ सम्पादन किया। भगवान् द्वैपायन व्यास ने 3110-3108 ईसवी पूर्व मे 'भारतसहिता' का निर्माण किया। स्पष्ट है—3217 ई० पूर्व से हटकर 3117 ई० पूर्व के शतवर्षीय अन्तराल मे 18-पुराणों का 28वाँ सस्करण तैयार किया। इसी क्रमानुसार 43,20,000 सौर वर्षों की ऊर्ध्ववर्ती मजिल-दर, मजिल निरन्तर पुराणो के सस्करण तैयार होते रहे।

कहने की आवश्यकता नही, आगामी 29वें द्वापर (परिवर्त खण्ड) मे अज्ञात वेद व्यास ईसवीसवन् 43,16,898 मे वेदो और पुराणो का नया सस्करण तैयार करेगा।

## —उपसहार—

लेखक का पटनीय निबध समाप्त हो चुका है। निबन्ध न आते जाते कुछ-एक 'चरण-चिह्न' छोड़े हैं, जिन पर विचार करना बहुत जरूरी है। वे चरणचिह्न हैं—

—क्या परिवर्त युग के अविर्भाव मे चतुर्युग व्यवस्था उच्छिन्न तो नहीं हो जाएगी ?

—वेदो और पुराण-शास्त्रो की पुन पुन सस्करण-पद्धति से उनकी मौलिकता और पवित्रता कायम रह सकेगी ?

—पुराणों मे उपलब्ध कलियुगी इतिहास (जो लगभग 3650वर्षीय है) की क्या स्थिति होगी ?

उक्त घटना से3393 दिवस पश्चात् चैत्र शुक्ल-पक्ष की प्रतिपदा शुक्रवार (तदनुसार 13 अप्रैल, 3101 ई० पूर्व) से कलि का आरम्भ हुआ। कहने का सारांश यह है कि श्रीकृष्ण के विग्रह-विसर्जन के साथ ही 'द्वापर युग' समाप्त हो गया, अर्थात् यह 28वां परिवर्त समाप्त हो गया।

मैं, श्रीकृष्ण के विग्रह-विसर्जन के परवर्ती समग्र इतिहास को प्रक्षिप्त मानता हूं। मैं यह भी घोषित करता हूं कि बृहद्रथवंश, प्रद्योतवंश, शिशुनाग वंश, नंदवंश (9) मौर्यवंश, शुंगवंश और आंध्रवंश के राजाओं की यह गुस्ताखी थी कि वे अपना-अपना इतिहास पुराणशास्त्रों में प्रक्षिप्त करते चले गए। बेहद विस्मय की बात है कि राजघरानों की तथाकथित गुस्ताखी भारतीय इतिहास के लिए रास आ गई है। पुराणों द्वारा कोटीकृत भारतीय इतिहास सुरक्षित रह गया है और उसकी प्रामाणिकता भी आहत नहीं हुई। यह इतिहास 3600 वर्षों का है।

राजघरानों की तथाकथित गुस्ताखी आज ऐतिह्य कसौटी पर खरी उतरी है। यथा—

1 पौराणिक इतिहास जिस बिन्दु तक पहुंचकर स्थगित होता है, लौकिक इतिहास उसी बिन्दु से आरम्भ होता है।

2 लौकिक इतिहास सप्तर्षि-संवत् के माध्यम से अन्वेषणीय है।

3 लौकिक इतिहास का पूरा आयाम तथा बिम्ब 'राजतरंगिणी' में भी देखा जा सकता है।

4 परवर्ती शिलालेख भी लौकिक इतिहास के लाल डोरे में सीमाबद्ध हैं।

5 राष्ट्रान्तरीय साक्ष्य भी (जैसे कि मेगास्थनीज के कथन) लौकिक इतिहास को प्रमाणित करते हैं।

सारांशतः कलिकाल के इतिहास को (3148 ई० पूर्व से ईसवी सन् 500 तक) पुराणशास्त्रों की रचना-पद्धति के अनुरूप न रहने पर भी पुराणों द्वारा आत्मसात् करना संकट कारक नहीं, प्रत्युत किसी सीमा तक समाधायक है।

28

# भारतीय एकात्मता की स्रोतस्विनी नर्मदा : कतिपय पौराणिक सन्दर्भ

डा० वेदज्ञ आर्य

काल की अनवरत गति के समान ही नमदा युगो से बहती चली जा रही है। कभी वह अपनी सरल-तरल वीचियो से और कभी गर्जन तजन भरी तरगों से पाश्व भूमि को पल्लवित तथा उवर बनाती हुई, पर्वतो उच्चावच दुर्गम पथ को पार करती हुई, सान्द्रवनो एव निबिडकुज-निकुजो के अन्तराल से यात्रा करती हुई अपने गन्तव्य की ओर चलती ही जा रही है। उससे यह पूछने की आवश्यकता नही कि उसका देश कहा है ? घर से उसका मोह क्यो छूट गया ? उस पर किसी का बन्धन क्यो नही है ? उसकी यात्रा कितनी शेष रह गई है ? वास्तव मे ये सब किसी भावुक हृदय के सवेदनात्मक प्रश्न हो सकते हैं, किन्तु आधुनिक भूगोल शास्त्र के विद्यार्थी को इनका उत्तर विदित है। नर्मदा भारत के हृदय स्थल मध्य प्रदेश से प्रस्फुटित होती है। उसका उत्स अमरकण्टक है और उसकी यात्रा का पयवसान पश्चिम सागर मे होता है। ये सब बातें उसकी प्रवहणशील धारा से सम्बन्धित है, परन्तु जो प्रश्न उसकी तट भूमियो के सृजन और सहार की लीला से जुड़े हुए हैं उनका सही उत्तर समय के पटल पर अकित नही है। जिस प्रकार एक स्रोतस्विनी झर-झर निनाद करती, उतार मे तीव्रता, चढाव मे सम्पूर्ण शक्ति और समतल मे शान्त गति धारण करती हुई तथा आवश्यकतानुसार तटो को काटती-छाटती अपने लिए ऋजु-कुंचित पथ का निर्माण करती आगे बढती है उसी प्रकार उसके तटवर्ती नगर ग्रामो का उत्थान-पतन और आवतन विवतनपूण इतिहास भी उसी के शाश्वत कल्लोलो मे अनुगुंजित रहता है। नमदा के विस्तृत तथा सुदीघ तटो पर अनेक धार्मिक तीर्थस्थानो, ऋषियो के पवित्र आश्रमो, सभ्यता के नवीन नगरो तथा सस्कृति के केन्द्रो के स्थापित होने, ध्वस्त होने एव स्मृति शेष रह जाने का जो इतिहास है वह बडा ही विचित्र और जानने योग्य है। उसकी विचित्रता और महिमा ऐसी है कि उसे मध्य-प्रदेश की पावन गगा, पूर्व गगा या दक्षिण गगा होने का श्रेय प्राप्त है।

**नर्मदा का पुरातन नाम**

नर्मदा का मूल नाम 'मेकलसुता' मेकलकन्यका या मेखलाद्रिजा था। मेकल अन्यतम पर्वत का नाम है। भारत की कतिपय नदियो के नाम उनके उद्गमस्थल पर्वतो की पुत्रियो के रूप मे रखे गये है। यथा गगा का नाम 'हिमतनया' महानदी का नाम कक्नन्दिनी आदि। 'कक' पर्वत का ही नाम है। कालान्तर मे मेकलसुता 'रेवा' नाम से विख्यात हुई। सूर्यवशी राजा इक्ष्वाकु के प्रपौत्र 'रेव' नामक राजकुमार की पुण्य स्मृति मे उपर्युक्त नाम प्रचलित हुआ। इक्ष्वाकु के ही एक अन्य प्रपौत्र रैवत के नाम से गिरनार का प्राचीन नाम 'रैवत पर्वत' प्रसिद्ध हुआ। राजकुमार रेव का शासन अयोध्या से लेकर मध्य प्रदेश, गुजरात के आनर्त्त (सौराष्ट्र का उत्तरी भाग) और कुशस्थली (द्वारिका) तक अनेक वर्ष पर्यन्त रहा है। इक्ष्वाकु कुल मे लगभग बीस पीढियो के बाद मान्धाता हुए जो 'चक्रवर्ती' और 'सम्राट' दोनो प्रकार की उपाधियो से विभूषित थे। इनके पुरुकुत्स, अम्बरीष और मुचुकुन्द नामक तीन पुत्र हुए, जिनका मध्य प्रदेश के इतिहास-निर्माण मे महत्वपूर्ण योगदान रहा है। पुरकुत्स की पत्नी का नाम नर्मदा था और यह कर्कोटक नागवश की कन्या थी। भागवत पुराण के अनुसार नागवशी भाइयो ने नर्मदा का राजा पुरुकुत्स को सौंप दिया—'नर्मदा भ्रातृभिर्दत्ता योरगै (या उरगै)' नर्मदा नागवश की कन्या थी, इसका एक और प्रमाण ऋग्वेद के खिलसूक्त मे मिलता है। इस सूक्त की अन्यतम पक्ति मे नर्मदा से विषैले सर्प से रक्षा करने के लिए प्रार्थना की गई है - 'नमोऽस्तु नर्मदे! तुभ्य त्राहि मा विषसर्पत।' यह पक्ति विष्णु पुराण मे भी सकलित है। स्मरण रहे कि खिलसूक्तो का सकलन ऋग्वेद के बहुत बाद मे हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है कि कर्कोटक नाग ही विन्ध्याटवी तथा रेवा नदी के तटवर्तीय मूल निवासी थे। वे अपने सीमित अस्त्र-शस्त्रो के कारण शक्तिशाली सूर्यवशी राजाओ से पराजित होते रहे। सम्भवत यही कारण है कि इन राजाओ के साथ मैत्रीपूर्ण सन्धि स्थापित करने के लिए नागवशियो ने नर्मदा को समर्पित कर दिया और यही से रेवा के नाम के साथ-साथ नर्मदा का नाम भी सर्वाधिक रूप मे प्रचलित हुआ। नर्मदा नदी हमारे देश के एक विस्तृत भूभाग को सींचकर उर्वर बनाती है और राष्ट्रीय विकास की अनेक परियोजनाए उसके साथ जुडी हुई हैं। सास्कृतिक सूत्र तो उसके साथ इतने अधिक गुथे हुए है कि उसकी अखण्ड सहस्र धाराओं मे भारतीय जन-जातियो के क्रमिक विकास का चिरन्तन प्रतिबिम्ब झलकने लग जाता है।

**नर्मदा विषयक कतिपय पौराणिक सन्दर्भ**

महाभारत तथा कतिपय पुराणो मे नर्मदा को इक्ष्वाकु वश के अनेक राजाओ की पत्नी के रूप मे निर्दिष्ट किया गया है जो बडा ही विवादास्पद एव विसवादी विषय प्रतीत होता है। महाभारत के अन्यतम प्रसग के अनुसार पुरुकुत्स से लगभग ग्यारह पीढी पहिले इक्ष्वाकुवश मे ही दुर्योधन नामक अत्यन्त पराक्रमी, मधुरभाषी और वेद-वेदागो मे पारगत राजा हुआ, जिसके साथ पुण्यशीला, शीतल जलमयी दवनदी नमदा का विवाह सम्पन्न हुआ—

'दुर्योधनो नाम महान् राजा राजर्षिसत्तम ।
त नमदा देवनदी पुण्या शीतजला शिवा ।
चकमे पुरुषव्याघ्र स्वेन भावेन भारत।

इसी ग्रन्थ के एक अन्य विवरणानुसार श्रेष्ठ नदी नर्मदा पुरुकुत्स की पत्नी थी—

'पुरुकुत्सो नृप सिद्धि महती समवाप्तवान् ।
भार्या समभवद् यस्य नमदा सरिता वरा ॥

हरिवश पुराण के एक प्रसग मे नमदा को पितरो की मानस कन्या एव नदियो मे श्रेष्ठ बतलाकर पुरुकुत्स की पत्नी और त्रसदृस्यु की जननी माना गया है—'तैषा वै मानसी कन्या नमदा सरितावरा, पुरुकुत्सस्य या पत्नी त्रसदृस्यो जनन्यपि।' किन्तु आश्चय है कि एक दूसरे प्रसग मे उसे (नर्मदा) त्रसदृस्यु की पत्नी के रूप मे निर्दिष्ट किया गया है—

'पुरुकुत्ससुतस्त्वासीत् त्रसदृस्यु मॅहीपति ।
नर्मदायामथोत्पन्न सम्भूतस्तस्य चात्मज ॥'

मत्स्यपुराण मे नर्मदा को पुरुकुत्स के 'वसुद' नामक पुत्र की पत्नी निरूपित किया गया है—'पुरुकुत्सस्य पुत्रोऽभूद्वसुदो नर्मदापति ।' ब्रह्माण्ड-पुराण मे तो अम्बरीष के पुत्र युवनाश्व द्वितीय की पत्नी के रूप मे नमदा का उल्लेख हुआ है—

'अम्बरीषस्य दायादो युवनाश्वोऽपर स्मृत ।
नर्मदाया समुत्पन्न सम्भूतस्तस्य चात्मज ॥

इस प्रकार इक्ष्वाकु वश के ही पाच विभिन्न युगो के राजाओ की पत्नी के रूप मे नर्मदा का निर्देश किया गया है, जो सवथा विसवादी और असम्भव सा प्रतीत होता है। प्रत्येक प्रसग मे यह भी कहा जा रहा है कि नर्मदा सब

नदियो मे श्रेष्ठ है। यह तो स्पष्ट है कि एक ही नाम की स्त्री का पाच पृथक् पृथक् युगीन राजाओ के साथ विवाह सम्भव नही हो सकता और साथ ही एक प्रवाहशील नदी का विवाह किसी पुरुष के साथ नही हो सकता। इस विवादास्पद विषय का समाधान यह है कि नागवशीय व्यक्तियो के अधिकृत तथा अनुशासित प्रदेश मे कोई राजसिंहासन, सुवर्णकोष या राजधानी-जैसी भव्य वस्तु नही थी। उनकी जीविका का एकमात्र अवलम्ब अथवा जीवन की बहुमूल्य वस्तु नदी थी। अत जब-जब वे इक्ष्वाकु वश के राजाओ से परास्त हो गये, तब-तब वे नदी को पत्नी के रूप मे उन्हे समर्पित करते थे। पवित्रता की दृष्टि से वे नदी को अपनी बहिन समझते थे। इसलिए भागवत तथा हरिवश पुराण मे नर्मदा नदी को नागवशियो की बहिन कहा गया है, क्योकि वह दिवगत पितरो की मानस कन्या थी—'पितृणा दुहिता पुण्या नर्मदा सरितावरा।' यही कारण है कि नर्मदा नदी को विभिन्न युगो मे होने वाले राजाओ की पत्नी बतलाया गया है। उन राजाओ की परिणीता पत्नियो के नाम के स्थान पर नर्मदा का ही नाम प्रचलित होता गया। प्राचीन काल की यही प्रथा थी कि नदी के तटवर्ती लोग विजेता राजा को अपने प्रदश की नदी का पत्नी के रूप मे समर्पण करते थे। इक्ष्वाकु वश के उपर्युक्त राजाओ के अतिरिक्त कुछ ऐसे भी शासक हुए हैं जिनकी पत्नियों के नाम विशुद्ध रूप से नदियो के ही नाम थे। उदाहरण के लिए सहताश्व की पत्नी का नाम हैमवती था, हर्यश्व की भार्या का नाम दृषद्वती था और युवनाश्व की पत्नी गौरी अभिशप्त होकर बाहुदा नदी बन गई।

भारतीय सस्कृति की केन्द्रीय धारा

वेदो मे नर्मदा नदी का नामोल्लेख न होने से इस बात का अनुमान होता है कि मध्य प्रदेश में आर्य सस्कृति का प्रसार ब्राह्मणकाल मे हुआ है। ब्राह्मण ग्रन्थो के अनुसार वैदिक ऋषियो ने सवप्रथम सरस्वती नदी के तट पर यज्ञो का अनुष्ठान किया था। सम्प्रति यह नही प्राप्त है और उसके लुप्त होने की एक लम्बी कहानी है। ऋग्वेद के अनुसार सरस्वती छह नदियो की माता थी—'सरस्वती सप्त थी सिन्धुमाता।' अधिकाश विद्वानो के मत मे इन छह नदियो के नाम इस प्रकार हैं—सिन्धु, सतलज, रावी, चिनाव, झेलम और व्यास। इनके अतिरिक्त ऋग्वेद मे गगा, यमुना, दृषद्वती, आपया, सरयु, मरुद्वृधा, आर्जीकीया, सुषोमा आदि नदियो का उल्लेख हुआ है, परन्तु नर्मदा का नाम दृष्टिगत नहीं होता। इससे सिद्ध है कि सहिताओ के सकलित होने के उपरान्त ही मध्य प्रदेश मे वैदिक सस्कृति का सूत्रपात हुआ है। परन्तु, इस

सन्दर्भ मे यह भी ज्ञातव्य रहे कि कतिपय उत्खननो मे प्राप्त अवशेषो से नर्मदा-घाटी की सभ्यता लाखो वर्ष पुरानी सिद्ध होती है नर्मदा के तट पर वैदिक ऋषियो के आगमन की घटना बडी विचित्र है। कहा जाता है कि किसी समय उत्तर भारत मे अनेक वर्षों तक भयकर अकाल पड गया था। वन, उपवन, तरुगुल्म आदि सब सूख गये थे। नदी, कूप, सरोवर आदि नीरस हो चुके थे और ऋषि-मुनियो के आश्रम भी यज्ञ, स्वाध्याय आदि दैनिक कर्मों से शून्य हो गये थे। दुर्भिक्ष की ऐसी भीषण स्थिति मे माकण्डेय आदि ऋषियो ने नर्मदा के हरे-भरे तटो का आश्रय लेना ही उचित समझा—

'गच्छामो नमदानीर बहुसिद्धनिषेवितम् ।
माहेश्वरं भार्गवत साध्यं सिद्धं सुसेविताम् ॥ (नमदाम्)

नर्मदा के दोनो तट भारतीय सस्कृति के समन्वय के द्योतक है वैदिक ऋषि तो अपने साथ यज्ञीय कर्मकाण्ड को लेकर आये थे, परन्तु उपर्युक्त पक्ति से ज्ञात होता है कि यहा तो शैव, वैष्णव तथा साख्य दशन के प्रकृति-पुरुषीय एकत्व की साधना पहले से ही चली आ रही थी। धम की साधना मे सबको पूण स्वतन्त्रता प्राप्त है। उसमे कलह, विद्वेष और हत्याओ के लिए कोई स्थान नही है। वैदिक ऋषियो ने यहा की साधनाओ को भी आत्मसात् कर लिया था—

'केचित्पञ्चाग्नितपस केचिदप्यग्निहोत्रिण ।
वैष्णवज्ञानमासाद्य केचिच्छैव व्रत तथा ॥'

वस्तुत नर्मदा चिरकाल से विविध सस्कृतियो की सगमस्थली रही है। ऋषियो के आगमन के बाद सब का एक नाम रह गया है -- भारतीय सस्कृति।

इस सन्दर्भ मे एक महत्त्वपूर्ण तथ्य का यदि उल्लेख न किया जाये तो सम्भवत इस प्रदेश की सास्कृतिक ऐतिहासिकता अपूण ही रह जायेगी, अत उसकी चर्चा आवश्यक है। ऋग्वेद के कतिपय मन्त्रद्रष्टा ऋषियो के नाम और उनके आश्रम नमदा की तट भूमि से जुडे हुए हैं। भृगुकुल के वशजो मे अगिरस, गृत्समद, जमदग्नि, कवि, वेन, स्यूमरश्मि आदि ऋषि सूक्तकार और मन्त्रद्रष्टाओ के रूप मे विश्रुत हैं। आज उनके आश्रमो का वैदिक कालीन रूप भले ही न हो, परन्तु उन विशिष्ट स्थलो को हिन्दुओ के पवित्र तीर्थ होने का सम्मान प्राप्त है। उपर्युक्त ऋषियो के अतिरिक्त शुक्र, और्व, च्यवन, मार्कण्डेय, परशुराम भी भृगुवश के परम विख्यात ऋषि हैं। यद्यपि ये ऋषि सूक्तकार और मन्त्रद्रष्टा नही थे तथापि इनका सास्कृतिक इतिहास से

अत्यधिक सम्बन्ध जुड़ा हुआ है। वैदिक वाङ्मय में भृगु ऋषि को अग्नि के आविष्कर्ता के रूप में परम गौरव प्राप्त है। उन्होंने वेद मन्त्रों के उच्चारण से समिधाओं में अग्नि का आविष्कार करके यज्ञीय संस्कृति आरम्भ की थी। अग्नि के आविष्कार के कारण भृगुओं को देवताओं की श्रेणी में प्रतिष्ठित किया जाता है। इस ऋषि की अनेक महत्त्वपूर्ण रचनाएं भी उपलब्ध हैं जिनमें भृगुसूत्र, भृगुस्मृति, भृगुगीता, भृगुसंहिता आदि उल्लेखनीय हैं। इनमें भृगुसंहिता तो अद्भुत और अनुपम ग्रन्थ है। नर्मदा के तट पर ही भृगुतीर्थ है, जिसे भृगुकच्छ भी कहा जाता है। वर्तमान काल में यह स्थान गुजरात के अन्तर्गत भड़ौंच' के नाम से प्रसिद्ध है—'नर्मदायां स्थित दिव्यं भृगुतीर्थं नराधिप।' नर्मदा के उत्तरी तट पर महर्षि आंगिरस का तीर्थ विराजमान है—'तीर्थ मांगिरसस्य तु उत्तरे नर्मदाकूले।' नर्मदा और पश्चिम सागर के संगमस्थल पर जमदग्नि ऋषि के आश्रम का उल्लेख है—'नर्मदोदधिसंगमं जामदग्न्यमिति ख्यातम्।' वस्तुतः भृगुकुल के आश्रमों में भारतीय संस्कृति नर्मदा अंकुरित, पल्लवित और पुष्पित हो उठी है। आश्रम तपोमय जीवन के केन्द्रीय स्थल थे जहां हमारी दार्शनिक और सांस्कृतिक विचारधारा की गहरी जड़ें परिपुष्ट होकर दूर-दूर तक फैलती चली गई हैं। सत्य तो यह है कि मध्य प्रदेश में भारतीय संस्कृति के पूर्ण विकसित होने का श्रेय भृगुवंशियों को प्राप्त है। वैदिक वाङ्मय के आधार पर विद्वानों ने सर्वसम्मत होकर इस बात को स्वीकार कर लिया है कि उत्तर भारत में कर्दम ऋषि और उनके वंशजों ने वैदिक संस्कृति का प्रसार किया है। भारत के पूर्वीय क्षेत्र में गौतम ऋषि ने, दक्षिण में अगस्त्य ऋषि ने और मध्य प्रदेश तथा पश्चिमी भारत में भृगुवंशियों ने संस्कृति का विकास किया है। वास्तव में ये सभी ऋषि परम निष्ठावान् तथा आर्य जाति के उन्नायक थे, जिनके अतुलनीय तप और उत्सर्ग के प्रति भारतवासी कितनी भी श्रद्धा अभिव्यक्त करें, थोड़ी ही है।

**मिथकीय सन्दर्भों में भी बहती ही चली जा रही है**

नर्मदा नदी के साथ अनेक मिथकीय सन्दर्भ जुड़े हुए हैं, जिनका प्रतीकात्मक अर्थ कुछ भी हो सकता है, बशर्ते, उनका बुद्धिसंगत विवरण प्रस्तुत किया जा सके तो, अन्यथा आधुनिक विज्ञान के युग में वे निराधार और अटपटे से प्रतीत होते हैं। अस्तु, ऐसा ही एक मिथक है जिसके अनुसार नर्मदा का जन्म रुद्रदेवता के तपोजन्य स्वेद बिन्दुओं के प्रस्रवण से हुआ है। यदि शिव अपना पसीना बहाकर सर्वमंगलकारी नर्मदा को प्रवाहित कर सकते हैं तो, सामर्थ्य वर्ग भी विविध परियोजनाओं के द्वारा नर्मदा-जल का

अधिकाधिक उपयोग कर सकता है। एक जनश्रुति है कि नर्मदा का विवाह सोन नदी के साथ निश्चित हो गया था, पर किसी अन्य स्त्री के साथ सोन के प्रेम सम्बन्ध का पता चला तो नर्मदा ने विवाह करना अस्वीकार कर दिया और यही कारण है कि नर्मदा और सोन दोनों विपरीत दिशाओं में प्रवाहित होते हैं। यदि इस जनश्रुति में थोड़ी भी यथार्थता है तो वह कुमारी कन्याओं के लिए स्वाभिमान की रक्षा और संकल्प की दृढ़ता को अभिव्यक्त करने का ज्वलन्त उदाहरण हो सकता है। हिन्दुओं की अनेक आस्थाओं में अन्यतम आस्था यह है कि नर्मदा की परिक्रमा करने से व्यक्ति पापों से मुक्त होकर मोक्ष प्राप्त करता है। इस परिक्रमा में लोग अनेक दिन, सप्ताह, और मास भी बिता देते हैं। पाप विनाश और मोक्ष प्राप्ति परोक्ष की परिणतियाँ हैं, परन्तु परिक्रमा करने वाला व्यक्ति देश के भौगोलिक स्थलों से अवश्य परिचित हो जाता है और तटवर्ती जन-जातियों के जीवन से प्रत्यक्ष अनुभव प्राप्त करने में समर्थ होता है। यह अपने आप में बहुत महत्त्वपूर्ण बात है और अपने देश से प्यार करने वाले के लिए गर्व का विषय है।

**सामवेद की जीवन्त मूर्ति**

भारतीय संस्कृति में वेदों को ज्ञान का स्रोत माना गया है। चारों वेदों का समान रूप से महत्त्व होने पर भी उनकी वरीयता का ध्यान रखा गया है। हमारे पुराणों के रचयिता भी बड़े कल्पनाशील थे। वे प्रायः उपमानों के माध्यम से वस्तुओं के महत्त्व को अंकित करके भावों को अधिक प्रेषणीय बनाते थे। इन रचयिताओं ने चारों वेदों के समान चार नदियों को अत्यन्त महत्त्वपूर्ण बतलाया है। तदनुसार गंगा ऋग्वेद की मूर्ति, यमुना यजुर्वेद की मूर्ति, नर्मदा सामवेद की मूर्ति और सरस्वती अथर्ववेद की मूर्ति है—

'ऋग्वेदमूर्ति गंगा स्याद् यमुना च यजुर्ध्रुवम् ।
नर्मदा साममूर्तिस्तु स्यादथर्वा सरस्वती ॥

नर्मदा अमरकण्टक से कलकल निनाद के मन्द स्वर से अपनी यात्रा आरम्भ करती है, आगे चलकर वह तीव्र एवं तुमुल ध्वनि करती हुई लगभग सौ फीट की ऊंचाई से गिरकर कपिलधारा में परिणत हो जाती है। वह कभी दुग्धधारा का नाम धारण करके और कभी सान्द्रवनों में अदृश्य होकर अपनी यात्रा जारी रखती है। भेड़ाघाट में नर्मदा का जो अलौकिक रूप लक्षित होता है उसे वसिष्ठ ऋषि के शब्दों में 'दिव्या नदी' कहना सार्थक प्रतीत होता है— 'दिव्या नदी वनेतव विश्रुता भुवनत्रये।' वहाँ पर साठ फीट की ऊंचाई से गिरना

चारो ओर धुआधार दृश्य बनाना और सगमरमर की ऊची चट्टानो के मध्य श्वेताम्बरा तापस-कन्या-जैसी नर्मदा का शान्त बहते रहना दर्शको को मन्त्र-मुग्ध कर देता है। वैदिक ऋषियो के सभी अनुष्ठान प्रणव शब्द के शुभ उच्चारण से ही आरम्भ होते थे, अत सामवेद की मूर्ति नर्मदा भी तदाकृत तथा तदधिष्ठित देवता ओकारेश्वर का पादस्पर्श प्रतिपल करती ही रहती है। ओकारेश्वर की प्राकृतिक सुषमा सवथा निराली है। दोनो ओर पर्वत श्रेणियो की उपत्यका नमदा की क्रीडा भूमि है। महेश्वर मे उसकी मुद्रा शान्त और गम्भीर हो जाती है। माहिष्मती के नाम से प्रसिद्ध यह पुरातन नगरी अपेक्षाकृत छोटी है, परन्तु नदी पर बने हुए सुन्दर घाटो की सख्या सर्वाधिक है। नर्मदा अपने पावन जल से उन घाटो का दैनिक प्रक्षालन करके उन्हें अधिक रमणीय और पवित्र बनाती रहती है। सम्भवत यही पर उसकी एकाकी धारा अपने भीतर इतनी अधिक शक्ति समन्वित करती है कि वह आगे जाकर सहस्र धाराओ मे परिणत हो जाती है। इस स्थान पर सहस्र धारा का नैसर्गिक दृश्य अपने आप में अद्भुत और रोमाचकारी है। निमाड के विस्तृत मैदानो मे नमदा की धारा विस्तार का प्राप्त करती हुई, उच्चावच स्थानो पर बलखाती हुइ और ब्राह्मण वेषधारी इन्द्रदेवता की वाणी 'चरैवति-चरैवेति' को अपनी तरगो मे अनुगुंजित करती हुई एक लम्बी यात्रा तय करती है।

चिरकाल से नर्मदा अपने मन्द और तीव्र जल-प्रवाह से अमरकण्टक, कपिल धारा, भेडाघाट, ओकारेश्वर, महेश्वर, सहस्रधारा आदि स्थानो पर नैसर्गिक सौन्दर्य के जो उच्चतम प्रतिमान स्थापित करती जा रही है उनसे कोई भी सहृदय तथा प्रकृति प्रेमी प्रभावित हुए बिना नही रह सकता। वह पुण्यतोया भी है और रमणीया भी—'पुण्या च त्रिपु लोकेपु रमणीया पदे पदे'। यही कारण है कि भृगु, व्यास, अगस्त्य, मार्कण्डेय, परशुराम आदि ऋषियो के बाद कालिदास—जैसे प्रेम और सौन्दर्य के कवि ने अपने ढग से नर्मदा की अनुशसा की है और अन्यान्य कवि भी उसका अनुगान करते रहेंगे, क्योकि वह भारत की नैसर्ग-शक्तियो मे से एक है और उसमे अदम्य सृजन-शीलता है। नर्मदा पुण्य तीर्थों की जननी है। उसने अपने तटीय परिवेश मे ऋषियो के लिए तपोभूमि प्रस्तुत कर दी है। उसके दर्शन, जलस्पर्श और स्नान आदि से पुण्य मिले या न मिले, परन्तु प्रलयकाल मे भी अवस्थित रहने वाली नर्मदा की धारा को देखकर उत्साह एव गतिशीलता की प्रेरणा अवश्य मिलती है। ऐसी पावनमयी नमदा मे श्रद्धा-सुमन बिखरते हुए मन एव वाणी से सहसा वैदिक खिलसूक्त की यह पक्ति फूट पडती है—

नर्मदायै नम प्रातर् ।
नमदायै नमो निशि ॥

29

# वेदोक्त धर्म को अक्षुण्ण बनाये रखने में पुराणो का योगदान

डॉ सुदेश नारंग

भारत मे वेदोक्त धर्म को अक्षुण्ण बनाए रखने की मानसिकता मे पुराणो का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। ऋषियो की वाणी गीर्वाणी सस्कृत भाषा का वह रूप पुराणकारो ने अपनाया जो लोकभाषा के अधिक निकट था।

प्रस्तुत लेख मे वेदविषयक सामग्री का समढ्न करने का उद्देश्य यह है कि हम जिस सास्कृतिक परम्परा को अद्यावधि अबाध रूप मे प्राप्त कर रहे हैं, उसका वैज्ञानिक आधार क्या है ? वेद को समझने मे पुराणकारो ने क्या सहायता की ? क्या वह सहायता हमे वेद के निकट ला पाई अथवा दूर ले गई ? वैदिक ऋषियो की चिन्तन-पद्धति के अनुरूप विषयो का पुराणकारो द्वारा रूपान्तरण कितना प्रभावी है ?

पिछले डेढ सौ वर्षो मे भारत के दर्शन, धर्म और समाज का समझने और सोचने मे रत विद्वान्, चिन्तको एव साधको ने इस प्रकार के अनेकानेक प्रयास किए जिससे पुराणो मे वर्णित विषयो के मूल और कोश को जाना जा सके। साहित्यिक एव पुरातात्त्विक प्रमाणो के आधार पर वेदविद्या, शैवधर्म, जैनधर्म, बौद्धधर्म से पूर्व थी। महाभारत युद्ध के बाद वेदधर्म का प्रचार नष्ट हो गया। खण्ड-खण्ड हुए आर्यावर्त मे जब ब्राह्मण लोग विद्याहीन हुए तब क्षत्रियो, वैश्यो और शूद्रो के अविद्वान होने की तो कथा ही क्या कहनी ? यह काल वह था जब ब्राह्मणो ने अपनी जीविकार्थ वेदज्ञान को अपने तक सीमित कर लिया। आप्त ऋषियो, पूर्णविद्यधार्मिको के वेदज्ञान को मूर्ख, विषयी, कपटी, लम्पट अधर्मियो पर थोपकर अपना स्वार्थ सिद्ध करने लगे।[1] पुराणलेखन की परम्परा का यह आरम्भ था।

1 स्वामी दयानन्द सरस्वती सत्यार्थ प्रकाश, एकादश समुल्लास।

## पुराणो मे वेद की पहचान और वेद धर्म

आथर्वण श्रुति मुण्डकोपनिषद् (1 1 4-5) के आधार पर अग्निपुराण मे वेद और वेदाङ्गो को अपरा विद्या के अन्तर्गत गिना है।[1]

गरुड पुराण के अनुसार श्रुतिधर्म, स्मृतिधर्म और शिष्टाचार तीन सनातन धर्म हैं।[2] श्रुतिधर्म के अन्तर्गत वैदिक देवताओ यथा अग्नि, मरुन्, रुद्र, सोम, मित्र, वरुण और इन्द्र का स्तवन किया गया है तथा यज्ञविधान उल्लिखित हैं।[3] गरुडपुराण मे वेदधर्म की गुप्ति की धारणा विद्यमान है।[4] नास्तिक सैन्धव म्लेच्छो और पाषण्डियो ने श्रुतिपथ को ध्वस्त किया।[5]

वेद के शाखाभेद, इतिहास और पुराण को अग्निपुराण ने 'विष्णु' नाम दिया है।[7] गरुडपुराण वेद का प्रवर्तन विष्णु से मानता है।[8]

स्कन्दपुराण ने ऋग्, यजु, साम, अथव, पञ्चरात्र और मूलरामायण को 'शास्त्र' कहा।[9]

मन्त्र विनियोग और पुराण वेदमन्त्रो की सख्या,[10] वेद की

---

1 अग्निपुराण (अग्नि०) 1 5, 15-16

2 गरुडपुराण (गरुड) 1 205 4

3 वही 1 48, 63, 67, 1 87 29, 49, 1 89 39, 57 59, 1 102 2, 1 206 5-14, 1 226 25-27।

4 वही 1 142 1, 7

5 वही 1 215 28

6 अग्नि 271 10

7 वही 271 1-10

8 गरुड—अ० 3

9 स्कन्द०—अ० 349

10 अग्निपुराण (271 1) मे ऋग्, अथव, यजु और सामवेद की एक लाख सख्या बताई गई है। द्वैपायन आदि ब्राह्मणो के अनुसार ऋग्वेद के 3000 मन्त्र, यजुर्वेद मे 199 मन्त्र है, सामवेद मे 9000 मन्त्र हैं। जिनमे से चार सौ मन्त्र ब्रह्मप्रतिपादक हैं (अग्नि० 271 2-3, 7)। अथर्ववेद मे 60,00 मन्त्र हैं (271 9) चारो वेदो की कुल मन्त्र सख्या 20,000 हुई। पूर्वोक्त एक लाख की सख्या भ्रामक है।

चरणव्यूह मे 'लक्ष हि चतुरो वेदा।' महिदास टीकाकार ने इसकी व्याख्या नहीं की।

विष्णुपुराण (3 4 1) मे वेद का परिमाण 'शतसाहस्रसम्मित' उक्त है। वद का उक्त परिमाण कैसे हुआ? यह विचारणीय प्रश्न है। (भट्टाचार्य, रामशकर—पूर्वोक्त ग्रन्थ पृ० 23)।

शाखाओं,[1] शाखा प्रवर्तकों[2] के नाम गिनवाने का कार्य पुराणों ने प्रयत्नपूर्वक निभाया है। विष्णु, वायु, ब्रह्माण्ड एवं भागवत में भी शाखा गणना दी गई है।[3] अग्निपुराण में चारों वेदों के विधान, वैदिक सूक्तों और मन्त्रों की परिगणना की गई है।[4] ऋग्वेदीय मन्त्र, सूक्त आदि का विनियोग उक्त है।[5]

अथर्ववेद के विधानपरक प्रकरण में मन्त्रविनियोग पर भी प्रकाश डाला है।[6] विनियोगज्ञ ऋषि, देवता और छन्द का आचरण करे—ऐसा उक्त है।[7] मन्त्रसम्बद्ध ऋषियों के नाम भी गिने हैं।[8] सात छन्दों के नाम[9] और कुछ मन्त्रों के छन्द भी गिने हैं।[10] वैदिक सूक्तों के नाम कहे हैं।[11] चारों वेदों के मन्त्रों के जप,[12] जप के प्रकार का भी निर्देश है।[13] यज्ञाहुति के देवता प्रोक्त

---

1 अग्नि॰ 271 4-5 में ऋग्वेद की 1986 शाखाएं कही हैं (सांख्यायन और आश्वालायन (मुख्य दो)।

यजुर्वेद की काण्व, माध्यन्दिनी, कठी, मध्यकठी एवं मैत्रायणी, तैत्तिरीय, वैशम्पायन आदि। वाजसनेयक वेद 15 शाखाओं वाला है (अग्नि॰ 16 5-6)। यजुर्वेद की 27 शाखायें हैं—ऐसा भी उक्त है (अग्नि॰ 271 2)। इस मत का मूल (वेदशाखाविवरणपरक) 'चरणव्यूह' में है जहां यजुर्वेदस्य चतुर्विंशतिभेदा भवन्ति कहा है। ऐसा प्रतीत होता है यजुर्वेद की 27 शाखाएं भी रही होंगी। द्र॰ तारणीश झा (अनु॰) अग्निपुराण (150 27) भूमिका पृ 11

सामवेद की दो शाखायें हैं कौथुमी और आथर्वणायनी (अग्नि॰ 271 6)। साम के चार गान हैं—वेद, आरण्यक, उक्थ और ऊह। सामगान पच्चीस मन्त्रों का ही माना गया है (271 8)।

2 अग्नि॰ 271 9 अथर्ववेद के शाखाप्रवर्तक ऋषियों के नाम हैं—सुमन्तु, जाजलि, श्लोकायनि, शौनक, पिप्पलाद और मुञ्जकेश।

3 विष्णु॰ 3 4 6, वायु॰—अ॰ 60 61, ब्रह्माण्ड॰ 13 4-35, भागवत॰ 12 6-7।

4 अग्नि॰ 259 1-100
5 वही 259 1, 262 21
6 वही 262 1-25
7 वही 262 25, 330 19-20
8 वही 215 44-50
9 वही 215 39
10 वही 215 44-50
11 वही 96 40-43
12 वही 259 1, 262 25
13 वही 293 1-51

है।[1] पुरुषसूक्त का माहात्म्य उक्त है।[2] मन्त्ररूप औषध का कथन है।[3] वैदिक यज्ञों का नाम-निर्देशपूर्वक वर्णन है।[4] सभी स्थलों पर मन्त्रों के प्रयोजन कहकर पुराणकार ने वेदनिहित तत्त्वार्थ के साथ अन्याय किया है।

ब्रह्माण्ड पुराण में यज्ञ के स्वरूप का विचार किया गया है।[5] यज्ञ किसे कहते हैं ?—इसके उत्तर में कहा है—जिस कर्म में देवता, हवनीय द्रव्य, वेद, मन्त्र, ऋत्विज् और दक्षिणा का सहयोग हो उसे यज्ञ कहते हैं।[6] अग्निष्टोम यज्ञ को ब्रह्ममुखनिर्मित कहा है।[7] धर्म और यज्ञ को पर्याय मान लिया है।[8] यह मत अत्यन्त भ्रामक सिद्ध हुआ।

वेदमन्त्रों का पुराणोक्त कर्मों में विनियोग

गरुडपुराण में स्नान के अवसर पर उच्चार्यमाण मन्त्र, सन्ध्यामन्त्र, श्रीसूक्त, अघमर्षण सूक्त सकलित है।[9] अन्यान्य प्रयोजनों हेतु ऋग्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, वाजसनेयीसंहिता (माध्यन्दिनीय), तैत्तिरीय संहिता, मैत्रायणीसंहिता, काठक-संहिता (अश्वमेधग्रन्थ) तथा आरण्यकसंहिता से मन्त्र संगृहीत हैं।[10] प्रतिमा प्रतिष्ठान के प्रसङ्ग में वैदिकमन्त्रों के वाचन के सविस्तार निर्देश दिए हैं —

(1) श्रीसूक्त, पवमान, वृषाकपि, मित्र—बह्वृच

(2) रुद्र, पुरुषसूक्त, शुक्रिया, ब्राह्मण, पितृमेध—अध्वर्यु

(3) वेदव्रत, देवव्रत, वामदेव्य, ज्येष्ठसाम, रथन्त, भेरुण्डसाम—छान्दोग

(4) अथर्वशिरस्

1 अग्नि० 215.36-37 2. वही 263 3-4

3 वही 284 1-14 4 वही 166 1-17

5 चतुर्वेदी, रुद्रवलाल-ब्रह्माण्डपुराण का सास्कृतिक अध्ययन, पृ० 156

6 ब्रह्माण्ड 1 2.3247

7 वही 2 3 5 7, वायु० 9 44 87 53, मत्स्य० 44 64,

8 चतुर्वेदी, रुद्रवलाल—पूर्वोक्त ग्रन्थ, पृ० 160

9 गरुड—अ० 205-206

10 द्र०—गंगाधरण, एन Garuda Purāṇa, A Study Varanasi 1972, pp 72-81

इन्द्र तथा अन्य देवताओं को उनके लिए प्रोक्त मन्त्रो द्वारा शत स्तुतिया की जायें, अन्त मे पूर्णाहुति हो।[1] ग्रहयागो को करने का प्रयोजन बताया है। नवग्रहो को लक्षित करके किए जाने वाले हामो मे प्रयुक्त होने वाले मन्त्रों का पाठ दिया है। अनेक श्रौत-स्मार्त कर्म उल्लिखित हैं।[2]

भविष्यपुराण का मध्यमपर्व वैदिक कर्मकाण्ड का विस्तारपूर्वक वर्णन करता है।[3] इसके अतिरिक्त ब्राह्मपर्व में भी उक्त विषय वर्णित है।[4]

कलियुग मे वेदों का क्षय

पुराणो मे यह धारणा प्रसिद्ध है कि कलियुग मे वेदो का क्षय हो गया। अग्निपुराण मे उक्त है कि हयग्रीवदानव द्वारा वेद का अपहरण हुआ और मत्स्य रूपी विष्णु ने उसे मार डाला।[5] हयग्रीव अवतार के रूप मे विष्णु ने मधु-कैटभ नामक दैत्यो, जो वेदो को उठाकर ले गए थे, का वध करके वेदो का उद्धार किया।[6] अन्यान्य पुराणो मे अन्य आख्यायिकाओ द्वारा वेद के क्षय की बात कही गई है।[7]

हरिवशपुराण मे कहा है—स्वय को पण्डित मानने वाले व्यक्ति वेदो को अप्रमाणित सिद्ध करेंगे।[8] वही पर वेद को अप्रमाणिक बताने वालो को

---

1 गरुड—अ० 48

2 वही—अ० 101

3 भविष्य०—मध्यमपर्व अ० 1 तथा अ० 2 51-52,

4 वही—ब्राह्मपर्व अ० 4, 5, 6

5 अग्नि० 2 16-17

6 भागवतपुराण 1 24 57, 2 7 11, 5 18 6, 7 9 36-37, 11 4 17, 2 12 गरुडपुराण 1 142 7 दैत्यान्निहत्यवान्वेदधर्मादीनभ्यपालयत्।

7 मत्स्यपुराण 53 5-7, अ० 144,
वराह पुराण 1 5, 113 20 रेवाखण्ड अ० 9,
पद्मपुराण 4 22 33, 6 25 7 1,
ब्रह्मपुराण अ० 229-230,
कूर्मपुराण 1 30, वायुपुराण अ० 58,
विष्णुपुराण 6 12 भागवत० 11 4 17

8 हरिवशपुराण 3 4 7
प्रमाणके करिष्यन्ति नेति पण्डितमानिन।
अप्रमाण करिष्यन्ति वेदोक्तमपरे जना॥

भागवतपुराण के प्रथम, पञ्चम तथा षष्ठ अध्यायो की पुरुषसूक्त के मन्त्रो से सदृशता है। पुराणकार ने कई सूक्तो तथा ऋग्वेदीय सूक्तो तथा ऋग्वेदीय मन्त्राशो को उद्धृत किया है।[1] इन्द्र की सन्देशवाहिका सरमा का उल्लेख है।[2] ऐतरेयब्राह्मण के हरिश्चन्द्रोपाख्यान को भागवतपुराणकार ने ग्रहण किया है।[3]

शतपथ ब्राह्मण (1 3 6 1) मे पुरुषसूक्त की विस्तृत विवेचना को भागवत पुराण ने सगृहीत किया। भागवतपुराण मे उपनिषद् के रहस्य ज्ञान पर विचार किया गया है।[4] ब्रह्मात्मैक्यलक्षण भागवतपुराण को वेदान्त का सार कहा गया है।[5]

वासुकिपुराण ने वेद-वेदाङ्ग मे पारङ्गत मे श्रद्धा दिखाई है।[6]

गायत्री-मन्त्र की प्रतिष्ठा

गायत्री मन्त्र को उपासना का उत्कृष्ट सूत्र मानने मे पुराणकार एक मत हैं।

अग्निपुराण मे गायत्री का अर्थ विस्तारपूर्वक दिया गया है।[7] गायत्री मन्त्र (ऋ० 3 62 10) मे प्रचोदयात्' पद लोट् लकार का रूप है न कि विधिलिङ्, परन्तु अग्निपुराण मे इस पद की व्याख्या 'प्रेरयेत्' (विधिलिङ्) पद ■ की गई है।[8] यह भ्रान्त मत है। देवीभागवत की टीका मे नीलकण्ठ ने भी 'प्रचोदयात्' पद को विधिलिङ् का रूप ही समझा। टीका के प्रारम्भ मे भागवतस्वरूप विचारप्रकरण के अन्तर्गत 'प्रचोदयात् प्रेरयेत् प्रार्थनाया लिङ्' कहकर व्याख्या की है।[9] पद्मपुराण मे गायत्री की व्याख्या की गई है।[10]

---

1 (i) भागवत० 10 1 20—पुरुषसूक्तेन उपस्थे सहिता।
(ii) वही 9 14 33—पञ्च प्रहृष्टवदन प्राह सूक्त पुरूरवा।
(iii) वही 5 1 10

2 वही 5 24 30

3 भागवत उपनिषद
6 3 14—तु० तैत्तिरीय० 2 6 1
8 3 3—बृहदारण्यक० 5 1, कठ० 2 2 15, मुण्डक० 2 2 10
8 1 10—ईश० 1

4 वही 9 16, मार्कण्डेय अ० 7-8,

5 भागवत० 12 13 12,15

6 वासुकि०—श्लोक 298,373

7 अग्नि०—अ० 215-217

8 वही 216 13

9 तारणीश झा (अनुवादक) अग्निपुराण—भूमिकालेखक—भट्टाचार्य, रामशकर पृ० 12

10 पद्म० 6 272, 209-211.

गायत्री के ऋषि विश्वामित्र हैं, छन्द गायत्री है तथा देवता सविता हैं।[1] इसके अतिरिक्त प्रणव का ऋषि ब्रह्मा, गायत्री छन्द और देवता अग्नि, परमात्मा भी कहा है, इसका विनियोग सब कर्मों मे होता है।[2] सविता देव की प्रकाशिका वाणी के रूप वाली होने के कारण यह सरस्वती कहलाती है।[3] तीन वर्ष तक अतन्द्रित होकर गायत्री का जप करने वाला वायु और आकाश होकर परब्रह्म मे लीन हो जाता है। गायत्री से बढकर कोई मन्त्र नही। इस अश को शब्दश मनुस्मृति से ग्रहण किया है।[4]

गरुडपुराण[5] मे गायत्री के न्यास, ऋषि छन्द और देवता का उल्लेख है। अष्टाक्षरा गायत्री त्रिपदा है और षडक्षरा गायत्री चतुष्पदा है। गायत्री का जप तीन प्राणायाम के बाद किया जाए। गायत्री का जप के इस विधान को भी मनुस्मृति मे प्रोक्तविधान का पुनर्वाचन कहेंगे।[6] विभिन्न देवो की स्तुति के प्रसग मे ऋचाए निर्दिष्ट हैं।

भविष्यपुराण मे गायत्री और सूर्योपासना सम्बन्धी निर्देश मन्त्रब्राह्मण मे उक्त है।[7] विभिन्न यज्ञो का कथन है। ऐसा निर्देश गरुड[8] तथा मत्स्य[9] पुराण मे द्रष्टव्य है। गरुडपुराण कार ने कठोपनिषद् के तीन मन्त्रो का विशेष प्रयोग किया है।[10]

## सृष्टि की उत्पत्ति का प्रश्न

सृष्टि की उत्पत्ति के पूर्व क्या था? यह प्रश्न ऋग्वेद (10 129) के नासदीय सूक्त से अधिक आगे नही बढ पाया। विभिन्न पुराणो ने उसी मत को सक्षेप मे अथवा विस्तारपूर्वक देने का प्रयास किया है।[11]

सृष्टि की उत्पत्ति, मानव और मानवेतर जीव-सृष्टि के विषय मे गरुड पुराणकार ने वेदोक्त एव मनूक्त धारणाओ को एक साथ प्रस्तुत कर दिया

1 अग्नि० 215 15 2 वही 215 32
3 वही 216 2
4 वही 215 3-5 — तु० मनुस्मृति 2 81-83
5 गरुड०—अ० 36
6 तु० मनुस्मृति 2 75
7 भविष्यपुराण मध्यमपर्व अ० 1 तथा 2
8 गरुड० —अ० 36
9 मत्स्य०—अन्तिम अध्याय
10 गरुड०—अ० 44 2, 6,8
11 वायु० 58 48, कूर्म० 2 28, भविष्य० 1 2 41, 51-57 विष्णु० पु० 12,16 टिप्पणी 25 विलसन द्वारा सम्पादित

है। इसी प्रकरण में स्वायम्भुव मनु से लेकर दक्ष प्रजापति तक की वंशावली भी दे दी है। यह मान्यता सर्वतोमान्य होकर भारतीय साहित्य में प्रसृत हो रही है।

प्रजापति एक वैदिक देवता है। ऋषि यज्ञ प्रजापति से उद्भूत है। पुराण यज्ञ में से ऋषियों, पितरों और मनुष्यों की उत्पत्ति हुई।[1] तैत्तिरीय ब्राह्मण[2] के अनुसार प्रजापति ने पहले अपने अन्तर्मन से एक धूमराशि का निर्माण किया, जिससे अग्निज्योति, ज्वाला एवं प्रभा उत्पन्न हुए। इन सबने मिलकर एक ठोस गोले का रूप धारण किया, जिससे प्रजापति का मूत्राशय बना। मूत्राशय से समुद्र, पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्यौ उत्पन्न हुए। पुनः प्रजापति ने अपने शरीर से असुरों का निर्माण किया। रात्रि, दिन, अहोरात्र के सन्धिकाल को बनाया। इस प्रकार सम्पूर्ण सृष्टि का निर्माण हुआ। शतपथ[3] तथा ऐतरेय ब्राह्मण[4] तथा पुराणों में दिए वर्णनों[5] में समीकरण है।

## स्थितिकर्ता विष्णु

पुराणों ने विष्णु को विश्व के स्थिति कर्ता के रूप में उद्भावित किया है। विष्णु परमोच्च देव हैं। ब्रह्मा और महेश से बढ़कर हैं। अवतारी हैं। उपास्य हैं।[6] विष्णु के विराट् रूप की कल्पना का मूलाधार वेद एवं ब्राह्मण हैं। विष्णु के अवतारों से जुड़े प्रसंग जहां एक ओर पुराणों की दार्शनिक भूमिका निभाते हैं वहां दूसरी ओर भारत की सांस्कृतिक परम्परा की मूलभित्ति हैं।[7]

शतपथ ब्राह्मण[8] में यज्ञरूप विष्णु सर्वप्रथम यज्ञ का स्वरूप समझ लेने के

---

1 ऋ० 10 90, 10 130

2 तैत्तिरीय ब्राह्मण 2 1 1, 2 2 9, 3 12 9

3 शतपथ ब्रा० 11 1 [illegible]

4 ऐतरेय ब्रा० 5 3

5 वायु० 65 48, मत्स्य० 171 25

6 गरुड़-अ० 30-31

7 ब्रह्म० अ० 90, भागवत 11 4 19, पद्म० उत्तर खण्ड अ० 3 19 98-107
शिव० रुद्रसंहिता युद्ध खंड 13 26, लिङ्ग० पूर्वार्द्ध-अ० 97, स्कन्द०
वैष्णव खण्ड कार्तिक माहात्म्य-अ० 14 23, सौरपुराण अ० 37

8 शतपथ ब्रा०

कारण सवप्रमुख वन सकें। विष्णु का धनुष खण्डित होने पर इन का सिर कट गया और वह आदित्य बन गया। तैत्तिरीय आरण्यक[1] मे चिकित्सक आश्विनों ने यज्ञ के सिर को पुन यथास्थान स्थित किया। जिससे सम्पूर्णतया यज्ञ सम्पन्न करके देवो ने द्युलोक पर विजय प्राप्त की।[2]

वासुदेवशरण अग्रवाल महोदय ने विष्णु पुराण[3] के अनुसार विष्णु के नारायण रूप की व्याख्या की है। तदनुसार त्रिलोकी रूप एकार्णव मे नारायणात्मक ब्रह्मा त्रैलोक्य को ग्रास बनाने से बढ़े हुए भोगी (शेषनाग) की शय्या पर सोते हैं। ऋग्वेद मे प्रथमच्छद (Archetypal) के अवरो (अवरान्) मे प्रवेश करने को विश्व सरचना का सूत्र बताया है। जब विश्वकर्मा प्रजापति ने इस विश्व की सृष्टि का विचार किया तो उन्होंने अपना समस्त हुत कर दिया, यह सर्वहुत् यज्ञ है। ऐसा करने से उन्होंने अपना सर्वस्व ब्रह्माण्ड मे अर्पित कर दिया। यह ब्रह्माण्ड एक यज्ञ है, यह यज्ञ अतिप्राकृत पुरुष प्रजापति का था, जो अनन्त हैं, सहस्रशीर्षा नारायण पुरुष हैं। इस प्रकार नारायण और ब्रह्मा का तादात्म्य ऋग्वेद (10 130) के यज्ञ प्राजापत्य सूक्त के अनुरूप है।[4] आद्य सृष्टि के उद्भव के विषय मे दार्शनिक सत्य का प्रतीकात्मक रूप शेषशायी इस विष्णु के पुराणोक्त स्वरूप मे दिखाई देता है। इस समीकरण मे विष्णु और शेष द्वारा द्विप्रकारीय व्याख्या प्रतिपन्न हुई। वह विष्णु स्वयम् अपनी सृष्टि मे प्रविष्ट हुए। यह उपनिषद् ग्रन्थो द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्त 'तत्सृष्ट्वा तदेवानु प्राविशत्' का प्राय अनुकरण है।

शतपथ ब्राह्मण (1 8 1-5) मे दिए गए 'मत्स्यावतार' प्रसग मे मनु एव नौका का प्रतीक है। मत्स्यपुराण के अनुसार नौका मे बैठकर मनु ने अपनी रक्षा की तथा सृष्टि के बीजो की रक्षा की, जो जल-प्रलय म जल पर तैर रहे थे। मनु ने उस नौका को मत्स्य के सीग म बाध रखा था।[5] मत्स्य पुराण (2 10) मे ही इसका उत्तर भी उपलब्ध है तदनुसार वह नौका जो एकार्णव

1 तैत्तिरीयारण्यक 5 1 1-7

2 तु० पचविंश ब्रा० 7 5 9

3 विष्णु० 1 3 24

4 अग्रवाल, वासुदेवशरण—Matsya Purāna A Study (मत्स्यपुराणानुशीलनम्) Varanasi, 1963 pp 10-11

5 शतपथ ब्रा० 13 5 4 9

में तैर रही थी वह 'वेद' था।[1] एकार्णव जल-प्रलय चाक्षुष मन्वन्तर (छठे) में आई, यह सातवें मन्वन्तर वैवस्वत मन्वन्तर से पहले घटी। तब दिव्य मत्स्य ने यह सान्त्वना दी।[2] सातवें मन्वन्तर में वैवस्वत मनु को सावधान करते हुए मत्स्य ने भावी विनाश की सूचना दे दी। इस विवरण से यह प्रतिपादित किया गया है कि प्रत्येक सृष्टि रचना मनु से प्रारम्भ होती है। वह मन्वभिमानी परमेश्वर ही है जो 14 मन्वन्तर (=ब्रह्मा का एक दिन + ब्रह्मा की एक रात्रि + सन्धिकाल) के अन्तराल में अबाध चलते रहते हैं।

ऋग्वेद के पुरुषसूक्त (10 90) में विराट् पुरुष के शरीर से जगत् की उत्पत्ति का विवरण भी पुराणकारों का सम्बल रहा। उस 'पुरुष' परमेश्वर के साथ देवों ने यज्ञ किया जब सभी भूत इन्द्र, अग्नि, चारों वर्ण उत्पन्न हुए। और भी—जो कुछ है और जो कुछ होगा, वह सर्वस्व यही पुरुष हैं। अथर्ववेद[5] और उपनिषद ग्रन्थों[6] में उक्त इस पुरुष का सर्वदेववादी रूप पुराणों के कई देवों का आधार बना। मैक्डॉनल[7] ने विश्व की उत्पत्ति के इस दार्शनिक पहलू को अपनाया है।

ऋग्वेद में आदिपुरुष से मानव जाति की उत्पत्ति कही है। इस आदिपुरुष को विवस्वत्पुत्र 'मनु' कहा है।[8] इसे मनुष्यों का पिता कहा है।[9] यह विवस्वत्पुत्र 'यम वैवस्वत' है। यह यमी के साथ उत्पन्न होने से यमज है। इस उत्पत्ति को दिव्य माना है। यह भी पठित है—दिव्य गन्धर्व (सूर्य) और अप्सरा (जल) मनुष्यों की उत्पत्ति के कारण हैं।[10] बहुचर्चित मन्त्र (ऋ 1 164 9) में अग्नि, यम, मातरिश्वा एक ही सत् बहुधा उक्त है।

---

1 विष्णु० 2 10 एतदेकार्णवं सर्वं करिष्यन्ति जगत्त्रयम।
वेदमात्रमिमं गृह्य सत्त्वबीजानि सर्वश ॥

2 वही 2 14 15 (अ० 1-2)

3 अग्रवाल, वासुदेवशरण—पूर्वोक्त ग्रन्थ, पृ० 12

4 ऋग्वेद 10 90 2

5 अथर्ववेद 10 17

6 मुण्डक० 2 5 10, कठ० 2 2 15, श्वेताश्वतर० 6 14

7 मैक्डॉनल० ए० ए० वैदिक माइथोलोजी (हिन्दी अनुवाद) पृ० 22-24

8 ऋ० 10 63 7

9 वहीं 10 110

10 वहीं।

ब्रह्म, विष्णु, भागवत, कूर्म, मत्स्य, गरुड पुराण ब्रह्मा से मनु की उत्पत्ति का वर्णन करते है। मनु पृथ्वी के प्रथम सम्राट् बने। वह स्वायम्भुव मनु के नाम से प्रसिद्ध हुए। मनु वेद के प्रथम ज्ञाता हैं।[1] नारदीय पुराण ने महाविष्णु को आदि सर्ग मे लोको का कर्ता माना है जो प्रकृति, पुरुष और काल तीन प्रकार से हुए।[2] यह महाभारत मे व्याख्यात धारणा को ग्रहण करता है।[3] इन लोक धारणाओ ने पुराणो मे विशेष स्थान प्राप्त कर लिया।

यजुर्वेद मे अम्बिका परब्रह्म है।[4] वह स्वयम आद्याशक्ति है, सब का अम्बन (रम्भन) करने वाली है।

पुराणो मे 'देवी' को विभिन्न स्वरूप और आश्चर्यमय कृत्यो के सम्पादन मे समर्थ शक्ति के रूप मे स्वीकार किया गया है।

शिवपुराण के अनुसार वह महिषासुर को मारने के लिए सभी देवताओ के अपने अपने तेज के अश के सघोभूतरूप तेज से उत्पन्न हुई, जिसने महिषासुर को मार दिया।[5]

पद्मपुराण[6] के अनुसार वह आद्याशक्ति देवी पुष्कर पर्वत पर तप करते हुए सहस्रो अन्य नारियो को उत्पन्न करने वाली थी। नारद के मुख से देवी के गुणो का वर्णन किया गया है। महिष ने ऐसी देवी को प्राप्त करने की की कामना से दूत भेजा। महिष के उद्भव की महत्ता बताते हुए उस दूत को देवी की प्रतिहारी ने लौटा दिया। तब महिषासुर से देवी और कन्याओ का घोर युद्ध हुआ जिसमे देवी ने शूल मारकर महिष का वध कर दिया।[7]

---

1 ब्रह्म० अ० 2, विष्णु० 1 7 16-19, भागवत 8 1 1, कूर्म० 1 8, मत्स्य०-अ 3, गरुड० 1 34

2 नारदीय 1 3 38

3 तु०-महाभारत शान्ति पर्व अ० 182-185

4 यजुर्वेद 3 57

5 शिवपुराण उमा सहिता अ० 46

6 पद्म० सृष्टि खण्ड 10 125

7 मार्कण्डेय०-अ० 79-80, वराह०-अ० 95, स्कन्द० माहेश्वरखण्ड अरुणाचल माहात्म्य पूर्वार्द्ध 10-11, ब्रह्मखण्ड सेतु-माहात्म्य अ० 83, नागरखण्ड, प्रभासखण्ड, काशीखण्ड, वामन०-अ० 17-20, कालिका० अ० 45-60, देवी० 5 2-19

**त्वष्टा और वज्र**

सृष्टि के सृजनात्मक कर्तृत्व के साथ साथ ध्वस की व्याख्या भी अपेक्षित है। इन्द्र के वज्र के निर्माण कर्ता त्वष्टा हैं।[1] दिव्य स्त्रिया इनकी परिचारिकाए हैं।[2] त्वष्टा सविता की सजातीय क्रियाओ वाले हैं।[3] त्वष्टा को कौशिकसूत्र मे सविता और प्रजापति के साथ और मार्कण्डेय पुराण मे विश्वकर्मा और प्रजापति के साथ समीकृत किया है।[4] गरुड पुराण[5] मे त्वष्टा ग्यारह रुद्रो मे एक रुद्र है, वह एक सूर्य है। शतपथ ब्राह्मण मे वज्र का उल्लेख है।[6] इस वज्र के, वृत्र पर प्रहार करने से चार खण्ड हो गए। एक तिहाई से तलवार, एक तिहाई से यूप और एक तिहाई से रथ बना। वज्र से गिरे टुकडे से बाण हुआ। इस प्रकार साढे तीन वज्र की कल्पना की गई है।

मत्स्य पुराण के अनुसार विश्वकर्मा ने सूर्य का रूप पर चढाया। उसके तेज की छीलन से विष्णु का चक्र, शिव का त्रिशूल और इन्द्र का वज्र बना और उसके चूर्ण मे विनाशकारी तत्त्वो का निर्माण हुआ।[7] मत्स्य पुराण के इस प्रसङ्ग की वैज्ञानिक व्याख्या इस प्रकार की जा सकती है—सूर्य अपने आकर्षण केन्द्र मे रहता है परन्तु आसपास के नक्षत्रो को खीचता रहता है। इसके साथ इसके कुछ अश घूर्णन क्रिया मे दूर चले जाते हैं, वह अश विनाशकारी चक्र, त्रिशूल और वज्र के समान ध्वस के साधक हैं।

**सृष्टि और वाराह**

तैत्तिरीय सहिता[7] के अनुसार महाप्रलय होने पर सृष्टि जलमग्न हो गई। ब्रह्मा को सृष्टि उत्पन्न करने की आकाक्षा हुई। तब वायुरूप मे ब्रह्मा ने पृथ्वी को खोज निकाला जो कि जलनिमग्न थी। वह ब्रह्मा वराह का रूप धारण करके पृथ्वी को दातो से पकडकर जल स बाहर ले आए। जलो से पृथ्वी के ऊपर उठाने के लिए धारण किए स्वरूप को व्यक्त करता हुआ ब्रह्मा सृजनात्मक प्रकृति का विकास करता है। ऋग्वेद मे रुद्र, मरुद्गण और वृत्र

1 ऋग्वेद 1 85 9, 3 54 12, 5 31 4, 10 53 9
2 वही 1 22 9
3 वही 3 55 39, 10 10 5
4 मैक्डॉनल० ए० ए—पूर्वोक्त ग्रन्थ पृ० 220-226
5 गरुड० 1 ■ 35, 17 8
6 शतपथ ब्रा० 1 2 4 1
7 तैत्तिरीय सहिता 7 5 1 5

को मैक्डॉनल ने वाराह की एक लाक्षणिक उपाधि के रूप मे वर्णित किया है।[1]

विष्णु पुराण मे यह वाराहोद्धृता पृथ्वी का प्रसङ्ग आया है। अन्य पुराणों मे इस विवरण मे विविध प्रसङ्ग जोड दिए गए हैं।[2]

ब्रह्माण्ड पुराण मे वाराही सृष्टि की एक सुन्दर उत्प्रेक्षा इस प्रकार है— भगवान् वाराह जो महातपस्वी हैं, वेद उनका चरण है, यूप दंष्ट्रा है, जुहू मुख ऋतु है, अग्नि जिह्वा है, दर्भ रोम हैं, ब्रह्मा शीष है।[3]

## सृष्टि और कूर्म

वाजसनेयी सहिता (13 31 9) मे कछुआ 'जलो के अधिपति' अध-दिव्य स्वरूप मे वर्णित है। अथर्ववेद (19 53 10) मे कश्यप के रूप मे यह प्राय प्रजापति के समान अथवा समकक्ष है, यह स्वयम्भू उपाधि से विभूषित है। शतपथ ब्राह्मण मे प्रजापति अपने आप को एक कछुए के रूप मे परिवर्तित करते हुए उक्त हैं।[4] इसी रूप मे यह सब प्राणियों की सृष्टि करते हैं।[5]

पुराणो मे पृथ्वी को अपने ऊपर धारण करने के रूप मे विष्णु के कच्छप अवतार की अवधारणा ने स्थान ले लिया। यह विष्णु का द्वितीय अवतार है।[6]

भाषाशास्त्रीय दृष्टिकोण से 'कच्छप' कश्यप' पदो को समान सज्ञाए ग्रहण

---

1 मैक्डॉनल, ए० ए०—पूर्वोक्तग्रन्थ पृ० 288

2 द्र०—गौड, रामशरण—पुराणकथाकोश। विभूति प्रकाशन, शाहदरा 1997 पद्म० सृष्टि खड-अ० 63, ब्रह्माण्ड पूर्वभाग, प्रक्रियापाद, अ० 5, वायु०, शिव० रुद्र सहिता अ० 42, भागवत० 3 15, 3 17-19 7 2, कूर्म० पूर्वार्द्ध अ० 6, अग्नि०-अ० 4, लिङ्ग० पूर्वार्द्ध अ० 14, वाराह०-अ० 36 1—40, मत्स्य०—अ० 247-249, हरिवश० भविष्य पर्व-अ 33, देवी० 8 2, सौरपुराण अ० 29, गरुड० 4 12

3 ब्रह्माण्ड० 1 1 5 16 स वेदपादो यूपदंष्ट्र क्रतु जुहूमुख। अग्निजिह्वो दर्भरोमा ब्रह्मशीर्षो महातपा।

4 शतपथ ब्रा० 7 4 3 5

5 वही 7 5 1 1-5

6 विष्णु० 1 9 88, भागवत० 1 3 16, 2 7 13, 11 4 18, अग्नि०—अ 3

करने पर समाधान होता है। ऋग्वेद (9 114) मे 'कश्यप' एक 'मन्त्रद्रष्टा' और ऐतरेय ब्राह्मण (7 27 8 21 10) मे 'कश्यप' एक 'पुरोहित परिवार' है। अथर्ववेद[1] मे कश्यप प्रजापति हैं। ऐतरेय ब्राह्मण[2] मे विश्वकर्मा द्वारा कश्यप को पृथिवी का वचन देना उल्लिखित है।

पुराणो मे भगवान् विष्णु के द्वितीय अवतार की अवधारणा उपर्युक्त प्रसङ्ग मे है। भगवान् विष्णु ने देवताओ के आग्रह से कच्छप का रूप धारण किया, जिनकी पीठ पर मन्दराचल पर्वत को रखकर समुद्र का मन्थन किया गया।[3]

## सृष्टि और वसु

वैदिक देवताओ मे 'वसु' एक विशेष स्थान रखते हैं। वसु को समर्पित सूक्तो की सख्या इन्द्रादि की अपेक्षा कम है परन्तु 'वसु' नाम है इस सृष्टि के आच्छादक तत्त्व का, जो सब मे है। निरुक्तकार अग्नि को 'वसु' कहते हैं क्योकि यह वसुओ द्वारा सब पदार्थों को आच्छादित करता है—यह पृथिवी-स्थानीय है। इन्द्र वसुओ से अन्तरिक्ष मे व्याप्त है अत मध्यमस्थानीय देव इन्द्र ही वसु है, आदित्यरश्मियां वसु हैं क्योकि वह द्युस्थानीय तत्त्वो की प्रकाशक हैं।

शतपथ ब्राह्मण के उद्धरण के आधार पर अग्नि, पृथिवी, वायु, अन्तरिक्ष, आदित्य, द्यौ, चन्द्रमा, और, नक्षत्रो को वसु द्वारा व्याप्त माना है। डॉ० फतह सिंह के मत मे यह सब मे व्यापक होने के कारण 'वसु' कहलाते हैं।[5]

डॉ० मनोहर लाल गुप्त की मान्यता है कि मूलत आठ प्रकार के अणु वसु हैं—अत वसुओ की आठ सख्या ग्राह्य है। उन मूल प्राकृत अणुओ के विविध मिश्रण हैं जिससे अधिक सख्या सक्त हैं।[6] एतरेय और शतपथ ब्राह्मण मे वसुओ

---

1 अथर्ववेद 19 53 10

2 ऐतरेय ब्रा० 8 21 10

3 भागवत० 1 3 16, 2 7 13, 11 4 18, अग्नि०-अ 3,
गरुड० 1 86 10-11, 142 3, 194 13, 196 9, 2 20 32,

4 निरुक्त 12 42

5 Fateh Singh Vedic Etymology, Kota, 1952 Entry No 623 p 195

6 Paper presented in the Veda-Samgosthi in Veda Samsthana, Delhi, 1987

की सख्या आठ है जबकि तैत्तिरीय संहिता में 333 है। मैक्डॉनल ने वसुओं को विश्वेदेवों से पृथक कोटि के देव माना है। वह अग्नि से सम्बद्ध हैं। वह प्रकृष्ट ज्ञान के देव हैं। ऋत और अनृत में अन्तर जानते हैं।[1]

विष्णु और वामन पुराण में वसुओं के नामों तथा महाभारत में पठित नामों में अन्तर है।[2] दीक्षितार महोदय ने 29 वसुओं का नाम गिनाया है।[3] पुराणों में 'वसु' के स्वरूप में दिव्यता की मान्यता है परन्तु आच्छादकस्वभाव सर्वथा अविद्यमान है।

व्यापनशील विष्णु का त्रेता चक्रमण

ऋग्वेद में विष्णु को इन्द्र का अनुज कहा है।[4] तैत्तिरीयसंहिता[5] में बलि के द्वारा इन्द्र के राज्य को छीनने का उल्लेख है तब वामन ने छल से बलि से राज्य लेकर इन्द्र को वापिस दिया। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार जब देवासुर संग्राम में देवों की पराजय हो गई तब असुरों ने पृथ्वी को आपस में बाटना चाहा। फलस्वरूप विष्णु तब बलि के पास गए। बलि ने वामन के बराबर पृथ्वी देनी चाही, तब विष्णु ने विराट् रूप धारण कर तीनों लोकों को माप लिया।[6] प्रकृत प्रसंग में महान् ऐश्वर्यशाली परमेश्वर के अनुरूप अनुज विष्णु एवं सूर्य तीनों लोकों को तीन पगों में व्याप्त कर लेते हैं। पृथ्वी

---

1 मैक्डॉनल, ए ए— पूर्वोक्त ग्रन्थ पृ० 7,34,82,247,270,271

2 विष्णु० 1 15 105, वामन० 66 2 विशेष द्र०—पौराणिक कोश —राणा प्रसाद शर्मा, वाराणसी, सं० प्रथम 1971
गौड़, रामशरण पुराणकथाकोश, पृ० 188-89, सङ्कलित उद्धरण—
महाभारत अ० 99,
हरिवंश—हरिवंश पर्व, देवी० 2 4, भागवत 66 10-16

3 दीक्षितार, वी आर— Purāṇa Index Vol, III p 169 Madras, 1955
नोट—नारंग, सुदेश—Identity of Vasu (with special reference to Nighaṇṭu, Nirukta, Lexicons, Indexes and mythological concordances)—paper presented in IInd Veda Saṅgoṣṭhī, (1987) Veda Sansthāna, Delhi-27.

4 ऋग्वेद 8 12 27

5 तैत्तिरीय संहिता 2 4 22

6 शतपथ ब्रा० 1 2 2 1-3

आदि लोको पर आसुरी शक्तियो का दमन उस महान् ऐश्वर्यशाली के तेज से हो जाता है ।

इसी प्रसग का रामायण मे आख्यानात्मक रूप बढ गया । प्रह्लाद के पौत्र बलि ने युद्ध मे देवताओ को पराजित कर तीनो लोको पर अपना लक्ष्य आधिपत्य स्थापित किया । इस पर अदिति ने दु खी होकर भगवान् विष्णु को लक्ष्य करके तप किया और उनसे पुत्र के रूप मे जन्म लेने का वर प्राप्त किया ।[1]

ब्रह्म, पद्म, विष्णु, वायु, भागवत, बृहन्नारदीय, अग्नि, स्कन्द, कूर्म, मत्स्य और हरिवश ने इस प्रसग को विविधता से प्रस्तुत किया है ।[2]

**पौराणिकी मान्यताओ का वैदिक स्वरूप**

(क) सर्वप्रथम गणेश की पूजा की जाए—इसका उल्लेख ऋग्वेद मे मिलता है ।[3] मैत्रायणी सहिता मे इसका उल्लेख उपलब्ध होता है ।[4]

पुराणकारो ने गणेश पूजा को विशिष्ट स्थान दे दिया है ।[5] गरुड तथा पद्म पुराण मे गणेश मूर्तियो का उल्लेख किया गया है जिन्हे प्रासाद मे स्थापित करके पूजा जाता है ।[6] विष्णुधर्मोत्तर मे उल्लिखित है कि देवालय के निर्माण

---

1 बाल्मीकि रामायण 1 9 3-11

2 द्र० — गौड, रामशरण—पूर्वोक्त ग्रन्थ, पृ० 189-190, ब्रह्म० अ० 73, 213, पद्म० उत्तरखण्ड अ० 266-267, विष्णु० 1,21, वायु० अ० 66, भागवत 8 15,23, बृहन्नारदीय अ० 10, अग्नि० अ० 4, स्कन्द० अवन्त्यखण्ड, अवन्तीक्षेत्र माहात्म्य अ० 63, प्रभासखण्ड, गिरनार क्षेत्र माहात्म्य अ० 17-19, प्रभासखण्ड द्वारिका क्षेत्र पूर्वार्ध अ० 18, माहेश्वर खण्ड, केदार—अ० 17-19, 244-246, कूर्म० पूर्वार्द्ध—अ० 19, मत्स्य०—अ० 244-46, हरिवश भविष्यपर्व—अ० 32

3 ऋ० 2 23 1

4 मैत्रायणी स० 2 6 1

5 ब्रह्मवैवर्त०- प्रकृति खण्ड अ० 36, गणपति खण्ड—अ० 1-13, कृष्णजन्म खण्ड 12 2 47, पद्म०—सृष्टि खण्ड अ० 62,
शिव०—रुद्रसहिता कुमार खण्ड अ० 13 1, 8
लिग० —गणेश पुराण खण्ड

6 गरुड० 1 1 2, 1 24 1, 1 45 33, 1 185 1-4, पद्म० 4 78 75

के प्रसग मे देवदेव विनायक की पूजा की जाए ।[1]

भारत मे गाणपत्य सम्प्रदाय को वही महत्त्व मिला जो अन्य (शिवा, शिव, सूर्य और विष्णु) को प्राप्त हुआ ।[2]

(ख) गगा का पवित्र नदी के रूप मे उल्लेख

ऋग्वेद (10 75 5) मे गगा की एक पवित्र नदी के रूप मे स्तुति की गई है । इस सूक्त के देवता है प्रैयमेघ सिन्धुक्षित् । इस सूक्त का विषय शतपथ ब्राह्मण (13 5 4 11) तथा तैत्तिरीय आरण्यक (2 20) मे प्राप्त होता है । पुराणकारो ने इस नदी के साथ विभिन्न आख्यानो का जाल बुन दिया है । ताजे जल (freshwater) की अत्यन्त स्वच्छ उद्गम-निम्नगा गगा सबकन्द्या है ।[3]

योग आदि का ज्ञान

पुराणो के विभिन्न स्थलो पर योग के अष्टाग रूप का उल्लेख किया गया है । इसका ज्ञान कहा से आया ? इस प्रश्न के उत्तर मे मीमासको द्वारा दी गई युक्तियो से स्वग, अपूर्व वा सस्कार, देवता आदि का ज्ञान वेदोक्त है—ऐसा मानने पर यही सिद्ध होता है कि उच्चश्रेणी के योग, तप आदि से सम्पन्न ऋषि-मुनि आदि इन सूक्ष्म तत्त्वो का भी अपनी बुद्धि के सामर्थ्य से ज्ञान प्राप्त कर लेते हैं और वेद-शास्त्रो द्वारा दूसरो को उपदेश देते है । पुन प्रश्न उठता है कि योग, यज्ञ, तप आदि करने की प्रेरणा उन्हे कहा से मिली ? बिना योग, तप आदि के वेद का निर्माण नही हो सकता और बिना वेद के यज्ञ, तप आदि जाने नही जा सकते, इस अन्योन्याश्रित युक्ति का कोई उत्तर नही । अत अगत्या वेद को अकर्तृक ही मानना पडता है ।[4] परन्तु पुराण कर्तृकता सर्वविदित है ।

---

1 विष्णुधर्मोत्तर० 3 94 2

2 द्र० — अवस्थी, अवधबिहारीलाल, गरुडपुराण (एक अध्ययन) लखनऊ, 1968 पृ० 246-40

3 ब्रह्म०—अ० 83-84, विष्णु० 2 8 109-124, वायु०—अ० 47, भागवत० 5 17, देवीभागवत० 2 3, 8 7, 9 6, 1 9 12,14, ब्रह्मवैवर्त०—प्रकृति खण्ड 6 13, बृहन्नारदीय-अ० 10, गरुड-अ 10

4 चतुर्वेदी, गिरिधर शर्मा वैदिक विज्ञान और भारतीय सस्कृति पृ० 46 1960

पुराण-समर्थक प्राय शतपथ ब्राह्मण (13 4 3 13) की उस उक्ति का आश्रय लेते हैं जिसमे पुराण के उपदेश की बात कही गई है।[1] अथर्ववेदीय बृहदारण्यकोपनिषद् भी पुराण विद्या को सगति के रूप मे प्राचीन आद्यज्ञान को महत्त्व देते हैं। यहा प्रोक्त 'पुराण' स्मार्त अनुभव हैं।

यम, नियम आदि अष्टागविध योग तथा ब्रह्मज्ञान का उत्कृष्ट विवरण अग्नि पुराण म किया गया है।[2] बहु प्राचीन एवम् अर्वाचीन योग-ग्रन्थो तथा स्मृतियों मे दिए गए अष्टाग योग के विवरण से सारत भिन्न नही है। उपनिषद्, गीता और याज्ञवल्क्य स्मृति के कई वचन यहा अविकल रूप से या ईषत् पठित हुए हैं।[3] प० रामशकर भट्टाचार्य के ग्रन्थ 'An Introduction to the Yoga Sutra (Chapter V Section 2) मे विशेष द्रष्टव्य है।[4]

योग द्वारा मानसिक उन्नति का माग प्रशस्त होता है। जब यम, नियम का पूण परिपालन होता हो, रागद्वेष और उनकी मूलभूत ममता ससार मे बहुत कम हो, मनुष्यो की आवश्यकताए बहुत अल्प हो, एकता का भाव बढा हुआ हो तब आधिदैविक उन्नति अन्तजगत् के देवतातत्त्व की विचार-धारा के अधिक प्रवृत्त होने पर कही जा सकती है। सकल्प की पूर्णता, पूर्ण आयु आदि उस दिशा मे एक स्वाभाविक बात है, यह योगदशन का सिद्धान्त है।[5]

---

1 शतपथ ब्रा० 13 4 3 13 तानुपदिशति पुराणम्। वेद सोऽयमिति। किञ्चित् पुराणमाचक्षीत एवमेवाध्वर्यु सम्प्रेषित ।

2 अग्निपुराण पूर्वखण्ड—अ० 372-380

3 अग्नि०—अ० 379 7 ख—32 क मे प्रतिपादित विषय विष्णु० 6 5-7 तथा अ० 380 का विषय विष्णु० 2 15-16 मे मिलता है। इन विषयो को अग्नि पुराणकार ने लिया है। खाण्डिक्य केशिध्वज सवाद नारदीय पुराण 1 46-47 मे भी है। यह पुराण विष्णु पुराण से अर्वाचीन है।

4 भट्टाचार्य, रामशकर Intro, to Agni Purāna Trans T Jhā pp 19-20

5 चतुर्वेदी, गिरिधर शर्मा—पूर्वोक्त ग्रन्थ पृ० 21-22

हरिश्चन्द्र के सत्य[1], शिवि की दया[2], भीष्म के ब्रह्मचर्य[3], विश्वामित्र के तप[4] आदि के निदर्शन आज ह्रासोन्मुख ससार मे स्वप्नवत् हैं। कैकेय देश के अश्वपति राजा ने ऋषियो के समक्ष प्रतिज्ञा की कि—मेरे राज्य मे कोई चोर नहीं, न कोई कृपण है, न कोई मद्य पीता है, न कोई बिना अग्निहोत्र के रहता है, न कोई मूर्ख है, व्यभिचारी और व्यभिचारिणी की मेरे राज्य मे चर्चा तक नही है।[5]

इस उपर्युक्त कथन का यह अभिप्राय नही कि भारत मे कभी भौतिक उन्नति हुई ही नही क्योकि यह युग परिवर्तन वैदिक ऋषि को विदित हैं मार्कण्डेय-पुराण[6] के युगधर्माख्यान सम्बन्धी प्रकरण का तात्पर्य छान्दोग्योपनिषद् मे उक्त पूर्वकथन का सर्वांश यहा कह दिया है। कृतयुगीय धर्मों का पालन, त्रेता युग मे उन्नत बाह्यविज्ञान, द्वापर मे कर्मसिद्धि और कलियुग मे दानमहिमा आदि प्रकरणो के आधार पर पुराणोक्त सामग्री का विश्लेषण करने पर जब इन्द्रियसयम के भाव तथा राग, द्वेष, ममत्व आदि के अभाव को ही ग्राह्य माना जायेगा तभी शान्त्यात्मक आनन्द चिरस्थायी रह सकेगा।[7]

निष्कर्ष—पुराणकारो के वैदुष्य का आधार उनके समक्ष विद्यमान वैदिक साहित्य था। लोकधर्म के कोशरूप पुराण प्राय वैदिक ज्ञान को सरल और बोधगम्य बनाने के प्रयास मे वेदमन्त्रो के विनियोग को मनमाने ढग से अपनाने लगे। शिक्षित और अशिक्षित वर्ग के मध्य दूरी कम करने के प्रयास मे पुराणकारो

---

1 ऋग्वेद 1 24, ऐतरेय ब्रा० 7 13 18, तैत्तिरीय स० 5 2 1, काठक स० 19 1, मैत्रायणी उप० 1 4, ब्रह्म अ० 104, पद्म० स्वर्गखण्ड अ० 24, देवी० 9 16, मार्कण्डेय अ० 7-8

2 महाभारत

3 वही

4 गौड, रामशरण - पूर्वोक्त ग्रन्थ पृ० 196-7 ऋग्वेद तथा विभिन्न पुराणो से उद्धृत अश।

5 छान्दोग्यो प
न मे स्तेनो जनपदे, न कदर्यो न मद्यप ।
नानाहिताग्निर्नाविद्वान् न स्वैरी स्वैरिणी कुत ॥

6 मार्कण्डेय० —अ० 45,46

7 चतुर्वेदी, गिरिधर शर्मा—पूर्वोक्त ग्रन्थ, पृ० 22-23.

द्वारा योग और स्वाध्याय द्वारा वेद-व्याख्या की पद्धति से हटकर कथा और आख्यान शैली का आश्रय लिया जाने लगा।

नासदीय सूक्त, पुरुषसूक्त और हिरण्यगर्भसूक्त मे मन्त्रद्रष्टा ऋषियो के सृष्टि-उत्पत्ति विषयक नितान्त वैज्ञानिक दृष्टिकोण को प्रजापति ब्रह्मा के आख्यान के साथ जोड दिया।

ईश्वरीय दैवगुणो का आरोपण देवो और देवियो मे किया गया। पुराणो मे अवतारवाद की धारणा इसी कल्पना का परिणाम थी।

पुराणकारो ने यद्यपि योगपूर्ण आचरण को निर्विवाद रूप मे श्रेष्ठ माना तथापि लोकाचार यथा—प्रतिमा-प्रतिष्ठा, देव, दानव, गन्धर्व, यक्ष, नाग, वृक्ष आदि की पूजा-पद्धतियो को प्रतिपादित किया। यह पद्धति निश्चित ही लोकमानस की मनोवैज्ञानिकता का सरक्षण करने मे उपयोगी थी परन्तु मानव-जीवन का चरमलक्ष्य नही थी अत भौतिक दृष्टिकोण मे आबद्ध पुराणकारो की लेखनी चिरन्तन अध्यात्मज्ञान से दूर होती गई। सवेदनशील पुराणकारो को यह सम्भवत कभी अभिप्रेत नही रहा होगा।

30

# भारतीय एकता के प्रवर्तक–चौदह मनु और उनका कालक्रम

डा० कँवर लाल जैन

पिछले एक सहस्रवर्ष में, अनेक कारणों से विश्व और भारत का सच्चा इतिहास बहुत कुछ अस्त व्यस्त हो गया, ऐसी स्थिति में, पाश्चात्यों (विशेषत अंग्रेजों) ने प्रच्छन्न षड्यन्त्र के द्वारा—भारत का मिथ्या इतिहास लिख डाला। अंग्रेजों द्वारा भारत का सच्चा इतिहास लिखना उनका उद्देश्य हो भी नहीं सकता और नहीं वह उद्देश्य था ही। अपने राजनैतिक स्वार्थ हेतु पाश्चात्यों ने भारतीय गौरव और एकता को नष्ट करने के लिए घोर भ्रमों और कल्पनाओं का आश्रय लिया, उदाहरणार्थ, भारत पर अपना अधिकार वैध सिद्ध करने के लिये, उन्होंने "आर्य" जाति की कल्पना की और आर्य द्रविड़-संघर्ष को भारत में फूट डालने के लिये घड़ा गया। साम्राज्य दृढ़ीकरण के अतिरिक्त भारतीय शास्त्रों—विशेषतः वेद और पुराणों को झूठा माना गया, जिससे अंग्रेजी भाषा और अंग्रेजी संस्कृति का प्रचार प्रसार हो। मैकाले और तदनुयायी मैक्समूलर, कीथ आदि अपने उद्देश्यों में सहस्रगुणा सफल हो गए और मैकाले का काले अंग्रेज उत्पन्न करने का स्वप्न तो पूरा हुआ ही, साथ ही भारत में मिथ्या इतिहासकार और मिथ्याप्राच्य-विशारद (संस्कृतज्ञ) भी उत्पन्न किये, जो भारतीय संस्कृति की जड़ें खोदते रहे हैं। उदाहरणार्थ वाडेल सदृश अंग्रेज प्राच्यविशारदों की मान्यता थी कि "ब्रिटेन' शब्द "भारत" शब्द का अपभ्रंश है एवं सुमेरिया और बैबीलोन की प्राचीन भाषाओं का संस्कृत से पूर्ण साम्य था, विदेशी वैज्ञानिक यह भी मानने को तैयार हैं कि प्राचीन भारत में विज्ञानविद्या और अन्तरिक्षयात्रा होती थी, परन्तु दाण्डेकर और मजूमदार जैसे तथाकथित इतिहासकार इन तथ्यों को मिथ्या कल्पनायें समझते हैं।

पाश्चात्यों और तदनुयायी भारतीय, तथाकथित इतिहासकारों ने आर्य-द्रविड़संघर्ष के सामने अनेकों मिथ्या कल्पनायें कीं, उन्होंने सम्पूर्ण भारतीय

इतिहास को, जो विशेषत, पुराणो मे मिलता है, उसको मिथ्या माना, उनका इतिहास केवल बिम्बसार और गौतमबुद्ध से शुरू होता है, उससे पूर्व के ऋषि, राजर्षि और महापुरुष यथा—मनु, इन्द्र, ययाति, मान्धाता, भरत, दौष्यन्ति, राम, कृष्ण और युधिष्ठिर आदि—ऐतिहासिक पुरुष नही थे। रामायण-महाभारत को वे इतिहास के ग्रन्थ नही मानते।

पाश्चात्यो ने चन्द्रगुप्त मौर्य को सिकन्दर के समकालिक मानकर उसकी एक काल्पनिक तिथि निश्चित कर दी और उसी आधार तिथि के आधार पर प्राङ्मौर्य व मौर्योत्तर तिथियां गढ दी गई। विक्रम सवत् प्रवर्तक विक्रमादित्य को ऐतिहासिक मान्यता नही दी, जिसका सवत् उसके अस्तित्व मे सर्वाधिक सशक्त प्रमाण है, क्योकि उसकी मान्यता से मिथ्या कल्पनाओ पर पानी फिर जाता तथा भारत का गौरव बढ़ता।

अविद्यासागर मे निमग्न—भारत का मिथ्या इतिहास तो हमे पढ़ाया ही जाता है, जिसको शुद्ध करने का "स्वतन्त्रभारत" मे भी कोई प्रयत्न नही हुआ, वरन आज भारत और विश्व, अनेक प्रकार की अविद्याओं और अज्ञानो के सागर मे डूबा हुआ है —

अविद्यायामन्तरे वर्तमाना स्वय पण्डितमन्यमाना।
जघन्यमाना परियन्ति मूढा अन्धेनैव नीयमाना यथान्धा॥

इस अविद्यासागर मे निमग्न होने के अनेक कारण हैं, परन्तु, मुख्यरूप से असुरत्रयी—डार्विन, मार्क्स और फ्राइड के तीन मिथ्यासिद्धान्तो—मिथ्याविकासवाद मिथ्यासाम्यवाद और मिथ्यास्वच्छन्दतावाद—के कारण अविद्यासागर की उत्ताल तरगे विश्व मे मानव को अज्ञान के थपेडे लगा रही है। जैसा कि वासुदेव कृष्ण ने गीता मे कहा है —

"मोहाद् गृहीत्वासद्ग्राहान् प्रवर्तन्तेऽशुचिव्रता।"

अत घोर अविद्यासागर से मानव के उद्धार (निकलने) का मुख्य उपाय है विश्व और भारत का सच्चा इतिहास प्रकाशित होना।

सच्चे इतिहास के ज्ञान से, मानव की, न केवल, भौतिक उन्नति होगी—(निश्चयपूर्वक होगी), बल्कि वह अध्यात्म की ओर भी प्रवृत्त होगा, जिसमे उसका ऐहिक और पारलौकिक कल्याण होगा।

## सत्य इतिहास से लाभ

भारतीय गौरव और एकता की प्रतिष्ठा—न केवल भारतीय वाङ्मय वरन् विदेशी वाङ्मय यथा बाइबिल, अवेस्ता, मिस्री और मय सभ्यता

प्रमाणित होता है कि जलप्रलयपूर्व और जलप्रलय के पश्चात् (12000 वि०पू०) भारत से मानवजाति का सम्पूर्ण पृथिवी पर प्रसार हुआ। मनुस्मृति में कहा है —

एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मन ।
स्व स्व चरित्र शिक्षेरन् पृथिव्या सर्वमानवा ॥

अत ऐतिहासिक तथ्यों से विश्वमानव ऐक्य के साथ भारतीय एकता पुष्ट होगी। सभी मानव मनु (नूह) और स्वायम्भुव मनु (आदम) की सन्तान हैं।

देव भाषा संस्कृत की प्रतिष्ठा—विश्व के आदिमानव की आदिम और मूल भाषा देववाणी संस्कृत थी, यह तथ्य भी सच्चे इतिहास से पुष्ट होगा। इस तथ्य में जब मानव का विश्वास हो जायेगा तब विश्व, संस्कृत की ओर मुड़ेगा और तब भारत में अंग्रेजी भाषा का साम्राज्य ढह जायेगा और भारतीय भाषाओं की प्राणप्रतिष्ठा होगी।

स्वायम्भुवमनु और ऋषभदेव, वैवस्वतमनु एव अन्य मनु, इन्द्र, भरतमुनि, सदृश महापुरुषों ने आदिकाल में, विश्व में कृषि, लेखन (ब्राह्मी) धर्मशास्त्र, साहित्य, और ज्ञानविज्ञान की प्रतिष्ठा की। ये महापुरुष, केवल भारत के नहीं सम्पूर्ण विश्वसंस्कृति के प्रतिष्ठाता थे यह तथ्यों से सुप्रमाणित होगा।

## दिव्यसंवत्सर युग और चौदह मनुओं का कालचक्र

इतिहास पुराणों के पुरातनपाठों में स्वायम्भुवमनु से महाभारत युद्धकाल-पर्यन्त की महत्वपूर्ण घटनाओं का उल्लेख "परिवर्तयुग" या "पर्याययुग" संज्ञक कालमान में किया जाता था। परन्तु उत्तरकाल में इस कालमान दिवा युगमान का पुराणपाठों में प्राय लोप सा हो गया तथा "दिव्यमानुष" गणना के संबंध में एक महती भ्रान्ति उत्पन्न हो गई, जिससे पुराणों में "मन्वन्तर" संबंधी ऐतिहासिक गणना पूर्णत गड़बड़ा गई। ऐसी स्थिति में पाश्चात्य षड्यन्त्र से अभिभूत भारत में पाश्चात्य मिथ्याभिमानी और सच्चे इतिहासकार भी पुराणों के आधार पर प्राचीन प्राग्महाभारतकालीन कालक्रम पर यथार्थ प्रकाश नहीं डाल सके। और अनेक विद्वानों ने युगों की मनमानी व्याख्या की। श्री डी० आर० मनकड ने चतुर्युग में प्रत्येक (कृत, त्रेतादि) को एक सहस्रवर्ष का माना। परन्तु इन व्याख्याओं से कोई गुत्थी सुलझी नहीं। सत्य यह है कि इतिहास में कल्पना या मिथ्याकल्पना से कोई समस्या हल नहीं होती। "इतिहास" सम्पूर्ण पद की व्याख्या है—"इति हैवमासीदिति

कथ्यते इतिहास"—"जो सत्य घटनाक्रम वास्तव मे हुआ था, "वही इतिहास है, शेष कल्पना—अनितिहास- मिथ्या होती है ।

स्वायम्भुवमनु से वासुदेवकृष्ण पर्यन्त महापुरुषो की तिथिया यथार्थरूप से निश्चित की जा सकती हैं । 'परिवर्तयुग" की कालगणना के रहस्योद्घाटन से पूर्व सबध मे देशी-विदेशी कुछ अन्वेषको की विवशता द्रष्टव्य है —

सर्वप्रथम, इस सम्बन्ध मे, विख्यात पाश्चात्य पुराण अनुसधाता पार्जीटर के कोई पूर्वाग्रह नही थे, वह स्वबुद्धि से सत्य की खोज करना चाहता था, सभवत इसीलिये वह कीथ आदि की भाति मैकाले-षड्यन्त्र मे सम्मिलित नही था, अत वह प्राचीन भारतीय इतिहास के सम्बन्ध मे पुराणो के आधार पर कुछ सच्ची खोजें कर सका, तथापि विदेशी होने के कारण तथा युगप्रवाह के कारण वह पुराणोल्लिखित यथार्थ ऐतिहासिक काल-गणना को नही समझ सका । 28 परिवर्तयुगो के सम्बन्ध मे निम्न उद्धरण से पार्जीटर की अशक्ति और अज्ञान प्रकट होता है —

"It is unnecessary here to pursue this matter into the later fully developed theory of Yugas and Manvantaras, wherein four age periods (Caturyugas) made up a Manvantara It was a fenciful Brahmanical ellaboration and one feature in it is that the present time is the Kali age in 28th four—age period of the Vaivasvata Manavantara, so the events of traditional history were sometimes distributed among those 28 periods Thus a pretentious passage declares—Dattatreya as Viṣnu's fourth incarnation and Mārkandeya lived in the tenth Tretāyuga, Māndhāta as his fifth incarnation and Utathya lived in the 15th Tretā, Rāma Jāmdagnya as his sixth and Viśvāmitra lived in the 19th Tretā Dasaratha's son Rama, as his seventh and Vāsudeva lived in the 28th age, Vyasa, as his eighth with Jatukarnya and Krisna as his ninth " (A I H T p 179)

पार्जीटर, इस सम्बन्ध मे न तो सत्य को समझना चाहता था और न ही उसमें यह समझने की शक्ति थी, अत उसकी आलोचना करना निरर्थक ही होगा । जबकि महान् वैदिक अनुसधाता और सच्चे भारतीय इतिहासज्ञ प० भगवद्दत्त तथाकथित त्रेता (=परिवर्त) युगसम्बन्धी भ्रम को नही समझ सके, जैसा कि उन्होंने स्वय ही लिखा है—"वायुपुराण मे बहुत से त्रेता एक

ही त्रेता के अवान्तर विभाग हैं। वायु पुराण के अनुसार आद्यत्रेता से लेकर चौबीसवें त्रेता तक निम्नलिखित व्यक्ति हुए —

| | | |
|---|---|---|
| दक्ष प्रजापति | — | आद्य त्रेता युग मे |
| बारह देव (आदित्य) | — | आद्य त्रेता युग मे |
| करन्धम | — | त्रेता युगमुख मे |
| आवीक्षित मरुत्त | — | त्रेता युगमुख मे, |
| तृणबिन्दु | — | तृतीय त्रेतायुग मे, |
| दत्तात्रेय | — | दशम त्रेतायुग मे, |
| मान्धाता | — | पन्द्रहवें त्रेतायुग मे, |
| जामदग्न्य राम | — | उन्नीसवें त्रेतायुग मे, |
| दाशरथि राम | — | चौबीसवें त्रेतायुग मे, |

कालक्रम की दृष्टि से ये लोग थोड़े-थोड़े अन्तर पर एक-दूसरे के पश्चात हुए। यदि ये पृथक-पृथक चतुर्युगो के पृथक-पृथक त्रेता मे हुए होते, तो इनके मध्य मे द्वापर, कलि, और सत्ययुग के अन्य महापुरुष अवश्य गिने जाते। पर ऐसा किया नही गया। अत वायु के अनेक त्रेता के अवान्तर विभाग है । यदि इन अवान्तर त्रेताओं की अवधि तथा आदियुग, देवयुग और त्रेतायुग आदि की अवधि जान ली जायें तो भारतीय इतिहास का सारा कालक्रम शीघ्र निश्चित हो सकता है। हम अभी तक इस बात को पूर्णतया जान नही पाये। (भारतवर्ष का बृहद् इतिहास, भा० 1, पृ० 153)।

प० भगवद्दत्त ने अन्यत्र सहस्रबाहु अर्जुन के सम्बन्ध म लिखा— "सहस्रबाहु अर्जुन की मृत्यु जामदग्न्य राम के हाथो हुई। पुराणो के अनुसार जामदग्न्य राम त्रेता-द्वापर की सधि और उन्नीसवें त्रेता म हुआ। इन कथनो से प्रतीत होता है कि पुराणों मे एक ही त्रेता के अनेक अवान्तर विभाग किये गये हैं। बहुत सभव है त्रेता तीन सहस्रवर्ष का हो और पुराणो न उसका 125 वर्ष का एक अवान्तर त्रेता माना हो" (भा० इ० भा० 2, पृ० 104)

प० भगवद्दत्त की यह पूर्णत भ्रान्ति है कि किसी त्रेतायुग के अनेक अवान्तर विभाग थे मूलत यह भ्रान्ति प० भगवद्दत्त की नही, यह पुराणो के उत्तर-कालीन भ्रष्टपाठों से ही उत्पन्न हुई।

## पुराणों में युग गणना सम्बन्धी महती भ्रान्ति-भ्रष्टपाठ

यद्यपि, पार्जीटर 28 युगसम्बन्धी अंश को सही व्याख्या नहीं समझ पाया परन्तु युग और मन्वन्तर सम्बन्धी गणना के सम्बन्ध में उसका यह कथन पूर्ण सत्य है —

"It is unnecessary here to pursue this matter into later fully developed theory of fourteen yugas and Manvantaras, wherein 71 fourage periods (caturyuga) made up a Manvantara (p 178)

युगगणना सम्बन्धी भ्रान्ति के दो मूल कारण —

प्राचीन मूलपुराणपाठों में स्वायम्भुवमनु के 71 परिवर्तयुगों और वैवस्वतमनु के 28 परिवर्तयुगों का उल्लेख पूर्ण सत्य ज्ञान था। ये दोनों अंक इस प्रकार के हैं कि वे मिथ्याकल्पना नहीं हो सके, परन्तु उत्तरकालीन पुराण प्रक्षेपकार और लिपिकर्ता परिवर्तयुग के अर्थ और कालमान को भूल गये, अत उन्होंने इस परिवर्तयुग को मुख्यत चतुर्युग समझ लिया, कहीं-कहीं वर्तमान पुराणपाठों में इसी परिवर्तयुग को त्रेता, द्वापर और कलियुग भी लिख मारा है। यही पुराणपाठत्रुटि प० भगवद्दत्त की भ्रान्ति का कारण है तथा इसी त्रुटि से वर्तमान पुराणपाठों में मन्वन्तर आदि का अयथार्थ कालमान घड़ा गया, जिसका इतिहास या सत्य से कोई सम्बन्ध नहीं।

परिवर्तयुग के भ्रामकपाठों के उदाहरण —

परिवर्तयुग का भ्रान्त नाम द्वापर —

व्यासपरम्परा के सम्बन्ध में पुराणों में यह नाम बहुधा दुहराया गया है, क्योंकि अन्तिम व्यास, कृष्णद्वैपायन ऐतिहासिक द्वापर के अन्त में हुए, अत पूर्वव्यासों को भी द्वापरयुग में रख दिया गया —

अष्टाविंशतिकृत्वो वै वेदा व्यस्ता महर्षिभि ।
वैवस्वतेऽन्तरे तस्मिन् द्वापरेषु पुन पुन ।

द्वापरे प्रथमे व्यस्तास्स्वयं वेदा स्वयम्भुवा।
द्वितीये द्वापरे चैव वेदव्यास प्रजापति ॥

(विष्णु० 323, 9-12)

इस पाठ की निरर्थकता इसी तथ्य से स्पष्ट है कि स्वयम्भुव ब्रह्मा और प्रजापति कश्यप किसी द्वापर युग में हुए ही नहीं, पुराणज्ञ इस बात को भली भांति समझते हैं।

परिवर्त का त्रेता नाम (भ्रामक)

बलिमस्थेषु लोकेषु त्रेताया सप्तमे युगे।
दैत्यैस्त्रैलोक्याक्रान्ते तृतीयो वामनोऽभवत् ॥
त्रेतायुगे तु दशमे दत्तात्रेयो बभूव ह ॥
एकोनविंशे त्रेताया सर्वक्षत्रान्तकोऽभवत् ।
जामदग्न्यस्तथा षष्ठो विश्वामित्रपुरस्सर ॥
चतुर्विंशे युगे रामो वसिष्ठेन पुरोधसा ॥
अष्टमे द्वापरे विष्णुरष्टाविंशे पराशरात् ॥ (वायुपुराण)

अन्तिम श्लोक में अट्ठाइसवें परिवर्तयुग को पुन भ्रमवश "द्वापर" कहा गया है।

युगनाम भ्रान्ति के द्वितीय कारण के कथन से पूर्व परिवर्तयुग सम्बन्धी भ्रान्ति के एक तृतीय कारण का भी सकेत करेंगे। यह तृतीय कारण था कि महाभारतकाल में लगभग एक सहस्र वर्ष पूर्व चतुर्युगगणना प्रचलित हो गई थी। उत्तरकाल में परिवर्त युग के 360 मानुष वर्षों को देवताओं का एक वर्ष मानकर तथा उसको सज्ञा "दिव्यसवत्सर"=(सौरसवत्सर) होने से एक महती भ्रान्ति को जन्म दिया और (परिवर्तयुग) का ऐतिहासिक मान प्राय विस्मृत हो गया तथा चतुर्युग में 360 का गुणा किया जाने लगा, जिससे चतुर्युग और परिवर्तयुग दोनो की ऐतिहासिकता नष्ट हो गई। और 71 परिवर्तयुग के अक को किस प्रकार चतुर्युग और स्वायम्भुव मनु के साथ जोड दिया गया, यह आगे स्पष्ट करेंगे।

परिवर्तयुग का भ्रामक नाम चतुर्युग

निम्न श्लोक मे परिवर्त युग का अधूरा नाम प्रयुक्त हुआ है—

चतुर्विंशे युगे रामो वसिष्ठेन पुरोधसा।

शनै-शनै विस्मृति के कारण युग (=परिवर्तयुग) को चतुर्युग समझ लिया गया। उदाहरणार्थ मरुत आवीक्षित, वैवस्वत, मनु एकादश परिवर्त-युग (360×11=3960 वर्ष) पश्चात् हुए, परन्तु वर्तमान पुराणपाठ मे उसे एकादश चतुर्युग का एकादश द्वापर बना दिया गया—

चतुर्युगे त्वतिक्रान्ते मनोरेकादशे प्रभो।
अथावशिष्टे तस्मिस्तु द्वापरे सम्प्रवर्तिते।
मरुतस्य नरिष्यन्तस्तस्य पुत्रो दम स्मृत ॥ (ब्रह्माण्ड०)

जब यह भ्रान्ति दृढ हो गई तब चतुर्युग के 12000 वर्षों में परिवर्तयुग के 360 वर्षों को दिव्य वर्ष मानकर उनमें परस्पर गुणा किया जाने लगा। मानुष (सौर) वर्ष को मूलपुराण पाठों में "दिव्य वर्ष" और परिवर्त युग को "दिव्यसवत्सर युग" (जो 360 मानुष वर्षों का था उसे) दिव्यवर्ष मान लिया गया। पुराण के निम्न पाठ में मूलत दिव्यसवत्सरयुग (=परिवर्तयुग=360 वर्ष) का उल्लेख था—

त्रीणि वर्षशतान्येव षष्टिवर्षाणि यानि च।
दिव्य सवत्सरो ह्येष मानुषेण प्रकीर्तित ॥ (ब्रह्माण्ड० 17/16)

यहा निश्चय ही 'दिव्यसवत्सरयुग" का उल्लेख है, जैसा कि सप्तर्षियुग को 'सप्तर्षिवत्सर" और उसके "मानुष" वर्षों को 'दिव्यवष" भी कहा गया है—

सप्तर्षीणा युग ह्येतद्दिव्यया सख्यया स्मृतम ॥
(वायु० 99 4 9)

त्रीणि वर्षसहस्राणि मानुषेण प्रमाणत ।
त्रिंशदाधिकानि तु मे मत सप्तर्षिवत्सर ॥ (ब्रह्माण्ड०)

अत इस प्रसग=ऐतिहासिक गणना सन्दर्भ मे युग और सवत्सर तथा "मानुष" और "दिव्य" शब्द समानार्थक है, परन्तु उनको भिन्नार्थक समझने से ही भ्रान्ति उत्पन्न हुई।

प्राचीन पुराण पाठो म छ प्रकार के प्रकाश (दिव्य) युगो का वणन था—

1 पचसवत्सरात्मक युग=पचवत्सर=5 वर्ष।

2 षष्टिवत्सर बार्हस्पत्ययुग=60 वर्ष।

3 परिवर्तयुग=दिव्यसवत्सर=360 वष।

4 सप्तर्षियुग=सप्तर्षिवत्सर=2700 या 3030 वर्ष।

5 ध्रुवयुग=ध्रुवसवत्सर=9090 वष।

■ चतुयु ग सवत्सर=देवयुग=*12000 मानुष वर्ष*।

स्पष्ट है *"युग"* और सवत्सर" शब्द समानार्थक थे, अत इसी भ्रान्ति से चतुर्युग के 12000 मानुष वर्ष 'दिव्यवर्ष' मान जाने लगे और उनमे 360 (वर्ष) का गुणा किया जाने लगा, तब 12000 मानुषवर्षों के चतुर्युग को 43 लाख 20 सहस्र वर्षों का 'काल्पनिकयुग' बना दिया गया। पुन मन्वन्तर को 71 "चतुर्युग" का क्यो मना जाने लगा, यह आगे स्पष्ट करेंगे।

**"परिवर्तयुग" का भ्रामक नाम "कलियुग"**

वाक्य मे अधूरे प्रयुक्त नाम से जिस प्रकार भ्रान्तिया उत्पन्न होती हैं, इसका सर्वोत्तम उदाहरण "परिवर्त युग" शब्द है। पुराणो के ही उत्तरकालीन प्रतिलिपिकर्त्ताओ ने उसे "कलियुग" भी बना दिया--

तदाऽप्यह भविष्यामि गयाद्वारे कलेर्युगे ।
ततोऽप्यह भविष्यामि अत्रिर्नाम युगान्तिके ॥

(वायु० 23/144)

वायु पुराण के माहेश्वरावतारयोगसक्त 23वें अध्याय मे प्रमुखरूप से 28 वेदव्यासों और उनके शिष्यो का उल्लेख है। वहा पर "मूलपरिवर्तयुग" शब्द को उत्तरकालीन वतमानपाठों मे भ्रान्तिवश "कलि" "द्वापर" "त्रेता" और "चतुर्युग" बना दिया गया है, तथापि मूलपाठ "परिवतयुग" या "पर्यायपुग" ही अधिक सुरक्षित रहा गया है—

परिवर्ते पुन षष्ठे मृत्युर्व्यासो यदा प्रभु ।
सप्तमे परिवर्ते तु यदा व्यास शतक्रतु ।
वसिष्ठश्चाष्टमे व्यास परिवर्ते भविष्यति ।

परिवर्तेऽथ नवमे व्यास सारस्वतो यदा ।
त्रयोदशे पुन प्राप्ते परिवर्ते क्रमेण तु ।

परिवर्ते चतुर्विंशे ऋक्षो व्यासो भविष्यति ।
तदाऽह भविता ब्रह्मन् कलौ तस्मिन् युगान्तिके ।

पचविंशे पुन प्राप्ते परिवर्ते यथाक्रमम् ।
वासिष्ठस्तु यदा व्यास शक्तिर्नाम भविष्यति ।

षड्विंशे परिवर्ते तु यदा व्यास पराशर ।
सप्तविंशतितमे प्राप्ते परिवर्ते क्रमागते ।

जातूकर्ण्यो यदा व्यासो भविष्यति तपोधन ।
अष्टाविंशे पुन प्राप्ते परिवर्ते क्रमागते ।
यदा भविष्यति व्यासो नाम्ना द्वैपायन प्रभु ॥

उपर्युक्त वायुपुराणपाठ मे मूलपाठ पर्याप्त सुरक्षित है। ऐतिहासिक तथ्य प्रकट है कि क्रमश प्रत्येक "परिवर्तयुग" म एक "व्यास" का प्रादुर्भाव हुआ, वही व्यास अपने युग का "राष्ट्रकवि" या महर्षि था। मूलयुग का नाम

"परिवर्तयुग" ही था। शनैः-शनैः पाठ भ्रष्टता उत्पन्न होने लगी और— "परिवर्तयुग" की संज्ञा कहीं "द्वापर" कहीं "कलि" और कहीं "त्रेता" तथा "चतुर्युग" बना दी गई। जब "परिवर्तयुग" को "चतुर्युग" बना दिया गया तो समस्त ऐतिहासिक गणना काल्पनिक बन गई।

उपर्युक्त वायुपुराण सन्दर्भ से स्पष्ट है कि परस्पर व्यासों मे लाखों या करोड़ो वर्षों का अन्तर नहीं था, न ही उनके मध्य में कोई कृतयुग, त्रेता या द्वापर या कलियुग थे। प्रत्यक "व्यास" अपने "पूर्वव्यास" का शिष्य था। निश्चय ही उनकी आयु दीर्घ थी—अनेक शताब्दियां, वह आयु लाखो या करोड़ों वर्षों की नही थी। उदाहरणार्थ चतुर्थव्यास बृहस्पति, आंगिरस, तृतीय व्यास उशना भार्गव (शुक्राचार्य) के शिष्य थे। पंचम व्यास-विवस्वान् पंचम-व्यास के शिष्य थे। सप्तम व्यास शतक्रतुइन्द्र, षष्ठव्यास वैवस्वतमनु के शिष्य थे। यही परम्परा 28 (परिवर्तयुग) पर्यन्त कृष्णद्वैपायनव्यास तक चलती रही और व्यास पीढ़ी-दर-पीढ़ी होते रहे।

अत गुरु-शिष्य या पिता-पुत्र मे चतुर्युग (12000 वर्ष या 4320000) का अन्तर मानना कितनी भ्रष्ट, धृष्ट एवं असत्य कल्पना है, इसको कोई भी बुद्धिमान व्यक्ति सोच सकता है।

अत प्रत्येक व्यास एक परिवर्तयुग (360 मानुषवर्ष) मे हुआ न कि चतुर्युग मे, जैसी कि वर्तमान पुराणपाठो से मिथ्याधारणा बनती है। प्रजापति कश्यप या इनके पौत्र वैवस्वत मनु से पाराशर्य व्यास तक 28 परिवर्तयुग (360 × 28 = 10080 वर्ष) व्यतीत हुए।

एक सप्ततिपरिवर्तयुग और स्वायम्भुवमनु का समय

परिवर्त या परिवृत (पाठत्रुटि)

यह परिवर्तयुग-गणना स्वायम्भुवमनु से आरम्भ हुई थी, न कि वैवस्वतमनु से। यह ध्यातव्य है कि मूलपाठ (परिवर्त) था, उसको उत्तरकाल मे परियुग बना दिया गया, तथा पुराणपाठ द्रष्टव्य है—

स वै स्वायम्भुव पूर्वपुरुषो मनुरुच्यते।
तस्यैकसप्ततियुग मन्वन्तरमिहोच्यते॥

यह मूलपाठ नही माना जा सकता है, परन्तु परिवर्तयुग को केवल युग कह देने से अन्य पाठो मे उसे चतुर्युग बना दिया गया—

"एषा चतुर्युगाना तु गणना ह्येकसप्तति"

इस श्लोक के साथ (वर्तमान पाठो मे) परिवर्त का अशुद्ध पाठ परिवृत भी मिलता है—

क्रमेण परिवृतास्तु मनारन्तरमुत्यते ।
परिवृते युगे तस्मिस्ततस्ताभि प्रणश्यति ॥
एषा चतुर्युगाना च गणित ह्येकसप्तति ।
क्रमेण परिवृतास्तु मनोरन्तरमुच्यते ॥

लेकिन मूलपाठ परिवर्त ही था, उनके साथ (आगे के) श्लोको से भी यह सिद्ध है कि—

यथा युगाना परिवर्तनानि, चिरप्रवृत्तानि युगस्वभावात् ।
तथा न सतिष्ठति जीवलोक क्षयोदयाभ्या परिवर्तमान ॥

सभी प्रकार विचार करने से स्पष्ट और सिद्ध होता ह कि मूलपाठ 'एकसप्ततिपरिवतयुग'' हो था, उसको पूर्वोक्त भ्रम कारणो से एक सप्ततिचतुर्युग'' कल्पित किया गया । निश्चय ही स्वायम्भुवमनु, से पाराशर्य व्यासपर्यन्त 71 परिवतयुग [360 × 71 = 25560) या छब्बीस सहस्र मानुष-वर्ष व्यतीत हुए थे, यह ब्रह्माण्डपुराण (9-2-26-13) के निम्नपाठ मे सुरक्षित रखा गया है—

"षड्विंशतिसहस्त्राणि वर्षाणि मानुषाणि तु ॥"

प्राचीन मूलपुराण पाठो मे ऐतिहासिकगणना मानुषवर्षो मे ही थी, जैसा कि वायुपुराण और ब्रह्माण्डपुराण मे मानुषवर्ष शब्द को बारम्बार दुहराया गया है ।

ब्रह्माण्डपुराण (7 2 35 73) के अनुसार स्वायम्भुवमनु से भगवान प्रभु कृष्णद्वैपायन व्यास पर्यन्त 71 परिवर्तयुग व्यतीत हुए थे । वैवस्वतमनु से पाराशर्यव्यास तक 28 परिवर्तयुग व्यतीत हुए थे । वैवस्वत और स्वायम्भुव-मनु तथा वैवस्वत मनु मे 43 परिवर्तयुगो का अन्तर था अर्थात् लगभग सोलहसहस्रवर्ष । अत स्वायम्भुवमनु अब से लगभग 31 या लगभग 32 सहस्र वर्ष पूर्व हुए । पुरानी बाइबिल मे उल्लिखित स्वायम्भुवमनु (आदमभू= आदम) और मनु वैवस्वत (नूह) की आयु सत्य प्रतीत होती है, तदनुसार आदम 930 वर्ष जीवित रहा—

नूह (मनु वैवस्वत) की आयु 950 वर्ष थी—

बाइबिल के प्रमाण से भी सिद्ध है कि चौदह मनुओ मे परस्पर तीस-तीस करोड वर्षों का अन्तर नही था, जैसा कि वर्तमान अनेक पुराणपाठों मे यह भ्रान्ति

विद्यमान है और इसको योगापन्थी एवं अब कुछ तथाकथित वैज्ञानिक मानते हैं और उक्त पुराणप्रमाण से पृथ्वी की आयु दो अरब वर्ष बताते हैं। यह सब उक्त भ्रान्तिमय मन्वन्तरगणना का परिणाम है। स्वायम्भुवमनु का समय पुराण प्रकरण से ऊपर बता दिया, अब अन्य मनुओं का समय निर्दिष्ट करते हैं।

### चौदह मनुओं का समय (कालान्तर)

पुराणानुसार स्वायम्भुवमनु से पाराशर्यव्यास पर्यन्त 71 परिवर्त युग (71 × 360 = 25920) या लगभग छब्बीस सहस्र वर्ष व्यतीत हुए, यह पहले ही निर्णय किया जा चुका है, इसे अन्य मनुओं का समय भी अनुमानित किया जा सकता है। चौदह मन्वन्तरों में 994 चतुर्युग की कल्पना कितनी निरर्थक है, यह व्यासपरम्परा और परिवर्तयुगगणना से सिद्ध हो चुका है। इस मिथ्याधारणा का मूल यह वाक्य था कि स्वायम्भुवमनु से महाभारतकाल तक 71 युग (=परिवर्तयुग) व्यतीत हुए। उत्तरकालीन पुराणवेत्ताओं ने इसका यह अर्थ लगाया कि प्रत्येक मनु 71 चतुर्युगी का अन्तर से हुआ तथा अभी केवल छः मनु व्यतीत हो चुके हैं और सातवां वैवस्वतमनु का काल चल रहा है, लेकिन निम्न विवेचन से यह धारणा पूर्णतः निस्सार सिद्ध होगी।

पुराणों के ऐतिहासिक परिशीलन से सिद्ध होता है कि सभी चौदह मनु भूतकाल के प्राणी थे, इन मनुओं में कोई निश्चित कालान्तर नहीं था। कुछ मनु भ्राता या पिता-पुत्र थे, कुछ सहोदर भ्राता थे, तो कुछ अन्य निकट सम्बन्धी। कुछ मनुओं में परस्पर एक शताब्दी का अन्तर भी नहीं था—यथा चार सावर्णि सहोदर भ्राता एवं स्वभावतः समकालिक व्यक्ति थे। यह आगे स्पष्ट होगा।

### गलतक्रम

वर्तमान पुराणपाठों में चौदह मनुओं का यह क्रम प्रदर्शित किया गया है—(1) स्वायम्भुवमनु (2) स्वारोचिषमनु (3) उत्तममनु, (4) तामसमनु (5) रैवतमनु (6) चाक्षुषमनु, (7) वैवस्वतमनु, (8) सावर्णिमनु, (9) दक्ष-सावर्णिमनु (10) ब्रह्मसावर्णिमनु, (11) धर्मसावर्णिमनु (12) रुद्रसावर्णि-मनु, (13) रौच्यमनु और (14) भौत्यमनु।

उपर्युक्त नामों से ही पाठकों एवं विद्वानों को आभास हो जायेगा कि उपरोक्त सभी मनु भूतकाल में हो चुके हैं, यथा अष्टम सावर्णिमनु, विवस्वान् के पुत्र और वैवस्वतमनु के भ्राता थे और दक्ष, ब्रह्मा (प्रजापति कश्यप) धर्म

प्रजापति और उसके पौत्र रुद्र आदि सभी भूतकालिक महापुरुष थे और परस्पर इसमे सम्बन्ध भी था, यथा कश्यप (ब्रह्मसावर्णिमनु), दक्ष प्राचेतसमनु के जामाता और शिष्य थे, धर्म प्रजापति रुद्र के पितामह थे और दक्ष तथा कश्यप के समकालिक थे और इनके भविष्यकालिक होने का प्रश्न ही उत्पन्न नही होता।

**प्रारम्भिक चार मनु**

प्रारम्भिक चार मनु प्रथम स्वायम्भुवमनु के ज्येष्ठपुत्र प्रियव्रत के वशज ही थे—

> स्वारोचिषश्चोत्तमोऽपि तामसो रैवतस्तथा।
> प्रियव्रतान्वया ह्येते चत्वारो मनव स्मृता ॥
> (ब्रह्माण्ड० 1-2 36-65)

**समय**

मानव इतिहास की प्रथम सहस्राब्दी मे आज से तीस हजार वर्ष पूर्व 70 परिवर्त (प्राक्महाभारतकाल) पूर्व ये चारो मनु हो चुके थे, क्योकि चारों मनु प्रथम मनु—स्वायम्भुव के निकट वशज ही थे। अत मनुओ या मन्वन्तरो मे तीस करोड वर्षों का अन्तर मानना उत्तरकालीन भ्रामककल्पना है, जो 71 परिवर्तयुग के यथार्थ कालमान की विस्मृति से उत्पन्न हुई।

**चाक्षुषमनु का समय**

स्वायम्भुवमनु के द्वितीय पुत्र मनु के 35 परिवर्त पश्चात् लगभग द्वादश सहस्र वर्ष पश्चात् और आज से लगभग 18000 वर्ष पूर्व, दक्ष और कश्यप से लगभग दो सहस्र वर्ष पूर्व चाक्षुषमनु हुए। चाक्षुषमनु की पाचवी पीढी मे आज से लगभग 17000 वर्ष पूर्व, आदिराजा पृथु वैन्य हुए, जिनके नाम से यह भूमण्डल "पृथिवी" कहलाया।

**दक्षादि छ मनु—**

चाक्षुषमनु से पूर्व पुलह और भृगु के वशो मे क्रमश रूचि प्रजापति और भूति प्रजापति हुए। रूचि के पुत्र हुए कर्दम, जिनके ऊपर नाम रौच्य या कर्दम या दक्ष (आदिम प्रथम) भी थे। कर्दम ही रौच्य मनु थे। रौच्य मनु और भौत्य मनु प्राय स्वायम्भुवमनु के समकालिक थे। कर्दम (रौच्यमनु) के पुत्र परमर्षि कपिल थे और भौत्य मनु के वशज वाचावृद्धसज्ञक ऋषियो को स्वायम्भुव मन्वन्तर मे बतलाया है—

> वाचावृद्धानृषीन् विद्धि मना स्वाम्भुवस्य वै।
> (ब्रह्माण्ड० 3-4-1-109)

कर्दम (रौच्यमनु) ने स्वायम्भुव मनु के समय में आदिदक्ष के नाम से विपुल प्रजायें उत्पन्न की—

पूर्वकाले महाबाहो ये प्रजापतयोऽभवन्।
कर्दम प्रथमस्तेषाम् . .. . ॥
(रामायण 3-14-6,7)

भागवतपुराण के अनुसार कर्दम (रौच्यमनु), स्वायम्भुवमनु के दौहित्र थे। वर्तमान अनेक पुराणपाठों में रौच्य और भौत्य मनुओं को भविष्यकालिक बताया गया है। उनको भविष्यकालिक मानना कितना निरर्थक है, यह इन तथ्यों से ज्ञात हो जाता है।

अत स्वायम्भुवमनु, स्वारोचिषमनु, उत्तममनु, तामसमनु, रैवतमनु, भौत्यमनु और रौच्यमनु (कर्दम=दक्षप्रथम) प्रायः समकालिक एवं परस्पर, सम्बन्धी एवं निकट वंशज थे और स्वायम्भुवमनु के अन्तर, प्रथम सहस्राब्दी में, आज से लगभग 30 हजार वर्ष पूर्व हो चुके थे, अत इनमें से कोई भी मनु भविष्यकालिक नहीं हो सकता।

मन्वन्तर का दीर्घकालिक परिमाण (30 करोड़ वर्ष) का मानना उत्तरकालीन भ्रष्टतम कल्पना है, जो "परिवर्तयुग" सम्बन्धी विस्मृतिजन्य भ्रान्ति से उत्पन्न हुई। सृष्टि-इतिहास या मानव-इतिहास का 30 करोड़ वाले किसी मन्वन्तर से कोई सम्बन्ध नहीं। चौदह मनुओं में प्रायः कुछ शताब्दियों या सहस्राब्दियों का कालान्तर था। वैसे भी करोड़ों वर्ष की घटनाओं की स्मृति मानव इतिहास में रखना पूर्णतः असम्भव है, क्योंकि लगभग 18 हजार वर्षों में पृथिवी पर हिमप्रलय या जलप्रलय होती है, और एक करोड़ अस्सी हजार वर्ष में महाप्रलय जिसमें पृथिवीतल की समस्त जीवसृष्टि नष्ट हो जाती है, अत पृथिवी पर लाखों या करोड़ों वर्षों का इतिहास मिल ही नहीं सकता स्वायम्भुव-आज से लगभग 31 हजारवर्ष पूर्व हुए और उनसे पूर्व का मानव इतिहास पूर्णत. अज्ञात है।

**पाँच सावर्ण मनु**

वर्तमान पुराणपाठों में जिन पाँच सावर्णमनुओं को भविष्यकालिक मनु बताया गया है, वे परमेष्ठी प्रजापति कश्यप के ही पुत्र थे। यह वही कश्यप थे, जिनका पुत्र हिरण्यकशिपु दैत्यराज था और देवराज इन्द्र तथा विष्णु वामन

इन्ही कश्यप के परमतेजस्वी पुत्र थे। अत॰ कश्यर भविष्यकालिक नही, तब उनके पाच पुत्र-सावर्णमनु भविष्यकालिक कैसे हो सकते है—

सावर्णमनवस्तात पच ताश्च निबोध मे।
परमेष्ठिसुतास्तात मेरुसावर्णता गता।
दक्षस्यैते दौहित्रा प्रियायास्तनया नृप॥ (ब्रह्माण्ड॰)

वायुपुराण (4-100-50-60) मे प्रथम मेरुसावर्णिमनु को दक्ष (प्राचेतस) पुत्र रोहित का पुत्र बतलाया है—

प्रथम मेरुसावर्णेर्दक्षपुत्रस्य वै मनो।
दक्षपत्रास्ते रोहितस्य प्रजापते॥

कश्यप, प्रजापति, स्वयम्भू, परमेष्ठी एक ही व्यक्ति के नाम थ, जैसा कि अथर्ववेद (53-54 सूक्त) मे स्पष्ट लिखा है—

कालो ह ब्रह्मा भूत्वा बिभर्ति परमेष्ठिनम्।
काल प्रजा असृजत कालो अग्ने प्रजापतिम्।
स्वयम्भू कश्यप कालात् . ॥

कश्यप को ही परमेष्ठी कहा जाता था, निम्न वैदिक एव इतिहासपुराण प्रमाण द्रष्टव्य हैं -

(1) प्रजापतिरिन्द्रमसृजत—आनुजावर देवानाम्।
(तैत्तिरीयब्राह्मण 2-2-10 61)

(2) स परमेष्ठी प्रजापति पितरमब्रवीत्। स प्रजापतिरिन्द्र पुत्रमब्रवीत (माध्य॰ शतपथ ब्राह्मण। 1-1-6-17)

हरिवशपुराण मे स्पष्ट लिखा है—

य कश्यप सुतवर परमेष्ठी व्यजीजनत्। (हरि॰ 1-3-9)

तथाकथित अष्टम मनु

रोहित (रोहितपुत्र) मेरुसावर्णि वैवस्वतमनु के पिता विवस्वान का अग्रज भ्राता ही था। अत चाचा (मेरुसावर्णि) और भतीजे (वैवस्वतमनु) मे कितना कालान्तर हो सकता है, यह सामान्य बुद्धि मे ही आचा जा सकता है, अत मन्वन्तर का वतमान आकडा=30 करोड 67 लाख 20 हजार वर्ष-पर्यंत कल्पित है, उसमे रत्तीभर भी सत्यता नही है। यह मतिभ्रष्ट कल्पना है, जो परिवर्तयुग सम्बन्धी विस्मृति से उत्पन्न हुई, यह हम पूर्व सकेत कर चुके हैं। अत पाच सावर्णिमनु परस्पर भ्राता एव समकालिक थे और इनका समय आज से लगभग 15 हजार वर्ष पूर्व था।

**दो वैवस्वतमनु—**

पांच सावर्णमनुओं में चार तो कश्यप के पुत्र थे और पांचवां सावर्णिमनु विवस्वान का पुत्र एवं प्रसिद्ध वैवस्वतमनु—श्राद्धदेव का अनुज था—

मनुरेवाभवन्नाम्ना सावर्ण इति चोच्यते।
द्वितीयो यः सुतस्तस्याः स विज्ञेयः शनैश्चरः।
(हरिवंश 1-9-20)

वैवस्वतेऽन्तरे राजा द्वौ मनू तु विवस्वतः॥
(वायुपुराण)

मनुर्वैवस्वतः पूर्वं श्राद्धदेवः प्रजापतिः।
यमश्च यमुना चैव यमजौ सम्बभूवतुः॥ (हरि० 1-9-8)

**श्राद्धदेव**=वैवस्वतमनु—के इक्ष्वाकु आदि दश पुत्र प्रसिद्ध थे। उनके अनुज सावर्णमनु के अन्य दो नाम—श्रुतकर्मा और शनैश्चर—पुराणों में उल्लिखित हैं।

अतः सावर्णमनु या चौदह मनुओं में कोई भी भविष्यकालिक नहीं।

मेरी खोजों से चौदह मनुओं का क्रम इस प्रकार था—

1 स्वायम्भुवमनु
2 स्वारोचिषमनु
3 उत्तममनु
4 तामसमनु
5 रैवतमनु
6 रौच्यमनु=कर्दम=आदिदक्ष
7 भौत्यमनु
8 चाक्षुषमनु=चरिष्णुमनु
9 धर्मसावर्णिमनु=धर्मप्रजापति
10 दक्षसावर्णि=प्राचेतस दक्षमनु
11 ब्रह्मसावर्णि=ब्रह्मा=कश्यप=परमेष्ठी=प्रजापति
12 मेरुसावर्णिमनु
13 वैवस्वतमनु=श्राद्धदेव
14 सावर्णिमनु=श्रुतकर्मा=शनैश्चर

# 31

# पुराण और कर्तव्यावबोधन

डॉ० जगदीश प्रसाद मिश्र

मानव जाति को सोचने की शक्ति ही उसे सम्पूर्ण सृष्टि में शीर्षस्थ स्थान दिला सकी है। वस्तुत अद्यावधि हुए युद्धों एवं संघर्षों को उचित या अनुचित के ज्ञान से टाला जा सकता था। क्या करणीय है और क्या अकरणीय— यह एक विवादमान विषय है। एक ही वस्तु अच्छी भी हो सकती है और बुरी भी। उदाहरणत नीम के पत्ते मानव के लिए तो कड़वे हैं किन्तु वही बकरी के लिए मीठे हैं। इसी तरह पानी की भरी बाल्टी का भार हवा में कुछ और होता है। पानी में कुछ और। सार रूप में उचित पुण्य और अनुचित ही पाप है। इसी तथ्य का समर्थन धर्म की परिभाषा द्वारा भी आपातत हो जाता है।

यः स्याद्धारणसंयुक्त सधर्म इतिनिश्चयः। इसका भाव यही है कि मनुष्य के लिए ग्रहण करने योग्य जो अच्छी प्रवृत्तियां हैं वही धर्म है। वह परिवर्तन-शील है स्थिर नही। धर्म और औचित्य तथा अनौचित्य के सन्दर्भ में विद्वान एक मत नहीं हैं। परिणामवादियों के अनुसार सुपरिणाम का साधन औचित्य एवं कुपरिणाम का साधन अनौचित्य की कोटि में आ जाता है। यह मत भ्रम पूर्ण ही है यथा यदि किसी डूबने वाले की आर्तनाद से व्यथित हृदय कोई उसे बचाने के लिए जलाशय में जाता है और स्वयं डूब जाता है तो क्या उसका कार्य अनुचित होगा ? कदापि नहीं।

इस उचित-अनुचित पाप और पुण्य का निर्णय पुराणों में बहुत अच्छी प्रकार से हुआ है। महाभारत के समय में अर्जुन इस किंकर्तव्यविमूढ़ता से ग्रसित हुए थे। महाभारत और पुराण समकालीन तो कह ही जाते हैं। महाभारत का विषय पुराणों में भी है। स्वयं पद्मपुराण में गीता का विशद वर्णन इसका प्रमाण है।

अर्जुन स्वबन्धुबान्धवों को देखकर कर्तव्य से मोहित हो गया—

दृष्ट्वेम स्वजन कृष्ण युयुत्सु समुपस्थितम्,
सीदन्ति मम गात्राणि मुख च परिशुष्यति ।
वेपथुश्च शरीरे मे रोमहर्षश्च जायते,
गाण्डीव स्रसते हस्तात्त्वक्चैव परिदह्यते ।

इसके समाधानार्थ भगवान् कृष्ण ने कर्मयोग व कर्म सन्यास दो ही मार्गों का सम्यक् उपदेश दिया है। कर्म सन्यास के अनुसार हमें सभी कर्मों का त्याग करना होगा—यह अति दुष्कर है। इसके विपरीत कर्मयोग का मार्ग सरल और अच्छा है—

नियत कुरु कर्म त्व कर्म ज्यायो ह्यकर्मण ।
शरीर यात्राऽपि च ते न प्रसिद्धयेदकर्मण ।।

कर्म की सर्वातिशयता का प्रदर्शन ही तो हुआ है जब भगवान कृष्ण ने कहा—

तस्मादसक्त सतत कार्यं कर्म समाचर ।
असक्तो ह्याचरन्कर्म परमाप्नोति पुरुष ।
कर्मणैव हि ससिद्धिमास्थिता जनकादय ।
लोकसग्रहमेवापि सपश्यन्कर्तुमर्हसि ।

इस सदर्भ में भगवान् कृष्ण की यह घोषणा है कि कर्म न करने वाला एक क्षण भी ठहर नहीं सकता। एतदर्थ कर्म ही में सिद्धि है—शायद Work is worship से भी यही ध्वनि निकलती है।

कर्म क्या है?—यह प्रश्न भी जटिल है किन्तु इस जटिलता का समाधान भी

नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सत ।
उभयोरपि दृष्टोऽन्तस्त्वनयोस्तत्वदर्शिभि ।।

सच्चाई तो यह है कि गीता और पुराणो म यह मत वैदिक विचारो का ही निर्गलित है—

कौषीतकी उपनिषद्—त्रिशीर्षाणत्वाष्ट्रमहनम् । अरुन्मुखान् यतीन् साला-वृकेभ्य प्रायच्छम् । बहवी सधा अतिक्रम्य दिवि प्रह्लादीयान् ऋणमहमन्तरिक्षे पौलोमान् पृथिव्या कालखाञ्जान । तस्यमे तत्र न लाम च मा मीयत ।

स यो मा विजानीयान्नस्य केन च कमणा लोको मीयते । न मातृवधेन न पितृवधेन न स्तेयेन न भ्रूणहत्यया । नास्य पाप च न चकृषो मुखान्नील येतीति ।

इन्द्र का यह कथन आपाततः एक पौराणिक उपाख्यान का स्मरण करा देता है जबकि परशुराम ने अपने पिता के प्रति कर्तव्य पूर्ण करते हुए मातृवध कर दिया था। इसी भावना का समर्थन गीता [redacted] भी हुआ है—

य एनं वेत्ति हन्तारं यश्चैनं मन्यते हतम्।
उभौ तौ न विजानीतो नायं हन्ति न हन्यते ॥

किन्तु सामाजिक निर्वाह के लिए कुछ नियमों की अपरिहार्यता में सर्वथा मतैक्य ही है। एतदर्थ कुछ प्रतिबन्धों के साथ हिंसा को पुराणों ने स्वीकार किया है। पुराणों के रचना समय में वैदिक हिंसा का आश्रय लेकर जो अनियन्त्रित हिंसा का प्रचलन था—इसका तो पुराणों ने विरोध किया किन्तु हिंसा के सर्वथा त्याग वाले सिद्धान्तों का पुराणों ने समर्थन नहीं किया।

विगत भारतीय इतिहास के वे काले पन्ने आज भी एक टीस ही पैदा करते हैं जब बौद्ध धर्म से प्रभावित भारतीय शासकों ने अहिंसावाद रूपी कायरता को वरण कर अपने देश को पराधीनता की गोद में सौंप दिया था।

यही कारण है कि पुराणों ने नियमों को बहुजन हिताय एवं बहुजन सुखाय ही बनाया—

परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम्।

इसी तथ्य का उद्घाटन करता है।

पुराणग्राही हिंसा के स्पष्टीकरण के लिए यों समझा जा सकता है कि एक साधारण आदमी द्वारा किसी व्यक्ति का मार देना अकर्तव्य है—वह इसके लिए दण्डनीय भी है किन्तु एक सिपाही युद्ध में जितने ही अधिक शत्रुओं का विनाश करेगा—उतना ही अधिक यश प्राप्त करेगा। हिंसा उसका कर्तव्य होगी।

पुराणों ने कर्तव्यों को सर्वातिशायी माना है।

कर्माणि च विभक्तानि स्वभावप्रभवैर्गुणैः।

आज की सामाजिक नियमावली अर्थात् (लॉ) और न्याय विधान का मनुष्य बाह्यरूप में ही पालन करता है अन्तरमन से नहीं किन्तु पुराण का कर्तव्यवाद इससे भिन्न है—

अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्।

अर्थात् सामाजिक नियमों के विरुद्ध किये गये कर्म [redacted] परिणाम ईश्वर अवश्य देता है।

अत पुराणो ने कर्तव्यवाद को सरल शब्दावली तो दी है किन्तु उसमे गाम्भीर्य का मञ्जुल सामञ्जस्य भी है जिसके अनुसार समाज द्वारा निर्धारित नियम—जो शासन से अनुमोदित हो—भले ही वे अच्छे हो या बुरे उसका यथोचित पालन मनसा, वाचा, कर्मणा करना कर्तव्य एव पुण्य ही है—

स्वे-स्वे कर्मन्यभिरत ससिद्धि लभते नर ।
स्वकर्म निरत सिद्धि यथा विन्दति तच्छृणु ॥

यत प्रवृत्ति भूताना येन सर्वमिद जगत् ।
स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धि विन्दति मानव ॥

स्वभाव नियत कर्म कुर्वन्नाप्नोति किल्विषम् ।
सहज कर्म कौन्तेय सदोषमपि न त्यजेत् ॥

# 32

# पुराणों में तीर्थयात्रा व पर्यटन उद्योग

डा० राजकुमारी त्रिखा

*तीर्थों का महत्त्व*

हिन्दूधर्म व संस्कृति में तीर्थयात्रा का प्रमुख स्थान है। तीर्थों की महिमा अनन्त मानी गई है। वे अपनी स्वाभाविक शक्ति से ही यात्रियों का पाप नाश करके मनोरथ पूर्ण करते हैं तथा मोक्ष प्रदान करते हैं। यही कारण है कि प्रत्येक हिन्दू यथाशक्ति तीर्थयात्रा करने को लालायित रहता है।

वेद, पुराण, रामायण, महाभारत आदि में तीर्थों की महिमा वर्णित है। तीर्थ शब्द का रूढ़ अर्थ है पवित्र स्थान। पृथ्वी के कुछ स्थान अन्य स्थानों की अपेक्षा अधिक पवित्र माने गये हैं। वैसे तो संसार के सभी स्थान एक समान प्रतीत होते हैं। परन्तु जैसे भौगोलिक दृष्टि से भिन्न-भिन्न अक्षांश व देशान्तर रेखाओं वाले स्थानों की जलवायु, जलजन्तु, उपज आदि भिन्न-भिन्न होती है। परन्तु एक ही क्षेत्र जैसे टूंड्रा के जीवजन्तु जलवायु उपज आदि सभी स्थानों में एक जैसे पाये जाते हैं। उसी प्रकार जहां अधिक पुण्यात्मा तथा संसार से विरक्त महापुरुष निवास करते हैं, वहां का वातावरण अधिक शान्त, पवित्र व आध्यात्मिक तेज युक्त होता है। ऐसे ही स्थान तीर्थ कहलाते हैं। स्कन्द पुराण में कहा है—

सद्भिः समाश्रितो भूमिभागस्तीर्थंतयोच्यते ।

स्कन्दपुराण कुमारिकाखण्ड ।।

पृथ्वी के कुछ स्थान अपनी स्थितिवश ही अधिक पवित्र माने गये हैं, जैसे शरीर के कुछ भाग (जैसे मस्तक) श्रेष्ठ तथा कुछ मध्यम माने गये हैं। ऐसे स्थानों की रज, जल व तेज का अद्भुत प्रभाव होता है। कहा गया है—

यथा शरीरस्योद्देशाः केचिन्मध्यतमाः स्मृताः ।
तथा पृथिव्यामुद्देशाः केचित् पुण्यतमाः स्मृताः ।।
प्रभावादद्भुताद् भूमेः सलिलस्य च तेजसः ।
परिग्रहान्मुनीनाञ्च तीर्थानां पुण्यता स्मृता ।।

—स्कन्दपुराण कुमारिकाखण्ड ६ ४२-४३

इन पवित्र तीर्थस्थानो पर यात्रा करने से पुण्य मिलता है। तीर्थों मे पुण्यात्मा व निष्पाप साधु रहते हैं जिनका दर्शन मानव के पापराशि को जलाने मे अग्नि का काम करता है—

तीर्थेषु लभ्यते साधू रामचन्द्रपरायण ।
यद्दर्शन नृणा पापराशिदाहाशुशुक्षणि ।।

शास्त्रों मे तीर्थ विवेचन व यात्राविधि —

हमारे पूर्वज ऋषि मुनियो ने स्वय लम्बी चौडी तीर्थयात्राएँ की। भारतवर्ष के दूर दराज व सीमा पर स्थित सभी तीर्थों का पुराणों मे वर्णन पाया जाता है। पूर्व मे ब्रह्मपुत्र, कामाख्या, प्राग्ज्योतिष आदि से लेकर पश्चिम मे समुद्रतट पर स्थित द्वारका (द्वारावती) तक, उत्तर मे बद्रीनाथ, केदारनाथ, मानसरोवर, कैलास, गगोत्तरी से लेकर दक्षिण मे रामेश्वरम्, कन्याकुमारी तक के क्षेत्र की, विस्तृत तीर्थयात्राएँ हमारे ऋषि मुनियो ने की। उन्हे अपने देश का विशद भौगोलिक ज्ञान था। नर्मदा नदी की लम्बाई का वर्णन करते हुए मत्स्यपुराण (१८६ २४) मे कहा गया है—

योजनाना शत साग्र श्रूयते सरिदुत्तमा। हमे यह जानकर आश्चर्य होता है कि नर्मदा की यह लम्बाई आधुनिक पर्यवेक्षणो से भी सिद्ध होती है। नर्मदा की लम्बाई ८०० मील है। ८ मील का एक योजन होता है। इस प्रकार नर्मदा की लम्बाई सचमुच १०० योजन सिद्ध होती है। इतना ही नहीं प्राय सभी स्थानो की स्थिति, अन्य स्थानो से उसकी दूरी, स्थान का परिमाण, स्थानो के निकटस्थ प्रसिद्ध स्थान, प्रसिद्ध स्थान के अन्तर्गत अन्य अवान्तरस्थान आदि अनेक विषयो का विवरण भी पुराणो मे पाया जाता है। इतना ही नहीं पुराणो में पर्वतो की ऊँचाई वा माप बताते हुए उनके भूगर्भस्थ परिमाण भी दिये गये हैं। उदाहरणार्थ मेरु के विषय मे कहा गया है—

प्रविष्ट षोडशाधस्ताद् द्वात्रिंशद् मूर्ध्नि विस्तृत ।
—विष्णु पुराण २ २ ८

ऐसे स्थानों की जाँच करके उसकी सत्यता की परीक्षा की जानी चाहिए। पुराणो मे तीन प्रकार के तीर्थ माने गये हैं—

१ स्थावर तीर्थ अर्थात् पवित्र भूमिभाग,

२ जगम तीर्थ अर्थात् गुरु ब्राह्मण इत्यादि,

३ मानसतीर्थ अर्थात् विविध सद्गुण यथा, सत्य, क्षमा, दान, दया, ज्ञान, इन्द्रिय सयम इत्यादि ।

इन सभी तीर्थों का सेवन पुण्यप्रद माना गया है, पवित्र भूमिभागरूप तीर्थों के सेवन, दर्शन, स्नान, स्पर्श आदि द्वारा पुण्य मिलता है। कहा गया है—

तीर्थाना दर्शन श्रेय स्पर्शन स्नानमेव च।
कीर्तन स्मरण चापि न स्यात् पुण्य बिना परम् ॥

श्रद्धा सहित तीर्थों के स्नान, दर्शन आदि की कल्पना द्वारा भी तीर्थ यात्रा का फल मिलता है। शास्त्रो मे कहा गया है कोई-कोई तीर्थ दुगम है। श्रद्धापूर्वक वहा जाने की भावना करने से भी तीर्थयात्रा का फल प्राप्त होता है।

गम्यान्यपि च तीर्थानि कीर्तितान्यगमानि च।
मनसा तानि गच्छेत् सर्वतीर्थसमीक्षया ॥

—पद्मपुराण आदिखण्ड39 87 तथा महाभारत वनपर्व 85 104 5।

ऐसा माना गया है कि जैसी श्रद्धा होती है वैसा ही फल तीर्थयात्रा से मिलता है—

मन्त्रे तीर्थे द्विजे देवे दैवज्ञे भेषजे गुरौ।
यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी ॥

यदि श्रद्धारहित मन से तीर्थयात्रा की जाये तो तीर्थयात्रा का मुख्य फल अर्थात् मन शुद्धि की प्राप्ति नही होती। यू तो गगा मे मछलिया सदा स्नान करती हैं व मदिरो मे कबूतर सदा रहते हैं परन्तु उनमे श्रद्धाभाव न होने के कारण कोई पुण्यप्राप्ति नहीं होती। कहा गया है—

गगादितीर्थेषु वसन्ति मत्स्या देवालय पक्षिगणाश्च नित्यम्।
भावोज्झितास्ते न फल लभन्ते, तीर्थाच्च देवायतनाच्च मुख्यात् ॥

इस प्रकार पुराणो मे तीर्थयात्रा की विधि, तीर्थयात्री के गुणों आदि का विस्तृत विधान प्राप्त होता है।

सम्पूर्ण विवेचन के उपरान्त एक प्रश्न उठता है—जब श्रद्धासहित तीर्थों की कल्पना द्वारा ही तीर्थयात्रा का फल मिल जाता है, तो वास्तविक तीर्थयात्रा पर इतना बल क्यों दिया गया है। शारीरिक कष्ट उठाने व यात्रा पर धन व्यय की आवश्यकता ही क्या है, जबकि मानसिक तीर्थयात्रा द्वारा भी यात्रा का फल मिल ही जाता है।

तीर्थ का फल —

एक स्थान पर कहा गया है—

मुख्या पुरुषयात्रा हि तीर्थयात्राप्रसगत।
सद्भिः समाश्रित भूमिभागस्तीर्थतयोच्यते।

—स्कन्द पु० माहेश्वर खण्ड।

अर्थात् तीर्थयात्रा के बहाने लोगो से मेल जोल ही मुख्य लक्ष्य है। इससे ज्ञात होता है कि ऋषि मुनि भिन्न-भिन्न स्थानो के निवासियो के पारस्परिक मेलजोल का महत्व समझते थे। तीर्थयात्रा के बहाने जब व्यक्ति घर से बाहर अन्य स्थान पर जाता है तब वह स्थान-स्थान की वेशभूषा, रहन-सहन, आचार-विचार, भाषा, वनस्पति आदि का ज्ञान प्राप्त करता है। वहा का धार्मिक, ऐतिहासिक, भौगोलिक, कलात्मक, सामाजिक तथा आर्थिक ज्ञान भी प्राप्त होता है। जलवायु का परिवर्तन घूमना फिरना, नाना प्रकार के मनोरम दृश्य, पर्वत झरने, घाटियाँ इत्यादि उसके स्वास्थ्य व मन पर अमिट प्रभाव छोडते हैं। जब तीर्थयात्रा के अन्त मे देवमूर्ति के सामने श्रद्धासहित प्रणाम किया जाता है अथवा पुण्य जल मे स्नान किया जाता है, तो मनुष्य मानो स्वय को भूल कर मानसिक स्तर पर दूसरे भाव लोक मे पहुच जाता है। प्राय सभी तीर्थ सुरम्य प्राकृतिक स्थानो जैसे पर्वत, वन, समुद्र, नदी तट पर ही स्थित हैं जहाँ पहुच कर मानव-मन आनन्दविभोर हो उठता है।

प्राय तीर्थस्थान नदियो के किनारे हैं। प्राचीनकाल मे यातायात का सर्वाधिक सुविधाजनक मार्ग नदियो का ही था। इसी से आना जाना तथा व्यापार होता था। ऋषि मुनि भी अपनी कुटिया शान्ति तथा सुविधा की दृष्टि से नदीतट पर ही बनाते थे। इन्ही नदी तटो पर एक निश्चित अवधि के बाद महापुरुषो के सम्मेलन होते थे और तभी व्यापारी वर्ग भी एकत्र होकर उन पर्वों को मेले का रूप दे देते थे। साधारण जनता भी इनसे प्रत्येक प्रकार का लाभ उठाने के लिए एकत्र होती थी। इन महासम्मेलनो की सुव्यवस्थित निरन्तरता बनाये रखने के लिये हमारे मुनियो ने धर्म के नाम पर सुन्दर उपाय निकाला। कुम्भ, कार्तिक पूर्णिमा, गगादशहरा, मकरसक्रान्ति, सूर्य तथा चन्द्र-ग्रहण, वैशाखी आदि अनेक पर्वों पर तीर्थ दर्शन व स्नान का महत्व रखा गया और इसी बहाने लाखो यात्री, महात्मा व व्यापारी एकत्रित होते, विचार विनिमय तथा धर्म चर्चा के सुयोग से लाभ उठाते थे। तीर्थरूप मे ऐसे स्थान ही निश्चित किये गये जहाँ अधिकाश यात्री पहुँच सके जैसे इलाहाबाद। यह उत्तरी भारत का केन्द्रस्थान है तथा नदियो का सगम होने के कारण सुरम्य भी है। यहाँ उत्तरी भारत के पजाब से लेकर पश्चिमी बगाल तक के यात्री आसानी से पहुच सकते हैं। सम्भवत इलाहाबाद की इसी विशेषता को ध्यान मे रख कर इसे तीर्थराज कहा गया है।

पर्यटन उद्योग का विकास —

इस प्रकार तीर्थयात्रा का वास्तविक उद्देश्य विभिन्न प्रकार के लोगों से मेलजोल करके ज्ञान बढाना ही था। आज भी तीर्थयात्रा पर्यटन के विकास में

सहायक है। जहाँ अधिक यात्री जाते हैं वहा अनेक दृष्टियो से विकास व उन्नति होती है। नये-नये होटल खुलते हैं। यात्रियो की सुविधाहेतु अधिक बैंक व पोस्ट आफिस खुलते हैं। तीर्थयात्री वहाँ की स्थानीय कलात्मक वस्तुएँ, कटाई, बुनाई आदि हस्तशिल्प से प्रभावित होकर उन्हे खरीद लेते हैं। इस प्रकार वहा के हस्तशिल्प की प्रसिद्धि बढ़ती है तथा शिल्पकारो को अधिक काम के अवसर मिलते हैं। यातायात की सुविधाए बढती हैं ताकि यात्री सुविधापूर्वक यात्रा कर सकें। इस प्रकार तीर्थस्थलो की उन्नति होती है। सड़कें बनाई जाती हैं। बिजली पहुँचाई जाती है। स्थानीय लोगों को आजीविका के अनेक अवसर उपलब्ध होते हैं। राष्ट्रीय आय मे वृद्धि होती है। तीर्थयात्रा पर व्यापारी अपना काला धन खर्च करते है। इससे अवरुद्ध काला धन भी निकल आता है। तीर्थयात्री अनेक प्रकार के धर्म व सस्कृतियो के सम्पर्क मे आता है। कही वह दूसरों की अच्छाइयो से प्रभावित होता है तथा कही दूसरे लोगो पर उसका प्रभाव पडता है। इस प्रकार धार्मिक सहिष्णुता व सस्कृतियो का सम्मिश्रण होता है।

तीर्थयात्रा से एक अन्य महत्त्वपूर्ण लाभ यह होता है कि छुआछूत की भावना कम होती है। तीर्थयात्री को रेल मोटर आदि मे सबके साथ बैठना पड़ता है तथा स्पृश्यास्पृश्य का परहेज सम्भव ही नही है। मन्दिरो तथा तीर्थों मे भिखारियो के रूप मे प्राय अस्पृश्य जातियो के लोग ही होते हैं। उन्हे प्रसाद अथवा दान देते हुए प्राय छू ही जाता है। इसी प्रकार तीर्थयात्री को यदि कोई भी व्यक्ति प्रसाद देता है तो वह छुआछूत का विचार किये बिना ही खाया जाता है। एक सर्वे के अनुसार देवी दुर्गा के विभिन्न रूपो से सम्बन्धित तीर्थस्थानो मे शूद्र जाति के अधिक तीर्थयात्री पाये गये अपेक्षाकृत बद्रीनाथ व केदारनाथ जैसे शिव व विष्णु से सम्बन्धित तीर्थों मे। पुराणों का कथन है कि तीर्थयात्री को कोई स्पर्श दोष जैसे सूतक आदि नही लगता। पैठीनसि स्मृति में कहा गया है—

> विवाहतीर्थयज्ञेसु यात्रायां तीर्थकर्मणि ।
> न तत्र सूतकं तद्वत् कर्म यज्ञादि कारयेत् ॥

तीर्थ यात्रा पर जाने का अधिकार स्त्रियो को भी दिया गया है। स्कन्द-पुराण में कहा गया है—

> जन्मप्रभृति यत्-पाप स्त्रिया वा पुरुषस्य वा ।
> पुष्करे स्नानमात्रस्य सर्वमेव प्रणश्यति ॥

इस प्रकार तीर्थयात्रा के माध्यम से एक स्थान के यात्रियो का दूसरे स्थान के लोगो के साथ सम्पर्क व तज्जन्य अनेक लाभ होते हैं।

**पारस्परिक सम्पर्क को हतोत्साहित करने वाले कारण—**

परन्तु तीर्थयात्रा में इस पारस्परिक सम्पर्क को हतोत्साहित करने वाले अनेक कारण भी हैं। विभिन्न प्रान्तों में फसलों की बुवाई का भिन्न-भिन्न समय होने के कारण तीर्थयात्री यात्रा हेतु भिन्न-भिन्न मासों में जाते हैं। जैसे—पहाड़ी क्षेत्रों में कृषि कार्य में कमी व स्कूलों की छुट्टियां जनवरी में होती हैं। अतः वे उस समय घूमने को निकलते हैं। मैदानों में, उत्तर प्रदेश में खरीफ की बुवाई के बाद फरवरी में कृषि कार्य कम होता है। स्कूलों की छुट्टियाँ भी मई जून में होती हैं अतः मैदानी लोग प्रायः जून में घूमने को निकलते हैं तथा पहाड़ी लोगों से उनका सम्पर्क नहीं होता। पश्चिमी बंगाल में अक्टूबर में दुर्गापूजा के समय अवकाश रहता है अतः बंगाली लोग तब यात्रा पर जाते हैं।

प्रान्तीय लगाव के कारण भी यात्रियों का पारस्परिक सम्पर्क नहीं होता। जिस प्रान्त की धर्मशाला होती है वहां प्रायः उसी प्रान्त के लोगों को ठहरने के लिये स्थान दिया जाता है। यात्री भी अपने प्रान्त की धर्मशाला में ही ठहरना अधिक पसन्द करते हैं अन्यत्र नहीं। जैसे हरिद्वार में गुजरात-भवन में 1967 में ठहरे यात्रियों में से 62% गुजरात के 24% बम्बई व आस-पास के क्षेत्र के थे। इस प्रकार ८६% यात्री गुजरात व महाराष्ट्र के ही थे। यही अवस्था अन्य तीर्थों पर पाई गई अन्य प्रान्तीय धर्मशालाओं की है। इस कारण विभिन्न प्रान्त के तीर्थयात्रियों का परस्पर सम्पर्क बहुत कम होता है। पर्यटन विभाग को इस प्रान्तीयता की भावना को कम करने के लिये ठोस कदम उठाने चाहिये, तथा अन्य प्रान्त के अधिक संख्या में ठहराने पर एक धर्मशाला आदि को प्रोत्साहन रूप में कुछ आर्थिक सहायता या छूट भी दी जानी चाहिये। तभी यात्रियों का प्रान्तीय सम्पर्क बढ़ेगा व पर्यटन का सही विकास होगा।

**तीर्थस्थानों पर सुधार अपेक्षित है—**

तीर्थस्थानों पर तीर्थयात्रियों की श्रद्धा व उत्साह को सम्वर्धित करने का उचित वातावरण नहीं है। बल्कि उनकी श्रद्धा व उत्साह को भंग करने वाले अनेक कारण हैं। यात्रियों के वहाँ पहुंचते ही पंडों का व्यवहार, उन्हें अपने चंगुल में फंसा कर पूजा आदि के बहाने लूटना यात्री को घबड़ा देना है। पंडों की दुराचारिता भी यात्री का खिन्न मन करती है। तीर्थस्थानों की गंदगी व अव्यवस्था भी हतोत्साहित करती है। कहीं पर मूर्ति पर चढ़ाया जल फर्श पर गन्दगी व फिसलन उत्पन्न करता है। जलकुण्डों में सभी यात्री उसी गन्दे जल में स्नान करते रहते हैं। ऐसे स्थानों पर बर्तन से जल लेकर बाहर स्नान करने की व्यवस्था होनी चाहिये तथा निश्चित अवधि के बाद कुण्ड का सारा जल

बाहर निकाल कर सफाई करके पुनः जल भरना चाहिये। पण्डों को सदाचारी व सुसंगठित होना चाहिये। सरकार ने कुछ तीर्थों का चढ़ावा स्वयं लेकर उन स्थानों की स्वच्छता व यात्रियों को सुविधा जैसे सड़क बनाने आदि का प्रशंसनीय कार्य किया है। यदि पण्डों की सुगठित संस्था बना दी जावे तो वे यात्रियों को अच्छी सुविधा व गाइडेन्स दे सकेंगे। इस प्रकार तीर्थ यात्रा पर्यटन उद्योग के विकास में अधिक सहायक बन सकेगी।

तीर्थों ने विविध भाषाभाषीय भारतीय जनमानस को सामाजिक सांस्कृतिक तथा राष्ट्रीय एकता के सूत्र में पिरोया हुआ था तथा अभी भी पिरोया हुआ है। आगे भी यह सम्पर्क सूत्र बना रहे इस हेतु सरकार सचेष्ट है। LTC देकर सरकार ने इस दिशा में महत्त्वपूर्ण कदम उठाया है। लोग अपने-अपने धर्मों से सम्बन्धित तीर्थों पर भी LTC लेकर जाते हैं। इस प्रकार तीर्थयात्रा पर्यटन उद्योग के विकास में सहायक है।

# विष्णुधर्मोत्तरपुराण में वर्णित काव्यशास्त्रीयतत्त्व

—डा० रमण कुमार शर्मा

नाट्यशास्त्र के लेखक आचार्य भरत और काव्यालङ्कार के लेखक आचार्य भामह के मध्य एक सुदीर्घ कालव्यवधान है। काव्यशास्त्र के जो तत्त्व नाट्य शास्त्र में बीजरूप में प्राप्त होते थे सहसा काव्यालङ्कार में परिपक्व होकर अपने पूर्ण वैभव के साथ उपस्थित होते हैं। इस अन्तराल में भारतीय काव्यशास्त्र की परम्परा को किन महनीय आचार्यों का संस्पर्श मिला, यह सम्प्रति ज्ञात नहीं है। जब तक वह विलुप्त ग्रन्थराशि उपलब्ध नहीं हो जाती तब तक उत्तरवर्ती ग्रन्थों में प्राप्त उद्धरणों के आधार पर इस युग में स्वीकृत काव्यालोचन सम्बन्धी सिद्धान्तों का अध्ययन एक स्वतन्त्र अनुसन्धान का विषय हो सकता है परन्तु इस काल की एक महत्त्वपूर्ण रचना विष्णुधर्मोत्तरपुराण आज अवश्य उपलब्ध है जिसमें लगभग एक हजार कारिकाओं में काव्यशास्त्र और नाट्यशास्त्र के प्रमुख सिद्धान्तों का सामान्य परिचय प्रस्तुत किया गया है। यह आश्चर्य का विषय है कि इस ओर विद्वानों का ध्यान अपेक्षाकृत कम गया है जबकि अग्निपुराण पर, जिसकी प्रामाणिकता भी सर्वथा असन्दिग्ध नहीं है, इस दृष्टि से अधिक विचार हुआ है।

विष्णुधर्मोत्तरपुराण भरत और भामह के मध्यवर्ती युग की एक महत्त्वपूर्ण कृति है जो काव्यशास्त्र की कश्मीरी परम्परा की प्रतिनिधि है। पुराण का यह भाग काव्य समीक्षा के इतिहास में उस काल का प्रतिनिधित्व करता है जब काव्य-चर्चा वाचिक अभिनय से तो स्वतन्त्र हो गयी थी परन्तु शास्त्र के रूप में इसकी पृथक् स्थापना अभी नहीं हो पायी थी। विष्णुधर्मोत्तरपुराण में इसका वर्णन चित्रसूत्रविधि के विवेचन के अन्तर्गत हुआ है। महर्षि मार्कण्डेय राजा वज्र की शङ्काओं का समाधान करते हुए पुरुषार्थ चतुष्टय की प्राप्ति के निमित्त उन्हें चित्रसूत्रविधि का उपदेश कर रहे हैं क्योंकि इसके ज्ञान से ही प्रतिमालक्षण का ज्ञान सम्भव है। पुनः चित्रसूत्र का ज्ञान भी नाट्यशास्त्र, वृत्त का ज्ञान, आतोद्य

तथा आतोद्य का ज्ञान गीतशास्त्र, काव्यशास्त्र पर आधारित है।[1] एवं प्रतिपाद्य विषय और प्रतिपादन शैली इन दोनों ही दृष्टियों से इसका उद्देश्य कविशिक्षा कहा जाना चाहिए।

वाङ्मय मात्र का गद्यपद्यात्मक विभाग विष्णुधर्मोत्तरपुराण में भी उपलब्ध है।[2] गद्य का पूर्वनिर्देश करने की प्रथा पुराण के समय तक भी प्रसिद्ध हो गयी थी। वामन ने इसका कारण गद्य का दुर्बन्ध होना बताया है। उन्होंने अपने समय में प्रसिद्ध एक आभाणक भी उद्धृत किया है—"गद्य कवीनां निकषं वदन्ति"। इसकी प्रतिनिधि काव्य-विधा कथा है।[3] आख्यायिका का उल्लेख इस सन्दर्भ में नहीं किया गया यद्यपि इसका अस्तित्व था, यह बात प्रमाणान्तरों से सिद्ध है। भामह के समय तक इनके परस्पर भेदक आधार स्पष्ट हो गये थे। काव्यादर्श में भी इस विषय पर लम्बा शास्त्रार्थ मिलता है। पद्यरचना सुवृत्त से युक्त अथवा मुक्तक भी हो सकती है।[4] छन्दोयोजना की दृष्टि से एक अध्याय में लघु-गुरु से सम्बन्धित सामान्य नियम तथा षडक्षरी गायत्री से लेकर षड्विंशति-मात्रिक अतिकृति तक छन्दों का विवेचन नाट्यशास्त्र के ही अनुसार किया गया है। इस विधा का चरम प्रकर्ष महाकाव्य में दृष्टिगोचर होता है। विष्णुधर्मोत्तरपुराण के तृतीय खण्ड का पन्द्रहवां अध्याय महाकाव्य का उपलब्ध प्राचीनतम लक्षण है जिसमें वस्तुतः उसके स्वरूप की विस्तृत व्याख्या की गयी है। भामह और दण्डी से होते हुए आचार्य विश्वनाथ तक भी इसके स्वरूप का इसी प्रकार समस्त वर्णनीय और अवर्णनीय विषयों के विस्तृत व्याख्यान की पद्धति से विवेचन किया जाता रहा है विष्णुधर्मोत्तरपुराण के अनुसार इसका लक्ष्य मोक्षप्राप्ति है। भारतीय परम्परा में किसी भी कृति का सम्बन्ध पुरुषार्थ चतुष्टय के साथ जोड़ देना तो स्वाभाविक है ही, पुराणों में यदि मोक्ष को सर्वाधिक महत्ता प्रदान की जाती है तो यह भी आश्चर्यजनक नहीं है।[5] भामह के काव्यालंकार में यही गौरव अर्थ को प्रदान किया गया है।[6] इसमें विरली नायक

---

1 वि० ध० पु० 3/2/2-7

2. गीतं पाठस्वरूपेण स च पाठो द्विधा मतः।
गद्यं पद्यं च समत*** । वही 3/2/10-11

3 गद्यं प्रचुरपदं स्मृतम्। वही 3/2/11

4 पद्यं च द्विविधं तत्र सुवृत्तमथ मुक्तकम्। वही 3/2/12

5. वही 3/15/1-2

6 *भूयसार्थोपदेशकृत्। का० अ० 1/21.

का अभ्युदय तथा प्रतिनायक का धान वर्णन भी सदा स्वीकार किया जाता रहा है जो सर्वथा समुचित भी है। अन्य विशेषताओ मे ऋतु, पर्वत और नदियो के वर्णन के अतिरिक्त कलाओ से युक्त होना, दोषराहित्य तथा रसवत्त्व मुख्य हैं।

कुल बारह दोषो का उल्लेख महाकाव्य के लक्षण के प्रसङ्ग मे किया गया है। भामह के काव्यालकार को निश्चित रूप से यहा से सामग्री मिली है। महाकाव्य पद्यात्मक ही हो सकता है अत यहाँ गद्य का प्रयोग दोषावह है। इसके अतिरिक्त शब्दशास्त्रविरोधी का शब्दहीन, कष्टाक्षरपदन्यास का श्रुतिकष्ट, अप्रसिद्धाभिधान का अवाचक तथा लोकविरुद्धम् का लोकविरोधि के नाम से काव्यालकार मे भी उल्लेख है। छन्दोविरहित का विभाजन बाद म भिन्नवृत्त और यतिभ्रष्ट के रूप मे कर दिया गया। अश्लील का उल्लख तीन रूपों, श्रुतिदुष्ट, अर्थदुष्ट और कल्पनादुष्ट म काव्यालकार मे उपलब्ध होता है जबकि ससशय उसी नाम से स्वीकृत है तथा पुनरुक्त को एकार्थ भी कहा गया है। पुनरुक्त दोष के परिस्थितिविशेष म गुण हो जाने का सिद्धान्त भी भामह का अपना नहीं है। इस प्रसङ्ग मे काव्यालकार तथा विष्णुधर्मोत्तरपुराण मे भाव के साथ-साथ भाषा का साम्य भी आश्चर्यजनक है। वि०ध०पु० के प्रतिज्ञा रहित दोष से ही सम्भवत भामह को न्यायसम्बन्धी दोषो के विवेचन की प्रेरणा मिली हो, जिनके लिए काव्यालकार मे एक सम्पूर्ण परिच्छेद व्यय किया गया है। विष्णुधर्मोत्तरपुराण के तन्त्रगुणदोष तथा तन्त्रसिद्धि नामक अध्यायो मे प्रमाण इत्यादि से सम्बन्धित दार्शनिक चिन्तन प्राप्त होता है।

काव्य के प्रसङ्ग मे रस की स्थिति को स्वीकार कर लिया जाना निश्चित रूप से एक महत्त्वपूर्ण घटना है। इतना ही नहीं, आठ की अपेक्षा उनकी सख्या भी नौ मानी गयी है।[1] अपने ही वर्ण वाले शान्त रस को भी यहाँ मान्यता प्राप्त है।[2] भामह ने रसवत् अलङ्कार के प्रसङ्ग मे रस की स्थिति को स्वीकार तो किया परन्तु उनकी सख्या के सम्बन्ध मे वहाँ कोई निर्देश नहीं है। वामन ने भी "दीप्तरसत्व कान्ति" की वृत्ति मे इनकी सख्या की ओर कोई सङ्केत नही किया। परन्तु टीकाकार गोपेन्द्र त्रिपुरहर भूपाल ने इस सन्दर्भ मे

1 शृङ्गारहास्यकरुणरौद्रवीरभयानकं ।
बीभत्साद्भुतशान्ताख्यं रसं कार्यं समन्वितम् ॥
वि० ध० पु० 3/15/114

2 शान्त स्वभाववर्णस्तु रस प्रोक्तो नराधिप। वही 3/30/4

शान्तसहित नौ रसों के ही उदाहरण दिये है। काव्य में रसो का स्वतन्त्र रूप से विवेचन सर्वप्रथम रुद्रट के काव्यालंकार में ही उपलब्ध होता है परन्तु पुराणकार का संकेत ऐतिहासिक दृष्टि से पूर्ववर्ती होने के कारण अधिक महत्वपूर्ण है।

विष्णुधर्मोत्तरपुराण मे उपमा सहित कुल निरूपित अलङ्कारो की संख्या अठारह अलङ्कारो के ऐतिहासिक विकासक्रम में यह संख्या नाट्यशास्त्र और काव्यालंकार की मध्यवर्तिनी है। केवल इसी तर्क के आधार पर पी० वी० काणे ने इस ग्रन्थ को भरत और भामह के मध्य रखा है। अनुप्रास का वर्णन यमक से पहले है तथा भरत द्वारा निर्दिष्ट दश यमक भेदों में भी पुराणकार की आस्था नहीं है। आदि, मध्य, अन्त, सन्दष्ट और समुद्ग के अतिरिक्त समस्त पाद यमक का उल्लेख है जिसका निबन्धन काव्य में अत्यन्त कठिन है।[1] अर्थालङ्कारो मे सर्वप्रथम रूपक का उल्लेख तथा अन्य प्रमुख अलङ्कारो के समान उपमा का लक्षण प्रस्तुत न किया जाना भी उल्लेखनीय है। ये सब तथ्य पुराणकार की काश्मीरी परम्परा के प्रति आस्था को अभिव्यक्त करते हैं। अतिशयोक्ति के अस्पष्ट से लक्षण में केवल उपमागुणो की ओर सङ्केत है।[2] यथासंख्य की कल्पना हो चुकी थी। इसके उद्भावक यदि मेधावी ही हैं तो उन्हें कालक्रम में वि० ध० पु० से पूर्व रखना होगा। स्वभावोक्ति का उल्लेख अलङ्कार के रूप में है।[3] इसके अतिरिक्त व्यतिरेक, श्लेष, उत्प्रेक्षा, अर्थान्तरन्यास, उपन्यास, विभावना, विशेषोक्ति, विरोध, निन्दास्तुति, निदर्शना और अनन्वय अलङ्कारो का उल्लेख है।

एक सम्पूर्ण अध्याय प्रहेलिकाओ के वर्णन में व्यय किया गया है परन्तु इसके काव्यत्व पर प्रश्नचिह्न लगाने वाले एक आचार्यों का वर्ग स्वयं पुराणकार के समय में ही था। अतएव इनके प्रयोग को नियमित करने के प्रयास भी साथ-साथ ही किये जाते रहे। विष्णुधर्मोत्तरपुराण मे अत्यन्त अश्लीलता के कारण उद्वेजनीय प्रहेलिकाओ के प्रयोग का निषेध किया गया है।[4] पुनरपि, क्योंकि काव्य गोष्ठियो का उस समय प्रचलन था, विद्वान् उनमे अपना वैदुष्य स्थापित करने

---

1 वि० ध० पु० 3/14/3-4

2 प्रोक्ता चातिशयोक्तिस्तु ह्युतुलैरुपमागुणैः। वही 3/15/10

3 यथास्वरूपकथन स्वभावोक्ति प्रकीर्तिता। वही 3/14/16

4 उद्वेजनीय तु मता तदुक्तमश्लीलबन्ध सुखद न काव्यम्। वही 3/16/15

के लिए इस प्रकार के काव्यबन्धों का प्रयोग किया ही करते थे। भामह के सङ्केत के अनुसार रामशर्मा ने अच्युतोत्तर नामक ग्रन्थ में प्रहेलिकाओं का विस्तृत निरूपण किया था।[1]

अभिव्यक्ति के माध्यम के रूप में संस्कृत, और प्राकृत और अपभ्रंश इन इन तीनों भाषाओं को स्वीकृति प्राप्त हो चुकी थी।[2] देशभाषा के वैशिष्ट्य से उसके आनन्त्य की ओर भी सङ्केत किया गया है।[3] विष्णुधर्मोत्तरपुराण में एक पृथक् अध्याय में प्राकृत भाषा के सामान्य स्वरूप पर भी विचार किया गया है।

छात्र कवि के ज्ञान के निमित्त अभिधानकोश तथा लिङ्गानुशासन के विषय में सामान्य विचार तीन-तीन अध्यायों में प्रस्तुत किये गये हैं। तत्कालीन काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में इनके विवेचन की सम्भवतः प्रथा थी। नाट्य शास्त्र में भी इस प्रकार का वर्णन वाचिक अभिनय के प्रसङ्ग में मिलता है। भामह और वामन ने भी शब्द-शुद्धि विषय पर विस्तार से लिखा था। वामन के नाम से तो लिङ्गानुशासन पर एक स्वतन्त्र ग्रन्थ भी प्राप्त होता है परन्तु उनके बाद इस विषय को किसी ने नहीं उठाया। उत्तरध्वनिकाल में तो ग्रन्थरचना के उद्देश्य ही परिवर्तित हो गये अतः इन विषयों की प्रासङ्गिकता भी समाप्त हो गयी।

---

1 प्रहेलिका सा ह्युदिता रामशर्माच्युतोत्तरे। का० अ० 2/19

2 संस्कृतं प्राकृतं चैव गीतं द्विविधमुच्यते।
अपभ्रष्टं तृतीयं च तदनन्तं नराधिप॥ वि० ध० पु० 3/2/9

3 देशभाषाविशेषेण तस्यान्तो नेह विद्यते। वही 3/2/10

# 34

# पुराणों में अहिंसा-सिद्धान्त

कु० श्रद्धा शर्मा

"अहिंसा" की विचारधारा अति प्राचीनकाल से भारतवर्ष मे प्रवाहित होती रही है। भारतीय साहित्य मे इस अहिंसा की विचारधारा को सर्वोच्च धर्म के रूप मे स्वीकार किया गया है। 'अहिंसा परमो धर्मः ॥ यह बहुधा कहा गया है। योग दर्शन में अहिंसा को एक व्रत के रूप में प्रस्तुत किया गया है। जिसका आचरण सार्वभौम होता है अर्थात् देश, काल और समय से अवच्छिन्न नहीं होता।

"ब्रह्मचर्यमहिंसा च क्षमा शौच तपो दम ।
सन्तोष सत्यमास्तिक्य व्रताङ्गानि विशेषत ॥"
एकेनाप्यथ हीनेन व्रतमस्य तु लुप्यते।

'अहिंसा' का अर्थ होता है, 'हिंसा का अभाव'। तथा स्थावर जगमादि सभी प्रकार के जीवो के प्रति द्रोह, जिससे जीवों को शारीरिक या मानसिक दुःख मिलता है 'हिंसा' कहलाती है। 'दुःख' वह है जिससे अभिहत होकर प्राणी उसके प्रतीकार के लिए यत्न करते हैं। 'येन अभिहता प्राणिन तदुपघाताय यतन्ते।' इसका यह अभिप्राय हुआ कि पर-पीडा-कारक चित्त वृत्ति का न होना ही अहिंसा है। भारत की विभिन्न परम्पराओं मे अहिंसा को पृथक्-पृथक रूप मे प्रस्तुत किया गया है। जिनमे भिन्नता होते हुए भी समानता के दर्शन होते हैं।

वैदिक परम्परा मे अहिंसा का सिद्धान्त उपनिषदों से प्रारम्भ होता है, सहिताओं मे भी इसकी झलक सी देखी जाती है। यजुर्वेद मे तो सभी प्राणियों के प्रति मैत्रीभाव तथा विश्वशान्ति के विचारों की स्पष्ट अभिव्यक्ति

मिलती है ।[1] उपनिषदो के अनुसार अहिंसा एक यज्ञ है एव इस को आत्म-सयम का एक प्रमुख साधन कहा गया है । छान्दोग्योपनिषद् के अनुसार अहिंसा ब्रह्मलोक प्राप्त करने का अर्थात् मुक्ति पाने का एक साधन है ।

रामायण मे भी अहिंसा का सिद्धान्त विकास की ओर अग्रसर हो रहा था । इसमे आचार को धर्म का अभिन्न अग माना गया है । तथा अहिंसा आचार के प्रधान अगो मे स एक प्रमुख अग है ।[2] महाभारत काल म भारतीय सस्कृति अपनी पूण ऊँचाइयो पर थी तथा उसका बहुमुखी विकास हो चुका था । अत महाभारत मे अहिंसा का पूण विवेचन हुआ है । स्पष्ट रूप से कहा गया है कि 'अहिंसा' एक पूण धर्म है और हिंसा ही अधर्म है ।[3]

जैन धर्म तथा बौद्ध धम म अहिंसा अपन चरमोत्कप पर दिखलाई पडती है । वास्तव मे इन धर्मों का मूल आधार ही अहिंसा है । जैनधर्म का तो 'अहिंसा' पर्याय माना जाता है । आधुनिक काल के हिन्दूधर्म के प्रमुख परिष्कर्ता और देश के महान् नेता गाँधी जी ने तो अहिंसा को अपने जीवन-दर्शन का प्रधान स्तम्भ घोषित किया था ।

'पुराण' भारतीय सस्कृति का मेरुदण्ड माने जाते हैं, तथा जिनके अध्ययन से भारतीय सस्कृति के स्वरूप का सही ज्ञान मिलता है । पुराण ग्रन्थ हिन्दू-धर्म के मुख्य स्रोत हैं, तथा सभी भारतीय सिद्धान्तो के विश्वकोष कहे जाते हैं । वे पुराण भी 'अहिंसा' के सिद्धान्त मे ओतप्रोत है । समस्त पुराण साहित्य तपस्या एव तीर्थों पर आधारित है । इन दोनो मे ही हिंसा का कोई स्थान नही होना है । पुराणो ने यज्ञो मे भी पशु-हत्या आदि का निषेध किया है ।

---

1 द्यौ शान्तिरन्तरिक्ष शान्ति पृथिवी शान्तिराप शान्तिरोषधय शान्ति । वनस्पतय शान्तिर्विश्वे देवा शान्तिर्ब्रह्म शान्ति सर्वं शान्ति शान्ति रेव शान्ति सा मा शान्तिरेधि ॥ (यजु० 36 17)

2 आनृशस्यमनुक्रोश श्रुत शील दम शम ।
राघव शोभयन्त्येते षड्गुणा पुरुषर्षभम ॥
(वा० रा० 2/33/12)

3 अहिंसा सकलो धर्मो हिंसा धर्मस्तथाहित । (महाभारत शान्ति पर्व) अ 272/20

पुराणो ने अहिंसा-सिद्धान्त का प्रचार एव प्रसार किया। इसके क्षेत्र को अत्यन्त व्यापक बनाया। पुराण इस सिद्धान्त को केवल नकारात्मक रूप मे ही नही लेते अर्थात् 'हिंसा न करना' ही अहिंसा है, अपितु उनके अनुसार किसी भी चर-अचर, जड-चेतन, जीव, जन्तु, मनुष्य, प्रकृति आदि किसी को भी परोक्ष रूप से भी कष्ट न पहुचाना ही अहिंसा होती है। पुराणो मे अहिंसा को धर्म तथा हिंसा को पाप की श्रेणी मे रखा है—

'परोपकार पुण्याय पापाय परपीडनम्'।

अत पुराणो के अनुसार किसी व्यक्ति को प्रत्यक्ष रूप से कष्ट देना तो हिंसा अर्थात् पापकर्म है ही तथा उस पापकर्म से हमारा मन, वचन, कर्म से किसी भी प्रकार का सम्बन्ध होना भी हिंसा ही होता है। विभिन्न पुराणो मे अहिंसा-सिद्धान्त को विस्तृत रूप मे प्रस्तुत किया गया है।

1 वायु पुराण—वायुपुराण अत्यन्त प्राचीन पुराण है। इस पुराण मे अहिंसा के सिद्धान्त को प्रतिपादित करते हुए कहा गया है कि मन, वाणी और कर्म से सभी जीवों के प्रति अहिंसा का पालन करना चाहिए।[1] अन्य शास्त्रो मे उस हिंसा को क्षम्य माना गया है जिसमे हिंसक का उद्देश्य हिंसा करना न हो, परन्तु वायुपुराण मे उस व्यक्ति को भी महादोषी माना गया है जो अनजाने मे ही हिंसा कर बैठता है। तथा इस दोष से मुक्ति पाने के लिए चान्द्रायण आदि कठोर व्रतों का पालन करना बतलाया गया है।[2]

2 विष्णु पुराण—विष्णु-पुराण वैष्णव-दर्शन का मूल आश्रय-ग्रन्थ है। इस पुराण मे हिंसा को सभी पातको की जड तथा अहिंसा को विष्णु को सन्तुष्ट करने यानी मुक्ति पाने का मुख्य साधन कहा गया है। इस पुराण के अनुसार यज्ञ मे अन्न का प्रयोग ही धर्मोचित है। अन्य पशु-मांस इत्यादि का प्रयोग नही होना चाहिए। इस पुराण के अनुसार विष्णु का उपासक किसी प्रकार की हिंसा नहीं करता, वह न तो किसी की हत्या करता है और न

1 अहिंसा सर्वभूतानां कर्मणा मनसा गिरा। (वायु० पूर्वार्द्ध अ० 18)

2 अकामादपि हिंसेत यदि भिक्षु पशून मृगान्।
कृच्छ्रातिकृच्छ्रं कुर्वीत चान्द्रायणमथापि वा॥ वायु०, पूर्वार्द्ध, अ० 18/13

बलपूर्वक पराई वस्तु का अपहरण ही करता है।[1] तथा भगवान केवल ऐसे ही लोगों से प्रसन्न होते हैं जो किसी भी प्राणी को कष्ट नहीं देते और न किसी की हत्या करते हैं।[2]

इस पुराण में विष्णु की सर्वव्यापकता दिखलाकर यह कहा गया है कि हिंसा करनेवाला वस्तुतः इन्हीं की हिंसा करता है। अतः परहिंसा से अपने को पृथक रखनेवाले से ही विष्णु सन्तुष्ट रहते हैं।

अग्निपुराण—'आग्नेये हि पुराणेऽस्मिन् सर्वा विद्या प्रदर्शिता।'

अ० 383/52

अग्निपुराण में समस्त ज्ञान-विज्ञान का परिचय मिलता है। यदि इसे भारतीय विद्याओं का विश्वकोश कहें तो अत्युक्ति नहीं होगी। इसमें अहिंसा को भुक्ति एवं मुक्ति दोनों को ही देने वाला कहा गया है।[3] तथा शौच सन्तोष, तपस्या, स्वाध्याय ईश्वर-पूजन, प्राणियों को कष्ट न देना आदि अहिंसा के विभिन्न रूप माने गए हैं। इस प्रकार अग्निपुराण में अहिंसा को एक प्रमुख स्थान प्रदान किया गया है।

मत्स्यपुराण—व्रतों का वर्णन मत्स्यपुराण की महती विशेषता है। इस पुराण में 'अहिंसा' को भी 'मुनिव्रतों' में से एक मानकर[4] इसके स्थान को अत्यन्त उत्कृष्टता पर पहुंचा दिया है। मत्स्यपुराण के अनुसार जितना पुण्य चार वेदों के अध्ययन अथवा सत्य बोलने से अर्जित होता है उससे कहीं अधिक पुण्य की प्राप्ति अहिंसा व्रत के पालन से होती है।[5] इस पुराण में यज्ञ में

---

1 निष्फलस्याहिंसस्येन सर्वभूतो यतो हरि। विष्णु पु० 3/8/10

2 परदारपरद्रव्यपरहिंसासु यो रतिम्।
न करोति पुमान्भूप तोष्यते तेन केशव॥ वही 3/8/14

3 चित्तवृत्तिनिरोधश्च जीवब्रह्मात्मनो पर।
अहिंसा सत्यमस्तेय ब्रह्मचर्यापरिग्रहौ॥
यमा पञ्च स्मृता विप्र नियमा भुक्तिमुक्तिदा।
शौच सन्तोषतपसी स्वाध्यायेश्वरपूजन॥ अग्नि० 372/2-3

4 मुनिव्रतमहिंसादि परिगृह्य त्वया कृतम्।
धर्मार्थशास्त्ररहित शत्रु प्रति विभावना॥ मत्स्य पु० अ० 60.15

5 चतुर्वेदेषु यत् पुण्य यत पुण्य सत्यवादिषु।
अहिंसायां तु यो धर्मो गमनादेव तत् फलम॥ वही अ० 105/48

पशुहिंसा को अधर्म की श्रेणी में रखा गया है। तथा तप द्वारा मुक्ति पाना ही अधिक श्रेयस्कर समझा गया है।[1]

**ब्रह्मपुराण**—ब्रह्म-पुराण में अहिंसा-व्रत का प्रतिपादन तथा इसका महत्त्व शिव-पार्वती संवाद के रूप में दर्शाया गया है। कौन-कौन लोग मुक्ति पाने योग्य हैं, पार्वती के इस प्रश्न के उत्तर में शिव अन्य आचरणों का पालन करने वाले मनुष्यों के साथ-साथ मन, वचन और कर्म से अहिंसा व्रत का पालन करने वाले मनुष्य को भी मुक्ति का पात्र बतलाते हैं। उनके अनुसार जो जीव हिंसा से रहित, शीलवान तथा दयालु हैं और जिनकी दृष्टि में शत्रु तथा मित्र समान हैं, वे कर्म-बन्धन से मुक्त हो जाते हैं।[3]

**नारदपुराण**—विष्णु-भक्ति के प्रतिपादक नारद-पुराण में महर्षि-भृगु के द्वारा राजा भगीरथ को दिया गया उपदेश अहिंसा सम्बन्धी विचारों को काफी

---

2 अधर्मो बलवानेष हिंसा धर्मेप्सया तव ।
नव पशुविधिस्त्विष्टस्तव यज्ञे सुरोत्तम ॥12॥

अधर्मो धर्मघाताय प्रारब्ध पशुभिस्त्वया ।
नाय धर्मो ह्यधर्मोऽयं न हिंसा धर्म उच्यते ।
आगमेन भवान् धर्मं प्रकरोतु यदीच्छति ॥13॥

हिंसास्वभावो यज्ञस्य इति मे दर्शनागम ।
तथैते भविता मन्त्रा हिंसालिङ्गमर्विभि ॥21॥

तस्मान्नहिंसायज्ञे स्याद्युक्तमृषिभि पुरा ।
ऋषिकोटिसहस्राणि स्वैस्तपोभिर्दिवगता ॥29॥

तस्मान्न हिंसायज्ञञ्च प्रशसन्ति महर्षय ।
उञ्छो मूल फल शाकमुदपात्रं तपोधना ॥30॥

मत्स्य पुराण अ० 142/12,13,21,29,30

3 कर्मणा मनसा वाचा ये न हिंसन्ति किंचन ।
ये न मज्जन्ति कस्मिश्चित्ते न बध्नन्ति कर्मभि ॥7॥

प्राणातिपातद्विरता शीलवन्तो दयान्विता ।
तुल्यद्वेष्यप्रिया दान्ता मुच्यन्ते कर्मबन्धनैं ॥8॥

ब्रह्मपुराण अ० 224/7-8

दृढ बनाना है। वे कहते हैं कि जिस प्रकार धर्म का विरोध न हो, उसी प्रकार धर्म-परायण व्यक्तियों के कर्म होने चाहिए। सज्जन पुरुषों के अनुसार वे ही सत्य वचन हैं जिनमें किसी का विरोध न हो। जिनसे किसी भी प्राणी को कष्ट न पहुंचे। यह अहिंसा का रूप है इसके द्वारा सभी की मनोकामनाएँ पूर्ण होती हैं।[1]

अन्य स्थल पर विष्णु की पूजा के सम्बन्ध में कहा गया है कि भगवान की पूजा करते समय भी किसी को मन, वाणी, कर्म, से पीड़ा नहीं पहुंचानी चाहिए। अर्थात् केवल ध्यान लगाना, आरती करना, पुष्प आदि चढ़ाना ही पूजा नहीं है, अपितु किसी को भी परोक्ष रूप से कष्ट न देना भी पूजा के अन्तर्गत ही आता है।[2] अहिंसा को किसी भी प्राणी को कष्ट न पहुंचाने तथा योग सिद्धि दिलाने वाली कहा गया है।[3]

शिवपुराण—शिवपुराण में अहिंसा को भिन्न प्रकार से प्रस्तुत किया गया है। इस पुराण में हिंसा को पापकर्म माना गया है एवं अहिंसा पुण्यकर्म है। हिंसा का वर्णन करते हुए बतलाया गया है कि अभक्ष्य का भक्षण करना हिंसा है, दूसरों का धन-हरण करना, माता-पिता को त्याग देना आदि पाप-कर्म हैं।[4] जो व्यक्ति इन हिंसा आदि पापकर्मों में रत है, वह विभिन्न प्रकार की यातनाएं

---

1 धर्माविरोधतो वाच्य तद्धि धर्मपरायणैः।
देशकालादिविज्ञाय स्वयमस्या विराधत ॥24॥
यद्वच प्रोच्यते सद्भिस्तत्सत्यमभिधीयते।
सर्वेषामेव जतूनामक्लेशजनन हि तत् ॥25॥
अहिंसा सा नृप प्रोक्ता सर्वकामप्रदायिनी।
कर्मकार्यसहायत्वमकाय परिपन्थिता ॥26॥ नारदपुराण अ० 16/24-26

2 कर्मणा मनसा वाचा परपीडा पराङ्मुख।
तस्मात्सर्वगत विष्णु पूजयेद् भक्तिसंयुत ॥ वही० अ० 33/34

3 सर्वेषामेव भूतानामक्लेशजनन हि यत्।
अहिंसा कथिता सद्भिर्योगसिद्धि प्रदायिनी ॥ वही० अ० 33/76

4 अभक्ष्यभक्षण हिंसा मिथ्याकार्य निवेशनम्।
परस्वानामुपादान चतुर्धा कर्मकायिकम् ॥5॥
पितृमातृपरित्याग कूटसाक्ष्य द्विजानृतम्।
आमिष शिवभक्तानभक्ष्यस्य च भक्षणम् ॥33॥ शिवपुराण अ० 5/5,8

पाता है एव नरकगामी होता है।[1] इस प्रकार इस पुराण मे हिंसा की निकृष्टता दिखलाकर, अहिंसा की अवधारणा को और अधिक सुदृढ किया गया है।

वामन पुराण—इस पुराण मे पचरात्र राजा की कथा द्वारा अहिंसा-सिद्धान्त का प्रतिपादन किया गया है। यह कथा इगित करती है कि परवर्ती विचारको ने प्राचीन पूजा के उस रूप का, जिसका सम्बन्ध पशुओं के वध मे था परित्याग कर दिया और उसे निदनीय घोषित किया।[2]

बृहद्धर्मपुराण—बृहद्धर्मपुराण मे 'अहिंसा' को अत्यन्त विस्तृत रूप मे प्रस्तुत किया गया है। इस पुराण के अनुसार श्रद्धा अतिथि—सवा, सबमे आत्मीयता, आत्मशुद्धि आदि सभी 'अहिंसा को विभिन्न विधियां हैं।[3] इसमे 'अहिंसा' के क्षेत्र को सीमित न रखकर व्यापक रूप मे प्रस्तुत किया गया है।

कूर्मपुराण—कूर्मपुराण मे तो अहिंसाव्रत को केवल ब्राह्मणों, ज्ञानियों तक ही सीमित न रखकर चारो वर्णों के लिए आवश्यक बतलाकर इस की व्यापकता को और बढा दिया है। इसके अनुसार क्षमा, दम, दया, दान, अलोभ, आर्जव, अनसूया, सत्य, सन्तोष, श्रद्धा आदि ब्राह्मणों की विशेषताएं हैं। किन्तु अहिंसा, प्रियवचन, अपिशुनता आदि चारो वर्णों के लिए आवश्यक होते हैं।[4]

---

1 ये पापनिरता क्रूरा येऽपि हिंसा प्रिया नरा।
वृन्थ येऽपि कुर्वन्ति दानयज्ञादिका क्रिया॥ शिवपुराण अ० 6/21

2 वामन पुराण। अ० 57/86-125

3 अहिंसात्वामनजय परपीडा विवर्जनम्।
श्रद्धा चातिथिसेवा च शान्तरूपप्रदर्शनम् ॥11॥
आत्मीयता च सर्वत्र आत्मशुद्धि परमात्मसु।
इति नानाविधा प्रोक्ता अहिंसेति महामुने ॥12॥
बृहद्धर्म पु० अ० 2/11-12

4 क्षमा दमो दया दानमलोभस्त्याग एव च।
आर्जव चानसूया च तीर्थानुसरण तथा ॥65॥
सत्य सन्तोषमास्तिक्य श्रद्धा चेन्द्रियनिग्रह।
देवताभ्यर्चनं पूजा ब्राह्मणाना विशेषत ॥66॥
अहिंसा प्रियवादित्वमपैशुन्यमकल्कता।
सामासिकमिम धर्म्मं चातुर्वर्ण्येऽब्रवीन्मनु ॥ कूर्म पु० अ० 2/65-67

भागवत पुराण—भागवत पुराण में भी अहिंसा का वर्णन प्राप्त होता है। सनत्कुमार ने अहिंसा को गुरु और शास्त्रों के वचनों में विश्वास करना, भागवत-धर्मों का आचरण करना, तत्त्वजिज्ञासा तथा ज्ञानयोग की निष्ठा आदि ब्रह्मप्राप्ति के अठारह साधनों में से एक कहा है।[1] एक प्रसंग में नारद ने धर्म के तीस लक्षणों में अहिंसा का प्रमुख स्थान बतलाया है।[2]

इस प्रकार हम देखते हैं कि पुराणों में अहिंसा-सिद्धान्त पूर्ण-विकसित एवं समृद्ध है। पुराणों ने अहिंसा को धर्म की श्रेणी तथा हिंसा को अधर्म की श्रेणी में प्रतिष्ठित किया है। यज्ञ में भी पशु-हिंसा आदि को स्थान न देकर, अन्न आदि के प्रयोग पर बल देकर, अहिंसा—सिद्धान्त को सुदृढ़ बनाया है।

पुराणों ने केवल शारीरिक रूप से कष्ट न पहुंचाना अर्थात् भौतिक रूप से ही अहिंसा को स्थान नहीं दिया, अपितु किसी को मानसिक रूप से कष्ट न देना भी अहिंसा धर्म स्वीकारा गया है। पुराणों ने इस सिद्धान्त को केवल सन्यासी एवं ब्राह्मणों तक सीमित न रखकर सभी वर्णों के लिए आवश्यक बतलाया है। इसे धर्म का प्रमुख अंग माना है।

---

1 सा श्रद्धया भगवद्धर्मचर्यया जिज्ञासयाऽध्यात्मिकयोगनिष्ठया।
योगेश्वरोपासनया च नित्यं पुण्यश्रवःकथया पुण्यया च ॥22॥
अर्थेन्द्रियारामसगोष्ठ्यतृष्णया तत्सम्मतानामपरिग्रहेण ।
विविक्तरुच्या परितोष आत्मन् विना हरेर्गुणपीयूषपानात् ॥23॥
अहिंसया पारमहंस्यचर्यया स्मृत्या मुकुन्दाचरिताग्र्यसीधुना ।
यमैरकामैर्नियमैश्चाप्यनिन्दया निरीहया द्वन्द्वतितिक्षया च ॥24॥
हरेर्मुहुस्तत्परकर्णपूरगुणाभिधानेन विजृम्भमाणया ।
भक्त्या ह्यसङ्गः सदसत्यनात्मनि स्यान्निर्गुणे ब्रह्मणि चाञ्जसा रतिः ॥25॥
भागवत पु० स्कन्ध 4 अ० 22/22-25

2 सत्यं दया तपः शौचं तितिक्षेक्षा शमो दमः ।
अहिंसा ब्रह्मचर्यं च त्यागः स्वाध्याय आर्जवम् ॥8॥
सन्तोषः समदृक् सेवा ग्राम्येहोपरमः शनैः ।
नृणां विपर्ययेहेक्षा मौनमात्मविमर्शनम् ॥9॥
नृणामयं परो धर्मः सर्वेषां समुदाहृतः ।
त्रिंशल्लक्षणवान्राजन् सर्वात्मा येन तुष्यति ॥12॥
भागवत पु० स्कन्ध-7 अ० 11/8-9, 12

इस प्रकार हम देखते हैं कि पुराणो की यह व्युत्पत्ति 'पुरा नव भवति' अर्थात जो प्राचीन होकर भी नया होता है, पूर्णतया उचित है। आज विश्व को पुराण के अहिंसा सिद्धान्त की नितान्त आवश्यकता है। पुराणों का यही सिद्धात विश्व मे शान्ति की स्थापना कर सकता है। इस कथन की पुष्टि पुराणो की निम्न उक्ति मे होती है—

"सर्वेषा शातिकामाना सख्यमिच्छामहे वयम्।"

(अर्थात् शाति की कामना करने वाले सभी लोगो से हम मित्रता की इच्छा करते हैं।) आधुनिक काल के युग-पुरुष महात्मा-गांधी ने पुराणो के इसी अहिंसा-सिद्धान्त के द्वारा भारत को स्वतन्त्रता दिलवाई जो एक अद्भुत कार्य है।

पुराणो ने अहिंसा-सिद्धान्त द्वारा विश्व-एकता, विश्व मैत्री, विश्व-शाति का एक अनुपम मन्त्र दिया है। जिसके लिए हम पुराणो के सदा ऋणी रहेंगे ।

# प्रतिमाशास्त्रीय दृष्टि से पुराणो का महत्व (विष्णु प्रतिमाओ के परिप्रेक्ष्य मे)

डा० श्री भगवान सिंह

पौराणिक प्रतिमाशास्त्रीय विवेचन से पूव प्रारम्भिक मूर्ति पूजा का अवलोकन आवश्यक प्रतीत होता है। मानव जीवन के विकास के प्रथम चरण में ही धर्म का प्रमुख स्थान रहा ह। मानव ने प्रकृति की लीलाओ मे एक अलौकिक शक्ति की कल्पना की। यही से धर्म जीवन का आधार बना होगा। ईश्वर और उसकी उपासना या दैविक शक्ति की प्रार्थना, पूजा-पाठ आदि का क्रमिक विकास होता गया। पुरातात्विक साक्ष्यो से यह प्रमाणित हो चुका है कि प्रागैतिहासिक मानव प्रकृति के विविध स्वरूपो मे अलौकिक देवी-देवताओ को अपना कर उसकी पूजा अर्चना करने लगा था। इसके प्रमाण में प्रागैतिहासिक गुफाओ मे चित्रित सूर्य का चक्र के रूप मे अकन है। प्रारम्भिक मनुष्य ने जो सामने देखा उसकी अलौकिक शक्ति को पहचान कर उसके प्रति आसक्त हो गया। डर स या प्राकृतिक विनाश से अपने को बचाने के लिये प्रार्थना, अर्चना करने लगा। जीवन के विकास मे इन प्राकृतिक शक्तियो को देखकर सूय, वृक्ष विविध जीव-जन्तु सर्प, पशु-पक्षी, नदी, पहाड आदि को ईश्वर के प्रतीक रूप मे अर्चना करने मे अपने को लगाया।

भारत मे मोहनजादडो तथा हडप्पा के उत्खनन ने इतिहास मे एक नई रोशनी पैदा कर दी। यहा से प्राप्त पुरातात्विक सामग्री का ताम्र-प्रस्तर युगीन सस्कृति (Chalcolithic period) के नाम स जाना जाता है। इस सस्कृति के उत्खनन से प्रमाणित हो गया ह कि भारत मे मूर्ति पूजा अति प्राचीन है। कूर्मासन मुद्रा मे, तीन सिर पर सीग, आसीन चतुर्दिक पशु मूर्तिया प्राप्त है। मार्शल ने इस शिव माना है। मोहनजादडो के एक ही मुलायम पाषाण पर धड, दाढीयुक्त, आखे अद्धोन्मीलित, नासिकाग्रस्त, त्रिफूलिया उत्तरीय वस्त्र युक्त निश्चय ही किसी योगी, पुजारी की मूर्ति है। ध्यानलीन यह मूर्ति निश्चय ही पूर्णरूप से भारतीय परम्परा मे धर्म से सम्बन्धित है।

प्रो० वासुदेवशरण अग्रवाल ने त्रिफुलिया उत्तरीय वस्त्र के आधार पर इस मूर्ति को धर्म से जुडा माना है सिंधु की सभ्यता मे प्राप्त धार्मिक मूर्तियो मे यह त्रिफुलिया चित्रण प्राप्त है। मातृ देवी, अनेक पशु पक्षी, आदि को मोहरों पर उरेह कर धार्मिक भावना मे आस्था व्यक्त की गयी है। लिंग-योनि के रूप मे अनेक छल्ले प्राप्त है जो निश्चय ही लिंग पूजा की ओर इंगित करते हैं। सिन्धु संस्कृति का मानव प्रामाणिक रूप से कहा जा सकता है कि मूर्ति पूजक था।

भारत ही नही दुनिया के साहित्य के इतिहास मे ऋग्वेद का स्थान प्रथम आता है। ऋग्वेद के अध्ययन से यह प्रमाणित होता है कि इस काल मे मूर्ति पूजा किसी न किसी रूप मे थी। इन्द्र, मरुतो की अर्चा का उल्लेख है। (ऋ० 5,52,15) रुद्र के मानव मूर्तिक का उल्लेख है। (2 23 9) शिश्नदेव हमारे ऋत (यज्ञ) मे न आय, इन्द्र द्वारा शिश्न पूजक दुरात्माओ को पराजित करने का उल्लेख आदि मूर्ति पूजा के प्रमाण को दर्शाते हैं सूर्य, चक्र, रथ, अश्व का चित्रण स्पष्ट रूप म हुआ है। (5 73 3) अथर्ववेद, यजुर्वेद, ब्राह्मण साहित्य सूत्र, आरण्यक ग्रन्थ आदि इस ओर इंगित करते हैं।

पाणिनी ने प्रतिमाओ की स्पष्ट रूप स चर्चा की है। रामायण, महाभारत मे मूर्ति पूजा के अनेको प्रमाण है। बुद्ध के समय म मूर्ति पूजा प्रचलित थी। उन्होने अपनी मूर्ति न बनाने का निर्देश दिया था। परिणामस्वरूप वे प्रतीको मे पूजे गये। भरहुत, सांची के स्तूप इसके प्रमाण है। मौर्यकाल म मूर्तियाँ बनाई जाती थी। कौटिल्य अर्थशास्त्र मे स्पष्ट उल्लेख है। मौर्य काल मे मूर्तियाँ आय की साधन थी। इन्हे बाजार मे बेच कर धनोपार्जन किया जाता था।

उपनिषद् के गहन चिन्तन एव भक्ति न परम्परा को समाज म लोकप्रियता प्रदान की। ईश्वर के प्रति आत्मसमर्पण, मोक्ष की प्राप्ती, ध्यान योग एव मूर्ति पूजा की भावना प्रबल हुई। उपनिषद् युग मे पौराणिक देवी-देवताओं की लोकप्रियता मे वृद्धि हुई। प्रथम शताब्दी ई० पू० म मूर्ति-पूजा एव भक्ति परम्परा पूर्ण रूप मे विकसित हो गई थी। इसी भक्ति भावना न आगे चल कर पुराणो के पाच सम्प्रदायो, वैष्णव, शैव शाक्त, सौर तथा गाणपत्य के विकास मे अपूर्व योगदान किया। इन सम्प्रदायो के मूल मे इन देवताओ की स्तुति ही है। हरिहर, अर्धनारीश्वर आदि की कल्पनाकर इनम आपस समन्वयात्मक रूप दर्शाया गया। इनके निमित्त विष्णु, शिव, स्कन्द, गरुड,

देवी भागवत, सूर्य शतक, मार्कण्डेय पुराण, श्रीमद् भागवत् आदि पौराणिक साहित्य भक्ति सम्प्रदाय के विविध रूपो को उजागर करते हैं इन पुराणो मे भूत शुद्धि, आत्म-शुद्धि, मन्त्र-शुद्धि तथा देवता शुद्धि की बातें की गई। इस कलयुग मे मूर्ति पूजा को मोक्षदायिनी कहा गया है।(विष्णु धर्मोत्तर पु० 3,93) इन मूर्तियो के माध्यम से ही देवता का साक्षात्कार की अभिव्यक्ति की गई। परिणामस्वरूप पौराणिक युग मे प्रतिमा पूजा के अनेक नियम निर्धारित किए गये। पुराणो तथा आगमो मे मूर्ति निर्माण के विविध उपादानो का उल्लेख हुआ। प्रतिमा निर्माण के अनेक विधान बनाये गये। स्फटिक, पुष्पराग, वज्र, वैदूर्य, विद्रुम, पुष्प तथा रत्नो के मूर्तियो का निर्माण-विधान बना। इसे भारतीय शिल्पो ने अपनाकर मृत्तिका, पाषाण, ताम्र, रजत, स्वर्ण कांस्य, लौह, काष्ठ तथा हस्तिदन्त की प्रतिमाओ का निर्माण कर अपनी कला को चर्मोत्कर्ष तक पहुंचाया है।

ऋग्वेद मे विष्णु नाम अनेक बार आता है। ये इन्द्र के सहयोगी के रूप मे कहे गये हैं।[1] उत्तरवैदिक काल मे इनका महत्व बढ़ गया है। शतपथ ब्राह्मण विष्णु को सभी देवताओं की अपेक्षा श्रेष्ठ बताया गया है।

(श० ब्रा० 14 1 5)

विविध पुराणो म मुख्यत विष्णु तथा वायु पुराण मे विष्णु का महत्व वर्णित है। इनके अनुसार विश्व मे विष्णु की शक्ति व्याप्त है। वायु पुराण में विष्णु को नारायण कहा गया है जो एक मात्र माधवीय है। वा० पु० 23 15) विष्णु पुराण मे भी नारायण रूप का मनोरन है। (वि० पु० 4 4 6) मत्स्य-पुराण के अनुसार शुक्र, बृहस्पति, आदि सभी देव विष्णु को नारायण रूप मे स्मरण करते हैं। (1 62 4) विष्णुपुराण के अनुसार विष्णु सर्वव्यापी हैं। विष्णु और वासुदेव कृष्ण का एकीकृत रूप वैष्णव सम्प्रदाय के प्रचार मे उल्लेखनीय सहायक रहा है। भगवान वासुदेव ने भूभार हरण करने के लिये देवकी के गर्भ से अवतार लिया। (वा० पु० 31-206, (विष्णु पु० 4-15-3?, म० पु० 46 2)

वराह वामन, नारद, ब्रह्म, विष्णु, मत्स्य और भागवत पुराणो मे विष्णु का विशेष महत्व दिया गया। यही उनको अवतारों की कल्पनाके महत्व को बढ़ाया गया। इनका ध्यान व्यूह, विभव, अनतशयिन् और अर्चा रूप मे

1 डॉ० सूर्यकान्त, वैदिक देवशास्त्र, पृ० 86

किया जा सकता है।[1] अर्चा उपास्य की प्रतिमा से सम्बन्ध रखता है। वैष्णव सम्प्रदाय मे व्यूहों का विशेष महत्व है। इसके अन्तर्गत वासुदेव, सकर्षण, अनिरुद्ध, प्रद्युम्न तथा साम्ब की गणना है। गरुडध्वज प्रद्युम्न मे सम्बन्धित है जैसे बेसनगर का। प्रा० बैनर्जी का कहना है कि सम्भवत यहां मे प्राप्त अन्य ध्वजों का अवशेष अन्य व्यूहदेवताओ के तथा अनिरुद्ध और साम्ब के मन्दिर निर्मित थे। मथुरा के मोरा (ई० पू० प्रथम शताब्दी) के अभिलेख मे इन्ही पचवीरो का उल्लेख है। व्यूहो का कभी-कभी विभव के रूप मे व्यक्त किया जाता था। जैसे सकर्षण बलराम व्यूह के अन्तर्गत है तो भी विभव मे उनका उल्लेख है। दोनों का शिल्प मे स्वरूप भिन्न है। विभववाद का भगवान की कल्पना अवतारवाद के विकास मे हुयी।

महाभारत मे नारायणी खण्ड मे वराह, नरसिंह, वामन, भार्गव राम, दाशरथि राम, एव वासुदेव कृष्ण के अवतारो का उल्लेख है। कालान्तर मे यही धारणा दशावतार मे विकसित हुई। कई पुराणो मे इन्ही दस अवतारों सामान्यतया मत्स्य, कूर्म, नृसिंह, वराह, वामन, भार्गव राम, राम, बलराम या कृष्ण, बुद्ध और कल्कि की गणना होती है। इन्ही का साहित्य के साथ कला मे शिल्पाकन हुआ।

विष्णु कि प्रारम्भिक प्रतिमाएँ मथुरा से प्राप्त हुई है जो कुषाण काल की है। ये अधिकतर चतुर्भुजी है जिनके सामने के दाहिना हाथ अभयमुद्रा म, पीछे के दाये हाथ म गदा है। शेष बाए हाथों म चक्र और शख है। आकार मे ये प्रतिमाएँ बहुत बडी नही है। कुछ प्रतिमाओ के वक्षस्थल पर श्रीवत्स है। प्रभामण्डल का अभाव है जब कि बौद्ध, जैन प्रतिमाओ म विद्यमान है। विष्णु के बाय हाथ म कभी-कभी अमृत घट या जलपात्र दिखाया जाता है। सम्भवत य बोधिसत्व मैत्रय के आधार पर हैं। यह उल्लेखनीय है कि इस काल मे विष्णु के हाथ म कमल का अभाव है। कलगीदार मुकुट, सादा, अधोवस्त्र, धोती, कमरबन्ध, यज्ञोपवीत है। वनमाला आकार म छोटा है। मथुरा सग्रहालय मे विष्णु की चतुर्भुज रूप म एक प्रतिमा दृष्टव्य है। केवल सामने की भुजायें बची हुई है दाहिना हाथ अभय मुद्रा म तथा बायें मे शख है दाहिने कन्धे की ओर मात्र सकर्षण की प्रतिमा बची हुई है इस काल मे वासुदेव द्वारा कृष्ण को यमुना पार कराते हुय उत्कीर्ण है। तीन कलगियों का मुकुट, बाये कान मे कुण्डल गदा एव मूसल दाभुजी बलराम मद्य और चषक के साथ कभी-कभी

1 डॉ० जे० एन, बैनर्जी, डे० हिन्दू० आ० पृ० 386

आयुध के साथ लोकप्रिय हुये। अवतार प्रतिमाओ से मात्र बराह की प्रतिमा प्राप्त है जो मथुरा सग्रहालय म (स० 65-15) दृष्टव्य है।

कुषाण काल के बाद गुप्तकाल मे विष्णु की प्रतिमाए नूतन कला से परिपूर्ण हैं। विष्णु की एक बहुत ही सुन्दर चतुर्भुज प्रतिमा अलकृत प्रभामण्डल से अलकृत की कतारें, सिर पर मणियो से सजा हुआ किरीट, गले मे दोहरे हार भुजबन्ध, फूलो की तरह फैले हुये कानो के आभूषण, कन्धे तक फैले हु। यज्ञोपवीत अलकृत विशाल बनमाला किरीट के ऊपर खिला कमल अतीव सुन्दर है। नाभि के नीचे नेत्र, सूत्र रूप म वस्त्र बधा हुआ है। घुटने के ऊपर उत्तरीय है जिसके बायें तरफ गाठ दी हुई है। कमर के नीचे धोती है। दो भुजाओ को छोड शेष दृष्टव्य है। चतुर्भुजी प्रतिमा की भुजायें प्रलम्ब है। विष्णु के दाहिने हाथ मे शख, बायें म फल और ऊपर के दोनो हाथो म गदा और चक्र रहा होगा। मत्स्य पुराण मे विष्णु के एक हाथ मे फल होने की चर्चा की गई है। (म० पु० 171-24-25) यह गुप्तकाल की कला का सर्वोत्कृष्ट शिल्पाकन है। प्रतिमा लखनऊ सग्रहालय मे प्रदर्शित है। गुप्तकाल मे चक्र-पुरुष और गदा देवी का अकन प्रथम बार कला मे दीखता है। इस तरह की प्रतिमाये उदयगिरी तथा राष्ट्रीय सग्रहालय मे प्रदर्शित हैं।

पुराणो मे विष्णु की अष्टभुजी प्रतिमाओं के स्वरूपों की विस्तृत रूप मे चर्चा की गई है। विष्णुधर्मोत्तर पुराण मे इस रूप मे विष्णु वनमाली के दाहिने हाथो मे बाण, शख, मूसल आदि बायें हाथों म ढाल तीर, धनुष, इन्द्र चाप आदि बनाने का उल्लेख है। (44 12, 13) मत्स्यपुराण के अनुसार विष्णु के दाहिने भुजाओ मे खडग, गदा, शर एव कमल तथा बायी ओर म धनुष, खेटक, शख और चक्र का उल्लेख किया गया है। प्रतिमा की प्रभावली मे व्याल, कल्पलता आदि के अकन का अनिवार्य कहा गया है। (म०पु० 258 4) विष्णु की अष्टभुजी मृणयी प्रतिमा भीतरी गाँव से प्राप्त है विशाल प्रतिमा दो आयुध पुरुषो के बीच मे स्थानक है दाहिने तरफ गदा देवी तथा बायें तरफ चक्र पुरुष है दोनो का सिर खण्डित है। विष्णु के दो हाथो मे बाण और गदा स्पष्ट है। एक गदा देवी के सिर पर रहा होगा जो खण्डित है। चौथा कमर तक पहुँचा। बायें कुमार के दोनों हाथो मे धनुष और ढाल प्रतीत होता है। तीसरा हाथ चक्र पुरुष के सिर पर रहा होगा। चौथा कमर पर स्थित है गले मे वैजयन्ती माला स्पष्ट है। लम्बी वनमाला घुटनों तक जा

पहुँची है। विष्णु सभी आभूषणो से सुसज्जित है दाहिना पैर दाहिने दिशा मे मुडा हुआ है। सम्पूर्ण प्रतिमा बडी ही भव्य रूप मे उरेही गई है।[1]

गुप्तकाल मे विष्णु की प्रतिमाओ मे नवीनता के रूप आये। मूर्तिकला के विकास मे प्रथम बार नये आयाम का विकास हुआ। विष्णु के अनेक रूपो के साथ ही साथ आयुध पुरुषो का मानवीकृत रूप, प्रभामण्डल सहित किरीट का अलकृत रूप, सिंह मुख, मकर मुक्ताजल आदि का अलकृत रूप आना प्रारम्भ हुआ। आभूषण वस्त्र की साज सज्जा के उपकरण का नवीन रूप की अभिव्यक्ति प्रस्तरो मे आयी। मुखाकृति का सौम्य और शान्त भाव दखते ही बनता है। कहने का तात्पर्य है कि यानी कला का वह रूप दृष्टव्य होने लगा जो विविध साहित्य, पुराणो मे पल्लवित हुआ है।

विष्णु की स्थानक तथा आसनस्थ दोनों रूप कला मे देखने को मिलते हैं पर इस मे गरुडासीन विष्णु की प्रतिमा विशेष रूप से उल्लेखनीय है। विष्णु पुराण मे कहा गया है कि देवताओ की प्रार्थना के उपरान्त जिस समय विष्णु प्रकट हुये, वे शख, चक्र और गदा धारण किये हुये गरुड पर आरुढ थे (वि० पु० 3 16 35) यह विष्णु के चतुर्भुज रूप का ही अंकन है। गुप्त सम्राट परम् भागवत थे। परिणामस्वरूप विष्णु की अनेक कलात्मक प्रतिमायें बनी। इन प्रतिमाओ मे सौन्दर्य का समावेश अधिक मात्रा मे हुआ है। ऐश्वर्य तत्व की अभिव्यक्ति के लिये किरीट का भव्य रूपाकन हुआ। प्रतिमा के मूर्ति लक्षण प्रचलित हुय जिसम समसामायिक तथा पूर्ववर्ती साहित्य बहुत सहायक हुय।

महाभारत के आदि पर्व मे नारायण को 'चक्रगदापाणी' कहा गया है। यह विष्णु के दो भुजी प्रतिमा की ओर इगित करता है। पर विष्णु के प्रतिमा लक्षण का विविध रूप 'विष्णुधर्मोत्तरपुराण' मे प्रस्तुत किया गया है। यहा विष्णु को एकमुखी दो भुजाओ वाला, गदा और चक्र धारण करने वाला कहा गया है। इसके समानान्तर ही वासुदेव के रूप मे विष्णु की प्रतिमा का विस्तृत स्वरूप का चित्रण है। जिसम वासुदेव को चतुर्भुज, सौन्दर्यशाली, भव्य स्थान, जलपूर्णमेघ, कान्तियुक्त, शख के सदृश शुभ्र रेखामुकुट कण्ठ तथा

---

1 डॉ० भगवान सिंह, गुप्तकालीन हिन्दू देव प्रतिमाए भाग, प्रथम 1982, दिल्ली पृ० 43।

कुण्डल अंगद केयूर, वनमाला, कौस्तुभमणी, किरीट आदि आभूषणों सहित निर्मित कहा गया है। कटिवस्त्र और वनमाला घुटनो तक तथा यज्ञोपवीत नाभि तक उनके सिर के पीछे सुन्दर मणि का मुकुट कमल के रूप मे सिरचक्र, भुजायें लम्बी और हाथो की अगुलियो के नाखून पतले और लाल ऐसा वर्णन किया गया है। उनके चरणो के बीच मे उन चरणो को स्पर्श करती हुई। त्रिवली भग से सुशोभित अत्यन्त सुन्दर कटिवाली स्त्री रूप म पृथ्वी का प्रस्तुत किया जाय, उनके दोनो चरणो के बीच म एक ताल का अन्तर हो और दक्षिण चरण कुछ आगे निकला होना चाहिए। देव स्वरूप के दर्शन मात्र से विस्मित पृथ्वी आनन्द दृष्टि से युक्त निर्मित हो। मूल प्रतिमा के दायें हाथ मे विकसित कमल और बायें हाथ म शख हो। उनके दायी ओर क्षीणकटि सुन्दर नत्रो वाली सभी आभूषणो म सुसज्जित मुग्धा स्त्री के रूप म चमर-धारिणी गदा देवी का प्रस्तुत किया गया हो, जो देवता की ओर देखती हुई दिखाई दे। देवता का दाया हाथ इन्ही के सिर पर स्थित रहना चाहिये। देवता की बायी ओर विस्फारित नेत्रो वाले सर्वाभिरणभयुक्त चक्र पुरुष की चामरधारी हो और देव प्रतिमा का देखन म उत्सुक समर्पित प्रतीत हो। देवता का बाया हाथ इनके सिर पर रखा है। (वि० ध० पु० आ० 60 श्लोक 2/50)

मत्स्यपुराण मे विष्णु की दो भुजाओं का वर्णन देखने को मिलता है। इसके साथ ही साथ चतुर्भुजी तथा अष्टभुजी प्रतिमा का भी विस्तार से उल्लेख हैं। चतुर्भुजी विष्णु के दाहिने हाथो मे गदा एवं कमल तथा बायें मे शख व चक्र धारण किये बताया गया है। अष्टभुजी प्रतिमा के दाहिने भुजाओं मे खड्ग, गदा शर एवं कमल है तथा बायी ओर मे धनुष, खेटक, शख और चक्र है। विष्णु के दो चरणों के बीच मे पृथ्वी, दाहिने ओर गरुड और बायी ओर पद्महस्ता लक्ष्मी स्थित रहनी चाहिये। प्रतिमा की प्रभावली म सिंहद्वार, कल्पलता आदि का अंकन का अनिवार्य कहा गया है। (म० पु० 258, 4-15)

इन मूर्ति लक्षण के परिणामस्वरूप विष्णु के दोभुजी, चतुर्भुजी, अष्टभुजी मूर्तियों का निर्माण आरम्भ हुआ। प्रतिमायें स्थानक, आसन, शयन रूपो म उकेरी गयी। दो भुजी प्रतिमा मे शख और चक्र है। है। इस रूप मे एक प्रतिमा कारलाइल को फतेहपुर सीकरी के पास स्वदम मे प्राप्त हुई थी। थी। राजघाट, वराणसी मे प्राप्त दो भुजी प्रतिमा म दाहिने हाथ के नीचे चक्र तथा बायें हाथ के नीचे गदा है। हार भुजबन्द, वनमाला घुटने तक दिखाई गई है। प्रतिमा भारत कला भवन, वाराणसी मे द्रष्टव्य है।

गुप्तकाल मे शिल्प मे पल्लवित हुआ। शख चक्र और गदा धारण किये गरुडासीन विष्णु प्रस्तर मे उरेहे गये। इस रूप में गुप्तकाल की देवगढ की प्रतिमा सर्वज्ञात है। यह प्रतिमा गजेन्द्र मोक्ष के दृश्य मे शिल्पाकित है। शिलाखण्ड पर बडे ही स्वाभाविक तालमान मे उत्कीर्ण है। ऐसा प्रतीत होता है कि विष्णु गरुड पर आरुढ होकर शीघ्र गज को बचाने मे उत्सुक है। गरुड मे बडा ही गति और वेग दिखाई देता है। लगता है गरुड का उद्देश्य शीघ्र से शीघ्र गज के पास पहुचना है। विष्णु चतुर्भुजी है। दाहिन हाथ मे गदा है जिसका सिर का भाग ऊपर है। पीछे के हाथ मे चक्र है। सामने का बाया हाथ गरुड पर आरुढ अपने मोडे हुये घुटने के ऊपर रखे है। पीछे का बाया हाथ क्षतिग्रस्त है। जिसमे शख रहा होगा। किरीट सहित सभी आभूषणो से सुसज्जित है। विष्णु का सम्पूर्ण शरीर दाहिने ओर झुका हुआ है सम्भवत कलाकार का उद्देश्य विष्णु को शीघ्र पहुचने की भावना का अकन है। सम्पूर्ण मूर्ति गुप्तकाल की अनुपम देन है।

विष्णु के विश्वरूप का विस्तृत वर्णन विष्णु पुराण मे हुआ है। (वि० पु० 3 2-45) यहा कहा गया है कि उन्हे विष्णु इसलिये कहते हैं कि अखिल विश्व उन्ही की शक्ति से प्राप्त है। विष्णु का यह व्यापक रूप का वर्णन है। यह धारणा प्रबल होती गई कि सभी चराचर विश्व विष्णु से बधा हुआ है। विष्णु के इसी रूप को प्रथम बार कला मे अकन कर दिया गया।

विष्णु धर्मोत्तर पुराण मे इस रूप मे उन्हे चार मुख, आठ भुजाओं के रूप मे निर्मित करने का विधान है। पूर्व की ओर का सामने का मुख सौम्य और स्मित भाव लिया हुआ, दाहिना नृसिंह का, पीछे का कपिल का और बाया मुख वराह का होने का विधान बना। वनमाला दाहिने हाथों मे बाण, अक्ष, मुसल आदि तथा बायें मे ढाल, वीर, धनुष, इन्द्रचाप होना चाहिये कहा गया। (44 11-12, 13) उपरोक्त वर्णन के अनुसार विष्णु मूर्ति कला मे दृष्टव्य है। शिल्प में विष्णु के चतुर्भुज रूप का अकन के साथ-साथ मुखाकृति मे नरसिंह और वराह की आकृति को भी जोडा गया जिसे वैकुण्ठ विष्णु के नाम से जाना जाता है। इसके साथ अन्य बहुत सी मूर्तियो मे विष्णु के विश्व रूप को स्थान दिया जाने लगा। इस तरह की गुप्तकाल की अनेक प्रतिमाऐं प्राप्त हुई है। जिसमे गढवा से प्राप्त जो लखनऊ सग्रहालय मे प्रदर्शित है, प्रसिद्ध है। विष्णु के दाहिने तरफ सिंह की मुखाकृति तथा बायी तरफ वराह की मुखाकृति स्पष्ट है। बीच मे विष्णु मानवाकार मुखाकृति मे प्रदर्शित है। यह प्रतिमा छभुजी है। दाहिने का ऊपर का हाथ टूटा हुआ है:

बीच का हाथ आयुध पुरुष के सिर पर है। सामने का बाया हाथ कमर पर है। सामने का दाहिना क्षतिग्रस्त है। बीच का बाया हाथ आयुध पुरुष के सिर पर रखे हैं। ऊपर के भुजा मे कोई वस्तु है जो स्पष्ट नहीं है। उनके सिर के ऊपर मानव धड पर अश्वमुखी एक प्रतिमा है जो भुजा को ऊपर उठाये हैं। सम्भवतः यह हयग्रीव की प्रतिमा है। विष्णु के सिर के चारों तरफ मानव-मूर्तियों को दो कतारों मे निर्मित किया गया है जिसे प्रभामण्डल के अलंकरण का उपकरण समझा जा सकता है। वनमाला और आभूषणों से सुसज्जित विष्णु के बाये पैर के पास एक मानव प्रतिमा अजलिमुद्रा म उनकी स्तुति कर रही है। उसी के पास एक छत्रधारी प्रतिमा उत्कीर्ण है। प्रभामण्डल मे रुद्र, द्वादश आदित्य, बलराम, इन्द्र आदि को स्थान दिया गया है। इस तरह की कई प्रतिमाए सासमा जी, बनारस आदि मे प्राप्त है। वैकुण्ठ की एक प्रतिमा अलीगढ से प्राप्त है। प्रतिमा बडी ही सुन्दर है जो मथुरा सग्रहालय मे प्रदर्शित है।

विष्णु को नारायण कहा जाता है। नार का अर्थ जल मे है विष्णु पुराण मे यह विष्णु का प्रथम निवास स्थान कहा गया है। (1-4-4-5) वायु पुराण (23-95) तथा मत्स्य पुराण भी नारायण नाम की चर्चा करते हैं। इसका प्राचीनतम स्रोत ऋग्वेद है जिसमे उस प्रथम जल की चर्चा है जिसमे स्वयम्भू वर्तमान थे। जिन्होंने सभी जीवों का धारण किया था। शतपथ ब्राह्मण मे सभी लोक, वेद तथा प्राण की प्रतिष्ठा निहित है कहा गया है। (13-3-4)। इसी नारायण की विष्णु के साथ एकता स्थापित कर दी गयी है। विष्णु पुराण मे समुद्र विष्णु का निवास स्थान माना गया है जहा समुद्र के देवता नागराज पर शयन करते हैं। शिल्प मे इसी भाव को विष्णु के शेषशायी रूप को प्रदर्शित कर दिखाया गया।

विष्णु धर्मोत्तर पुराण में विष्णु के शेषशायी रूप का वर्णन है—नागराज को जल के बीच म किया जाना चाहिए जिनकी ग्रीवा फणो ने समूह मे बट-रत्न जडे होने के कारण भयकर प्रतीत होते हैं। उनके ऊपर देवाधिदेव चतुर्भुज विष्णु सुप्तावस्था मे हो तथा उनका एक चरण लक्ष्मी की गोद मे रखा हो एव दूसरा शेषनाग के सर पर। उनकी एक भुजा घुटने पर फैली हो तथा दूसरी नाभि मे स्थित, तीसरी ग्रीवा पर तथा चौथी सन्तानमजरी पर स्थित हो। उन नाभि रूपी सरोवर में दो कमल उत्पन्न हुये दिखाई दे तथा उनमे पितामह ब्रह्मा को स्थापित करें। मधुकैटभ को कमल नाल मे लगा

दिखाया जाना चाहिये तथा शेष को मानवी रूप में प्रस्तुत करें। भारतीय शिल्पी ने इस रूप को अपनी कला में बड़ा ही सजीव स्थान दिया है। प्रारंभिक शेषशायी प्रतिमायें गुप्तकाल की ही है ये उदयगिरी (विदिशा) गुफा न० 14 राजस्थान के सिरोही, सिन्दुपि (जबलपुर म० प्र०) सुल्तानगज (बिहार) आदि अनेकों स्थानों स प्राप्त है। पर देवगढ के मन्दिर मे यह रूप देखते ही बनता है। विष्णु शेषनाग के ऊपर शयन मुद्रा मे प्रस्तुत है दाहिना पैर मोड हुये है जिस पर दाहिना हाथ रखे हुये हैं। पीछे का दाहिना हाथ अभय मुद्रा मे है। सामने के बायें हाथ से अपने सिर को ऊपर उठाय हैं। शेषनाग 8 फणो से विष्णु के सिर को आच्छादित किये हुये हैं जो प्रभामण्डल की तरह शोभा दे रहा है। पीछे का बाया हाथ कन्धे के बराबर मे शेषनाग की कुण्डली पर है। सभी आभूषण किरीट, कुण्डल एकावली मणिहार भुजबन्ध, कगन, विशाल वनमाला धारण किये हैं। विष्णु का दाहिना पैर ऊपर उठा लक्ष्मी की गोद मे है। पीछे एक स्त्री दाहिने हाथ में चामर लिये अभिषेक कर रही है। दाहिने मानवी रूप में गरुड सर्प लिये खड़े हैं। जल से निकले कमल पर ब्रह्मा ध्यान मुद्रा में उत्कीर्ण है। ब्रह्मा के तीन मुख स्पष्ट है। चौथा पीछे रहा होगा। बाये हाथ मे कमण्डल है। फलक के ऊपर ऐरावत पर बैठे इन्द्र, मयूर पर स्कन्द, नन्दी पर उमामाहेश्वर है। दाहिने तरफ विद्याधर निर्मित है मत्स्यपुराण मे कहा गया है कि इन्द्र, एव अन्य देवता विष्णु के दर्शनार्थ क्षीर सागर तट पर गये हैं। (1-9-38) यह भाव कला मे पूर्ण रूप से व्यक्त है। नीचे गदा देवी, चक्र पुरुष, शख पुरुष तथा खड्गपुरुष की प्रतिमा है। राक्षस मधु कैटभ स्थानक है सम्पूर्ण मूर्ति भव्य है।

पुराणो मे वैष्णव तथा शैव के समन्वयात्मक रूप को दिखाया गया है। विष्णु पुराणो मे विष्णु और शिव मे एकता दिखाई गई है। भगवान विष्णु को शकर कहा गया है। (1-8-23) बाणासुर को मारते समय कृष्ण कहते हैं जो शकर है वही मैं हूँ। (5-33-44, 48) इस भाव को मूर्ति कला मे भी दर्शाया गया है। आधा भाग विष्णु तथा आधा भाग शिव का मिलाकर हरिहर मूर्ति बनाई गयी। यहाँ वैष्णव तथा शैव दोनो धर्मों मे एकता स्थापित किया गया है।

विष्णुधर्मोत्तर पुराण मे कहा गया है कि दाहिने भाग मे सदाशिव तथा वाम भाग में हृषीकेश को निर्मित करना चाहिये। शिव का वर्णन श्वेत और विष्णु का नीला है। त्रिशूल और डमरु शिव के हाथों मे तथा चक्र और कमल विष्णु के हाथों मे हो। बायी तरफ शिव के वाहन नन्दी तथा दाहिने पक्षीराज

गरुड हो। मत्स्य पुराण मे भी शिव को दाहिने एव माधव को बायें बनाने का उल्लेख है। चतुर्भुजी विष्णु के हाथों मे मुग्दण्ड हो, शख, चक्र गदा हो। पीले वस्त्र पहने हों, आभूषणो से ससज्जित हो। दाहिने शिव जटाजूट, चन्द्रकला युक्त ध्यान मे शिव हो। दाहिने हाथ मे सर्प का भुजबन्ध हो तथा वरद मुद्रा में हो। दूसरे में त्रिशूल हो, सर्प का यज्ञोपवीत हो, नीचे चमडे का वस्त्रधारण किये हुये हों। मथुरा सग्रहालय (1333, 1336) मे कुषाण काल की एक प्रतिमा मे शिव दाहिने जटाजूट मे तथा बायें विष्णु किरीट पहने दिखाये गये हैं। गुप्तकालीन हरिहर की कई प्रतिमायें कटारी इलाहाबाद, विदिशा, मथुरा आदि मे प्राप्त है जो वैष्णव तथा शैव दोनो धर्मों मे एकता स्थापित करती है।

## विष्णु के विभव के रूप

भारतीय देववाद मे अवतार की अवधारणा ऋग्वेद से प्राप्त है जहाँ त्रिविक्रम विष्णु का उल्लेख है। शतपथ ब्राह्मण मे प्रजापति ने कूर्म का रूप धारण कर प्रजा की रचना की थी, कहा गया है। वृहदारण्यक उपनिषद् मे इन्द्र माया वश अनेक रूप धारण करते हैं, है। महाभारत मे कूर्म, मत्स्य, वराह, नरसिंह, वामन, परशुराम, दाशरथी—राम, कृष्ण तथा कल्कि अवतारों का उल्लेख है।

पौराणिक विष्णु के अनेक रूप दृष्टव्य होते हैं। ससार रचना, सरक्षण, सहार की कल्पना जुडती गई। अवतार सम्बन्धी भावना का विकास हुआ। विष्णु पुराण मे कृष्ण कहते हैं विश्व मे उनका अवतार कुमार्गगामी दुष्टों की शक्ति के नाश के लिये हुआ है। (7-5-7-9) वायु तथा ब्रह्माण्ड पुराण मे विष्णु के अवतार का उद्देश्य धर्म की व्यवस्था और असुरों के विनाश हेतु हुआ। (2-16.25, 96, 238) यही विचार मत्स्य पुराण मे है। (47-12) विष्णु स्वय कहते हैं कि माया के वशीभूत होकर प्रत्येक युग मे अवतार लेते हैं। (154, 180, 181) कहीं-कहीं स्वय अपनी इच्छा से मनुष्य रूप धारण करते हुए दिखाया गया है। वायु और ब्रह्माण्ड पुराण ने भी इसी विचार का उल्लेख है। विष्णु अपनी इच्छावश भक्तो के उद्धार हेतु मनुष्य रूप धारण करते हैं। विष्णुपुराण के अनुसार विष्णु पृथ्वी पर दैत्य के विनाश के लिये अवतार लेते हैं (5,1,12 13,19 30,59,62) गीता मे हम पाते हैं कर्म की व्यवस्था हेतु अवतार की बातें कही गयी है।

शनैं-शनैं अवतारवाद की भावना लोक मे व्याप्त होने लगी। पुराणों

से मत्स्य, कुर्म, वराह, नरसिंह, वामन-त्रिविक्रम, परशुराम, दाशरथि-राम, कृष्ण वलराम आदि अवतारों की विस्तृत व्याख्या की गयी। समाज मे इन अवतारो की लोकप्रियता बढी। इस सन्दर्भ मे यह उल्लेखनीय है कि इनमे वराह, नरसिंह, वामन-त्रिविक्रम, राम, कृष्ण-वलराम प्रारम्भिक कला मे विशेष स्थान पा गये थे। भारतीय शिल्पी ने बड़े ही सूझ बूझ से इन अवतारो को अपनी कला मे स्थान दिया है। कला मे प्राप्त अवतारो का उल्लेख यहा आवश्यक प्रतीत होता है।

विष्णु के वराह अवतार का साहित्य मे उल्लेख होने के साथ ही साथ कला मे कुषाण काल से दृष्टव्य है। कुषाण कालीन वराह की एक प्रतिमा मथुरा सग्रहालय मे प्रदर्शित है। चतुर्भुजी प्रतिमा मे ऊपर के दोनो हाथों मे चक्र, सामने के दोनो कुल्हो पर स्थित हैं। पृथ्वी की प्रतिमा कन्धों को छूती हुई नीचे लटक रही है। इन्हे वराह देव अपने निकले हुये दोनों दातो मे ऊपर उठाये हुये हैं। श्री वत्स चिन्ह अंकित है। बायें तरफ एक पुरुष की प्रतिमा अजलिमुद्रा मे उत्किर्ण है। सम्भवत किसी देव की हो जो विष्णु से पृथ्वी को बचाने की प्रार्थना कर रही है। गुप्तकाल की उदयगिरी (विदिशा म० प्र०) प्राप्त वराहदेव की प्रतिमा बडी ही विशाल एव ओजपूर्ण निर्मित है। मानवशरीर वराहमुख युक्त वराहदेव वनमाला धारण किये हुये हैं। बायें कन्धे पर पृथ्वी को अपने दाँतों से ऊपर उठायें हुये उत्किर्ण है। नीचे नाग-देवता अजलिमुद्रा मे निर्मित है। कतार मे देवो की मूर्तिया है जो विष्णु के स्तुती मे लीन है। विष्णुधर्मोत्तर पुराण मे नृवराह को ध्यान मे कपिल के समान दो भुजाओ से युक्त बनाने का निर्देश हुआ है। (वि० ध० पु० ख० 3) मत्स्यपुराण मे दाँतों के अग्रभाग पर कमलयुक्त विस्मयोत्फुल्लवदना पृथ्वी को ऊपर बनाने का निर्देश हुआ है। पृथ्वी का दाहिने हाथ कटि पर स्थित हो। कूर्म तथा नागेन्द्र के मस्तक पर महावराह का एक चरण अवलम्बित हो। लोकपाल गण स्तुति करते हुये चारो ओर बनाये गये हों ऐसा कहा है। उदय-गिरी की यह वराहदेव की प्रतिमा मत्स्य पुराण के वर्णन के अनुसार ही उत्किर्ण है। यह प्रतिमा गुप्त सम्वत 82 अर्थात् 400 शताब्दी की, चन्द्रगुप्त द्वितीय महान विजय के उपरान्त बनाई गई है। इसी तरह एरण, दमोह, प्रयाग आदि स्थानो से वराहदेव की कई प्रतिमायें प्रकाश मे आई है। आदि वराह के साथ ही साथ पशुवराह के रूप मे भी विष्णु के वराह अवतार की कला मे अभिव्यक्ति हुई है। इसका एक सुन्दर रूप एरण (म० प्र०) से प्राप्त है जो गुप्त काल का ही है।

विष्णु के नरसिंह अवतार की पौराणिक कथा हिरण्यकश्यप और उसके पुत्र प्रहलाद से जुडी है। मत्स्यपुराण मे नरसिंह को आठ भुजाओ से युक्त अति भयानक सिंहासन बनाने का उल्लेख है। मुख, आँखे फैली हुई हो। कानो तक जटाए तथा हिरण्यकश्यप दैत्य को फाडते हुये प्रदर्शित करनी चाहिये। पेट से उसकी आतें बाहर गिर गई हो, मुख से रुधिर बह रहा हो, भृकुटि बहुत तिरछी आंखे अति विकराल हो, ऐसा वर्णन प्राप्त है। (म० प्र० 260, 31, 35) विष्णु के वराह अवतार की प्रतिमाए काशी, भारत कला भवन, बेसनगर, एरण, बिहार, आदि, उदयगिरी गुफा न० 12 मे उत्किर्ण है।

विष्णु का वामन त्रिविक्रम अवतार की कथा बली से जुडी है। विष्णु के वामन का अवतार लेकर बली से तीन पग भूमि दान में मागा था। विष्णु, वायु, ब्रह्माण्ड पुराण के अनुसार विष्णु ने बलि से भिक्षा मागी थी तथा त्रिलोक को प्राप्त कर उसका घमण्ड तोडा था। विष्णु के इसी रूप को कला मे दिखाकर उनके वामन-त्रिविक्रम अवतार का आभास कराया गया है। मुडेश्वरी (बिहार) से प्राप्त प्रतिमा के दाहिने हाथ मे कमण्डल तथा बायें हाथ मे छत्री लिये हुये बडे ही सजीव रूप से दर्शाया गया है। ब्रह्मचारी रूप मे मुखाकृति सौम्य भाव मे दृष्टव्य है। विष्णु के इस अवतार का शिल्पांकन मथुरा मे भी हुआ है। वामन पैर ऊपर उठाकर पृथ्वी को नापने मे लीन उत्किर्ण है।

विष्णु, वायु और ब्रह्माण्ड पुराण मे विष्णु का राम के रूप मे अवतार, रावण के वध हेतु हुआ है। विष्णुधर्मोत्तर पुराण मे दशरथ पुत्र राम, एव लक्ष्मण को राजलक्षणो से सम्पन्न करने का विधान है। इनके इसी भाव को कला मे बडा ही सजीव शिल्पांकन हुआ। प्रामाणिक रूप से राम अवतार अर्थात् रामकथा का शिल्पांकन गुप्तकाल से ही प्रारम्भ होता है। राम कथा के अनेक रूप अहिल्या उद्धार, राम वन गमन, सूपणखां प्रसग, सीता हरण, ऋष्यमूक पर्वत, सीता की खोज आदि देवगढ, बनारस नचना (सतना म०प्र०) चौसा बिहार, भिन्ड आद स्थानो से प्राप्त है जो, भारत कला भवन, पटना सग्रहालय आदि सग्रहालयो मे प्रदर्शित है। यह उल्लेखनीय है कि साहित्य मे दाशरथी राम के साथ ही साथ परशुराम का भी उल्लेख है पर परशुराम की गुप्तकाल तक कोई भी प्रतिमा ज्ञात नही है।

पौराणिक साहित्य मे कृष्ण-बलराम का उल्लेख बडे ही विस्तार के साथ हुआ है। विष्णु, वायु, ब्रह्म, मत्स्य पुराणो मे कृष्ण अवतार कस वध हेतु

माना गया है। महाभारत मे युधिष्ठिर कृष्ण का गुणगान करते हुये विष्णु के रूप मे उन्हें देखते हैं। (शान्ति पर्व० 43) अष्टाध्यायी मे कहा गया है कि वासुदेव के आराधना करने वालो को वासुदेव कहा जाता है। यह उल्लेखनीय है कि पुरातत्त्व एव कला मे कृष्ण का प्रामाणिक रूप राम-कथा से पूर्व प्राप्त है। घोसुण्डी (राजस्थान) मे सकर्षण वासुदेव की पूजा का उल्लेख है। बेसनगर का हेलियोडोरस का गरुडध्वज भी ज्ञातव्य है। मथुरा से वासुदेव के प्रति भक्ति के प्रमाण शताब्दी ई० पू० मे मिलने लगता है। कथा मे कृष्ण का शिल्पांकन कुषाण कला मे मिलता है। इसका एक सुन्दर दृश्य मथुरा सग्रहालय मे दर्शनीय है जहा वासुदेव टोकरी मे लिये कृष्ण को यमुना पार करते उकेरे गये हैं। इसी प्रसग मे लखनऊ सग्रहालय मे प्रदर्शित बलराम की मूर्ति भी उल्लेखनीय है। बलराम तीन कलगियो का मुकुट, बायें कान मे कुण्डल, चतुर्भुजी गदा एव मूसल धारण किये हुये हैं। दो भुजो मे मद्य एव चषक लिये हुये जैन परम्परा मे नमस्कार मुद्रा मे नेमिनाथ के पार्श्वचर के रूप मे प्रस्तुत है। (म० स० 34 2844) कृष्ण की कई गुप्तकालीन प्रतिमाए देवगढ़ से प्राप्त है। देवकी द्वारा कृष्ण को वासुदेव के गोद मे देना, वासुदेव द्वारा कृष्ण का यशोदा को देना, नन्द यशोदा की गोद मे बलराम-कृष्ण कालिया दमन, गोवर्धनधारी आदि रूप मे कृष्ण दृष्टव्य है।

दशावतार सूची मे हयग्रीव का उल्लेख नहीं है किन्तु विष्णुधर्मोत्तर पुराण मे हयग्रीव का उल्लेख वेदो के उद्धार के प्रसग मे हुआ है। भारत कला भवन (काशी) मे इनकी एक चतुर्भुज प्रतिमा दृष्टव्य है। इनके दाहिने हाथ मे गदा एव चक्र है। मोड़े हुये बायें हाथ मे सम्भवतः जलपात्र है। अश्वमुख युक्त हयग्रीव उत्किर्ण है। हयग्रीव का शिल्पांकन विष्णु की विश्वरूपी प्रतिमाओ के साथ भी हुआ है।

विष्णु एव उनके अवतार के साथ ही साथ गुप्त कला मे विष्णु के वाहन पक्षीराज गरुड अपने स्वाभाविक रूप तथा मानवी मुखाकृति मे उत्किर्ण किये जाने लगे। मानव रूपेण गरुड का बड़ा ही सुन्दर रूप देवगढ के गजेन्द्र मोक्ष दृश्य मे देखा जा सकता है। इसी प्रकार आयुध पुरुष, चक्रपुरुष एव गदा देवी का अंकन कला मे प्रथम बार हुआ। कहने का तात्पर्य है कि पौराणिक साहित्य मे जो विष्णु स्वरूप चित्रित किये गये, उनके मूर्तिगत विधान को भारतीय शिल्पी ने बड़ी ही सूझ बूझ से अपने शिल्प मे स्थान दिया है। छैनी की नोक और सटीक हथौड़े की चोट से उस स्वरूप को साकार किया

जिसकी अभिव्यक्ति पुराणो मे हुई है। भारतीय साहित्य एव पुराण भारतीय शिल्पी के लिये प्रेरणा स्रोत थे। लेखनी के साथ ही साथ छेनी और हथौडे भारतीय कला के अभिव्यक्ति मे सहायक हुये। सर्वगुण सम्पन्न भारतीय शिल्पी की यह विशेषता है कि उसन आचार्यों की लेखनी के साथ ही अपने आयुध छेनी और हथौडे को उस से जोड दिया है। पुराणों का अध्ययन प्रतिमाशास्त्रीय दृष्टी से बडा ही महत्व पूर्ण है। भारतीय कला के अध्ययन मे पुराण बडे ही सहायक है सिद्ध होते हैं।

# पौराणिक शाक्त-धर्म और विश्वात्मता

आचार्य पुष्पेन्द्र कुमार

विश्वेश्वरी त्वं परिपासि विश्वं विश्वात्मिका धारयसीति विश्वम् ।
विश्वेशवन्द्या भवती भवन्ति विश्वाश्रया ये त्वयि भक्तिनम्रा ॥

(सभी की समन्वित शक्ति का नाम ही देवी या शक्ति है।)

हमारे देश की सांस्कृतिक धरोहर को अक्षुण्ण बनाये रखने में पुराणों का अमूल्य योगदान रहा है। पुराणकारों ने भारतीय जनमानस को नजदीकी से देखा और समझा था तथा उनकी भावनाओं को एक चिन्तन शैली प्रदान की थी। भारतीय ज्ञानगंगा को हिमालय से कन्याकुमारी तक तथा सुदूर द्वारका से लेकर पुरी तक प्रवहमानता तथा चिन्तनशीलता प्रदान की थी। भारतीय ज्ञान की परिपक्वता तथा जनमानस की जीवन्तता—दोनों को ही पुराणकारों ने अपनी कृतियों में समाहित किया था। यही कारण है कि पश्चिम के विद्वानों तथा शास्त्रीय आचार्यों द्वारा चिरकाल तक उपेक्षित रहने पर भी पुराण, हमारी संस्कृति, हमारी चिन्तन धारा, हमारी साहित्यिक अभिरुचियों तथा जनमानस के दिलों तथा घरों पर—अपना अक्षुण्ण प्रभाव बनाये हुये हैं। पुराण में कथा-माध्यमों तथा प्रतीकों द्वारा चिन्तन की ऊँचाइयों को सरल, रुचिकर तथा हृदयग्राह्य बना कर हमारे सामने प्रस्तुत करते हैं तथा जीवन को साधना का आधार देते हैं। सत्य, सदाचार, तथा ईमानदारी, अहिंसा आदि जीवनमूल्यों को गुरुदर्शन न कह कर नित्य की व्यवहार रूप में प्रस्तुत करते हैं। पुराणकारों की दृष्टि कहीं भी संकुचित न हो कर, पूरे भारत को ही नहीं अपितु विश्व को एक समग्र एवं सर्वहित रूप में देखने की रही है।

पौराणिक शाक्तधर्म इसी समग्र दृष्टि की उपज है, तथा समन्वित शक्ति का परिचायक है। मार्कण्डेय पुराण का देवी माहात्म्य—आरम्भ से अन्त तक देवी को इसी रूप में परिभाषित करता है। पुराण में देवी वही है जो 'सर्व-भूतेषु संस्थिता' है। उसे जो चाहे नाम दे सकते हैं। देवी माहात्म्य पंचम अध्याय में लगभग पचास श्लोकों में देवी के इन विभिन्न रूपों की परिकल्पना की है—

जिनमे मानवमन उसे स्वीकार कर सकता है, या करना चाहेगा। देवी को विश्व का भरण पोषण करने वाली बताया गया है। ऐसा कोई प्राणी नहीं जो माता के दुलार को, प्यार को, चाह को भुला सके। यद्यपि सभी पुराणों में देवी या शक्ति का वर्णन न्यूनाधिक्य उपलब्ध होता है, परन्तु कुछ पुराणो मे उसकी महिमा यत्र तत्र सर्वत्र दिखलाई पड़ती है। जिनमे—मार्कण्डेय पुराण, भागवत पुराण, स्कन्द पुराण, कूर्म पुराण वामन पुराण, विष्णु पुराण, मत्स्य पुराण, आदि हैं। देवी भागवत तो है ही—शक्तिपरक पुराण, जो डिण्डिमनाद करता है—'सर्व शाक्ता द्विजा प्रोक्ता।' देवी भागवत पुराणकार ने तन्त्रसम्प्रदाय के उन सभी तत्त्वो को शाक्तधर्म से अलग कर दिया है—जिनसे नैतिकता के उन्मूलन का डर था। चरित्र के पतन का, चिन्तन के अवमूल्यन का, जीवन मूल्यो के ह्रास का अवकाश ही नही दिया है।

व्यक्ति की अहकारमय ऊचाइयों का नाम 'राक्षस' होता है, ऐसा पुराण कहता है। चाहे वह शुम्भ हो, महिषासुर हो, चाहे मधुकैटभ हो। वे दूसरे की उन्नति स्वतन्त्रता सुख-शान्ति तथा स्वाभिमान देख नही सकते हैं। प्रत्येक अच्छी वस्तु उनकी होनी चाहिए। प्रत्येक सुदर कन्या उनकी उपभोग्या होनी चाहिये। प्रत्येक बलवान व्यक्ति उनकी सेवा मे तत्पर होना चाहिये—यही तो वृत्ति है जिसे पुराणकार राक्षसी वृत्ति कहता है तथा जिसके उन्मूलन के लिये देवी जन्म लेती है या धराधाम पर अवतरित होती है। मार्कण्डेय पुराण के अनुसार देवी वह विष्णु नही जो क्षीरसागर मे सोता रहता है तथा कभी कभी धराधाम पर आता है इसी वह शिव नही जो कैलाश की ऊचाइयों स नीचे आना ही नही या आता है तो सहार का प्रतीक बन कर ही आता है। देवी वह शक्ति है जो विष्णु और शिव मे भी है सर्वत्र व्याप्त है प्राणी हर पदार्थ मे है। प्रत्येक की सारवत्ता का नाम देवी है। वह शिव का शिवत्व है तथा उसके बिना शिव भी शव है।

शिव शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्त प्रभवितुम ।

ससार की ऊचाइया—अर्थात पर्वतो पर रहते हुए (पार्वती) भी वह सबसे ज्यादा नजदीक है। ऐसा कोई दुर्गम प्रदेश नही—जहा देवी न रहती हो—इसीलिए तो दुर्गा कहलाती है। वह किसी की कमजोरी नही तभी तो वह शक्ति है। शक्तिमान् की शक्ति वही है चन्द्रमा की चादनी की तरह, अग्नि के ताप की तरह। वह हरदम, हमारे साथ रहती है—अलग होने का प्रश्न ही नही—वही तो जीवनदायिनी है। वह तो व्यक्तिगत स्तर पर शक्ति का ऐक्य है।

समष्टिगत रूप मे भी देवी किसी एक की शक्ति का नाम नहीं—जिससे वह व्यक्ति अहंकार कर सके। वह तो सभी देवताओं की समन्वित शक्ति का रूप है। जिन देवताओं को अभिमान हो गया था उनकी परीक्षा (या गर्वहरण) का संकेत केनोपनिषद् देता ही है। देवी तो ऋग्वेद के इन शब्दों के साथ अवतरित होती है।

'अहं राष्ट्री सङ्गमनी वसूनाम'। वागाम्भृणी सूक्त

ऋग्वेद की यह उक्ति वाग् देवता की कि वह 'राष्ट्री' है कितनी सार्थक है। (धन तो मिले पर विदेशो से नहीं अपितु राष्ट्र से—यह कामना होनी चाहिए प्रत्येक व्यक्ति की—नेता की) पता नहीं उस समय 'राष्ट्री' का क्या अर्थ रहा होगा परन्तु आज के सन्दर्भो मे—अत्यन्त ही सार्थक है। शक्ति की उद्घोषणा कि मैं राष्ट्रीय हू तथा शक्ति का मूर्तरूप धन भी मैं ही हू, बहुत ही अच्छा सन्दर्भ है। तभी तो निरुक्त मे देवी का आदेश मिला—विद्याविद को 'शेवधिष्टेऽस्मि—' मेरी सुरक्षा तथा विकास मे तेरा हित है। 'निधिपाय ब्रह्मन्' जो मेरी रक्षा कर सके ऐसे व्यक्ति को मुझे हस्तान्तरित करते चलो, तभी जीवन की सार्थकता है—'वीर्यवती यथास्याम'। अयवत्ता ही जीवन मे काफी नहीं होती अपितु सार्थकता ही जीवन की सफलता होती है। यही शक्ति का जीवन्त रूप है।

महिषासुर संग्राम मे पुराण दिखाता है कि सभी देवता एकत्र होते हैं—तथा कामना करते हैं—राक्षसो पर विजय की। तदनन्तर सभी देवताओं के मन से देवी प्रकट होती हैं तथा सभी देवता स्तुति करते हैं। अपने-अपने अस्त्र प्रदान करते है—देवी को, अपना अपना प्रभाव देते हैं तथा अपनी सामर्थ्यानुसार धन एवं वैभव प्रदान करते हैं। द्रष्टव्य दुर्गासप्तशती चतुर्थ अध्याय—

*क्या यह कथानक नहीं बता रहा कि देवताओं की समन्वित शक्ति—देवी कहलाती है। सभी देवताओ के तेज अपनी अपनी अलग पहचान न रख कर एक नयी शक्ति के रूप मे उभर कर प्रत्यक्ष आते हैं। राजनैतिक सत्ता हस्तान्तरण के लिये क्या यह आवश्यक नहो हैं। महिषासुर जैसी विश्वजयी शक्ति का नियमन तभी सम्भव हो सकता है जब सभी अच्छे संकल्प वाले देवता या लोग एकत्रित होकर कार्य करें—संगठित रहें। पुराणकार ने इस प्रसग के माध्यम से हमे एक नयी दृष्टि, नयी दिशा प्रदान की है। विश्वेश्वरी त्व परिपासि विश्वम्।*

देवी की व्यापकता दिखलाने के लिए पुराणकार ने निम्न विशेषण दिए हैं। सर्वमन्त्रमयी, सर्वविद्या, सर्वशास्त्रमयी, सर्वास्त्रधारिणी, दैत्यदानवघातिनी,

सर्ववाहन वाहना, ब्रह्मवादिनी, सर्वयोग—समन्विता, सर्वाभरणभूषिता, मानरा सर्वा, सर्वकाम प्रदायिनी, सर्वमना—आदि।

1 देवी को सब कार्यों का करने वाली कहा गया है। देवि त्वं भक्त सुलभे-सर्व कार्य विधायिनी। अर्थात वह भक्तों के नजदीक है और उनका प्रत्येक काय सम्पन्न करती हैं।

2 वह हमेशा ही कोमलचित्त वाली हैं।
सर्वोपकारकरणाय सदार्द्र चित्ता।

3 सर्वमंगलमांगल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके।
अर्थात् वह सभी प्रकार के मंगल प्रदान करने वाली हैं तथा सभी प्रयोजन सिद्ध करती है।

4 वह सभी के कष्ट दूर करती है। सभी के स्वरूप में स्थित है, तथा सभी शक्तियों से विभूषित हैं ?
सर्वस्यार्तिहरे देवि नारायणी नमोस्तुते।
सर्वस्वरूपे सर्वेशे सर्वशक्ति-समन्विते॥

5 सारी बाधाओं को शान्त करती है तथा सारे जगत् की स्वामिनी है।
सर्वबाधा प्रशमनं त्रैलोक्यस्याखिलेश्वरी॥

**देवी का यह रूप—आज की पार्टियों का सम्मिलित रूप प्रतीत है —**

देवी माहात्म्य के तीसरे चरित्र में देवी एक ही कही गयी है। परन्तु विभिन्न देवताओं की शक्तियां अपनी-2 पहचान रखकर देवी के पास आकर खड़ी हो गयीं। ब्रह्मा के शरीर से ब्रह्माणी, विष्णु से वैष्णवी, वाराह से वाराही, इन्द्र से इन्द्राणी, नरसिंह से नारसिंही, कुमार से कौमारी, महेश माहेश्वरी तथा देवी के शरीर से चामुण्डा या शिवदूती उत्पन्न हुई तथा इन सभी देवियों से समावृत महादेवी—युद्ध करने गयीं। ये सभी देवियां—अपने-अपने देवताओं के स्वरूप, आयुध, भूषण, शक्ति एवं वाहन आदि के साथ सम्पन्न हुई थीं—और बाद में सभी देवी के शरीर में समाविष्ट हो गई।

एतस्मिन्नन्तरे भूप विनाशाय सुरद्विषाम्।
भवायामरसिंहानामतिवीर्यबलान्विताः॥
ब्रह्मेशगुहविष्णूनां तथेन्द्रस्य च शक्तयः।
शरीरेभ्यो विनिष्क्रम्य तद्रूपैश्चण्डिकां ययुः॥
यस्य देवस्य यद्रूपं यथाभूषणवाहनम्।
तद्वदेव हि तच्छक्तिरसुरान् योद्धुमाययौ॥

1 हंसयुक्तविमानाग्रे साक्षसूत्रकमण्डलु ।
आयाता ब्रह्मण शक्तिर्ब्रह्माणी साभिधीयते ॥

2 माहेश्वरी वृषारूढा त्रिशूलवरधारिणी ।
महाहिवलया प्राप्ता चन्द्ररेखाविभूषणा ॥

3 कौमारी शक्तिहस्ता च मयूरवरवाहना ।
योद्धुमभ्याययौ दैत्यानम्बिका गुहरूपिणी ॥

4 तथैव वैष्णवी शक्ति गरुडोपरि सस्थिता ।
शख चक्र गदा शार्ङ्गं खड्ग हस्ताभ्युपाययौ ॥

5 यज्ञ वाराहमतुल रूप या बिभ्रतो हरे ।
शक्ति साप्याययौ तत्र वाराही बिभ्रती तनुम् ॥

6 नारसिंही नृसिहस्य बिभ्रती सदृश वपु ।
प्राप्ता तत्र सटाक्षेप क्षिप्तनक्षत्रसहति ॥

7 वज्रहस्ता तथैवेन्द्री गजराजोपरिस्थिता ।
प्राप्ता सहस्रनयना यथा शक्रस्तथैव सा ॥

8 ततो देवी शरीरात्तु विनिष्क्रान्ता विभीषणा ।
चण्डिका शक्तिरत्युग्रा शिवाशक्ति निनादिनी ॥

ब्राह्मी-माहेश्वरी चैन्द्री कौमारी वैष्णवी तथा ।
चामुण्डा चैव वाराही लक्ष्मीश्च पुरुषाकृति ॥

इस प्रकार सभी देवताओ की शक्तिया अपना स्वरूप अलग रखते हुए भी देवो के साथ अन्याय के विरोध म युद्ध को तत्पर रहती हैं। सभी दानवो का, दुर्धष शक्ति-शालियो का, राक्षसो का, समाज विरोधियो का सहार होना है, एव समाज का, देश का, विश्व का तथा मानव मात्र का कल्याण होना है।

# विष्णुधर्मोत्तरपुराण में वर्णित अलकारो का विवेचन

डॉ० रविशकर नागर

पुराणो का प्रतिपाद्य यद्यपि सृष्टि, राजवश, देव, तीर्थ, व्रत आदि धार्मिक विषय रहे है, तथापि भारतीय विद्या के सब-विषय सग्रहागार के रूप मे पुराणो मे व्याकरण, दर्शन, सगीत, नृत्य नाट्य एव काव्य विषयो का भी विवेचन उपलब्ध होता है। अग्निपुराण तथा विष्णुधर्मोत्तर पुराण मे काव्यशास्त्र सम्बन्धी अलकार, रस आदि विषयो का विवेचन है जिनमे से विष्णुधर्मोत्तरपुराण मे चर्चित अलकारो का प्रस्तुत निबन्ध मे विवेचन प्रस्तुत किया गया है।

विष्णुधर्मोत्तरपुराण की विषय-सूची के अध्ययन से स्पष्ट होता है कि इस पुराण के तृतीय खण्ड के चतुर्दश अध्याय मे, जिसका नामकरण अलकाराध्याय है, अनुप्रास, यमक, रूपक, व्यतिरेक, श्लेष, उत्प्रेक्षा, अर्थान्तरन्यास, उपन्यास, विभावना अतिशयोक्ति, स्वभावोक्ति, यथासख्य, विशेषोक्ति, विरोध, निन्दा-स्तुति, निदर्शन, अनन्वय—इन 17 अलकारो का विवेचन है।

उपर्युक्त अलकारो के विवेचन तथा क्रम निर्देश के पीछे क्या मौलिक आधार है, यह स्पष्ट नही होता। इन अलकारो के विवेचन क्रम तथा परिभाषाओ से अनुमान लगाया जाता है कि या तो अलकार-शास्त्र मे निरन्तर वर्णित उपर्युक्त अलकारो का विष्णुधर्मोत्तरपुराण मे मूल निहित है जहा से वे परवर्ती अलकारशास्त्र मे विकसित, परिवर्तित तथा परिशोधित हुए अथवा विष्णुधर्मोत्तरपुराणकार ने किसी योजना या क्रम या स्वरूप का ध्यान रक्खे बिना ही उपर्युक्त 17 अलकारो का मनमाने ढग से प्रतिपादन कर दिया।

प्राचीन साहित्य वैदिक वाङ्मय से लेकर रामायण, महाभारत काल तक कवियो ने अलकारो का व्यापक प्रयोग किया है। इस प्रकार लक्ष्यग्रन्थो मे अलकारो की प्रतिष्ठा वैदिक काल से ही हो गई थी। उपमा का उल्लेख यास्क,

पाणिनि आदि प्राचीन भाषाविदो ने भी किया है । भाषाशास्त्र को सब विद्याओं का मूल माना गया है तथा संस्कृत के काव्यशास्त्र पर व्याकरणशास्त्र का व्यापक प्रभाव है ही । इस दृष्टि से अलकारो की जननी माने जाने वाली उपमा का शास्त्रीय दृष्टि से विवेचन हमें सर्व प्रथम यास्क प्रणीत निरुक्त एव महा-वैयाकरण पाणिनि एव पतञ्जलि की कृतियो मे उपलब्ध होता है। अलकारों के शास्त्रीय विवेचन की यह परम्परा बरसाती नदी की धारा के समान कभी सहसा प्रकट हो जाती है और कभी नितान्त लुप्त, क्योंकि यास्क के बाद भरतमुनि के नाट्यशास्त्र तक की अवधि मे अलकारों का शास्त्रीय विवेचन बहुत कम उपलब्ध होता है । यास्क के बाद भरतमुनि ने नाट्यशास्त्र मे यमक, उपमा, दीपक, रूपक इन चार अलकारों का उल्लेख किया है ।

भामह के समय से अलकारो का विधिवत् विवेचन हुआ तथा उनकी सख्या में भी वृद्धि हुई। परन्तु प्रश्न यह है कि यास्क से भरत तथा भरत से भामह तक काल के इस विस्तृत अन्तराल में अलकारों का शास्त्र व विवेचन लुप्त क्यों है ? और एक प्रश्न यह भी है कि भरत द्वारा प्रतिपादित चार अलकारों से भामह तक आते-आते अलकारों की सख्या मे कई गुना वृद्धि कैसे हो गई ? अलकारो के विवेचन की इस टूटी हुई कड़ी को कैसे जोड़ा जाए ? ऐसे अनेक प्रश्नो के समाधान के लिए विष्णुधर्मोत्तर पुराण का अलकार अध्याय ध्यान देने योग्य है ।

पुराणों का समय यद्यपि इदमित्थम के रूप मे निश्चित नही किया जा सकता तथा पुराणों के रचनाकाल के विषय मे विद्वानो की विभिन्न धारणाएँ हैं। फिर भी इतना तो निश्चित है कि अलकारतन्त्र के प्रजापति के रूप मे समादृत तथा लब्धप्रतिष्ठ भामहाचार्य के काव्यालकार से पूर्व तो विष्णुधर्मोत्तर पुराण की रचना हो ही चुकी होगी । भारतीय संस्कृति के प्रबल प्रतिष्ठापक गुप्तवंशी सम्राटो के समय मे यदि पुराणो का प्रतिष्ठा काल मान जाए, तब भी भामह के काव्यालकार से अनेक शताब्दियों पूर्व विष्णुधर्मोत्तर पुराण की रचना हो चुकी थी। इस दृष्टि से भरत तथा भामह के मध्य अलकार विवेचन की जो खोई हुई कड़ी है उसे विष्णुधर्मोत्तर पुराण के अलकार विवेचन मे जोड़ा जा सकता है । अतएव प्रस्तुत निबन्ध मे विष्णुधर्मोत्तर पुराण मे प्रतिपादित 17 अलकारों के स्वरूप का विश्लेषण तथा उनका परवर्ती अलकारो से पूर्वापर सम्बन्ध निरूपित करने का प्रयास है।

(1) अनुप्रास

एकैकस्य तु वर्णस्य विन्यासो य पुन पुन ।
अर्थगत्या तु सख्यातमनुप्रास पुरातनै ॥
इत्यर्थं तत्कृत राजन् ग्राम्यतामुपगच्छति ।

अन्य आलकारिकों के अनुप्रास लक्षण के समान पुराणकार भी वर्ण साम्य या वर्णाकृति को अनुप्रास का बीज मानता है जिसे उसने पुन पुन वर्णविन्यास के रूप मे परिभाषित किया है। परन्तु 'अर्थगत्या तु सख्यातम्' वचन नितान्त निर्वचनीय है। अर्थ के अनुसार वर्णों का विन्यास काव्य म सौन्दर्य लाता है। पुराणकार के इस मन्तव्य को मम्मट ने अधिक स्पष्ट किया है जब उन्होंने अनुप्रास की व्याख्या मे 'रसाद्यनुगत प्रकृष्ट न्यास' वृत्ति मे उल्लेख किया। वर्णों की आवृत्ति रसानुकूल होने पर शोभाधायक होती है। सभवत यही बात पुराणकार अर्थगत्या से सकेतित कर रहे हैं। इसके अतिरिक्त यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि अनुप्रास मे वर्णावृत्ति रोचक होने पर भी यदि अत्यन्त की जाए तो वैरस्य को उत्पन्न करती है। अत अनुप्रास के प्रयोग मे कवि को सीमा से बधा रहना चाहिए। अन्यथा काव्य का अलकार न होकर ग्राम्य होने से दोष बन जाएगा। इसका उल्लेख पुराणकार ने 'ग्राम्यतामुपगच्छति' से किया है।

(2) यमक

शब्दा समानानुपूर्व्या यमक कीर्तित पुन ।
आदौ मध्ये तथैवान्ते पादस्य तु तदिष्यते ॥
सदष्टक समुद्राख्यौ तथैव यमकौ मतौ ।
समस्तपादयमक दुष्कर परिकीर्तितम् ॥

शब्दो की समान आनपूर्वी यमक अलकार है। इसके कई भेद हैं। यमक पद्य के आदि, मध्य तथा अन्त मे हो सकता है। परन्तु पद्य के सभी पादो मे यमक की निष्पत्ति अत्यन्त कठिन है। रससम्प्र आचार्य आनन्दवर्धन ने ध्वन्यालोक के द्वितीय उद्योत म यमक के प्रयोग के विषय मे महाकवियो को अत्यन्त सावधान किया है क्योकि यमक का प्रयोग कष्ट साध्य होता है। इसके निर्वाह के लिए कवि को काव्य म रसपरिणाम के अनुरूप लक्ष्य से हट कर पृथक् प्रयास करना पडता है। इससे रसप्रतीति मे भग होता है। अतएव पुराणकार ने यमक को विशेष रूप से समस्तपाद यमक को दुष्कर कहा है।

(3, 4) रूपक, व्यतिरेक

> उपमानेन तुल्यत्वं उपमेयस्य रूपकम् ।
> रूपकाभ्यधिकं नाम तदेवैकगुणाधिकम् ॥
> गुणानां व्यतिरेकेण व्यतिरेकमुदाहृतम् ।
> उपमानविरुद्धैश्च गुणैस्तदपरं मतम् ॥

उपमेय की उपमान से तुल्यता रूपक अलंकार है। परवर्ती आलंकारिकों जैसे मम्मट रुय्यक आदि प्रतिष्ठित आचार्यों ने रूपक अलंकार के विवेचन में अभेद शब्द को प्रधानता दी है तथा रूपक के लक्षण में स्पष्ट कहा है—"तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः"। परन्तु पुराणकार ने रूपक के विवेचन में 'तुल्यता' शब्द का प्रयोग किया है, जो इसे उपमा के समीप ले जाता है। इस प्रकार रूपक के विवेचन में पुराणकार परवर्ती आलंकारिकों से भिन्न मत रखते हैं जिससे प्रतीत होता है कि पुराणकार से पूर्व अलंकारों के स्वरूप विवेचन में परिवर्तन, परिवर्धन हो रहा था और पुराणकार के समक्ष एक ऐसी परम्परा थी जो सम्भवतः उस परम्परा से भिन्न थी जिसके आधार पर मम्मट, रुय्यक तथा विश्वनाथ आदि आचार्यों ने रूपक अलंकार का स्वरूप निर्धारित किया। सम्भवतः अलंकारों के विवेचन की कई धारायें रही हों जिनमें पुराणकार की परम्परा लुप्त हो गई और एक ही परम्परा शेष रह गई जिसके आधार पर परवर्ती आलंकारिकों ने रूपक अलंकार के लक्षण और 'अभेद' को प्रधानता दी।

आगे व्यतिरेक अलंकार को स्पष्ट करते हुए पुराणकार कहते हैं कि जब उपमेय की उपमान से तुल्यता एक गुणाधिक हो जाती है तब 'रूपकाभ्यधिक' कहलाती है। और जब इन्हीं गुणों का व्यतिरेक अर्थात् उपमान की अपेक्षा उपमेय में आधिक्य हो जाता है, तब उसे व्यतिरेक कहते हैं। जब उपमान विरुद्ध गुणों का उपमेय में प्रदर्शन हो तो वह अन्य व्यतिरेक होता है। व्यतिरेक के इस विवेचन से स्पष्ट है कि परवर्ती आलंकारिकों के समान पुराणकार को भी उपमेय में उपमान से गुणों का आधिक्य अभीष्ट है। परन्तु व्यतिरेक का विषय विभाग स्पष्ट नहीं? इस विभाग का व्यतिरेक के परवर्ती विभाग से तालमेल प्रतीत नहीं होता। इसमें या तो विषय प्रतिपादन की अस्पष्टता अथवा व्यतिरेक के विवेचन की किसी लुप्त परम्परा का संकेत मिलता है।

(5) श्लेष

> द्विश्यैर्वाचकैः शब्दैः श्लेष इत्यभिधीयते ।

श्लेष अत्यधिक जटिल अलकार है। परवर्ती आचार्यों ने इसका विकट ऊहापोह किया है तथा इसके अनेक भेदों का उल्लेख किया है। श्लेष मूलत शब्द का अलकार है या अर्थ का यह विषय भी अत्यन्त गम्भीरता से विवेचन किया गया है। परन्तु पुराणकार श्लेष के महत्व के विषय मे मौन है। उन्होने श्लेष का सामान्य लक्षण कर दिया कि जब वाचक शब्दो से दो या तीन अर्थो की प्रतीति हो, तब श्लेष अलकार होता है। श्लेष की यह परिभाषा मूलत सभी परवर्ती आलकारिको के श्लेष के लक्षण मे देखी जाती है। परन्तु यमक के भेदो की ओर जैसे पुराणकार ने उल्लेख किया, वैसा श्लेष के विषय मे नही। इससे यह प्रतीत होता है कि या तो श्लेष का विकास यमक के बाद हुआ जैसा कि परवर्ती आचार्य भी यमक के उपरान्त ही प्राय श्लेष का विवेचन करते हैं अथवा पुराणकार के समय श्लेष का स्वरूप विकसित हो रहा था जिसका उल्लेख उन्होंने सक्षिप्त परिभाषा के रूप मे किया तथा उसकी ओर अधिक ध्यान नही दिया। इसके अतिरिक्त अनुप्रास तथा यमक इन शब्दालकारो के बाद श्लेष का विवेचन करके रूपक तथा व्यतिरेक इन अर्थालकारो के बाद श्लेष का वर्णन करने से यह प्रतीत होता है कि पुराणकार श्लेष को शब्दालकार की अपेक्षा अर्थालकार मानते हैं। अतएव उसकी गणना अर्थालकारों के विवेचन के प्रसग मे करते हैं। परवर्ती आलकारिकों जैसे उद्भट मम्मट रुय्यक आदि ने श्लेष शब्दालकार है या अर्थालकार इस विषय पर जो गम्भीर चिन्तन किया हैं, सभवतया इसका मूल पुराणकार के श्लेष लक्षण मे निहित है।

(6) उत्प्रेक्षा

अन्यरूपस्य चार्थस्य कल्पना यान्यथा भवेत्।
उत्प्रेक्षाख्यो ह्यलङ्कार कथित स पुरातनै ॥

अर्थ की अन्य रूप से कल्पना करना उत्प्रेक्षा अलकार है। परवर्ती आलकारिको ने उत्प्रेक्षा के स्वरूप विवेचन मे 'सभावनम्' पारिभाषिक शब्द का प्रयोग किया है। प्रतीत होता है पुराणकार के भी कल्पना शब्द से सभावना ही अभीष्ट है। अन्य रूप अर्थ की अन्यथा कल्पना उत्प्रेक्षा हो जाती है। यहाँ महत्व कल्पना शब्द पर है। कल्पना मे जो वस्तु जिस रूप मे होती है वैसी नही दिखती अपितु वह अन्य रूप मे दिखाई देती है। जैसे 'मुख चन्द्र' उत्प्रेक्षा के उदाहरण में मुख मुख के रूप मे न दिख कर चन्द्र के रूप मे प्रतीत होता है। हम जानते हैं कि मुख चन्द्र नहीं है, फिर भी मुख की चन्द्र के रूप मे सभावना करके मुख को चन्द्र मान लेते हैं। इसी सभावना को पुराणकार ने कल्पना कहा है। 'कथित स पुरातनै' के प्रयोग से प्रतीत होता है कि उत्प्रेक्षा अन्य अलकारो

की अपेक्षा प्राचीन है क्योकि इसी अलकार के लक्षण मे पुराणकार ने 'पुरातनै' शब्द का प्रयोग किया है जन्य अनकारो मे विवेचन मे नही।

(7) अर्थान्तरन्यास

उपन्यासस्तथान्य स्यात् प्रस्तुताय क्वचिद् भवेत्।
ज्ञेय सोऽर्थान्तरन्यास पूर्वार्थानुगतो यदि॥

पूर्व अर्थ का अनुगमन करते हुए उसी के समान किसी अन्य अर्थ का उपन्यास अर्थान्तरन्यास अलकार है। इस परिभाषा से स्पष्ट है कि अर्थान्तरन्यास मे दो वाक्य होने आवश्यक हैं। पूर्व वाक्य मे कवि किसी अर्थ का निर्देश करता है तथा द्वितीय वाक्य मे पूर्व वाक्य के अर्थ से मिलते जुलते अन्य अर्थ का उपन्यास करता है। इस अलंकार मे उपर्युक्त परिभाषा के अनुसार प्रस्तुत अर्थ का अनुगमन करने वाले अन्य अर्थ का उपन्यास होता है। अतएव इस अलकार को अर्थान्तर न्यास कहते हैं। इस अलकार के भी अनेक भेद प्रभेद परवर्ती अलकारग्रन्थो मे वर्णित है। परन्तु पुराणकार ने इन भेदो का कोई निर्देश नहीं किया है। इससे प्रतीत होता है पुराणकार के समय मे अर्थान्तरन्यास पर श्लेष अलकार के समान विशद विवेचन नही हुआ था।

(8) उपन्यास

उपन्यासेन वान्यस्य यदन्य परिकीर्त्यते।
उपन्यासमलकार त नरेन्द्र प्रचक्षते॥

उपन्यास अलकार की परिभाषा अर्थान्तरन्यास से मिलती जुलती है। किसी वाक्य का उपन्यास कर जब उसके अतिरिक्त किसी अन्य वाक्य को कहा जाता है, तब उपन्यास नामक अलकार होता है। इस अलकार मे अर्थान्तरन्यास अलकार के समान अन्य के उपन्यास से अन्य का कथन होता है। परन्तु फिर भी दोनों म अन्तर है। अर्थान्तरन्यास मे पूर्वार्थ का अनुमान होता है जब कि उपन्यास अलकार मे किसी अन्य के उपन्यास से कुछ अन्य बात कही जाती है। प्रतीत होता है कि पुराणकार के उपन्यास अलकार मे आनन्दवर्धन की वस्तुध्वनि का बीज निहित है। वस्तुध्वनि मे भी किसी बात के उपन्यास से कोई और बात कही जाती है। जैसे—

पश्य निश्चलनिष्पन्दा बिसिनीपत्रे राजते बलाका।
निर्मलमरकतभाजनपरिस्थिता शङ्खशुक्तिरिव॥

प्रस्तुत उदाहरण मे उपन्यास तो इस अर्थ का है कि सरोवर मे कमलिनी के पत्ते पर निश्चल, निष्पन्द बलाका पक्षी शोभायमान होता है, जो ऐसा

प्रतीत होता है जैसे मरकतमणि के ऊपर श्वेत शखयुक्ति विराजमान हो। परन्तु इस बलाका के अर्थ के उपन्यास के माध्यम से यह अर्थ कहा जा रहा है कि नायक मिथ्या कह रहा है कि वह यहाँ सरोवर के समीप मिलन के सकेत-स्थल पर आया था, सत्य होता तो बलाका पक्षी कमलिनी के पत्ते पर निश्चल निष्पन्द न बैठती। उसके आगमन से शकित होकर अवश्य पख फड़फड़ाती जिससे आस पास के कमल के पत्ते हिल उठते, जल चञ्चल हो जाता। परन्तु यहा ऐसा कुछ भी नही हुआ है, सब कुछ शान्त है। न तो जल क्षुब्ध है और न ही कमल के पत्ते अस्थिर हैं और न ही बलाका के विश्राम की भगिमा मे कोई परिवर्तन आया है। अत नायक का यह कथन कि वह नायिका के आग-मन से पूर्व ही सकेतस्थल पर मिलन के लिए आ पहुचा था सर्वथा मिथ्या एव अविश्वसनीय है। साहित्य शास्त्र मे यह वस्तु ध्वनि का आदर्श उदाहरण माना जाता है। पुराणकार ने अन्य अलकारों के समान उपन्यास अलकार का उदा-हरण नहीं दिया अन्यथा उसके विश्लेषण से हम इस दृढ निश्चय पर पहुच सकते थे कि उनके द्वारा प्रस्तुत उपन्यास अलकार की परिभाषा आनन्दवर्धन की वस्तुध्वनि के अत्यधिक समीप है। पुराणकार उपन्यास अलकार की परि-भाषा मे जब एक अर्थ के उपन्यास से अन्य अर्थ की प्रतीतिका उल्लेख करते हैं, तब निस्सन्देह उनके उपन्यास अलकार की सीमाएँ वस्तुध्वनि से टकराती हैं और वस्तुध्वनि तथा उपन्यास अलकार मे समावना प्रतीत होने लगती है। इस दृष्टि से वस्तुध्वनि की उद्भावना मे उपन्यास अलकार पृष्ठभूमि के रूप मे अवस्थित प्रतीत होता है।

(9) विभावना

हेतु बिना विनता प्राप्ता सा तु विभावना।

कारण निर्देश किए बिना कुछ कहना अथवा ऐसी घटना जो कारण के बिना हो जाए, विभावना अलकार हो जाता है। इसमे हेतु के बिना विस्तार होता है। सब कुछ होता रहता है पर हेतु के बिना ही। कैसे हो गया, क्यो हो गया इसका पता ही नहीं। गर्मी से शरीर जला आ रहा है। पर क्यों? क्या कहीं समीप आग लगी है या निदाघ मे सूर्य का प्रचण्ड आतप है? क्या बात है? कुछ पता नही। फिर भी शरीर जल रहा है। अत हेतु के बिना ही दाह हो रहा है। यह बात नहीं कि यहाँ दाह का हेतु नहीं। परन्तु इस हेतु को कवि ने छिपा रक्खा है। वह अनुक्त है। अतएव यहाँ चमत्कार है। वह अनुक्त हेतु है नायिका का विरह, वियोग जो नायक को अग्नि के बिना सूर्य के घाम के बिना भी जला रहा है। उपन्यास अलकार के बाद विभावना

अलंकार की ध्वनि के समीप आ ठहरता है। सम्भवतः इसीलिए पुराणकार ने उपन्यास अलंकार के पश्चात् विभावना अलंकार का विवेचन किया है।

(10) अतिशयोक्ति

प्रोक्ता चातिशयोक्तिस्तु ह्यतुलैरुपमागुणैः।

परवर्ती आचार्यों की 'अतिशयोक्ति' की परिभाषा की अपेक्षा पुराणकार की परिभाषा में 'ह्यतुलैः उपमागुणैः' यह लक्षण घटक विचारणीय हैं। इससे स्पष्ट है कि जब सादृश्य की सीमा चरम कोटि तक पहुँच जाती है, तब अतिशयोक्ति हो जाती है। जैसे नायिका के सुन्दर मुख को साक्षात् चन्द्र ही कह देना उपमा के गुणों का अतिशय है। वैसे भी व्यावहारिक दृष्टि से देखा जाए तो किसी नायिका का मुख चाहे कितना भी सुन्दर हो परन्तु उसे साक्षात् चन्द्र कह देना कि चन्द्रमा प्रकट हो गया, बड़ा बढ़ा कथन तो है ही। इस उक्ति के अतिशय में मूल है उपमा के गुणों की अतिशयता जिसे पुराणकार ने 'अतुलैः' पद से संकेतित किया है। परवर्ती आलंकारिकों की रूपकातिशयोक्ति में पुराणकार की अतिशयोक्ति की परिभाषा में उल्लिखित 'अतुलैः उपमागुणैः' की छाया स्पष्ट प्रतीत होती है। रूपकातिशयोक्ति में भी अत्यधिक सादृश्य के कारण उपमान तथा उपमेय में पूर्ण अभेद हो जाता है। जिससे उपमान उपमेय को अखण्डरूप में आच्छादित कर लेता है।

(11) स्वभावोक्ति

यथा स्वरूपकथनं स्वभावोक्तिः प्रकीर्तिता।

जो वस्तु जैसी है उसका उसी रूप में दर्शन स्वभावोक्ति अलंकार है। भाव यह है कि स्वभावोक्ति अलंकार में वस्तु के स्वरूप का यथार्थ वर्णन होता है। अन्य अलंकारों में जब कि कवि की कल्पना का भी पुट होता, वहाँ स्वभावोक्ति के कवि वस्तु के स्वभाव की परिधि में ही वर्णन करता है। अतएव आलंकारिकों में स्वभावोक्ति को अलंकारत्व के विषय में बहुत मतभेद है। पुराणकार ने स्वभावोक्ति का सामान्य लक्षण प्रस्तुत किया है। प्रायः परवर्ती सभी आलंकारिकों ने पुराणकार के अनुसार स्वभावोक्ति अलंकार का विवेचन किया है। प्रतीत होता है कि पुराणकार के समय तक वक्रोक्ति अलंकार को महत्व प्राप्त नहीं हुआ होगा। भामह के समय तक वक्रोक्ति की प्रतिष्ठा हो चुकी थी। अतएव भामह के विषय में उक्ति प्रचलित है—

"वक्रत्वमेव काव्यानां परा भूषेति भामहः।"

भामह से प्रेरित होकर आचार्य कुन्तल ने वक्रोक्ति को व्यापकता प्रदान कर उसको सिद्धान्त के रूप मे प्रतिष्ठा कर दी १ अलकारो की चमत्कृति मूल-रूपा वक्रता का वक्रोक्ति मे अनुल्लेख सर्वथा विचारणीय है।

(12) यथासख्य

भूयसामुपदिष्ठाना निर्देश क्रमशस्तथा।
यथासख्यमिति प्रोक्तमलङ्कार पुरातनै ॥

जब अनेक वर्णनीय विषयों का क्रमपूर्वक उल्लेख किया जाए, तब यथासख्य अलकार होता है। इस अलकार मे चमत्कार पदार्थों के क्रमश उल्लेख मे होता है। अतएव इस अलकार का नाम यथासख्य है। यथासख्य अलकार की यही परिभाषा प्रकारान्तर से या शब्दान्तर से परवर्ती आलकारिको ने स्वीकार की है।

13) विशेषोक्ति

विशेषप्रापणादुक्ता विशेषोक्तिस्तथा नृप।

पुराणकार के अनुसार विशेष के प्रापण से विशेषोक्ति अलकार होता है। विशेषोक्ति मे विशेष पद का प्रयोग महत्वपूर्ण होने के कारण विचारणीय है। 'विशेष' [redacted] कारण ही इस अलकार का नाम विशेषोक्ति है जैसे वस्तु स्वभाव-कथन के कारण स्वभावोक्ति तथा वक्रता मे कथन के कारण वक्रोक्ति अलकार होते हैं, वैसे ही विशेष कथन के कारण विशेषोक्ति अलकार होता है। यहाँ विशेष का अभिप्राय है, 'कार्याभाव' कारण के होने पर भी कार्य का न होना विशेषोक्ति अलकार में 'विशेष' शब्द का मुख्य अभिप्राय है। अतएव विशेषोक्ति की परिभाषा इस की व्याख्या परवर्ती आलकारिको ने इस प्रकार की है—'सत्सु अपि कारणेषु कार्याभावरूपस्य विशेषस्य उक्ति अस्याम् इति विशेषोक्ति।'

विशेषोक्ति अलकार मे चमत्कार इस लिए है कि इसमे कारण होने पर भी कार्य का अभाव रहता है। सामान्य नियम है कि जब कारण उपस्थित हो तो कार्य भी होता है। परन्तु विशेषोक्ति मे वैशिष्ट्य यही है कि कारण के विद्यमान होने पर भी कार्य की अनुत्पत्ति रहती है। इसका भाव यह हुआ कि कोई ऐसा बाधक तत्व रहता है जो कारण के होने पर भी कार्य की उत्पत्ति को रोकता है। कवि कार्य के प्रति बन्धक होने हेतु का शब्दो से उल्लेख नही (करता, उसे अनुक्त ही रहता है जिसे सहृदय स्वय आहित कर लेते हैं। पुराण-कार के विशेषोक्ति के लक्षण मे 'विशेष' शब्द के प्रयोग का यह गूढ आशय

छिपा हुआ दिखाई देता है। अतएव उनका कथन है कि जब विशेष का प्राप्यर्ण हो, कारण के रहने पर भी कार्याभाव का प्रतिबन्धक कोई विशेष हेतु अनुक्त रूप में छिपा हो, तब विशेषोक्ति अलंकार होता है।

(14) विरोध

या क्रिया चान्यफलदा विरोधस्तु स इष्यते।

जब कोई क्रिया जो उसका फल है उससे भिन्न अन्य फल को देती है, तब विरोध अलंकार होता है। जैसे भवभूति रचित मालती माधव नाटक में माधव के मन में होने वाले विकार की क्रिया उसे ताप न देकर सुख प्रदान कर रही है—"विकार कोऽप्यन्तर्जडयति च तापं च कुरुते।" अभ्यन्तर प्रेम के विकार की प्रक्रिया माधव के मन को आनन्द से जड भी कर रही है तथा पीडित भी कर रही है। इस दृष्टि से जब एक क्रिया भिन्न फल प्रदान करे तो व्यावहारिक दृष्टि से विरोध हो जाता है। एक ही विकार की क्रिया एक ही समय में दो भिन्न-भिन्न फल आनन्द एवं पीडा को कैसे प्रदान कर सकती है। अतएव यहां विरोध उत्पन्न होता है। इसलिए विरोध कथन में चमत्कार के कारण इस अलंकार का नाम विरोध है। यह विरोध तात्त्विक नहीं होता। गम्भीरता से विचार करने पर यह विरोध दूर हो जाता है क्योंकि माधव के मन में मालती को देख कर जो प्रेम के विकार की क्रिया हुई उससे उसे पहले तो आनन्द की अनुभूति हुई परन्तु जब मालती से माधव का वियोग हो गया तो उस प्रेम के विकार से पीड़ा हुई। इस दृष्टि से विचार करने पर दोनों विरोधी क्रियाओं से आनन्द और पीडा की अनुभूति का विरोध दूर हो जाता है। अतएव परवर्ती आलंकारियों ने विरोध अलंकार को विरोधाभास नाम दिया है। पुराणकार की विरोध अलंकार की परिभाषा मम्मट के विरोध अलंकार के उस भेद से मेल खाती है जहां उन्होंने दो क्रियाओं में विरोध होने पर 'क्रिययो विरोध' के नाम से विरोध के 10 भेदों में से एक भेद का 'क्रिया विरोध' के नाम से उल्लेख किया है।

(15) निन्दा स्तुति

स्तुतिरूपेण या निन्दा निन्दास्तुतिरिहोच्यते।
निन्दास्तुतिस्तथैवान्या निन्दारूपेण या स्तुतिः॥

पुराणकार ने निन्दास्तुति अलंकार की दो तरह से व्यवस्था की है। जैसे स्तुति के रूप में निन्दा अथवा निन्दा के रूप में स्तुति दोनों ही प्रकार से निन्दा-

स्तुति अलकार होता है। वक्ता के वचन आपाततः तो स्तुति या प्रशशापरक प्रतीत होते हैं परन्तु तात्विक दृष्टि से उसमे से निन्दा प्रकट होती है अथवा इसके विपरीत की तो जाती है निन्दा परन्तु उससे प्रकट होती है स्तुति कैसे भी हो स्तुति द्वारा निन्दा हो या निन्दा द्वारा स्तुति, दोनो ही कथनप्रकार निन्दास्तुति अलकार हैं। पुराणकार का निन्दास्तुति अलकार का लक्षण आचार्य मम्मट के व्याजस्तुति अलकार से बहुत मेल खाता है। जैसे—

'व्याजस्तुतिर्मुखे निन्दा स्तुतिर्वा रूढिरन्यथा।'

इस परिभाषा के अनुसार 'मुखे निन्दा पर्यवसाने स्तुति' अर्थात् जब निन्दा का पर्यवसान स्तुति मे हो अथवा मुखे स्तुति पर्यवसाने निन्दा' अर्थात् जब स्तुति का परिणाम निन्दा हो—दोनो ही व्याजस्तुति अलकार हैं। साहित्य दर्पणकार विश्वनाथ की भी व्याजस्तुति की परिभाषा पुराणकार के 'निन्दा-स्तुति' अलकार से बहुत मिलती है—

उक्ता व्याजस्तुति पुन। निन्दास्तुतिभ्या वाच्याभ्या गम्यत्वे स्तुति-निन्दयो।"

इस विवेचन मे स्पष्ट है कि परवर्ती मम्मट तथा विश्वनाथ आदि आल-कारिको के व्याजस्तुति अलकार पर पुराणकार के निन्दास्तुति अलकार का साक्षात् प्रभाव है। पुराणकार ने जिसे निन्दास्तुति नाम दिया है, परवर्ती आलकारिको ने उसे व्याजस्तुति नाम दे दिया है। इस प्रकार पुराणकार तथा परवर्ती आलकारिक नाम भेद मे एक ही बात करते हैं। विष्णु धर्मोत्तर पुराण मे प्रतिपादित अन्य अलकारो की अपेक्षा निन्दास्तुति अलकार को परवर्ती आलकारिको ने यथावत् ग्रहण कर लिया है। यह तथ्य विशेष ध्यान देने योग्य है।

(16) निदर्शन

वस्तुना रूप्यमाणेन दर्शन तन्निदर्शनम्।

आरोपित की गई वस्तु द्वारा कोई बात दिखाना या निदर्शन करना 'निदर्शन' अलंकार है। इस परिभाषा मे दो शब्द विशेष विचारणीय हैं 'रूप्य-माणेन' तथा 'निदर्शनम्'। आचार्य मम्मट ने भी निदर्शन अलकार की व्याख्या की वृत्ति मे निदर्शनम्' शब्द का प्रयोग किया है और उसका स्पष्टीकरण किया है—'दृष्टान्तकरणम्'। निदर्शना अलकार की विशेषता है कि इसमे कवि

दृष्टान्त के द्वारा कोई बात कहना चाहता है। जो कवि का कथ्य है तथा जो कवि उसके सम्बन्ध में निदर्शन या दृष्टान्त प्रस्तुत करता है उन दोनों में एक पर दूसरे का आरोप होने के कारण साम्य रहता है। अतएव पुराणकार 'रूप्यमाणेन' घटक का प्रयोग करते हैं। जब तक दो कथनों में रूपणा नहीं होती तब तक निदर्शन सुसिद्ध नहीं होता निदर्शन की उपयोगिता इसमें है कि जिसके लिए उसे प्रस्तुत किया गया है उसमें उसकी रूपणा आरोप या साम्य हो। इस प्रकार साम्य के आधार पर निदर्शन देना या दृष्टान्त देना निदर्शन अलंकार है। मम्मट ने इसे निदर्शना कहा है जब कि दण्डी, वामन, भोज आदि आचार्य इसे 'निदर्शन' कहते हैं। इससे प्रतीत होता है कि इस अलंकार का प्राचीन नाम निदर्शन था जो बाद में निदर्शना के नाम से प्रचलित हुआ। दण्डी आदि प्राचीन आलंकारिक पुराणकार के नाम को स्वीकार करते हैं जिससे विष्णुधर्मोत्तर पुराण के अलंकार विवेचन का प्रकरण परवर्ती अलंकार ग्रन्थों से प्राचीन प्रतीत होता है। जो बात पुराणकार 'रूप्यमाणेन' इस लक्षण घटक के द्वारा कहते हैं, उसे मम्मट ने 'उपमा परिकल्पक' के रूप में कहा है। इससे निदर्शन अलंकार सादृश्य मूलक अलंकारों की कोटि में आता है। निदर्शन अलंकार की मुख्य विशेषता है कि इसमें एक सामान्य कथन को निदर्शन के द्वारा प्रमुखता प्रदान की जाती है। जो कथन सामान्य रूप में प्रतिपादित करने पर विशिष्ट नहीं लगता था, वही कथन निदर्शन के कारण प्रमुख, स्पष्ट तथा प्रभावशाली हो जाता है। इस प्रकार निदर्शन अलंकार में चमत्कार का बीज निदर्शन या दृष्टान्त है जो रूपणा या साम्य की भित्ति पर आधृत रहता है।

(17) अनन्वय

विना तथा स्यादुपमा तु यत्र तेनैव तस्यैव भवेन्नृवीर।
अनन्वयाख्य कथित पुराणैरेतावदुक्तं तव लेशमात्रम्॥

अलंकारों के विवेचन की परम्परा में विष्णुधर्मोत्तरपुराण में अन्तिम अलंकार अनन्वय है। इस अलंकार में जो उपमेय होता है वही उपमान और जो उपमान होता है वही उपमेय। अतएव पुराणकार अनन्वय की परिभाषा में 'तेनैव तस्यैव उपमा' द्वारा इन लक्षण घटकों का प्रयोग करते हैं। 'एव' का प्रयोग अवधारण के अर्थ में है उससे ही उपमा अलंकार है। आचार्य मम्मट ने भी अनन्वय की परिभाषा में एव का प्रयोग किया है—

उपमानोपमेयत्वे एकस्यैवैकवाक्यगो अनन्वयः।

अर्थात् जब एक ही वाक्य मे एक हो उपमान भी हो उपमेय भी हो, तब अनन्वय अलंकार होता है। अनन्वय का शाब्दिक अर्थ है अन्वय=सम्बन्ध का अभाव। न अन्वय =अनन्वय । अर्थात् अनन्वय मे उपमेय का स्वभिन्न अन्य उपमान मे सम्बन्ध का अभाव होता है। अनन्वय मे केवल अर्थ का एकत्व ही नही अपितु शब्दैकत्व भी आवश्यक है । इसीलिए पुराणकार तथा मम्मट अनन्वय की परिभाषा मे 'एव' अवधारण का प्रयोग करते हैं। अतएव 'अस्या वदनमिव अस्या वदनम्' मे अर्थैकत्व तो है परन्तु शब्दैकत्व न होने से अनन्वय अलकार नहीं होगा। पुराणकार द्वारा प्रयुक्त अवधारणार्थक एवकार का प्रयोग प्राय सभी परवर्ती आलकारिकों ने अनन्वय के लक्षण मे प्रयोग किया है।

## 38

# पुराणों में परिवार

डॉ० शीला डागा

इतिहासकारों के मत मे इतिहास का अर्थ मुख्यरूप से राजनैतिक इतिहास ही था, किन्तु वर्तमान मे पुरातत्वविज्ञान एव मानवविज्ञान जैसे अध्ययन के नवीन क्षेत्रो के प्रारम्भ हो जाने से इतिहास का क्षेत्र बहुत विस्तृत हो गया है। ऐतिहासिक अध्ययन आज दो विभिन्न धाराओं मे बट गया है—राजनैतिक एव सास्कृतिक।[1] इतिहास का अर्थ सस्कृति का इतिहास मानने वाले विद्वानो के मत मे इतिहास का प्रयोजन मानव जीवन के सभी पक्षो को ज्ञात करना है हनरी पियरे के शब्दो मे—'the object of the study of history is the development of human societies in space and time'[2]

भारतीय सस्कृति के अध्ययन की दृष्टि से भारतीय साहित्य मे पुराणों का विशिष्ट स्थान है। प्राचीन परम्परा मे पुराणो का केवल धार्मिक साहित्य के रूप से महत्व समझा जाता था, किन्तु आधुनिक युग मे पुराणो के ऐतिहासिक एव सास्कृतिक महत्व को स्वीकृत किया गया है तथा विभिन्न विद्वानो के द्वारा अध्ययन प्रस्तुत किये गये हैं। अनेक विद्वानो ने पृथक्-पृथक् पुराणो के सास्कृतिक एव सामाजिक अध्ययन का कार्य किया है। यहा यह ध्यातव्य है कि पुराणो के रचनाकाल को किसी प्रारम्भिक सीमा मे नहीं बाँधा जा सका है। पुराणो की रचना का कोई विशिष्ट क्रम भी निर्धारित नहीं किया जा सका है। सम्भवत इसका निर्धारण हो भी नही सकता अत पुराणों के विभिन्न विषयों पर समग्र रूप से विवेचना की आवश्यकता है।

किसी भी देश के सास्कृतिक इतिहास को ज्ञात करने के लिये उसके सामाजिक विकास का अध्ययन अनिवार्य है एव सामाजिक विकास का ज्ञान

---

1 पाटिल डी० के०, कल्चरल हिस्ट्री फ्राम द वायुपुराण, 1973, भूमिका, पृष्ठ 2

2 वही

उस समाज के पारिवारिक सगठन को सम्यक् रूप से बिना प्राप्त नहीं किया जा सकता। परिवार सस्था का मूल आधार यौन भावना एव मातृ-पितृ भावना है। परिवार सस्था इन्हीं दोनों भावनाओं से विकसित हुई है।[1] परिवार ही व्यक्ति के व्यक्तित्व का निर्माण करता है। वही समकालीन सामाजिक विचारों, भावनाओं, आदर्शों एव परम्पराओं को आत्मसात् करके भावी पीढ़ियों मे सक्रमित करता है।

परिवार का उद्भव विवाह से होता है एव परिवार का विकास सन्तान से। अत पुराण-कालीन पारिवारिक सगठन के स्वरूप को अर्थात् विवाह पति-पत्नी, माता पिता, पुत्र-पुत्री एव भाई-बहिन के पारस्परिक सबधों का, उनके अधिकार एव कर्त्तव्यो का सक्षिप्त परिचय यहा प्रस्तुत किया जाता है।

विवाह—उद्वाह (पिता के गृह से पुत्री को ले जाना), विवाह (कन्या को विशिष्ट उद्देश्य से ले जाना, उसे पत्नी बनाना) परिणय (अग्नि की परिक्रमा करना, वधू को अग्नि की परिक्रमा करवाना), परिणयन (अग्नि के चारो ओर वधू को घुमाने का कार्य) उपयम (समीप लाना एव अपना बनाना) पाणि-ग्रहण[2] (कन्या का हाथ पकडना) आदि शब्द विवाह की अवधारणा को स्पष्ट करते हैं।[3] मनुस्मृति के अनुसार विवाह का उद्देश्य प्रजा एव रति था। ब्रह्म-पुराण के अनुसार विवाह द्वारा मनुष्य अपने धर्म का पालन कर सकता है, क्योंकि विवाह के बिना सतान नही होगी एव सतान के अभाव मे वह नरक-गामी होगा। सतान के इसी महत्व के कारण सभवत पुराण ने स्वच्छन्द काम

1 एल्वुड, सोशियोलाजी इन इट्स साइकोलौजिकल आस्पैक्ट्स, पृ० 213, (उद्धृत) शास्त्री शिवराज, ऋग्वैदिक काल मे पारिवारिक सम्बन्ध, मेरठ 1962, भूमिका पृ० 12

2 विलियम्स मोनियर, सस्कृत-इग्लिश डिक्शनरी
The act of leading home, leading away or taking a wife, leading the bride round the fire, the act of leading the wife round the fire, taking possession, ceremony of hand taking.

3 वेस्टरमार्क, हिस्ट्री आव् ह्यूमैन मैरिज, भाग 1, पृ० 26, काणे पी० वी०, धर्मशास्त्र का इतिहास भा० 2, पृ० 437

को भी स्वीकार किया। वायुपुराण में सोम व तारा के संसर्ग से बुध की उत्पत्ति, बृहस्पति का तारा को अपने साथ रखना एवं सोम को उसका पुत्र देने की कथा, बुध, सोम एवं इला की कथा, मत्स्यपुराण में उशीजा, बृहस्पति एवं ममता का प्रसंग, ब्रह्मवैवर्तपुराण में घृताची व विश्वकर्मा की कथा आदि ऐसे अनेक उदाहरण हैं।

ब्राह्म, दैव, आर्ष, प्राजापत्य, आसुर, गान्धर्व, राक्षस तथा पैशाच इन आठ विवाह के प्रकारों में मत्स्यपुराण में आर्ष का उल्लेख है,[1] ब्रह्मपुराण स्वयंवर को प्रधानता देता है,[2] ब्रह्मवैवर्त ब्राह्म विवाह को।[3] गरुड़पुराण में कहा गया है कि यदि पिता न रहे तो कन्या स्वयंवर द्वारा विवाह करे।[4] अग्निपुराण में दैव विवाह का उल्लेख नहीं है, सात प्रकार की विवाह पद्धति का उल्लेख है। दक्षिणा के रूप में युवा कन्या को प्रदान करने की प्रथा लुप्त हो गई प्रतीत होती है। ब्राह्म को उत्कृष्ट माना गया।[5] ब्रह्मपुराण एक ओर तो स्वयंवर का विधान करता है, दूसरी ओर चार से आठ वर्ष के मध्य कन्या के विवाह का विधान करता है—

चतुर्थात् वत्सरादूर्ध्वं यावन्न दशमात्यय
तावद्विवाह कन्याया पित्रा कार्यं प्रयत्नत।[6]

इन आठ प्रकार के विवाहों के अतिरिक्त अनुलोम विवाहों के अनेक प्रमाण पुराणों में उपलब्ध हैं। मत्स्यपुराण में राजा शान्तनु की पत्नी काली मछुआरे की पत्नी थी।[7] वसुदेव की एक वैश्य पत्नी का उल्लेख है।[8] ययाति की पत्नी देवयानी प्रतिलोम विवाह का उदाहरण है,[9] किन्तु मत्स्यपुराण में यह भी कहा गया है कि निम्न जाति के पुरुष से विवाह करने वाली उच्च जाति की स्त्री दण्ड की उतनी ही भागीदार है, जितना कि एक उच्च जाति की स्त्री से विवाह करने वाला निम्न जाति का पुरुष होता है।[10]

सपिण्ड विवाहों के संदर्भ में मत्स्य व वायुपुराण मौन हैं, जबकि ब्रह्मपुराण में ऐसे अनेक संदर्भ प्राप्त होते हैं—मामा की लड़की से—प्रद्युम्न एवं रुक्मी

1 मनुस्मृति, 3 21,27-34
2 मत्स्यपुराण 106 8,9
3 वही 4.114 36
4 गरुड़ पुराण 1 94 14
5 वही 154 8,9
6 ब्रह्मपुराण, 165 7
7 मत्स्यपुराण 50 45
8 वही 46.20
9 वही 33 13
10 वही 227 131

की कन्या का विवाह,[1] बुआ की लडकी से—अनुह्लद, मृत्यु के पौत्र का मृत्यु की पुत्री की पुत्री हेति स विवाह ।[2] स्कन्धवधो मे विवाह का उदाहरण दिति एव दनु के पुत्र एव पुत्री का परस्पर विवाह[3] उल्लेखनीय है। दिति एव दनु बहिनें थी एव दोनो ही कश्यप की पत्निया थी। वसुदेव की बहिन सुभद्रा का विवाह वसुदेव की ही बहिन कुन्ती के पुत्र अर्जुन स हुआ था।[4]

ब्रह्मपुराण का विधान है कि यदि बडा भाई या बडी बहिन अविवाहित हो तो छोटे भाई या छोटी बहिन का विवाह नही करना चाहिए।[5]

बहुपत्नी प्रथा के उदाहरण तो प्राचीनतम साहित्य से अर्वाचीन साहित्य तक भरे पडे हैं।

पुनर्विवाह—अग्निपुराण का विधान है कि यदि पति मृत्यु को प्राप्त हो गया हो अथवा पतित, क्लीब या सन्यासी हो गया हो तो स्त्री को दूसरा पति कर लेना चाहिये—

नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबे च पतिते पतौ
पञ्चस्वापत्सु नारीणा पतिरन्यो विधीयते।[6]

और भी— मृते तु देवरे दद्यात् तदभावे यथेच्छया।[7]

विवाह का उद्देश्य सतान प्राप्त करना था। अत जब विवाह स इस उद्देश्य की पूर्ति न हो तो नियोग प्रथा का विधान पुराणो मे है, क्योकि दत्तक पुत्र से नियोग द्वारा प्राप्त पुत्र अधिक श्रेष्ठ माना जाता था।[8] पुराणो मे इसके अनेक उदाहरण प्राप्त होते हैं—बालि ने दीर्घतमा से प्रार्थना की कि वह बालि की पत्नी सुदेष्ण से उसे सतान प्रदान करे।[9] इक्ष्वाकु वश को चलाने के लिये वसिष्ठ ने कल्माषपाद राजा की पत्नी से पुत्र पैदा किया।[10]

पति—पुरुष को यज्ञकार्य, अग्निचित्या आदि धर्मकार्यों की पूर्ति के लिये विवाह करना आवश्यक था।[11] अग्निपुराण के अनुसार कोई भी ब्राह्मण चार

1 ब्रह्म पु० 201 7
2 वही 201 6
3 वही 3,64,65
4 मत्स्यपुराण, 46 7,15
5 ब्रह्म पु० 99 1-3,227 27
6 अग्नि 154 5,6
7 वही 154.6
8 अल्तेकर, आइडियल एण्ड पोजिशन आव् इण्डियन वूमैन इन सोशियल लाइफ, (सपादक) स्वामी माधवानन्द, अल्मोडा, 1953, पृ० 168
9 म० पु० (उ०) पाटिल, वही पृ० 46
10 वही 88 177
11 अग्निपुराण 166 11

पत्नियां रख सकता था, क्षत्रिय तीन, वैश्य दो व शूद्र एक।[1] स्त्रीविहीन पुरुष देव व पैत्र्य कर्म करता है तो वह निष्फल ही जाते हैं।[2] ब्रह्मवैवर्तपुराण के अनुसार पत्नी को छोड़ने वाला धर्म से स्खलित हो जाता है।

अनपत्या च युवतीं च कुलजा च पतिव्रताम्।
त्यक्त्वा भवेद् सन्यासी ब्रह्मचारी यतीति वा
न मोक्षस्तस्य भवति धर्मस्य स्खलन ध्रुवम्॥[3]

किंतु अग्निपुराण कहता है कि शत्रु के हाथ पड़ने या बलात्कार होने पर पत्नी का परित्याग कर दे।[4] गरुडपुराण मे भी कहा गया है कि कुभार्या को दूर से ही छोड़ देना चाहिये। पति द्वारा पत्नीवध का निषेध मत्स्य एव गरुड पुराण दोनों ही करते हैं—

कृमि स्त्रीवधकर्ता च बालहन्ता च जायते।[5]

ब्रह्म, मत्स्य, अग्नि, ब्रह्मवैवर्त, गरुड एव कल्कि पुराणों मे पति का अति उच्च स्थान दे दिया गया है। पति ही स्त्री का परम देवता है—

म० पु०—पतिरेव हि दैवत स्त्रीणा पतिरेव परायणम्।[6]
ब्र० पु० – पतिरेव गति स्त्रीणा सर्वदैव विशेषत।[7]
ब्र० वै० पु०—पतिसेवा परोधर्म सर्वशास्त्रेषु पठ्यते।[8]
तथा—देवपूजा व्रत दान—सर्वाणि पतिसेवाया
कला नार्हन्ति षोडषीम्।[9]
कू० पु०—पतिरेको गुरु स्त्रीणाम्।[10]

मत्स्यपुराण मे कहा गया है कि पति चाहे कैसा भी हो वही देवता है—

निर्धनो दुर्भगो मूर्ख सर्वलक्षणवर्जित।
दैवत परम नाय पतिस्तत सदैव हि॥[11]

1 अग्निपुराण 154 1
2 ब्रह्मवैवर्त पु० 2 59 15
3 वही 4 113 6-8
4 अग्नि पु० 1.115 1
5 मत्स्यपुराण 144 43,1 225 24
6 गरुड पु० 210 17
7 ब्रह्मवैवर्त पु० 111 60
8 वही 4 24 37 A
9 वही 35,36
10 कूर्म पु० 22 48
11. मत्स्य पु० 54 166

यदि पत्नी पति की आज्ञा का पालन न करे तो पति को अधिकार है कि वह उसे कोडे, बास आदि से पीटे ।[1]

पत्नी — वैदिक काल मे पत्नी का स्थान पति के समकक्ष था । पति यदि गृहस्वामी था तो पत्नी गृहस्वामिनी । द्विवचन 'दम्पती'[2] शब्द इसी अर्थ को अभिव्यक्त करता है । ऋग्वेद मे 'जायेदस्त'[3] तथा महाभारत मे भी 'गृहिणी गृहमुच्यते'[4] कहा गया । ससुराल मे वधू को सास, ससुर, देवर एव ननद पर साम्राज्ञी होने का आशीर्वाद दिया गया है ।[5] किन्तु महाभारत मे ही द्यूत-प्रसग मे पत्नी की स्थिति मे ह्रास का परिचय प्राप्त होता है । स्मृतिकाल से पुराणो तक आते-आते पत्नी की स्थिति मे चिन्ताजनक ह्रास आया । अब पत्नी का स्थान शूद्रों के समकक्ष हो गया । वह पशुओ एव वस्तुओ म गिनी जान लगी ।[6] जब ययाति ने द्रुह्यु से अपनी वृद्धावस्था को बदलना चाहा तो द्रुह्यु ने उत्तर दिया—न गज न रथ नाश्व जीर्णो भुड्क्ते न च स्त्रियम् ।[7] एक राजा सात रत्नो के होने पर चक्रवर्ती माना जाता था, जिनमे एक रत्न रानी भी थी ।[8]

वायुपुराण मे पत्नी की देहशुद्धि पर बल दिया गया है । उत्तरकुरु मे कोई भी पुरुष अन्य की पत्नी से शारीरिक सबन्ध नही रखता था ।[9] एक ओर इस पुराण मे यह उल्लेख है, दूसरी ओर ऐसे उदाहरण भी प्राप्त हैं, जिनमे विवाहित स्त्री पुरुषो के अवैध सबन्धो की चर्चा है ।

मत्स्यपुराण मे एक अच्छा पति ही पत्नी के इहलोक एव परलोक मे सुख देने वाला है । पति स्त्री को पुण्य कर्मो से ही प्राप्त होता है ।[10] पति चाहे जैसा भी हो पत्नी के लिये देवता है । ब्रह्मपुराण मे प्रारम्भ से ही कन्या को पति-पूजा सिखाने का उल्लेख है । आदर्श हिन्दू पत्नी वही है, जो पति की सेवा करे । अन्यथा उसका जीवन निष्फल है—

तुष्टे भर्तरि नारीणा तुष्टा स्यु सर्वदेवता
विपर्यये तु नारीणामवश्य नाशमाप्नुयात् ।[11]

---

1 मत्स्य पु० 227 152,3
2 ऋग्वेद 5 3 2
3 वही 3 53 4
4 वही 12 144 6
5 वही 10 85 46
6 आल्तेकर, वही पु० 26
7 वायु पु० 93 48
8 वही 93 95
9 वही 45 20
10 मत्स्य पु० 154 163-4
11 ब्रह्म पु० 80 40-1

इसी पुराण मे एक कथा मे पति के सर्परूप होने पर भी पत्नी के द्वारा उसकी सेवा का विवरण प्राप्त होता है। इतना ही नही, वह अपना भय भी प्रकट नहीं कर सकती थी। वह कहती है कि यह उसका सौभाग्य है, क्योंकि पत्नी का एकमात्र प्राप्य उसका पति है—

पतिरेव हि गति स्त्रीणा सर्वदैव विशेषत ।[1]

पति कैसा भी हो पत्नी को उसकी बुराई नही करनी चाहिये। पति का वचन ही पत्नी के लिये अन्तिम वचन है—

स्त्रीणामभीप्टद नान्यत् भर्तृवाक्य विना क्वचित् ।[2]

अग्निपुराण के अनुसार जो स्त्री पति को प्राण समझती है, शुभलक्षणा न होने पर भी शुभलक्षणा है। उल्लेखनीय है कि जहा एक ओर मत्स्य एव ब्रह्मवैवर्त पुराण पति की अपेक्षा मे पत्नी को कोई अधिकार नही देते,[3] वहा अग्निपुराण कुछ विशिष्ट परिस्थितियो मे पुनर्विवाह का विधान करता है।[4]

अग्निपुराण मे एक स्थल पर कहा गया है कि शत्रु के हाथ मे पडने या बलात्कार होने पर पत्नी त्याज्य है,[5] दूसरे स्थल पर वह कहता है कि स्त्री भोग्य है वह दूषित नहीं होती, पुरुष ही दूषित होता है।[6] उक्ति के इस वैषम्य मे पुराणो का दीर्घ काल तक विस्तार होना ही कारण रहा होगा।

विधवा के साथ समाज का व्यवहार ही प्राय उस समाज के दृष्टिकोण का परिचायक होता है।[7] अग्निपुराण के अनुसार राजा का कर्तव्य है कि वह विधवा का पालन व रक्षण करे। राजा के पालन व रक्षण की बात तो की गई है,[8] किन्तु समाज या परिवार मे विधवा को स्थान नही दिया गया। ब्रह्मपुराण मे उल्लेख है कि ब्राह्मण की स्त्री छोटी आयु मे विधवा हो गई तो उसका कोई पालक व रक्षक नही रहा। अन्तत वह गालव ऋषि के आश्रम मे अपने पुत्र को रखकर वेश्या हो गई।[9] ध्यातव्य है कि पुत्रहीना विधवा के पुनर्विवाह का तो विधान है, किन्तु जिसका पुत्र हो उसके लिये परिवार मे कोई स्थान नही।

1 ब्र० पु० 111 61
2 वही 128 6
3. ब्र० वै० पु० 1 9 7
4 अग्नि पु० 154.5
5 वही 165 6
6 वही 165 19
7 आल्तेकर, वही पृ० 135
8 अग्नि० पु० 222 19,25
9 ब्र० पु० 214 127

ऐसा भी नहीं कि पत्नी को किसी भी प्रकार के अधिकार नही थे। मत्स्यपुराण मे स्त्रियो के समाज मे स्वच्छन्दतापूर्वक घूमने का उल्लेख है। जब सगर की पत्नी रानी केशिनी से ओर्व ने वरदान मागने को कहा तो उसने नृप ससद मे वरदान मागा था।[1] इसी प्रकार दक्ष के यज्ञ मे देवपत्निया उपस्थित थीं।[2] बृहस्पति की पत्नी तारा का सोम से सम्बन्ध होने पर जो पुत्र हुआ वह सोम को दे दिया गया। तारा एव बृहस्पति के सबन्धो पर इसके दुष्प्रभाव का कोई उल्लेख नही है।[3] दूसरी ओर वायुपुराण मे एक कुमारीपुर नाम के दुर्ग के निर्माण का उल्लेख है।[4]

पति-पत्नी के स्नेहपूर्ण सबन्धो के अनेक प्रसग पुराणो मे प्राप्त होते हैं—वायुपुराण मे शिव को सती "प्राणैरपि प्रियम्" थी।[5] दक्ष यज्ञ का विध्वस इसका प्रमाण है। राजा ज्यामघ के यद्यपि कोई सतान नही थी, किन्तु उसने पुनर्विवाह नही किया।[6] मत्स्यपुराण मे त्रिपुर नगर मे पति पत्नियो के मधुर सबन्धो के उल्लेख है। राजा पुष्पवाहन एव लावण्यवती, तारा तथा बृहस्पति जैसे अन्य युग्म भी उदाहरणीय है।

उपरोक्त विवेचन से स्पष्ट है कि पुराणो मे परिवार मे पत्नी की स्थिति के दोनो ही प्रकार के उदाहरण हैं। धर्मशास्त्रो ने जो नियम स्थिर किये—

पिता रक्षति कौमारे भर्ता रक्षति यौवने
पुत्रो रक्षति वार्धक्ये न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति।[7]

उनमे पुराणो मे ढील दे दी गई। अथवा यह कहा जा सकता है कि स्त्री स्वतन्त्रता के उदाहरण पुराणो के सर्वाधिक प्राचीन भागो मे हैं। परवर्ती काल मे तो उसे अत्यधिक बाध दिया गया। उसकी गणना शूद्रो एव पशुओ मे की जाने लगी। वह व्यक्ति नही अपितु एक भोग्य वस्तु मान ली गई।

पिता—परिवार का पिता ही मुखिया था। परिवार का भरण-पोषण उसी पर निर्भर था। मत्स्यपुराण मे कहा गया है–'उद्वहते सज्ज कुल कुलावही यथा'।[8] पत्नी व सतान दोनो के द्वारा उसकी आज्ञा का पालन करना

---

1 म० पु० 88 155-8
2 वही 30 154
3 वही 90 39,40
4 वामन पु० 8-109
5 वा० पु० 39 122
6 वही 95 32
7 वही 9 3
8 म० पु० 136 59

आवश्यक था। आज्ञा पालन न करने पर पिता संतान को कठोर दण्ड देना था। ययाति ने अपने पुत्र यदु, तुर्वशु व द्रुह्यु को अपना उत्तराधिकारी नहीं बनाया। अपना राज्य पुरु को दिया।[1] इस उल्लेख से यह भी ज्ञात होता है कि यहा पुत्र ही उत्तराधिकारी हो यह आवश्यक नहीं था। पिता पुत्र को देश-निष्कासन का दण्ड तक दे देता था।[2] पिता को प्रजापति का रूप माना गया।[3] मत्स्यपुराण के अनुसार पिता कैसा भी हो, उसकी आज्ञा का पालन न करने पर पुत्र दण्ड का भागी होगा।[4]

किसी भी कार्य के लिये पुत्र का पिता से आज्ञा लेना आवश्यक था।[5] पिता का भी पुत्र के प्रति कर्त्तव्य था कि वह उसे सब प्रकार से योग्य बनाये, उसे अच्छे संस्कार दे तथा उसका विवाह करे—

जनयित्वात्मजं वेदविधिनाखिलसंस्कृति ।
न कुर्यात् पिता तस्य नरकान्नास्ति निष्कृति ।[6]

माता—मातृत्व के अभाव मे विवाह अपूर्ण रहता है। पुत्र की माता होने से स्त्री की परिवार मे विशेष प्रतिष्ठा थी। पुराणो मे माता को पृथिवी कहा गया है।[7] माता के कहने पर कोई भी कार्य पुत्र के लिये करणीय है, चाहे उसमे जीवन का भी भय क्यो न हो।[8] माता का स्थान पिता एव गुरु से भी ऊचा है। माता का वचन असत्य नही किया जा सकता। विवस्वान् की दो पत्नियाँ थी। प्रथम मनु एव यम की जननी थी।

द्वितीय पत्नी सवर्णा ने मनु एव यम से दुर्व्यवहार किया। यम ने माता को धक्का दे दिया। इस पर सवर्णा ने उसे शाप दिया। जब यम ने पिता से इसकी चर्चा की तो विवस्वान् ने भी कहा कि—

'नो शक्य एतन्मिथ्याकर्तु मातुर्वचस्तव।'[9]

महाभारत मे भी कहा है—

सर्वेषामेव शपनाना प्रतिघातो हि विद्यते
न तु मात्राभिशप्ताना मोक्ष क्वचन विद्यते।[10]

---

1 म० पु० अध्याय 12
2 वही 7 97-104
3 म० पु० 211 21
4 वही 227 14 अ
5 कल्कि पु० 13 40
6 ब०वै०पु० 111 11, क०पु० 2 35
7 म० पु० 211 21
8 वही 146-145
1 वही 11 4
10 म० भा० 33 4, आलोचनात्मक संस्करण

माता का भी कर्त्तव्य है कि वह सभी सतानो से समान व्यवहार करे—

मात्रा स्नेहेन सर्वेषु वर्तितव्य सुतेषु वै ।[1]

ब्रह्मपुराण में कहा गया है कि माता सतान को शाप नही देती—

निर्गुणेष्वपत्येषु माता शाप न दास्यति ।[2]

किन्तु एक अन्य स्थल पर राजा भरत की सताने माता के क्रोध से नाश को प्राप्त हुई ।[3]

पुत्र—परिवार का मूलाधार मानव की यौन एव मान-पिता भावना है । समाजशास्त्रियो का यह निष्कर्ष ही सतान की महत्ता को स्थापित करता है । इसमें भी पुत्र की कामना ही अधिकाधिक की गई है, क्योकि परिवार का विकास सतान से होता है । मैक्समुलर के अनुसार भारतीय समाज एक पितृसत्तात्मक समाज था ।[4] भारतीय समाज के भाषावैज्ञानिक साक्ष्य इसे पितृसत्तात्मक ही सिद्ध करते हैं । अत परिवार के विकास मे पुत्र का महत्व स्पष्ट है । कल्किपुराण मे विवाह का लक्ष्य पुत्रोत्पत्ति कहा गया है ।

ऋग्वेद मे पुत्र की कामना के पीछे जीवन-रक्षा की भावना थी, जबकि परवर्ती काल मे इस कामना का मुख्य आधार धार्मिक हो गया था । धर्मशास्त्रों में 'पु नाम्ना नरकान् यस्मात् त्रायते पितर सुत '[5], कहा गया, जबकि वेदो मे पु या ऐसे किसी नरक का उल्लेख नहीं है । मत्स्यपुराण मे कहा गया है कि अनेक पुत्रो की कामना के पीछे यह भावना थी कि उनमें से कोई एक गया जाकर श्राद्ध-तर्पण आदि कर देगा ।[6]

पुत्र-प्राप्ति के लिये अनेक प्रकार के धार्मिक विधान किये जाते थे । स्त्री की तो सारी धार्मिक विधि का उद्देश्य पति एव पुत्र-प्राप्ति ही था । समाज में नियोग एव दत्तक पुत्र आदि का प्रचलन पुत्र प्राप्ति की आवश्यकता से ही था । गरुडपुराण में कहा गया है —

सपिण्डो वा सगोत्रो वा घृताभ्यक्तो ऋतावियता ।[7] किन्तु,
आगर्भसभव गच्छेत्पतितस्त्वन्यथा भवेत् ।[8]

---

1 ब्र० पु० [illegible] 25
2 वही 33 74
3 वही 13 58
4 बायोग्राफीज आव् वर्ड्स, भूमिका पृ० 16
5 मनुस्मृति 9 138
[illegible] म० पु० 207 39
7 वही 19 16
2 वही 195 17

यह पर्याप्त नही था कि पुत्र-प्राप्ति हो, एक श्रेष्ठ पुत्र की कामना की जाती थी, जो ज्ञानी, योगी, कर्मठ, धार्मिक, श्रेष्ठ वक्ता एव आज्ञापरायण हो।[1] गरुडपुराण मे कहा गया कि—'कुपुत्रे निर्वृतिर्नास्ति'।[2] पुत्र को पिता का अनुयायी होना चाहिये—

पितुर्मित्राणि शत्रूश्च तथा पुत्रोऽनुवर्तते
स एव पुत्रो योऽन्यस्तु पुत्ररूपो रिपु स्मृत।[3]

पिता पर निर्भर पुत्र को योनिकीट कहा गया—

स्वबाहुबलमाश्रित्य योऽर्थानर्जयते सुत
स कृतार्थो भवेल्लोके पैत्र्य वित्त न तु स्पृशेत।

—त पु पुत्र विजानीयात् इतरो योनिकीटक।[4]

पुत्र को विवाह-पूर्व तक पिता से भरण-पोषण पाने का अधिकार था।[5]

पुत्री—पुराणों मे पुत्री के सन्दर्भ मे माता-पिता द्वारा आनन्द एव दुख दोनों ही प्रकार की अनुभूतिया देखी जा सकती हैं। माता-पिता को पुत्री से प्रेम तो था, किन्तु उसके चरित्र के सबन्ध मे वह चिन्तित रहते थे। मत्स्यपुराण मे पुत्री को पिता की विशेष रूप से प्रेमभाजन प्रदर्शित किया गया है। पुत्री अपनी इच्छाओं की पूर्ति के लिये पिता पर दबाव डालती थी। समवत इसका कारण स्वाभिमान था।[6] देवयानी शर्मिष्ठा की कथा इसका उदाहरण है।[7] पुत्री पुत्री होने से अवाञ्छनीय नही थी, अपितु उसके जन्म लेने पर माता व पिता के लिये उसके अनुरूप पति का चुनाव एक कठिन कार्य था।[8] विवाह पूर्व पुत्री पिता पर भार मानी जाती थी—

अहो भूयान्न कस्यापि कन्या दुखकारणम्।[9]

अन्यथा वामनपुराण मे कन्या का दर्शन मगलमय माना गया है।[10] मत्स्य॰

---

1 ग॰ पु॰ 165 41,2
2 वही 1 115 4
3 वही 110 85,6
4 वही 170 12-3
5 ब्र॰ वै॰ पु॰ 111,11
6 काँटावाला, कल्चरल हिस्ट्री फ्राम मत्स्यपुराण, 1964, पृ॰ 89
7 म॰ पु॰ 33 13
8 काणे, धर्मशास्त्र का इतिहास भा॰ 2 पृ॰ 511, आल्तेकर, वही पृ॰ 7
9 व॰ पु॰ 121 5
10 वामन पु॰ 14 35-6

पुराण के अनुसार श्रेष्ठ चरित्र वाली पुत्री दस पुत्रों के समान थी।[1] अग्निपुराण मे अविवाहित कन्या के दैव एव पैत्र्य कर्म करने के अधिकार का उल्लेख है।[2]

ब्रह्मपुराण मे पुत्री का दान पृथिवी दान के समान माना गया है।[3] वहीं कन्या के बालविवाह का भी विधान है—

चतुर्थात् वत्सरादूर्ध्वं यावन्न दशमेत्ययं
तावद्विवाह कन्याया पित्रा कार्य प्रयत्नत ।[4]

काणे के अनुसार 200 ईसवी के लगभग समाज का झुकाव बालविवाह की ओर दिखाई देता है।[5] कन्याओं की तीन पदवियां मानी गईं। इनमे प्रथम गौरी—चार से आठ वर्ष की कन्या—का विवाह पितरों को प्रसन्न करने वाला माना गया।

ब्रह्मपुराण मे निर्धन पति वाली पुत्री के प्रति माता के दुर्व्यवहार का प्रसग वर्णित है। पति की आज्ञा के अभाव मे पिता पुत्री को अपने गृह में आश्रय नही देता था।[6]

भाई-भाई का स्थान प्रारम्भ से ही समाज मे महत्वपूर्ण है। ऋग्वेद मे अभ्रातका कन्या से विवाह न करने का उल्लेख है,[7] किन्तु पुराणों मे ऐसा कोई सकेत नही है। ब्रह्मपुराण मे अभ्रातृका कन्या के पुत्र को अपनी माता के पिता-माता के श्राद्ध का अधिकार है।[8] सहोदर भाइयों के परस्पर सबन्ध कहीं मधुर हैं एव कहीं द्वेषपूर्ण। सभवत द्वेष का कारण उत्तराधिकार रहा होगा। सौतेले भाइयों में ईर्ष्या युक्त सबन्धो का विशेष उल्लेख है। रावण-कुबेर, कुम्भकर्ण-विभीषण, देवता-असुर इसके उदाहरण हैं।[9]

अन्य सम्बन्धी—अन्य सबन्धों के विषय मे कुछ विशेष उल्लेख प्राप्त नही होते, किन्तु यह स्पष्ट है कि कुछ सबन्धो मे काम-सबन्ध वर्जित है—माता, बहिन, पिता पिता की बहिन, पिता के भाई की लडकी, माता के भाई की पत्नी एव पत्नी की माता।[10] नियम का उल्लंघन करने वालों के लिये वर्णानुसार दण्ड का विधान है—शूद्र 200, वैश्य 400, क्षत्रिय 600 एव ब्राह्मण के लिये 800 पण।

---

1 मत्स्य पुराण 154 157
2 अ० पु० 156 13
3 ब्रह्म पु० 165 9-10
4 गौ० ब्र० पु० 95 7
5 काणे, वही पृ० 443, अल्तेकर, वही पृ० 67
6 ब्र० पु० 95 7
7 ऋग्वेद
8 ब्र० पु० 22 77
9 वही 32
10 म० पु० 227 139

**निष्कर्ष**—परिवार जिस समाज से सबद्ध होता है, उस समाज के आदर्शो व आचारो के अनुरूप ही अपनी सन्तानों को ढालता है। पुराणो ने यद्यपि प्राय धर्मशास्त्रीय नियमों को ही प्रमाण माना, तथापि उनमे कुछ ढील भी दी। विवाह के लिये वर्णपरक स्वतन्त्रता देकर समाज के वर्णों को समीप लाने का कार्य किया, कामपरक स्वतन्त्रता देकर व्यक्ति के व्यक्तित्व को निखारा। पिता को प्रभुत्व देकर परिवार के सदस्यो को अनुशासन की शिक्षा दी। न केवल पुत्र एव पत्नी के ही कर्त्तव्य सुनिश्चित किये, अपितु पिता एव पति के भी कर्त्तव्यो का विधान किया। क्योकि व्यक्तियो से परिवार, परिवारो से समाज एव समाजो से राष्ट्र बनता है अत उपरोक्त कार्यों द्वारा पुराणो ने समाज मे समन्वय की भावना विकसित की। सर्वसाधारण को विभिन्न रोचक कथाओ द्वारा शिक्षित करके एव समाज के प्रत्येक वर्ग को तीर्थ, स्नान पूजा-आदि धार्मिक अधिकार देकर पुराणो ने राष्ट्रीय एकता मे योगदान दिया।

39

# पुराणो का उद्भव; सामाजिक परिवर्तन की दिशा

प्रो० एल० पी० पाण्डेय

पुराण शब्द का अर्थ है प्राचीन, अथवा वह तत्त्व जिसका सम्बन्ध प्राचीनता से या प्राचीनकाल से है। इसी अर्थ मे इस शब्द का सबसे प्राचीन प्रयोग विशेषण के रूप मे ऋग्वेद मे हुआ[1] है। वैदिक ऋषियो ने ऋग्वेद मे ही पुराणी' शब्द का प्रयोग[2] किया है, जो पुन एक विशेषण ही है। अत इतना स्पष्ट है कि ऋग्वेद के समय मे ही पुरातन, नूतनता की बात उठ चुकी थी क्योंकि 'प्राचीन' शब्द का प्रयोग नवीन के ही सदर्भ मे होता है। अत यह स्पष्ट है कि तत्कालीन समाज-चिन्तको ने प्राचीन और नवीन मे भेद करना प्रारम्भ कर दिया था। यह अपने आप मे सामाजिक परिवतन का द्योतक है और सास्कृतिक मान्यताओ की ओर सचेत होने का परिचायक है।

ऐसा सामाजिक परिवर्तन उत्तर वैदिक काल मे अधिक द्रुत गति से होने लगा, कारण था बदलता हुआ आर्थिक परिवेश। आर्य पजाब से पूर्व मे बिहार तक फैल चुके थे और दक्षिण मे नर्मदा नदी तक उनका विस्तार हो गया था। मध्य प्रदेश के आर्येतर जनो के सपर्क मे आने के कारण वे नई सांस्कृतिक मान्यताओ एव सामाजिक रीतियों से परिचित हुये थे। उस नवीन सपर्क के कारण आर्यो के समाज मे परिवतन होना स्वाभाविक था। फिर आन्तरिक विकास साथ साथ हो ही रहा था। आर्य लोग स्वय नये विचारो के पोषक थे।[3] अत बाह्य सपर्क और आन्तरिक विकास के कारण उत्तर वैदिक काल मे सामाजिक परिवर्तन सहज गति से हुआ।

इसमे आर्थिक कारणों ने अधिक सहयोग दिया। आर्थिक आधार मे लो के आविष्कार ने हलचल मचा दी, क्योंकि इससे खेती के औजार मजबूत बनते

---

1 ऋग्वेद, 3 5 4 9 । [2] 5 8-6, 10 130 6,

2 वही, 9 11.4

3 आनो भद्रा क्रतवो यन्तु विश्वत "

में और इनसे बने अन्य प्रकार के आकारों में भी मजबूती आती थी। जंगलों की कटाई सफाई अधिकतम हो गई थी। लोगों का स्थानान्तरण, नई बस्तियों का निर्माण, खेतों के योग्य अत्यधिक उपजाऊ जमीन की प्राप्ति, आवागमन के साधनों में वृद्धि आदि सभी में विकास हुआ था। खेतों से अतिरिक्त (surplus) उपज ने नगरीयकरण को गति प्रदान की। परिणामत उत्तर भारत में अनेक नगर बसाये गये। उद्योग-धन्धों की वृद्धि हुई। नये-नये व्यवसायों की उत्पत्ति हुई। जिनमें अधिक श्रम की जरूरत पड़ी। व्यापार में गति आई क्योंकि इस समय तक सिक्कों का भी प्रचलन हो गया था। जनसंख्या में हुई वृद्धि ने समाज के हर पक्ष को प्रभावित किया। पुरोहित वर्ग का अत्यधिक विकास, कर्म काण्डों के अतिरिक्त तपस्या पर जोर देना, अहिंसा का प्रचार और सदाचरण की अवधारणा तथा उसका विकास, तत्कालीन संस्कृति के नये मुख्य आयाम थे। इन सब के फलस्वरूप समाज में गतिशीलता आई और परिवर्तन का रूप सबकी दृष्टि में दिखने लगा, चिन्तन जगत में कर्म मार्ग की जगह ज्ञान मार्ग का महत्व, धर्म एवं सांस्कृतिक दशा भी उत्तर वैदिक काल में विकसित हुई। अत प्राचीनता और नवीनता का प्रश्न इस युग में ऊँचे स्वर में उठना आरम्भ हो गया। सन्धिकाल वैसे भी मतमतान्तरों का युग होता है, जिसमें एक मत दूसरे से टकराता है और जिसमें जीवनी शक्ति होती है, वही जीतता है और आगे विकास करता है। उत्तरोत्तर वृद्धि की बात तो पूरे वैदिक काल में व्याप्त थी। ऋग्वेद में सन्तान वृद्धि, परिवार वृद्धि, जन वृद्धि, पशु सम्पत्ति वृद्धि तथा धन सम्पदा वृद्धि, तथा आयु वृद्धि की बार बार कामना की गई है, कर्मों का विस्तार और यज्ञों में धीरे-धीरे विस्तार हुआ, परन्तु ज्ञान वृद्धि और उसके लिए वृद्धि—कामना उत्तर वैदिक काल की ही देन जान पड़ती है। ब्राह्मण ग्रंथों, आरण्यकों तथा उपनिषदों में इस तथ्य की ओर अधिक ध्यान दिये जाने का वर्णन है।[1]

साहित्य का विकास ऋग्वेद के युग में काफी हद तक हो चुका था। इसी के साथ-साथ कुछ अन्य विद्यायें जन्म ले रही थीं। लेकिन उनके विकास का सही समय उत्तर वैदिक काल ही था। दर्शन के क्षेत्र में आत्मा एवं ब्रह्म की ओर रुझान की, जो पहले प्रारम्भ हुई थी, इस युग में प्रस्फुटन हुआ और आत्मा, ब्रह्म तथा मोक्ष की कल्पना अपनी पराकाष्ठा तक पहुंच गई। साथ ही साथ मुक्ति की अवधारणा के कारण लौकिक दृष्टि भी बलवती हुई। इस युग

1 अथर्ववेद 15 1 7

के आचार्यों ने अतीत का भी ख्याल किया। परिणामतः अतीत से सम्बन्धित कई ज्ञान-विशेष प्रकाश में आये। अथर्ववेद में इतिहास, पुराण, गाथा तथा नाराशंसी जैसे विषयों का उल्लेख है, जिनका सम्बन्ध अतीत की उपलब्धियों से होता है। शतपथ ब्राह्मण में उल्लेख मिलता है कि अनुशासन-विद्या, वाकोवाक्य, इतिहास पुराण, गाथा तथा नाराशंसी के स्वाध्याय करने से देवों को मधु से पूर्ण आहुतियां प्राप्त होती हैं।[1] तैत्तिरीय आरण्यक इन विद्याओं की तालिका में कल्प को जोड़ता है।[2] गोपथ[3] ब्राह्मण में इनके अतिरिक्त 'आख्यान' की सूचना मिलती है, जिसका सम्बन्ध अतीत से था। छान्दोग्य उपनिषद् में इतिहास पुराण[4] का कई स्थानों पर उल्लेख है। इस उपनिषद् में सनत्कुमार से ब्रह्मविद्या सीखने के अवसर पर नारदमुनि ने अपनी "अधीत विद्याओं के अनुसार इतिहास पुराण" को पंचमवेद बताया[5] है। बृहदारण्यक उपनिषद् ने भी 'इतिहास पुराण' को महाभूत का रूप माना[6] है। इस तरह इतिहास पुराण को पंचमवेद कहकर ज्ञान का एक विशेष एवं महत्वपूर्ण क्षेत्र माना गया है जिसका सीधा सम्बन्ध अतीत से है, अतः गाथा, नाराशंसी, कल्प आख्यान और इतिहास तथा पुराण आदि की अवधारणा से यह स्पष्ट है कि उत्तर वैदिक काल में अतीत की ऐसी सांस्कृतिक उपलब्धियों के प्रति तत्कालीन समाज अत्यधिक सचेत था, जो उत्तरोत्तर वृद्धि के फलस्वरूप सुगम होती हैं। उत्तरोत्तर उत्कृष्टता की बात छान्दोग्य उपनिषद् में उल्लिखित है इसमें एक स्थान पर परोवरीय शब्द का प्रयोग किया गया है जो श्रेष्ठ से श्रेष्ठतम उपलब्धि अर्थ का द्योतक है। यहां एक जगह लिखा है—

"त हैत मतिधन्वा शौनक उदरशाण्डिल्यायोक्त्वोवाच यावत्त एव प्रजाया-

---

1 "यदनुशासनानि विद्या वाकोवाक्य इतिहास पुराणं गाथा नाराशंस्यः। य एवं विद्वान् अनुशासनविद्यावाकोवाक्य इतिहास पुराण गाथा नाराशंसी रूप हरत स्वाध्यायमधीमते" (शतपथ ब्राह्मण 11 5 6-8, 11 15 7 9)

2 तैत्तिरीय आरण्यक 2 ■

3 गोपथ ब्राह्मण, पूर्वभाग 2.10

4. छान्दोग्य उपनिषद्, 7.1 2.4

5 वही

6 बृहदारण्यक उपनिषद् 2 4 11

मुद्गीथ वेदिष्यन्ते परोवरीयो हैम्यस्तावदस्मिंल्लोके जीवन भविष्यति ।"[1] (शुनक के पुत्र अतिधन्वा ने उस उद्गीथ का शाण्डिल्य के प्रति निरूपण कर उससे कहा— जब तक मेरी सतति मे से (मेरे वशज) इस उद्गीथ को जानेगे, तब तक इस लोक मे उनका जीवन उत्तरोत्तर उत्कृष्टतर होता जायेगा)।

यहा ध्यान देने योग्य बात यह है कि यहाँ ऐसे ज्ञान या विद्या की बात कही गई है, जिसकी 'उपासना' करने से उत्तरोत्तर वृद्धि होती है। यहाँ यह भी कहा गया है कि यह सतान के लिए निरन्तर ज्ञातव्य है। छान्दोग्य उपनिषद मे ऐसे पीढ़ी दर पीढ़ी उपलब्ध ज्ञान या ब्रह्म विज्ञान का मौखिक रूप से कालान्तरो मे बताये जाने की बात कही गई है। एक जगह लिखा है कि "यह मधु— ज्ञान ब्रह्मा ने विराट् प्रजापति से कहा था, प्रजापति ने मनु से कहा और मनु ने प्रजावर्ग के प्रति कहा तथा अपने ज्येष्ठ पुत्र अरुण नन्दन उद्दालक को उसके पिता ने इस ब्रह्म विज्ञान का उपदेश दिया था।[2] शाकर भाष्य मे "इसे विशिष्ट क्रमागत" ज्ञान कहा गया है, जो इतिहास पुराण का अर्थ द्योतित करता है। यहाँ यह भी कहा गया है कि पिता अपने ज्येष्ठ पुत्र को अथवा सुयोग्य शिष्य को ऐसे ब्रह्म ज्ञान का उपदेश करे।[3] वह इस विद्या को किसी और को न बताये।[4] अत इन सदर्भों से यह ज्ञात होता है कि इतिहास 'पुराण" वास्तव मे इस प्रकार की विद्या के रूप मे स्वीकार किये गये थे, जो एक पीढ़ी से दूसरी पीढ़ी को उत्तरोत्तर वृद्धि के लिए सौंपे गये थे। यहाँ ध्यान देने योग्य बात यह है कि छान्दोग्य उपनिषद मे "इतिहास पुराण" शास्त्रो के रूप मे वर्णित है। और दोनो को शिक्षा या ज्ञान का अंग माना जाता था। इन्हे पचम वेद कहा जाता था। ब्रह्मा से प्रजापति को ज्ञान देने की बात से यह ज्ञात होता है कि अन्य शास्त्रो की भाँति मनीषियो ने 'इतिहास पुराण" को भी देवो से उत्पन्न माना है। यह उसकी प्राचीनता का द्योतक है

1 छान्दोग्य उपनिषद, 1 9 3
प्रजाया = प्रजासततावित्यर्थ
परोवरीयो हैम्य = प्रसिद्धेभ्यो लौकिक जीवनेभ्य
उत्तरोत्तर विशिष्टतर जीवन तेभ्यो भविष्यति । 1 9 3 शांकरभाष्य

2 छान्दोग्य 11 3 4

3 वही 3 11 5

4 वही 3 11 61

यहां यह भी विचारणीय है कि संधिकाल प्राचीन सभ्यता के विकास मे एक सकट का युग होता है । ऐसे समय मे तत्कालीन समाज अपनी सास्कृतिक धरोहर को याद करता है, क्योकि उस समाज के लिए युगो युगो से दी गई पूंजी होती है जो उसे सकट की अवस्था मे काम देती है । और जब नये पुराने का प्रश्न उठता है तो वह समाज सोच समझकर कदम उठाता है । परिणामत जहां एक ओर नई दिशा की ओर दृष्टिपात करता है, नये मूल्यो को स्वीकारने या न स्वीकारने की बात पर विचार करता है, वहीं दूसरी ओर अपनी उपलब्धियों को पुन तोलता है और उससे शक्ति अर्जित करता है । ऐसी परिस्थिति मे उसे पुराना आचरण याद आता है यह मन मे नये आचरण को पुरानो से तुलना करता है और अच्छे बुरे की पहचान करता है । परिणामत आचरण से ऊपर उठकर सदाचरण की बात उठती है, उत्तर वैदिक काल एक ऐसा ही सगम युग था, जिसमे कई सांस्कृतिक धारायें आकर मिली थीं । ऐसे वातावरण मे नैतिकता और सदाचरण की बात उठाई जाती है, क्योकि वही समाज का मूलाधार होता है, जो नई परिस्थिति मे जीवित रहने का साधन बनता है ।

सदाचरण की अवधारणा भारतीय समाज मे वैदिक युग से व्याप्त जान पडती है जो अत्यन्त अतीत काल से चली आ रही सामाजिक व्यवस्था के फलस्वरूप सुगम हुई थी । छान्दोग्य उपनिषद मे अच्छे आचरण वाले व्यक्तियों को 'रमणीयचरण" कहा गया है और यह भी वर्णन है कि एसे लोग उत्तम योनि मे जाते हैं । यहाँ अशुभ आचरण वालो को "कपूय चरणा" कहा[1] गया है । इस युग मे धर्म और अधर्म की अवधारणा भी बन चुकी थी । छान्दोग्य उपनिषद म धर्म और अधर्म शब्दो का प्रयोग एक ही स्थान पर किया गया है । इसमे अच्छी इन्द्रियवृत्तियो का भी उल्लेख है जिनका उद्भव शास्त्रादि के पढन सुनने के कारण होता है इसमे तमामयी वृत्तियो का भी उल्लेख है । अच्छी इन्द्रिय वृत्तियो को देव कहा गया है और तमोमयी वृत्तियो को असुर । यहां इन दो वृत्तियो मे होने वाले सघर्ष का भी उल्लेख है, जिसे देवासुर सग्राम की सज्ञा दी गई है । इस उपनिषद मे यह भी लिखा है कि यह सग्राम सपूर्ण प्राणियो के प्रत्येक देह मे अनादिकाल से होता रहा[2] है । देवासुरो को प्रजापति के पुत्र रूप मे वर्णन

1 छान्दोग्य उपनिषद, 5 10 7

2 ऐसा वर्णन श्रीमद्भगवद्गीता मे भी मिलता है। इसमे शुभ और अशुभ प्रवृत्तियों का उल्लेख है।

किया गया है और "कर्म एव ज्ञान" के अधिकारी पुरुष को ही प्रजापति कहा गया है।

उत्तर वैदिक काल मे श्रम और नैतिकता दोनो का साथ-साथ विकास हुआ जान पडता है ऋग्वेद के दसवें मण्डल मे तथा उत्तर वैदिक काल के अन्य ग्रन्थो मे भी तप की महिमा का वर्णन है। तप से ही ऋत (universe) और सत्य की उत्पत्ति बताई गई है। उसे भावी जीवन का द्रष्टा कहा गया है। तप से अलौकिक शक्तियो की प्राप्ति का वर्णन है। कहा गया है कि इससे ही प्रजापति ने सृष्टि की रचना की और देवो ने स्वर्ग जीता। यहाँ तप, यज्ञ, ऋत तथा ब्रह्म आदि को सृष्टि का आधार बताया गया[1] है। तैत्तिरीय ब्राह्मण मे तो तप को ब्रह्म माना गया है, क्योंकि वह उससे ही जाना जा सकता है। मैत्रायणी उपनिषद ने तप को ज्ञान का साधन माना[2] है क्योंकि यह कर्म की पराकाष्ठा थी, जिसमे पवित्र कर्म भी सम्मिलित थे। कर्म की इस परिभाषा ने इस युग मे नैतिकता और सदाचरण के विकास मे बडी मदद की।

नैतिकता और सदाचरण के विकास मे आर्येतर धर्मों का भी बडा योगदान था। जिनकी प्राचीनता उत्तर वैदिक काल तक होती गई है। जैन और बौद्ध धर्मों मे आचार शास्त्र पर अधिक जोर दिया जाता था। तप और अहिंसा तो ऐसे आचार व्यवहार के आधार थे। इन दो धर्मों के प्रवर्तक उपदेशक और प्रचारक सदाचरण के अन्य पक्षों पर भी अत्यधिक बल देते थे। जैनियों ने सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान और सम्यक् चरित्र को आत्मा या जीव का स्वाभाविक गुण स्वीकार किया, समस्त स्वाभाविक गुणो से युक्त जीव को ही शुद्ध जीव माना और सम्यक् चरित्र को ही मोक्ष का द्वार बतलाया।

जैन आचार्यों ने तो पूरे समाज को अनेक प्रकार का सदाचरण सिखलाया। उन्होने हर प्रकार कि हिंसा करने, झूठ बोलने, अप्रिय बात कहने, निन्दा करने, कठोर एव पापमयी बात बोलने पर रोक लगाई, किसी भी प्रकार की चोरी न करने के लिए कहा, कामवासना से दूर रहने का उपदेश दिया और धन सम्पदा आदि का अधिक सचय करन के लिए मना किया। इन लोगों ने वैयक्तिक सद्गुणों के पालन पर भी जोर दिया। हर व्यक्ति को क्रोध, अभिमान,

---

1 अथर्ववेद 17 7, 7 74 1, 11 5 6-19, 12 1 1, ऐतरेय ब्राह्मण, 2 13, 2 33, ऋग्वेद 10, 191 1,10 154 2

2 मैत्रायणी उपनिषद, 3 12 13,

माया, लोभ, राग, द्वेष, कलह, दोषरोपण, चुगली, असयम, निन्दा, कपट-छल आदि बुराइयो से दूर रहने के लिए कहा। ये लोग पाप रहित होकर धर्म के पालन, विशेष समयो पर उपवास तथा दान पूजा आदि पर भी बहुत जोर देते थे, जिससे समाज मे सद्वृत्तियो का प्रचलन होता है। ये दीन दुखियो की सेवा करना भी सिखाते थे। जीवन मे क्षमा, सरलता, धैर्य, स्वाध्याय, ज्ञान, तथा तपस्या आदि पर भी अधिक जोर दिया जाता था।

बौद्ध धर्म मे भी आचार शास्त्र पर अत्यधिक ध्यान दिया गया। उन्होंने कायिक, वाचिक तथा मानसिक कर्मों के ठीक ज्ञान को सम्यक दृष्टि बताया, इन्द्रियो पर सयम रखने, बुरी भावनाओ को दबाने तथा सुन्दर भावनाओं को प्रकट करने का उपदेश दिया, और भले कर्मों पर जोर दिया, उन्होंने हिंसा, चोरी और व्यभिचार लोभ, प्रति-हिंसा, मिथ्या-भाषण, चुगली, कटु भाषण और अनगल बहैस आदि को बहुत बुरा बताया। उन्होंने उत्तम जीविका पर जोर दिया और मास, मदिरा, विष एव अस्त्र शस्त्र व व्यापार को रोकने का प्रयास किया। बुद्ध के आचार शास्त्र मे सबसे महत्वपूर्ण बात थी मध्यम प्रतिपदा का पालन, जिसमे दो अतियो का त्याग और बोध के मार्ग पर चलने का उपदेश था। उनका कहना था कि काम-सुख मे अधिक लीन हो जाना एक अति है और अधिक तपस्या करके शरीर को अत्यधिक यातना देना दूसरी अति है। उनका कहना था कि ऐसे राग और वैराग्य मे सतुलन रखना चाहिए। भौतिक उन्नति और आध्यात्मिक प्रगति मे सतुलन रखना ही बीच का जीवन जीना होता है। यही बौद्धों का मध्यम मार्ग था।

मध्यम मार्ग को अपनाने की बात उपनिषदो मे पहले ही कही जा चुकी थी। उत्तर वैदिक काल मे वैदिक धर्म एव जीवन दर्शन मे भी आभ्यन्तरिक सुधारवादी दृष्टिकोण अपनाया गया था, फिर भी बौद्ध, जैन तथा अन्य तत्कालीन धर्मो एव नैतिक शिक्षाओ का प्रभाव वैदिक सस्कृति पर पडना स्वाभाविक था। लोकायत धर्म एव समाज द्वारा प्रतिपादित जीवन दर्शन को भी दृष्टि में रखना था। चार्वाक लोग निहायत भौतिकवादी किस्म की दृष्टि रखते थे। अत वैदिक सस्कृति एव समाज दर्शन मे भी सुधारवादी दृष्टि अपनाई गई। परिणामत वह अन्दर से परिवर्तित हुआ। बडे पैमाने पर होने वाले यज्ञो का जहा एक तरफ सक्षिप्त करने की आवश्यकता पडी, वही उपासना-पद्धति के द्वारा मोक्ष की कामना की गई। धीरे-धीरे भक्ति का विकास हुआ और वैदिक (ब्राह्मण) धर्म मे वैष्णव धर्म की उत्पत्ति हुई।

वैष्णव धर्म के नायक घोर आङ्गिरस के शिष्य देवकी पुत्र श्रीकृष्ण थे, जिसका उल्लेख छान्दोग्य उपनिषद में किया गया है।

यह वैदिक धर्म का आन्तरिक किन्तु सुधारवादी विकास था, जिसकी प्राचीनता सिद्ध करने के लिए वैदिक देव सूर्य-विष्णु का सहयोग लिया गया। उस प्राचीन धर्मपरम्परा को आत्मसात करने के लिए उसमें अवतारवाद का सिद्धान्त कल्पित किया गया। इस धर्म में अन्य अनेक जीवन धाराओं को भी समय-समय आत्मसात कर लिया गया। उदाहरण रूप में नारायण को भी विष्णु का नाम मान लिया गया। जिसकी धर्म धारा अत्यन्त प्राचीनकाल से वैदिक धर्म में चली आ रही थी।

अज्ञात काल से (सृष्टि के आदि काल से) उद्भूत और विकसनशील ऐसे ही मानवजीवन के अनेक स्तरों एवं आयामों को प्रकल्पित देवता विष्णु का अवतार मानकर उनकी मान्यताओं और पद्धतियों को इस नये धर्म एवं जीवन दर्शन में स्वीकार कर लिया गया। वैसे देवकी पुत्र कृष्ण उस नये धर्म के सही प्रवर्तक थे, जिसे वसुदेव का पुत्र होने के कारण वासुदेव भी कहा जाता था। प्रारम्भ म इसी लिए इस नय धर्म को वासुदेव धम भी कहते थे, क्योंकि उसमें मूलत वासुदेव की ही पूजा होती थी, जैसाकि पाणिनि की अष्टाध्यायी में उल्लिखित है। इस नये धर्म में व्यूहों की कल्पना कुछ बाद के विकास का परिणाम है। तीसरी शताब्दी ई० पू० तक यही भागवत धम के नाम से प्रचलित हुआ और पूरे उत्तर भारत मे एक शक्तिशाली धम के रूप मे फैल गया।

इस नये धर्म-दर्शन मे, जो मूलत वैदिक धारा का सुधारवादी विकास था जैसा कि पहले ही कहा जा चुका है। बौद्ध जैन तथा छठी शदी ई० पू० में प्रवर्तित अन्य धर्मों के प्रमुख उपदेशों का स्वीकार करके समन्वय की दृष्टि अपनाई गई। परिणामत अहिंसा को जीवनदर्शन मानकर यज्ञों को संक्षिप्त किया गया और उपासना एवं पूजा पद्धति को अधिक महत्व दिया। कर्म और ज्ञान के साथ-साथ भक्ति का मत प्रतिपादित किया गया और प्रवृत्ति तथा निवृत्ति मार्ग का सम्पन्न करके इसने धीरे-धीरे सम्पर्क मे आने वाले लोक धर्म के सभी गुणों और विशेषरूपों को अपने में आत्मसात कर लिया। यक्ष पूजा, नाग पूजा, वृक्षपूजा, जलपूजा, तथा ऐसे ही अन्य अनेक जनसाधारण के धार्मिक विश्वासों को जैसे जादू-टोना आदि को भी जो आदि काल से चले आ रहे थे, इस नये धम दर्शन में स्थान दिया गया। इसी प्रकार वैदिक या आदि काल से

चले आ रहे शैव, शाक्त, और गाणपत्य, धर्म सम्प्रदायों का भी सुधारवादी विकास हुआ। बाद में पौराणिक युग में हिन्दूधर्म के अनेक सम्प्रदाय कहलाये। परन्तु इन सबको एक सूत्र में करने वाली विचारधारा वही थी जिसका वर्णन वेदो में या और वैदिककाल के अन्य ग्रन्थों में मिलता है। उपनिषदो में उल्लिखित उपासना और श्रीकृष्ण द्वारा बनाई गई लोकप्रिय भक्ति भी इन सबको एक सूत्र में पिरोती है।

इन सभी धर्म सम्प्रदायों में सदाचरण को बहुत महत्व दिया जाता था। समाज में नैतिक कार्यों को ही बढ़ावा दिया जाता था। इन धर्मों में भी जैन तथा बौद्ध धर्म की तरह शुभ और अशुद्ध कर्मों में अन्तर बताया जाता था और शुद्ध आचरण का उपदेश दिया जाता था। नैतिक जीवन दर्शन इन सबका मूल आधार था।

इन सभी धर्म सम्प्रदायों अवैदिक अथवा वैदिक, नये अथवा पुराने सभी की प्रधान विशेषता थी—विचार स्वतन्त्रता। इन सबका परिवर्तन में और परिवर्द्धन में विश्वास था। जैनियो ने स्यादवाद के दर्शन का प्रादुर्भाव करके यह बताया कि एक ही वस्तु को विभिन्न दृष्टि कोणों से देखना चाहिए तभी इसका मूल रूप सामने आता है। इसका कहना था कि एक ही वस्तु के कई गुण या धर्म हो सकते हैं, उसे हर प्रकार से देखना उचित होता है। भगवान बुद्ध ने भी वैचारिक स्वतन्त्रता पर जोर दिया और अन्धानुकरण के स्थान पर लोगों को स्वय उचित अनुचित पर विचार करने की सलाह दी। उन्होंने कार्यों के कारणों की समीक्षा की और उनके परिणाम का मन प्रतिपादित किया। उनका कहना था कि वस्तु की उत्पत्ति दूसरे पर निर्भर करती है अर्थात् कारण के आधार पर एक कार्य का जन्म होता है, तब पुन यह कार्य-कारण बन कर एक भिन्न आगामी कार्य की उत्पत्ति करता है। इस कार्य कारण सम्बन्ध को बौद्ध दर्शन में प्रतीत्यसमुत्पाद वाद (या हेतुवाद) की सज्ञा दी गई है। इस सिद्धान्त से समाज स्वय परिवर्तनशील सिद्ध होता है और सृष्टि के सभी पक्ष गतिशील सिद्ध होते हैं।

सामाजिक परिवर्तन की इस अवधारणा की व्याख्या उपनिषदों के युग में ही होने लगी थी। यास्क के निरुक्त में 'पुराण' की व्याख्या करते समय लिखा है कि "पुरा नव भवति" अर्थात् समय के कारण प्राचीन नवीन हो जाता है, अर्थात् इसका अर्थ यह है कि समाज अपनी आवश्यकता के अनुसार प्राचीन

मूल्य को नया कर लेता है। फिर भी प्राचीनता के प्रति मोह वैदिक चिन्तन मे व्याप्त था, जिसके कारण सृष्टि के आदि काल से चली आ रही मान्यताओ को लिपि बद्ध करने की आवश्यकता जान पडी। सम्भवत इसी कारण ज्ञान के शोधन मे इतिहास और पुराण --जैसी विद्याओ का जन्म हुआ जिसमे प्राचीन काल से प्रवर्तित मानव द्वारा विकास के लिए जिम्मेदार कर्म तथा उसके प्रकल्पित और सृजित सांस्कृतिक मूल्यो को सुरक्षित रखने का प्रयास किया गया।

सब मान्य सदाचरण और सामाजिक आचार-व्यवहार को पहले तो धर्मशास्त्रों के रूप मे लिपि बद्ध किया गया और तथा मौखिक रूप से सँजोई गई सामाजिक मान्यताओ को स्मृतियो के आकार रूप मे सामाजिक विधि का स्थान दिया गया है।

उत्तर वैदिक काल मे पुराणो के ज्ञाता अनेक ऋषि विद्यमान थे। ऋग्वेद मे वर्णित ऋषियो मे गृत्समद, विश्वामित्र, वामदेव, अत्रि, भरद्वाज, वसिष्ठ, कण्व, अगिरा तथा पवमान आदि प्रमुख है, जिन्होने ऋग्वेद की ऋचाओं का सृजन किया था। उन्हें प्राचीन मानव विकास की कहानियां मालूम थीं। जिन्हें वे गाथा कहते थे। ऋग्वेद मे "पुराणी गाथा"[1] का उल्लेख है जो आदि काल मे मौखिक रूप मे एक पीढी के बाद दूसरी पीढी को अर्पित की गई प्राचीन कर्म शृंखलायें थी, जिन्हे तत्कालीन समाज मे कहानियो के रूप मे सजोकर सुरक्षित रखा गया था। उत्तर वैदिक काल मे ऐसी प्राचीन सांस्कृतिक धरोहर को सुरक्षित रखने के प्रयास पर अधिक प्रकाश पड़ता है। अथर्ववेद मे पुराण और पुराणवित्[2]—जैसे शब्दो का सज्ञा के रूप मे प्रयोग किया गया है जिससे यह सिद्ध होता है उत्तरवैदिककाल मे पुराण का आविर्भाव उस अर्थ मे हो गया था जिस अर्थ मे हम उसे सस्कृत साहित्य मे जानते हैं। महत्वपूर्ण बात यह है कि अथर्ववेद मे ही पुराण की उत्पत्ति ऋग्वेद, यजुर्वेद एव अथर्ववेद के साथ बताई गई है। इससे यह बात जानी जाती है कि चारों वेदों मे कही गई और तब तक समाज मे सजोई गई प्राचीन बातो को पुराण कहा जाता था। इससे यह बात स्पष्ट होती है कि उत्तरवैदिक काल मे पुराण का जन्म हो चुका था और उसमे विकास भी होने लगा था। दूसरे शब्दों मे यह

---

1 ऋग्वेद, 9 99 4

2 अथर्ववेद, 11 7 27, 11 8 7

कहा जा सकता है कि—पुराण लिखा जा रहा था। क्योंकि ऐसा होने से ही उसे पठन-पाठन का विषय बनाया जाना संभव हुआ होगा।

यह बात इस तथ्य से भी सिद्ध होती है कि उत्तर वैदिक साहित्य के अनेक ग्रन्थों में पुराण को एक शास्त्र या विद्या के रूप में स्वीकार किया गया था। शतपथ ब्राह्मण में पुराण स्वतन्त्र रूप से भी और इतिहास के साथ-साथ संयुक्त-रूप में भी वर्णित है। इससे यह स्पष्ट होता है कि पहले पुराण और इतिहास को एक ही विद्या माना जाता था, लेकिन समय के साथ पुराण की अवधारणा इतिहास शास्त्र से हटकर एक नये शास्त्र के रूप में होने की बात उठ चुकी थी और उसका जन्म एक नई विद्या के रूप में हो चुका था। यहाँ ध्यान देने योग्य बात यह है कि शतपथ ब्राह्मण में ही यह नियमित किया गया है कि यज्ञ के नवें दिन पुराण वेद का उपदेश दिया जाये।[1] इसकी भाषा यह बताती है कि इस युग में वास्तव में ऐसा होता था। इस तथ्य से तो इस बात पर संदेह करने की गुंजाइश नहीं है कि शतपथ ब्राह्मण के युग में पुराण एक नये वेद के रूप में स्वीकार किया गया था। यही बात गोपथ ब्राह्मण से भी सिद्ध होती है जहां पुराण को भी ब्राह्मणों उपनिषदों तथा कल्प आदि ग्रंथों के साथ एवं वेदांग के रूपमें वर्णित किया गया है।[2] यहां भी उसे एक मंत्र में पुराणवेद कहा गया है—और दूसरे मंत्र में इतिहास को 'इतिहासवेद' कहा गया है।[3] तैत्तरीय[4] आरण्यक में "पुराणानि" कह कर कई पुराण ग्रंथों या पुरानी मान्यताओं का वर्णन है और छान्दोग्य उपनिषद में इतिहास पुराण के लेखकों का वर्णन है। यहाँ उपनिषद में प्राप्त यह कथन ध्यान देने योग्य है—

"ते वा, एतेऽथर्वाङ्गिरस एतदितिहास-पुराणमभ्यतपम् तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रिय वीर्यमन्नाद्य रसोऽजायत ॥ (छान्दो 3 4 2)

अर्थात् इन अथर्वाङ्गिरस ने ही इस इतिहास पुराण को अभितप्त किया। इस अभितप्त (इतिहास पुराण) से यश, तेज, इन्द्रिय वीर्य अन्नाद्यरूप रस की

---

1 अथ नवमेऽहनि तानुपदिशति पुराणं वेद सोऽयमिति किञ्चित पुराणमा-चक्षीत।" शत ब्राह्म० 13 4 3 13

2, गोपथ ब्राह्म 1 2 10,

3 वही 1 1 10

4 तैत्तिरीय आर 2 9, बृहदारण्यक 2 4 11

उत्पत्ति हुई"। इस सदर्भ से यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि जिस प्रकार इतिहास-शास्त्र के उद्भव एव विकास के लिए अथर्वाङ्गिरस जिम्मेदार माने जाते हैं, उसी प्रकार पुराणशास्त्र के जन्म और विकास के लिए भी उन्हीं का योगदान स्वीकार करना चाहिए। छान्दोग्य उपनिषद की रचना के समय (लगभग 8वी शदी ई०पू० मे) पुराण और इतिहास सम्पृक्त विद्याओ के रूप से स्वीकार किये गये थे। बाद मे चलकर इतिहास, पुराण से अलग एक नई विद्या के रूप निबद्ध हुआ। साथ ही साथ पुराण भी जो एक शास्त्र के रूप मे स्वीकृत किया गया था धर्मशास्त्रो के युग मे अलग से विस्तार से ग्रन्थ रूप में सँजोये गये। ऋग्वेद के समय और उत्तर वैदिककाल के प्रारम्भ मे पुराण-मौखिकरूप से एक पीढ़ी से दूसरी पीढ़ी को दिया जाता रहा। [अत यह कहना समीचीन है कि ऐसे मूल्य न जाने कितनी शताब्दियो से रहन सहन के अनुभवो के परिणामों और न जाने कितने समाज शास्त्रियो के दर्शन का निचोड था। अत जहा एक ओर नये युग के स्वागत करने की कामना थी, वही दूसरी ओर प्राचीन युग को सँजोने की भी कामना थी। अतीत से एक पीढ़ी के बाद दूसरी पीढ़ी को दिये जाते मौखिक मूल्यो और सामाजिक आचरण सहिता को यदि लिपिबद्ध न किया जाता तो शायद वे काल के गाल मे समा जाते। विशेष करके उस समय जब सामाजिक परिवर्तन के लिए सर्वसाधारण म नये विचारो को बडे पैमाने पर अपनाया जाने लगा था। छठी शताब्दी मे घटी धार्मिक-सामाजिक क्रान्तियो मे इस परिवर्तनशील दर्शन का आन्दोलन ने ऐसा रूप ले लिया था, सभवत इसीलिए पुरानी बातो को सजोने की प्रक्रिया भी बलवती हो गई। ताकि नयी सामाजिक व्यवस्था प्राचीन व्यवस्था को पदच्युत न कर दे। अत छठी शदी ई० पू० के बाद, वैदिक या आर्य विचारधारा के नवीनीकरण होने के साथ साथ प्राचीन मान्यताओं को लिपिबद्ध किया गया। धर्मशास्त्रों के साथ-साथ पुराणो का प्रणयन इसी लक्ष्य की प्राप्ति का साधन था। यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कुछ समय बाद इसी लक्ष्य की पूर्ति के लिए पुराणो के पाठ का भी प्रबन्ध किया गया। आश्वलायन गृह्यसूत्र मे पुराणों के अध्ययन एव पठन-पाठन पर जोर दिया गया।

यहाँ हम इस बात पर भी विद्वानों का ध्यान आकृष्ट करना चाहते हैं कि प्राय सभी विद्वान पुराण को इतिहास मानते हैं। परन्तु इतिहास न तो पुराण है और न पुराण इतिहास बन सकता है। यहाँ यह भी ध्यान दिलाने योग्य है कि स्वय उत्तर वैदिक काल मे इतिहास और पुराण एक स्तर पर अलग-अलग विद्यायें स्वीकार की गई थीं। अत दोनों विद्यायें एक नही थी, वरन् दोनों अलग ज्ञान और लेखन-विद्यायें थीं, परन्तु दोनों मे घनिष्ठ सम्बन्ध

अवश्य था, क्योंकि दोनों अतीत से सम्बन्ध रखते हैं। उसी प्रकार विद्वानों ने गाथा, कल्प, आख्यान तथा नाराशंसी आदि को भी इतिहास माना है। जिनका उल्लेख उत्तरवैदिक काल मे विद्याओं या रचना-विशेषों के नाम के रूप मे हुआ है और जिन्हे कहा या सुना जाता था। मैं यहाँ यह भी कहना चाहता हू कि इनमे से कोई भी इतिहास नही हो सकता है, क्योंकि इतिहास मे साक्ष्य होना नियामत जरूरी होना है और इनमे से किसी के कहने के लिए साक्ष्य नहीं उपलब्ध होता है। परन्तु इतना स्पष्ट है कि इन सभी का सम्बन्ध अतीत से होना है और ये लेखन-विधायें अतीत की कहानी कहती हैं। इन मे न जाने कितनी दूर के अतीत की कथा है, अन उनके प्रामाण्य के लिए साक्ष्य पाना सभव नहीं है जो इतिहास विषय की पहली और मूल आवश्यकता है। छान्दोग्य उपनिषद[1] में वर्णित 'इतिहास पुराण' के भेद पर टिप्पणी करते हुए शंकराचार्य ने लिखा है कि जो सिद्ध हो सके वह कथन इतिहास है और जो सिद्ध न किया जा सके, वह पुराण है।

स्वयं उत्तरवैदिककाल मे ही इतिहास और पुराण मे अन्तर किया गया था। उस युग मे इतिहासकारों का एक वर्ग था, जिन्हे "ऐतिहासिक" कह कर निरुक्तकार यास्क ने अपनी बात की व्याख्या मे उनकी सहायता ली है। ये लोग वैदिक ऋचाओं की व्याख्या ऐतिहासिक दृष्टि से करते थे। ऋचाओं की व्याख्या के लिए ब्राह्मणग्रथों की कथाओं को "तत्र इतिहासमाचक्षते" कहकर उद्धृत किया है। और इतिहास की अवधारणा का संकेत किया है। निरुक्त की व्याख्या मे दुर्गाचार्य ने अपनी वृत्ति मे लिखा है। "निदानभूत इतिह एवमासीत इति य उच्यते स इतिहास"। अर्थात् जो निश्चितरूप से हुआ था। इसका तात्पर्य यह है कि उत्तर वैदिक युग मे इतिहास के अन्तर्गत वास्तविक घटना का उल्लेख किया जाता था। अथर्ववेद तथा ब्राह्मण ग्रथो मे यह शब्द पुराण से भिन्न स्वतन्त्ररूप मे इसी अर्थ मे प्रयुक्त, होता था। स्पष्ट है कि ऐसी प्राचीन घटनाओं या उनके चरित्रों का, जिन्हे उस समय वास्तविक नहीं कहा जा सकता था, या वास्तविक होते हुए भी जिन्हें सिद्ध नहीं किया जा सकता था, या उस समय से अति दूर स्थित प्राचीनकाल में घटी होने के कारण जिनके वर्णन या जिनकी व्याख्या मे केवल कल्पना का सहारा लेना पडता था, वे सभी इतिहासेतर घटनायें या चरित्र समझे जाते थे। यही बात गाथा, आख्यायिका या कल्प आदि के सम्बन्ध मे भी लागू होती है। अत उन्हें भी इतिहास कहना या इतिहास की शाखा मानना तर्क सम्मत

1 छान्दोग्य उपनि० 69

नहीं जान पड़ता है। सम्भवतः इसीलिए बाद में रचे गये पुराणों में इन सब को स्थान दिया गया और वे अन्ततः पुराणों के अंश बन गये होंगे।

यहाँ यह बताना हमारा लक्ष्य नहीं है कि पुराणों की रचना किसने की? क्योंकि इतने प्राचीनकाल में कब किसने क्या लिखा? यह बताने के लिए हमारे पास कोई साक्ष्य नहीं है, क्योंकि प्राचीन काल के भारतीय रचनाकार अपनी कृतियों में अपना नाम नहीं देते थे। यहाँ तो सिर्फ इतना ही बताया जाना अभीष्ट है कि पुराणों के लिखने की आवश्यकता क्यों पड़ी? हमारा तात्पर्य उन सामाजिक, आर्थिक परिस्थितियों की ओर संकेत करना है, जिनके कारण समाज में परिवर्तन होता है और समाज अपनी सांस्कृतिक विरासत को संजोने का काम करता है। उत्तर वैदिक काल में सृष्टि के आदि काल से मौखिक रूप से चली आती सांस्कृतिक विरासत को बचाने का प्रयास किया गया, क्योंकि इसकाल में सामाजिक परिवर्तन जोरों पर था और वह छठी श०ई०पू० में अपनी पराकाष्ठा पर पहुंच गया था परिणामतः वैदिक समाज, धर्म एवं संस्कृति में आन्तरिक सुधारवादी दृष्टिकोण अपनाया गया। अतः जहाँ एक ओर वैष्णव धर्म (भागवत धर्म) का जन्म हुआ वहीं दूसरी ओर सम्भवतः इसी आन्तरिक विकास ने प्राचीन धरोहर को सजोने के लिए पुराणों का संग्रह करना प्रारम्भ किया। ब्राह्मणग्रंथों के युग में ही इस काम की शुरुआत हुई होगी, क्योंकि इस समय वैदिक ऋचाओं की टीकायें होने लगी थी। टीका-लेखन में भी स्वयं सम॰ कालीन रचनात्मक नूतनता आती है और युग अपनी बात के पक्ष में उदाहरण देकर नये युग को पुराने युग की बात समझाता है। यही सम्भवतः पुराणों को लिपिबद्ध करने का आरम्भिक युग था, जो प्रारम्भिक शास्त्रों के लेखन के समय पुराण संहिता के रूप में सामने आया।

इन ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक शक्तियों के कारण प्राचीन पुराण संहिता के रचे जाने की संभावना बनती है। इसीलिए कुछ विद्वानों ने उपलब्ध पुराणों की रचना के पूर्व एक आदिपुराण संहिता के होने में अपना विश्वास व्यक्त किया है। प० बलदेव उपाध्याय यह मानते हैं कि जब पुराण को विद्या का एक अंग माना गया और उत्तर वैदिक काल में उसका अध्यापन होने लगा तो इसे बिना ग्रंथ बद्ध किये कैसे सम्भव हुआ? उपाध्याय जी के इस वैज्ञानिक तर्क में बड़ी शक्ति है, फिर भी अन्य विद्वानों ने ऐसे आदि ग्रंथ की स्थिति में संदेह व्यक्त किया है। हाजरा[1], पुसाल्कर[2] तथा कुछ अन्य विद्वानों का मत है

1 हाजरा स्टडीज इन द पुराणिक रिकार्डस् आन हिन्दू राइट्स एण्ड कस्टम्स, p 5
2. ए०डी० पुसाल्कर, स्टडीज इन द एपिक्स एण्ड पुराणाज, इन्ट्रोडक्शन, p 52

कि प्राचीनकाल में पुराण संहिता'—जैसा कोई ग्रंथ नहीं विद्यमान था। ऐसी ही धारणा विन्टरनिट्ज[1] जैसे पाश्चात्य विद्वानों की भी है। परन्तु सीधी बात यह है कि क्या बिना अग्नि के धुआं बनना और दिखना संभव है। हम पहले ही वर्णन कर चुके हैं कि उत्तर वैदिक काल में इतिहास के साथ पुराण, वेद का भी उल्लेख है, जिसे न केवल छात्रों को पढ़ाया जाता था, वरन् यज्ञों और श्राद्धों में उसका पाठ भी होता था, जैसा कि शतपथ ब्राह्मण में उल्लिखित है। जैसे अर्थशास्त्र में उल्लिखित राजनीति के आचार्यों द्वारा लिखित दण्डनीति के प्राचीन ग्रंथ उपलब्ध नहीं हैं, या उसी प्रकार जैसे वात्स्यायन द्वारा उल्लिखित कामशास्त्र के प्राचीन आचार्यों की कृतियाँ अभी तक अप्राप्य हैं। परन्तु इतना तो मानना ही पड़ेगा कि बाद में लिखे गये उन विषयों के ग्रंथों में उन प्राचीनग्रंथों के अंश या उनकी बातें सम्मिलित कर ली गई हैं, कहीं उनका उल्लेख करके और कहीं उन स्रोतों का बिना उल्लेख किये ही उनका योगदान स्वीकारा गया है। इसी तरह प्राप्त पुराणों में प्राचीन 'पुराणसंहिता' की बातें अवश्य ली गई हैं, क्योंकि उन्हें भी पुराण कहा गया है। यह ऐसी लेखन-विधायें जो बाद में चलती रहीं। बदलते हुए समय के कारण प्राचीन को अत्यन्त विस्तार से देखा गया। परिणामतः अनेक पुराण लिखे गये। इनका सम्बन्ध मूलतः अतीत से था, अतः प्राचीन से सम्बन्धित सभी लेखन-विधायें इनमें स्वीकार कर ली गईं। इसीलिए उत्तर वैदिक कालीन गाथा, आख्यायिका, नाराशंसी तथा कल्प आदि विषय पुराणों के विभिन्न अंग बना दिये गए। इतिहास को भी इसीलिए पुराणों में रख लिया गया क्योंकि उसका भी सम्बन्ध अतीत से था। पुराणों के वंशानुचरित वाले कुछ भाग जो इतिहास के अति सन्निकट जान पड़ते हैं, संभवतः इतिहास ग्रंथ से ही लिए गये हैं।

कुछ विद्वानों ने पुराणों के सृजन की दो प्रमुख धारायें मानी हैं। रमा शंकर भट्टाचार्य का मत है कि प्रथम धारा कृष्ण द्वैपायन व्यास से प्रारम्भ होकर मूल पुराण संहिता के रूप में संग्रहीत हुई। पार्जीटर की सलाह है कि हो सकता है आचार्यों की देखरेख में शिष्यों ने लिपिबद्ध किया हो। उनका अनुमान है कि अत्यन्त प्राचीन काल में "पुराण" एक अव्यवस्थित और बहुधा-विकीर्ण परम्परागत लोकवृत्तान्त विधानविशेष मात्र था। जिसे कृष्णद्वैपायन व्यास ने कतिपय नवीनविषयों का संयोजन करके व्यवस्थित संहिता का स्वरूप

1. विन्टरनिट्ज, ए० हिस्ट्री आफ इण्डियन लिट्रेचर भाग 1, p 313 और 518

